"अथर्वशिर–उपनिषद् में रुद्र शब्द" की व्याख्या की गई है। इस व्याख्यानुसार केवल मात्र एक ही रुद्र है। वह लोकों का ईश, सृष्टिकर्ता, सृष्टि पालनहार एवं प्रलय करनेवाला है।

अथ कस्मादुच्यते एको रुद्रः –
एक एव रुद्रो न द्वितीयाय तस्थुः
इमान् लोकानीशत ईशनीयर्जननीयुः।
प्रत्यंजनास्तिष्ठति संचुकोचान्तकाले
संसृज्य विश्वा भुवनानि गोप्ता।।
तस्मादुच्यते एको रुद्रः।।55।। अथर्वशिर–उपनिषद्।।

रुद्र के तेजोग्र रूप को उद्घाटित करनेवाली दुर्लभ उपनिषदों में "शरभोपनिषद्" का नाम उल्लेखनीय है। इसमें महर्षि पैप्पलाद से ब्रह्म जिज्ञासुओं ने प्रश्न किया कि रुद्र, ब्रह्मा, विष्णु में श्रेष्ठतम और वरिष्ठतम कौन हैं? महर्षि पैप्पलाद ने कहा कि एकमात्र रुद्र ही श्रेष्ठतम (ज्येष्ठ) एवं वरिष्ठतम हैं। वे सृष्टि, स्थिति एवं संहार के नियामक हैं। रुद्र देवताओं के पितर हैं (2, 3, 4, 5)

तस्मै स होवाच पितामहश्च हे पैप्पलाद श्रृणु वाक्यमेतत्।।2।।
बहूनि पुण्यानि कृताति येन तेनैव लभ्यः परमेश्वरोऽसौ।
यस्यांगजोऽहं हरिरिन्द्रमुख्या मोहान्न जानन्ति सुरेन्द्रमुख्याः।।3।।
प्रभुं वरेण्यं पितरं महेशं यो ब्रह्माणं विदधाति तस्मै।
वेदांश्च सर्वान् प्रहिणोति चाग्र्यं तं वै प्रभुं पितरं देवतानाम्।।4।।
ममापि विष्णोर्जनकं देवमीड्यं योऽन्तकाले सर्वलोकान् संजहार।
स एकः श्रेष्ठश्च वरिष्ठश्च।।5।।शरभोपनिषद् 2, 3, 4, 5।।

उपनिषत्कारों ने रुद्र के विषय में स्पष्ट किया कि "रुद्र शब्द परमात्मा–परमेष्ठी–ब्रह्म सूचक" है। साथ ही जैसे एक परमात्मा है, उसी प्रकार एक रुद्र है। तैत्तिरीय संहिता में कहा है : "एक एव रुद्रो न द्वितीयाय तस्थे।। 1.8.6.1।।" श्वेताश्वतरोपनिषद् में इसी कथन को दोहराया गया (3. 2)।

एको ह रुद्रो न द्वितीयाय तस्थुर्य इमांल्लोकानीशत ईशनीभिः।
प्रत्यङ्. जनास्तिष्ठति संचुकोचाम्तकाले
संसृज्यः विश्वा भुवनानि गोपाः।।श्वेताश्वतरोपनिषद् 3.2।।

"श्वेताश्वतरोपनिषद्" में कहा है : "जो समस्त देवताओं को उत्पन्न करता है, जो सर्वदृष्टा और समूचे जगत् का अधिपति है। जिसने प्रथम

हिरण्यगर्भ को उत्पन्न किया है, वह एक मात्र प्रभु रुद्र हम सभी को शुभ बुद्धि प्रदान करे।।'' 3.4; 4.12।।''

यो देवानां प्रभवश्चोद्भवश्च विश्वाधिपो रुद्रो महर्षिः।।
हिरण्यगर्भं जनयामास पूर्वं स नो बुद्धया शुभया संयनक्तु।।
।।श्वेताश्वतरोपनिषद् 3.4।।

यो देवानां प्रभवश्चोद्भवश्च विश्वाधिपो रुद्रो महर्षिः।।
हिरण्यगर्भं पश्यति जायमानं स नो
बुद्धया शुभया संयुनक्तु।। श्वेताश्वतरोपनिषद् 4.12।।

''श्वेताश्वतरोपनिषद्'' के चौथे अध्याय में रुद्र का सर्वप्रथम जगत् की सक्रिय सृजनशक्ति के रूप में प्रकृति का उल्लेख मिलता है। सृजनशक्ति प्रकृति पुरुष अथवा परमब्रह्म–परमेष्ठी या रुद्र की शक्ति है। जिसके द्वारा पुरुष–परमेष्ठी विविध रूप विश्व की सृष्टि करता है। वह शक्ति अनादि, अनन्त, अक्षय, अखण्ड है। अतः पुरुष–परमेष्ठी की समावर्त्तिनी है (3.6)। वह रक्तवर्ण, श्वेतवर्ण एवं कृष्णवर्ण की है, अर्थात् त्रिगुणमयी है। वह जगत् की सृष्टिकर्त्री है। श्वेताश्वतरोपनिषद् में रहस्योद्घाटन किया है कि ''पुरुष –परमब्रह्म स्वयं स्रष्टा नहीं है, अपितु प्रकृति को एक बार क्रियाशील करके स्वयं पृथक–निर्लिप्त हो जाता है। विराट् पुरुष अर्थात् परमेष्ठी मात्र प्रेक्षक के रूप में स्थित है (4.5)।'' श्वेताश्वतरोपनिषद् में (4.10, 4.9, 6.13) में ''प्रकृति'' को ''माया'' कहा गया है। वहीं ''विराट् पुरुष'' मात्र ''मायी अथवा मायिक'' के रूप में स्रष्टा कहलाता है। उपनिषद् के अन्तिम अध्याय में स्पष्ट किया है कि ''पुरुष स्वरूप रुद्र को सांख्य एवं योग द्वारा ही साक्षात किया जा सकता, अथवा जाना जा सकता है।'' इस दृष्टि से ऋग्वेद के ''पुरुष सूक्त'' का ''परमेष्ठी पुरुष रुद्र'' है।

''जैमिनीय ब्राह्मण'' (3.261.63) में रुद्र उत्पत्ति का वृत्तान्त नये कलेवर में है। ''समस्त देवताओं ने प्राणिमात्र के कर्मों का अवलोकन करने एवं धर्म विरुद्ध आचरण करनेवाले का विनाश करने के उद्देश्य से रुद्र की सृष्टि की।'' यह रुद्र का सर्वोच्च नैतिक उत्कर्ष रहा (इससे पूर्व दो ब्राह्मण ग्रन्थों–''शतपथ ब्राह्मण'', ''ऐतरेय ब्राह्मण'' में प्रजापति के सरस्वती के प्रति अगम्य गमन और वध का वृत्तान्त है। यह वैदिक ऋचा का विस्तार है। देवतागण प्रजापति से क्रुद्ध होकर रुद्र को दण्ड देने के लिये नियुक्त करते हैं।)। ''जैमिनीय ब्राह्मण'' (3.261.263) ने रुद्र प्रगटीकरण में नया प्रसंग जोड़ा। ''यज्ञ में जाते हुए देवताओं ने अपने–अपने क्रूर एवं घोर अंशों को अलग कर दिया। इन समस्त क्रूर एवं घोर अंशों से रुद्र की उत्पत्ति हुई।''

''कौशीतकी ब्राह्मण'' (3.6) के अनुसार ''वायु, अग्नि, चन्द्रमस् एवं आदित्य से रुद्र का जन्म हुआ।'' उधर शतपथ ब्राह्मण (6.1.3) में ''सवंत्सर एवं उषा के संगम से रुद्र की उत्पत्ति'' कही गयी है। ''केन उपनिषद'' में ''रहस्यमय यक्ष'' अग्नि, वायु, इन्द्रादि देवों का गर्वहरण कर विलुप्त हो जाता है। ''उमा हैमवती'' इन्द्रादि देव को ब्रह्मज्ञान देती है। उमा हैमवती चेतन प्रज्ञा है। देवों को पता चलता है कि ''यक्ष'' कोई ओर नहीं परमेष्ठी रुद्र है। श्रीमद्‌आदिशंकराचार्य ने ''केन उपनिषद्'' में ''यक्ष को रुद्र और उमा हैमवती को रुद्राणी घोषित किया है।'' आचार्य शंकर के अनुसार गणेशाकार मूलाधार से सुषुम्ना आगे बढ़ती है। मार्ग में सूर्य, चन्द्र नाड़ियां (इडा, पिंगला) मिलती हैं। यह सहस्रार अथवा ब्रह्मरन्ध्र स्थित रुद्र से मिलती है। वास्तव में केन सूक्त कुण्डलिनी जागरण को रहस्योद्‌घटित करता है। रुद्र को समर्पित पन्द्रह उपनिषदों में से एक ''गणपत्युपनिषद्'' है। यह स्मरण रहे कि यजुर्वेद के रुद्रसूक्त में गणों के अधिपति–गणपति, गणाधिपति रुद्र हैं। गणपत्युपनिषद् में रुद्र को परमेष्ठी तत्त्व कहा गया है।

त्वमेव प्रत्यक्षं तत्त्वमसि।
त्वमेव केवलं कर्ताऽसि।
त्वमेव धर्ताऽसि।
त्वमेव केवलं हर्ताऽसि।
त्वमेव सर्वं खल्विदं ब्रह्मासि।
त्वं साक्षादात्माऽसि।।2।।
नित्यमृतं वच्मि। सत्यं वच्मि।।3।।
अव त्वं माम्। अव वक्तारम्।
अव श्रोतारम्। अव दातारम्।
अव धातारम्। अवानूचानमव शिष्यम्।।
अव पुरस्तात्तात्। अव दक्षिणात्तात्।
अव पश्चात्तात्। अवोत्तरात्तात्।
अव चोर्ध्वात्तात्। अवाधरात्तात्।
सर्वतो मां पाहि पाहि समन्तात्।।4।।
त्वं वाङ्.मयस्त्वं चिन्मयः।
त्वमानन्दमयस्त्वं ब्रह्ममयः।
त्वं सच्चिदानन्दाद्वितीयोऽसि।
त्वं प्रत्यक्षं ब्रह्मसि।
त्वं ज्ञानमयो विज्ञानमयोऽसि।।5।। गणपत्युनिषद्।।

''मैत्रायणी उपनिषद्'' (4.5) में रुद्र का सम्बन्ध ''तमोगुण'' से वर्णित है। मैत्रायणी उपनिषद (5.8) के अनुसार ''रुद्र और आत्मा एक है।'' रुद्र की उपाधि शम्भु (शान्तिदाता) कही गयी है। मैत्रायणी उपनिषद् में ''सविता देवता के विख्यात गायत्री मन्त्र में भर्ग का संकेत रुद्र ही माना गया है।'' ''प्रश्नोपनिषद्'' (2.9) में रुद्र का प्रजापति से तादात्म्य किया गया है। साथ ही रुद्र को ''परिरक्षिता'' (रक्षण करने वाला, अभिभावक, अच्छी तरह रक्षा की गयी हो, हर प्रकार से रक्षा करना) कहा गया है।

''मुण्डकोपनिषद्'' (2.1.4) में परमेष्ठी (रुद्र) के स्वरूप के बारे में कहा है : ''अग्नि जिसका मस्तक है। दोनों नेत्र सूर्य–चन्द्रमा हैं। दिशाएँ श्रोत्र हैं। वेद वाणी है। विश्वव्यापी वायु प्राण रूप में हृदय में है। पृथिवी पाद रूप है। वह समस्त भूतों का अन्तरात्मा है।''

अग्निर्मूर्धा चक्षुषो चन्द्रसूर्यौ
दिशः श्रोत्रे वाग्विवृताश्च वेदाः।
वायुः प्राणो हृदयं विश्वमस्य
पद्भयां पृथिवी ह्येषं सर्वभूतान्तरात्मा।। मुण्डकोपनिषद् 2.14।।

''ऐतरेय ब्राह्मण'' में ''अग्नि को ही रुद्र'' कहा गया है। ''अग्निर्वा रुद्रः तस्य द्वैतन्वौ घोरान्या च शिवान्या च।।'' दूसरे शब्दों में रुद्र वायु रूप भी है और अग्नि रूप भी है। ये अध्यात्मपरक अग्नि एवं वायु हैं। भौतिक अग्नि वायु नहीं है, यह प्राण रूप है। रुद्र प्राण त्रिलोकी में व्याप्त है। यह रुद्र प्राण शुभ एवं अशुभ दोनों प्रकार के फल उत्पन्न करता है। रुद्र की उपाधि ''कृशानुरेता'' इस पहेली को हल करती है। ''कृशानु'' का अर्थ अग्नि है। अतः रुद्र का तेजस (रेतस अथवा वीर्य) अग्नि है। रुद्र रूपा अग्नि घोर एवं अघोर है। सूर्यमण्डल से ऊपर के लोकों का (रुद्र रूप) वायु हमेशा कल्याणप्रद है। वह ''सोम प्रधान'' है। ''सोम की स्थूल अवस्था जल'' (वैदिक शब्द अम्बा) है। सोम प्रधान अग्नि–वायु अर्थात् रुद्र कल्याणकारक है।

''बृहज्जावालोपनिषद्'' के दूसरे ब्राह्मण में कहा है कि इस समस्त जगत् के आत्मा अग्नि एवं सोम हैं। ''रुद्र का शरीर घोर तेज–अग्नि'' है। ''सोम अमृतमय शक्ति प्रदाता शक्तिरूप है।'' अमृत रूप सोम सभी की प्रतिष्ठा है। विद्या और कला आदि तेज–अग्नि में व्याप्त है। समस्त स्थूल एवं सूक्ष्म भूतों में सोम–रस और अग्नि–तेज सर्वत्र व्याप्त है। सोम के दो रूप–रस (आपः, जल) और अनिल (वायु) हैं। तेज के दो प्रकार–सूर्य एवं अग्नि हैं। यह सम्पूर्ण जगत् तेज एवं रस से सृजित है। चौंकें नहीं! ''अग्नि से ही अमृत–सोम उत्पन्न होता है और सोम से ही अग्नि में वृद्धि होती है।'' अर्थात्

अग्नि एवं सोम के हविर्यज्ञ से सम्पूर्ण जगत् की उत्पत्ति होती है। ''मूलभूत रूप से अग्नि ऊर्ध्वशक्तिमय होकर सोम रूप में परिणत होता है। सोम अधःशक्तिमय (नीचे आकर) होकर अग्नि रूप बन जाता है।'' इन दोनों के सम्पुट में चराचर जगत् है। यहाँ रहस्य यह है कि सोम अमृत रूप परिणत कैसे होता है? सोम रूप में परिणत नहीं होने तक अग्नि ऊपर जाती है। सोम–अमृत जब तक अग्नि नहीं बनता, तब तक नीचे ही गिरता है। इस तरह ''रुद्र की जीवनीशक्ति सोम–अमृत'' है और ''विनाशक–प्रलयंकर शक्ति अग्नि'' है। अर्थात् रुद्र ज्ञानस्वरूप (परमज्ञानी) (रस स्वरूप) हैं और शक्ति क्रिया रूप है।

शतपथ ब्राह्मण (काण्ड 1, अध्याय 1, ब्राह्मण 4) में ''कृष्ण मृग'' को यज्ञ का स्वरूप कहा गया है। ऐतरेय महर्षि ने कहा है कि ''मन का प्राण में आकर वाक् बनना और वाक् का पुनः मन में परिवर्तित होना, इस क्रम को यज्ञ कहते हैं।'' ''वाचश्चित्तस्योत्तरोत्तरक्रमो यज्ञः।'' मन और वाक् ये दोनों उसी प्राणरूप यज्ञ के साथ चलते हैं। अध्यात्मपरक अर्थों में ''सोम को कभी नष्ट नहीं होने के कारण अमृत कहा गया है।'' जब सोम सम्पूर्ण आकाश में व्याप्त रहता है, तब सोम में रूप, रस, गन्धादि नहीं होता है। सोम के ही संयोग से रूप, रस, गन्धादि की उत्पत्ति होती है। एक सोम के दूसरे सोम से आघात प्रत्याघात से सहः (बल विशेष) की उत्पत्ति होती है। यह सहः ही अग्नि उपजाता है। यह समूची प्रक्रिया यज्ञ कहलाती है। ''श्रुतियों में यज्ञ को रुद्र कहा गया है।''

शतपथ ब्राह्मण में अग्नि को रुद्र कहने को परिभाषित किया गया है। इसमें ''यजुर्वेद के शतरुद्रिय'' के मन्त्रों की व्याख्या में कहा है : ''अग्नि की प्रचण्ड दाहकता शक्ति से परिपूर्ण, अमर रूप रुद्र है।'' ''अग्नि अपने इस अविनाशी रूप से सर्वसंहारक एवं सर्वभक्षी है। अतः उसे रुद्र कहते हैं।'' देवताओं ने रुद्र के सर्वसंहारक रूप से भयाक्रान्त होकर उन्हें शांत करने के लिये मन्त्र पाठ किया।।9.1.1.1।।

अथातः शतरुद्रियं जुहोति। अत्रैष सर्वोग्निः संस्कृतः।
स एषो अत्र रुद्रो देवता। तस्मिन् देवा एतद्
अमृतं रूपम् उत्तमम् अदधुः। स एषो अत्र
दीप्यमानो अतिष्ठद् अन्नमिच्छमानः।
त स्माद् देवा अबिभ्युः यद्वै नो अयं हिंस्याद् इति।।
।।शतपथ ब्राह्मण 9.1.1.1।।

इन दृष्टान्तों से स्पष्ट है कि रुद्र का अग्नि और सोम से तादात्म्य है। शतपथ ब्राह्मण के ''गवेधुक होम'' (9.1.1.5; 1.7.3.1—8) में ''रुद्र वास्तव्य हैं।'' गवेधुक होम प्रसंग के अनुसार जिस समय देवता स्वर्ग को गये, उस समय रुद्र को पीछे यज्ञस्थल पर छोड़ गये। इस कारण ''रुद्र का नाम वास्तव्य कहलाया।'' वास्तव्य का अर्थ है — जो घर पर ही रहे। प्रकारान्तर में देवताओं ने प्रजापति को छोड़ दिया, परन्तु रुद्र ने उन्हें नहीं छोड़ा। ''तैत्तिरीय ब्राह्मण'' (1.6.10) एवं ''ताण्ड्य ब्राह्मण'' (7.9.16) के अनुसार देवताओं ने सृष्टि के सभी पशुओं को आपस में बाँट लिया। उन्हें सर्वज्ञ रुद्र का ध्यान नहीं रहा। बाद में उन्हें विचार आया कि कहीं कोप में पशुपति रुद्र सृष्टि का संहार नहीं कर दें, उन्हें पशुरूप में ''मूषक'' समर्पित किया।

श्रुति में ''ऋत के मूर्त्तिमान स्वरूप रुद्र हैं।'' रुद्र ऋत है। महामहोपाध्याय श्री हरप्रसाद शास्त्री के अनुसार ''रुद्र व्रात्य'' है। यह व्रात्य रहस्य है। त्रिपुरातापिन्युपनिषद् में रहस्योद्घाटन किया है कि ''त्र्यम्बक का अर्थ तीनों लोकों का स्वामी है।'' साथ ही इसमें ऋग्वेद के महामृत्युंजय मन्त्र की अध्यात्मपरक व्याख्या की गई है।

श्रौतसूत्र ब्राह्मण ग्रन्थों का सारांश भर है। श्रुतियों में निरन्तर एक सत्य कहा गया है कि ''रुद्रादि सभी देवताओं में स्वभावगत एकात्मकता है। एक ही सदरूप महान आत्मा ही परमेष्ठी—परम ब्रह्म है। परमेष्ठी ही भूतात्मा एवं भूतप्रकृति है।'' ब्रह्मविद—आत्मज्ञानी की दृष्टि में रुद्र में समस्त देवताओं का ऐकात्म्य पक्ष प्रस्तुत होता है। यह पहेली भी इस सिद्धान्त से हल होती है कि रुद्र एक है अथवा अनेक है। यहाँ मूलभूत एकत्व को व्यवहारार्थ—कार्यार्थ स्वीकृत नानात्व के साथ समन्वित किया जाना चाहिये। रुद्र का औपाधिक नानात्व एक इन्द्रजाल है। ''रुद्र देवता ब्रह्म ज्ञान के उपदेशक, आदि व्याख्याता आदि गुरु हैं : रुत् ज्ञानं तत् ददाति इति रुद्रः।'' अर्थात् ब्रह्मज्ञान के गुप्त से गुप्त रहस्य का उपदेश देनेवाला महाज्ञानी रुद्र है। ''दुःख को नष्ट करनेवाला रुद्र है : रुद् दुःखं द्रावयति विनाशयति इति रुद्रः।''

रुद्र के भाष्यकार एकमात्र परमेश्वर की रुद्र रूप में व्याख्या करते हैं। यह बात अलग है कि एक ही परमेश्वर रुद्र—अग्नि, सूर्य, वायु, वरुण—जल—आपः, द्यौ, पृथिवी और अनेकानेक नाना रूपों में प्रकट होता है। ये ही असंख्य रुद्र हैं। सर्वव्याप्तता से रुद्र सद्कर्म—दुष्कर्म करनेवालों, वन—वनस्पति, नद, पर्वत आदि के रूप में है। यानी स्थावर जंगम रुद्ररूप हैं। इस दृष्टि से रुद्रों का एकत्व भी सत्य है और अनेकत्व भी सत्य है।।ऊँ।।

# रुद्र के चार अक्षरों की माया

वैदिक स्फोटवाद, स्फोटसिद्धि, शब्दब्रह्म, नादब्रह्म की अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक शक्ति से परिचय करवाते हैं। वेद में शब्दब्रह्म की महिमा का अद्भुत वर्णन किया गया है। अक्षर का स्पन्दन, स्फुरण, तरंग दैर्घ्य, आवृत्ति, स्वर आदि के रहस्य को श्रुति में अत्यन्त कूट शैली में कहा गया है। यद्यपि स्फोटाचार्य ने इसकी गहन व्याख्या की, किन्तु आचार्य द्वारा रचित मूल ग्रन्थ विस्मृत है। युग प्रवर्तक महर्षि दुर्वासा के वंशज स्वामी सोमानन्द ने शिवदृष्टि में स्फोट एवं अक्षरब्रह्म की व्याख्या का जतन किया है। तीसरी सदी के महान आचार्य भर्तृहरि ने वाक्यपदीयम् में शब्दब्रह्म के सिद्धान्त को पुनर्स्थापित किया। ऋषियुग में आकाश भैरवकल्प में अक्षरों की त्रिविध शक्ति का वर्णन किया गया। मुनि जिनविजय ने एकाक्षरनाम–कोषसंग्रह में इसे प्रकाशित किया है।

रुद्र शब्द में चार अक्षर र + उ + द +र हैं। रुद्र शब्द के प्रथम अक्षर ''र'' की व्याख्या वैदिक रुद्र के गुण–धर्म की प्रतिकृति है। ''र'' अक्षर अग्नि–तेज–सूर्य का बीज है। इसकी रक्तिम्–लाल आभा है अथवा लाल वर्ण है। यह सर्वसंहार–नाश करनेवाला है। यह लोक को सम्मोहित अथवा आकर्षित करनेवाला है। यह शत्रु का बिना लड़े बल हरनेवाला, हरानेवाला है। वैदिक रुद्र ही अग्नि–तेज–सूर्य स्वरूप है। वेद में रुद्र का बभ्रु–ताम्र–सुनहला वर्ण है। रुद्र सृष्टि का प्रलयकर्ता है। रुद्र के कोप से तीनों लोक काँपते हैं। उनके महाघोष से शत्रु सेना भाग जाती है। श्रुति में उन्होंने प्रजापति का वध किया, दैत्यों के तीन लोकों में स्थित तीन पुरों का संहार किया और विषपान किया। वे मृत्यु निवारक हैं, कालातीत हैं। रुद्र के भय से देवताओं को यज्ञ समापन बाद पुनः रुद्र को आहुति दिलवानी पड़ी। ''र'' अक्षर का बीजाक्षर मन्त्र बहुत सुन्दर है।

रेफं कृशानुबीजं स्याद् रक्ताभं सर्वनाशनम्।
जंगमाकर्षणं युद्धे दिष्टसेनाबलं तथा।।18.42।।

दूसरा अक्षर ''उ'' कालदैवत्व है (रुद्र काल–मृत्यु के देवता हैं।)। रुद्र तीनों लोकों को वश में करनेवाला है। यह मातृका–दिव्य–दैवी शक्तियों का उत्थापन करनेवाला है। श्रुति में रुद्र के साथ उनकी बहिन अम्बिका है। अम्बिका मातृशक्ति की अधिष्ठात्री है। अम्बिका जगन्माता है, दैवी शक्ति है।

यह पुण्य में अभिवृद्धि करता है। इससे क्रूर रोग का निश्चित रूप से विनाश होता है।

उकारं कालदैवत्वं शामलोकवशंकरम्।
मातृकोत्थापनं पुण्यं क्रूररोगविनाशनम्।।18.5।।

तीसरा अक्षर "द" है। यह दुर्गा का बीज है। यह सर्वार्थ सिद्धिप्रदाता है। यह नियंत्रित करनेवाला, वश में करनेवाला, दमन करनेवाला, परास्त करनेवाला आदि है। यह उपकार– कृपा करनेवाला, प्रसाद देनेवाला आदि है। यही "द" भोग एवं मोक्ष प्रदाता है।

दकारं दुर्गाबीजं स्यात् शामं सर्वार्थसिद्धिदम्।
निग्रहऽनुग्रहकरं भोग मोक्षैकसाधनम्।।18.33।।

चौथा अक्षर पुनः "र" है। रुद्र शब्द के चार अक्षरों की व्याख्या ब्रह्मविद्या अर्थात् वेद की परिभाषा के एकदम अनुरूप है। चारों अक्षरों के अनुसार रुद्र का रक्तिम वर्ण, शत्रुओं को महासंग्राम से बिना लड़े हरानेवाले, प्रलयंकर–घोरतम–क्रूरतम शक्ति, साक्षात काल–मृत्यु अधिष्ठाता, त्रिलोकी का अधिपति, अग्नि–सूर्य–तेज स्वरूप, नैतिक मर्यादा का नियंत्रक, यम–नियम का कठोरता से पालन करवानेवाला, नियन्त्रक, लोक को वशीकृत करने की शक्ति का स्वामी आदि है। ये सभी वेद वर्णित रुद्र के घोर एवं अघोर स्वरूप के द्योतक हैं। वेद में रुद्र सृष्टि–स्थिति–प्रलय का नियामक है। रुद्र की क्रूर घोर शक्तियों से प्राणिमात्र ही नहीं वैदिक देवता भी भयभीत रहते हैं। दूसरी ओर, चारों अक्षरों के मन्त्रों के अर्थों में रुद्र के अघोर–सौम्य–कल्याणपरक विराट् रूप का वर्णन है। रुद्र सर्वार्थ सिद्धि देनेवाला, अध्यात्मिक–दैविक–भौतिक ऐश्वर्य प्रदाता, ब्रह्मविद्याज्ञान का महाज्ञानी गुरु, दिव्य भैषज्य के रूप में समस्त क्रूर–भयावह–असाध्य रोगों को निवारण करनेवाला, दिव्य शक्ति–दैवी शक्ति अम्बिका सम्पन्न, मातृका शक्ति का उत्थापन करनेवाला, उपकार करनेवाला–महादयावान आदि है। एकमात्र रुद्र ही कैवल्य प्रदान करता है।

रुद्र शब्द के चारों अक्षर रुद्र के परमेष्ठी स्वरूप से परिचय करवाते हैं। रुद्र शब्द की ध्वनि घोर और अघोर दोनों दिव्य शक्तियों से सम्पन्न है। इनके समन्वय से चराचर जगत् का व्यापार चलता है। रुद्र के अक्षरों की यह भौतिक–दैविक–अध्यात्मिक व्याख्या वैदिक कोश– निरुक्त एवं निघण्टु, ब्राह्मण ग्रन्थ, उपनिषद्, आचार्य सायण के भाष्य, ऋग्वेद के भाष्यकार महापण्डित रावण, आचार्य टी.वी. कपाली शास्त्री, आचार्य श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, आचार्य एच.डी. वेलणकर, आचार्य भगवद्दत्त आदि के अनुरूप है। रुद्र के

रहस्योद्घाटन में आकाशभैरव कल्पोक्तम्, एकाक्षरनामकोषसंग्रह, शब्द कल्पद्रुम (राजा राधाकान्तदेव बहादुर), अमरकोश, संस्कृत–हिन्दी शब्दकोश, हलायुध कोश, धर्मकोश, वैयाकरणाचार्य भर्तृहरि, स्फोटाचार्य, स्वामी सोमानन्द, आचार्य नागेश भट्ट, आचार्य मण्डन मिश्र आदि की भूमिका नाभकीय है। रुद्र शब्द के अक्षरब्रह्म की अध्यात्मिक–दैविक–भौतिक शक्तियों का ज्ञान ब्रह्मविद्या के मायाजाल भेदन की कुंजी है। पश्चिमी वैदिक व्याख्याकार को वेद की संस्कृत, अक्षरों की त्रिविध शक्तियों आदि के गूढ़ ज्ञान नहीं होने के कारण रुद्र को प्रकृति की विनाशकारी शक्ति (झंझावात, विद्युत्, रोग आदि) का प्रतीक कहकर मध्यम स्तर के देव घोषित करते रहे। वैदिक देवों के शास्ता रुद्र अज्ञानियों पर कोप नहीं करें, क्षमा करें!।।ऊँ।।

# रुद्र व्याख्या और वेद भाष्यकार

ब्रह्मविद्या वेद के अधिकारिक भाष्यकार वैदिक देवों के शास्ता–परमेष्ठी रुद्र के स्वरूप को अभेद्य रहस्यों के मायाजाल से निकाल कर प्रस्तुत करते हैं। आचार्य सायण ने चारों वेदों और प्रमुख ब्राह्मण ग्रन्थों का भाष्य किया। श्री महीधराचार्य और श्री उवटाचार्य ने वाजसनेयी शुक्ल यजुर्वेद का भाष्य किया। महाज्ञानी रावण ने ऋग्वेद एवं यजुर्वेद का भाष्य किया और साथ ही साम गान किया। महापण्डित रावण ने ऋग्वेद का दार्शनिक भाष्य किया। परम आचार्य रावण रुद्र के प्रथम व्याख्याकार हैं। इनके अलावा वेद के अनेक प्राचीन भाष्यकार रहे।

यह दुःखद है कि अधिकांश वैदिक भाष्य विस्मृति के गर्भ में हैं। यह उल्लेखनीय है कि तेइस सौ वर्ष (2300 वर्ष) पहिले यूनानी आक्रामक अलक्जेण्डर (सिकन्दर) ने विश्वविख्यात तक्षशिला विश्वविद्यालय के विशाल ग्रन्थागार को लूटा। वे प्रमुख आर्ष ग्रन्थों को अपने साथ ले गये और बचे ग्रन्थों के ग्रन्थागार को छह माह तक जलाया गया। यही कारण है कि सृष्टिविद्या वेद की दुर्लभतम पाण्डुलिपियाँ विदेशों में है। यह शोध का विषय है कि देश में कहाँ अन्य आचार्यों द्वारा किये गये वेद भाष्य की पाण्डुलिपि उपलब्ध हैं? यह स्मरण रहे है कि दक्खन में आचार्य यास्क के अलावा दूसरे

वैदिक कोश प्रचलन में रहे। ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद का रावण भाष्य अनुसंधान शोध का विषय है।

आचार्य सायण ने ऋग्वेद के छठे मण्डल के 28वें सूक्त की सातवीं ऋचा के भाष्य में लिखा है : ''रुद्र काल स्वरूप परमेश्वर है।। रुद्रस्य कालात्मकस्य परमेश्वरस्य।। ऋग्वेद 6.28.7।।'' ''इस यज्ञ में रुद्र देवता के प्रीति के लिये सुन्दर स्तोत्र गाया जाता है : स्तोमं रुद्राय दृशीकम्।। ऋग्वेद 1.27.10।।'' यह यज्ञ मनुष्य कल्याण के लिये हो रहा है। महाज्ञानी रुद्र मरुतों की दिशा में जाता है। वह उषा एवं मरुतों के संयोग से महान तेज प्रकाशित करता है। इस ऋचा में इन्द्र रुद्रवाचक है। रुद्रस्वरूप इन्द्र की मनुष्यों की मननीय वाणी स्तुति करती है। ऐसे मरुतों से युक्त रुद्रस्वरूप इन्द्र को मित्रता के लिये आमन्त्रित करते हैं : ''रुद्राणामेति प्रदिशा विचक्षणो रुद्रेभिर्योषा तनुते पृथु जयः। इन्द्रं मनीषा अभ्यर्चति श्रुतं मरुत्वन्तं सख्याय हवामहे।।'' ऋग्वेद 1. 101.7।।

हे महान शक्तिवान देवों! आप बसानेवाले और शत्रुओं को रुदन करवाने वाले, ज्येष्ठ–वरिष्ठ और महाज्ञानी हो। आप हमें यथेष्ट दान देने का अनुग्रह करो। यह स्मरण रहे कि महर्षि उचथ्य के पुत्र ऋषिश्रेष्ठ दीर्घतमा ने आपसे जब धन (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक) देने की प्रार्थना की, तब आप दौड़ते हुए पधारे थे।। ''वसू रुद्रा पुरुमन्तु वृधन्ता दशस्यतं नो वृषणावभिष्टौ। दस्रा ह यद् रेक्णं औचथ्यो वां प्र यत् सस्राथे अकवाभिरूती।। ऋग्वेद 1.158. 1।।'' इस सूक्त का विषय–देवता अश्विनौ है। वेद में दोनों अश्विनी कुमार रुद्र के पुत्र हैं। इस ऋचा के अनुसार रुद्र महाज्ञानी एवं महादानी हैं।

महान् रुद्र विशेष ज्ञानी (प्रचेतसे) और अत्यन्त सुखदायी है। उस महान रुद्र के लिये हम कब हृदय से शान्तिपाठक के स्तोत्र गान करेंगे? अथवा रुद्र का हृदय से शान्तिपाठ करना चाहिये। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के 43वें सूक्त की प्रथम ऋचा में रुद्र को महाज्ञानी कहा है। इसी सूक्त की तीसरी ऋचा में रुद्र दैव्य भिषज् के रूप में हितकारी हैं। साथ ही चौथी ऋचा में रुद्र भिषज् गाथाओं के स्वामी हैं। अर्थात् आदिकाल से रुद्र भिषज् कर्म के महाज्ञाता हैं। ''मेध'' ओषधियों के मिश्रण का नाम है। भिषज्–वैद्य–चिकित्सक को यह ज्ञान आवश्यक है कि किन ओषधियों के, किस मात्रा, किस पुट से रोग शमन होता है। ''शं'' रोगों को शांत करने का नाम और ''थु'' अनिष्ट दूर करने का नाम है। इससे सुख होता है और मन प्रसन्न होता है।। ''कद रुद्राय प्रचेतसे मीळ्हुष्टमाय तव्यसे। वोचेम शंतमं हृदे।।1।। गाथपतिं मेधपतिं

रुद्रं जलाभेषजम्। तच्छंयोः सुम्नमीमहे।।4।। ....यथा रुद्रश्चिकेतति।।3।।'' ऋग्वेद 1.43.1,3,4।।

इस ऋचा में रुद्र (अथवा उसके पुत्र मरुत्) से संरक्षण की प्रार्थना की गई है। उन्हें स्मरण कराया गया कि आप भयभीत महर्षि कण्व की रक्षा के लिये तत्क्षण पधारे। अतः आप उसी संरक्षण शक्ति के साथ जितनी जल्द हो सके, उतनी शीघ्र आकर हमारी रक्षा करो। अर्थात् रक्षण का कार्य महावीर, अजेय देव रुद्रादि पर निर्भर है।। ऋग्वेद 1.39.7।। ''आ वो मक्षू तनाय कं रुद्रा अवो वृणीमहे। गन्ता नूनं नोऽवसा यथा पुरेत्था कण्वाय बिभ्युषे।।'' ऋग्वेद 1.39.7।।

आचार्य सायण ने ऋग्वेद के द्वितीय मण्डल के ग्यारहवें सूक्त की तीसरी ऋचा का उदाहरण लिया। इसमें इन्द्र रुद्र रूप है। रुद्र रुलानेवाले को कहते हैं। जब मानवीय देह से आत्मा रूपी इन्द्र निकलता है, तब वह सभी को रुदन पर विवश करता है। इसीलिये यह आत्मा अथवा इन्द्र रुद्र कहलाता है। अतः ''रुद्र के रूप में जानेवाली स्तुति आत्मा की है। यही रुद्र इन्द्र वायु है, क्योंकि यह शरीर को गतिमान करती है।'' यह ऋचा ''रुद्र, इन्द्र, वायु एवं आत्मा में तादात्म्य'' की सूचक है। अर्थात् रुद्र ही आत्मा है, रुद्र ही इन्द्रस्वरूप है और रुद्र ही वायुस्वरूप है। अथवा रुद्र सर्वदेवात्मक है। ''उक्थेष्विन्नु शूर येषू चाकन् त्स्तोमोष्विन्द्र रुद्रियेषु च। तुभ्येदेता यासु मन्दसानः प्र वायवे सिस्रते न शुभ्राः।।'' ऋग्वेद 2.11.3।।

आचार्य सायण ने ऋग्वेद के तृतीय मण्डल के बत्तीसवें सूक्त की द्वितीय ऋचा के आधार पर ''रुद्र को सर्वकामनाओं को पूर्ण करनेवाला कहा है।'' ''रुद्रैस्तृपदा वृषस्व।।'' ऋग्वेद 3.32.2।। ऋग्वेद के अष्टम् मण्डल के छब्बीसवें सूक्त की पाँचवी ऋचा में अश्विनौ देवता रुद्रवाचक है। इसमें कहा है कि आप शत्रुओं को रुलानेवाले हो। आप द्वेष करनेवाले कुटिल प्रकृतिवानों को, शत्रुओं को रुलाओ।। ''युवं हि रुद्रा पर्षंथो अति द्विषः।।'' ऋग्वेद 8.26. 5।। इसे ''रुद्रौ संग्रामे रुदन्तौ'' भी कह सकते हैं।

ऋग्वेद के भाष्य में आचार्य सायण ने रुद्र के दार्शनिक पक्ष, आत्मा–रुद्र एक्य, सर्वदेवमयता, दिव्य भिषज्, ओषधियों के अधिष्ठाता, सर्वकामना पूर्णकर्ता, मृत्यु रूप काल, उपासकों–सद्ज्ञानियों की हर स्थिति में रक्षा करनेवाला, दीर्घायुष्य प्रदाता, आन्तरिक–बाह्य शत्रुओं के संहारक पक्ष आदि की प्रस्तुति की है। यह निरन्तर कहा गया है कि रुद्र उपासना हृदय में ही करनी चाहिये।

अथर्ववेद के भाष्य में श्री सायणाचार्य ने ऋग्वेद के क्रम को नवविस्तार दिया। अथर्ववेद के रुद्र जगत् स्रष्टा और प्रलयकर्ता हैं। रुद्र उपासकों–ब्रह्मविदों के दुःख से द्रवित होनेवाले करुणासागर हैं। वे दुःख हरनेवाले हैं। रुद्र उदात्त, यशस्वी, महाप्रतापी, ओजस्वी, महाप्रज्ञावान् हैं। वे देवों के अभिमान का हरण करनेवाले हैं (केन सूक्त)। वे रोग कर्ता और हरण कर्ता हैं। उनके प्रहार से शत्रु रुदन करते हैं।

श्री सायणाचार्य के भाष्य में इसकी पुष्टि अथर्ववेद भाष्य की प्रथम काण्ड से 19वें काण्ड की ऋचाएँ करती हैं : ''रुत् दुःखं दुःखहेतुर्वा तस्य द्रावको देवो रुद्रः परमेश्वरः''।।11.2.3।। ''स्वसेवकानां दुःखस्य द्रावकत्वं (रुद्रस्य)''।।18.1.40।। ''महानुभावं रुद्रं''।।18.1.40।। ''तस्मै जगत्स्रष्ट्रे सर्वं जगदनुप्रविष्टाय रुद्राय।।'' 7.92.1।। ''रौति शब्दायते तारकं ब्रह्म उपदिशतीति रुद्रः।'' तथा च जाबालश्रुतिः। ''अत्र हि जन्तोः प्राणेपूत्क्रामत्सु रुद्रस्तारकं ब्रह्म व्याष्टे''।।2.27.6।। जाबालोपनिषद्।1।। ''रोदयति सर्वं अंतकाले इति रुद्रः संहर्ता देवः।।'' 1.19.3।। ''सर्वप्राणिनो मामनिष्ट्वा विनश्यन्ति इति स्वयं रौति रुद्रः।।'' 18.1.40।। ''रुद्रस्य हिंसकस्य देवस्य''।।6.59.3।। ''रुद्रः रोदयिता शूलाभिमानी देवः''।।6.90.1।। ''रुद्राः रोदयितारः अन्तरिक्षस्थानीया देवाः।।'' 19. 11.4।। ''रुद्रा रोदकाः''।।19.9.10।। ''रोदयति उपतापेन अश्रूणि मोचयति इति रुद्रो ज्वराभिमानी देवः''।। ''6.20.1।। ''रुद्रः पशूनां अभिमन्ता पीडाकरो देवः''।।6.14.1।। ''रुद्रस्य ज्वराभिमानिदेवस्य हेतिः आयुधं''।।4.21.7।।

''श्री उवटाचार्य'' का रुद्र विषय में मत श्री सायणाचार्य के अनुसरण में है। शुक्ल यजुर्वेद के भाष्य में श्री उवटाचार्य का रुद्र सम्बन्धित मत है : ''रुद्रैः धीरैः'' ।।यजुर्वेद 11.55।। ''रुद्रैः स्तोतृभिः।।'' 38.16।। रुद्रौ शत्रूणां रोदयितारौ।।'' 20.81।। ''रुद्रवर्तनी रुग्णवर्तनी।।'' 18.82।।

''शुक्ल यजुर्वेद'' के भाष्य में ''श्री महीधराचार्य'' ने पुनः कहा कि रुद्र दुःख से द्रवित होनेवाला और दुःखों को नाश करनेवाला है। रुद्र दुःख विनाशक है। रुद्र महाबौद्धिक–महाज्ञानी–महाप्रज्ञावान्–महाचैतन्य है। रुद्र स्तुति योग्य है। रुद्र शुभ करनेवाला, समृद्धि देनेवाला, आनन्द प्रदाता, शुभकारक एवं मंगलमय है। इसके अलावा ऋग्वेद के क्रम में रुद्र रोगोत्पादक और रोग निवारक है, साथ ही क्रूर रूप भी है।

श्री महीधराचार्य के भाष्य में रुद्र विषय में कहा है : ''रुद्रैः धीरैः बुद्धिमद्भिः।।'' शुक्ल यजुर्वेद 11.55।। ''रुद्रैः स्तोतृभिः।।'' 38.16।। ''रुद्रस्य शिवस्य''।।16.50।। ''रुद्रस्य शंकराय।।'' 16.48।। ''रुत् दुःखं द्रावयति रुद्रः। रवणं रुत् ज्ञानं राति ददाति। पापिनो नरान् दुःखभोगेन रोदयति।।'' 16.1।।

''रुद्रस्य क्रूरदेवस्य।।'' 11.15।। ''रुद्रो दुःखनाशकः।।'' 16.39।। ''रोदयति विरोधिनां शतं इति रुद्रः।।'' 16.28।। ''रुद्रवर्तनी रुग्णवर्तनी भिषजौ अश्विनौ।।'' 19.82।। ''कदन्नभक्षणे चौर्ये वा प्रवर्त्य, रोगमुत्पाद्य, जनान्, घ्नान्ति तेभ्यः पृथ्वीस्थेभ्यो अन्नायुधेभ्यो रुद्रेभ्यः।।'' 16.66।।

इसप्रकार वैदिक भाष्यकार श्री सायणाचार्य और यजुर्वेद के भाष्यकार श्री उवटाचार्य–श्री महीधराचार्य रुद्र देवता को सृष्टि–स्थिति– संहार का अधिष्ठाता परमेश्वर घोषित करते हैं। यद्यपि रुद्र का घोरतम–क्रूरतम–महाविनाशक स्वरूप है, किन्तु इसके विपरीत रुद्र ही समस्त आधि–व्याधि, रोग–दोष, आन्तरिक–बाह्य शत्रुओं के विनाशक; ब्रह्मज्ञान के आदिप्रवक्ताः महागुरुः, सुख–सौभाग्यदायक; मोक्षप्रदाता; अमृतमय और शत्रु विनाशक–महारक्षक हैं। आचार्य सायण, श्री उवटाचार्य एवं श्री महाधराचार्य के मत में परमेष्ठी परमब्रह्म रुद्र हैं। रुद्र देवता अनादि, अनन्त, अव्यक्त, व्यापकतम, सर्वज्ञ परमेष्ठी तत्त्व है। रुद्र सर्वदेवमय अर्थात् वायु स्वरूप, अग्नि–सूर्य–तेज स्वरूप, वरुण स्वरूप, द्यौ स्वरूप, पृथिवी स्वरूप अथवा पँचभूतों के भी आदि भूत हैं। रुद्र सत्य है और उनके नियम अलंघनीय हैं। रुद्र तत्त्व का ज्ञान ही ब्रह्मविद्या–आत्मविद्या है। रुद्र मनुष्यों के ही नहीं, अपितु देवताओं के भी ब्रह्मज्ञानोपदेशक हैं (केन उपनिषद्)। सभी रुद्र को हृदय–अन्तःकरण में प्राप्त कर सकते हैं।।ऊँ।।

## रुद्र विश्वरूपम्
## रुद्र के सैकड़ों नामरूप का इन्द्रधनुष

त्रयी वेद–ऋग्वेद, सामवेद, यजुर्वेद की ऋचाएँ परमेष्ठी रुद्र के सैकड़ों–सैकड़ों नामरूप, विशेषणों, उपाधियों का रूपहला इन्द्रधनुष चित्रलिखित करती हैं। वास्तव में तीनों वेद ही रुद्र के शतनामों एवं सहस्रनामों का उद्गम हैं। तीनों वेदों में एकमात्र यजुर्वेद वाजसनेयी संहिता के सोलहवें रुद्राध्याय में छियासठ ऋचाएँ–मन्त्र हैं। रुद्राध्याय अकेले में रुद्रवाचक पदों की संख्या लगभग 240 है। यजुर्वेद की काण्वसंहिता (2.9) में रुद्रसूक्त सत्रहवाँ अध्याय है। मैत्रायणी संहिता में भी रुद्र अध्याय है। काठक

संहिता का 17.13–14 अध्याय रुद्रसूक्त है। कपिष्ठल संहिता का 17.3–4 अध्याय रुद्र को समर्पित है। यजुर्वेद की तैत्तिरीय संहिता का 7.5.4–5 अध्याय रुद्र का है। यजुर्वेद में रुद्रवाचक नाम ऋग्वेद का ही विस्तार है।

"रुद्रतत्त्व" के तिलिस्मी रहस्य भेदन की अदृश्य कुंजी–वेद में प्रयुक्त रुद्र पदनामों के अध्यात्मपरक, दैविक, अधिभौतिक आदि आशय का ज्ञान है। यह पुनरुक्ति है कि वैदिक संस्कृत के शब्द अभिव्यंजनापूर्ण, अलंकारपूर्ण, ध्वन्यात्मक, कूटात्मक, सूत्रात्मक, प्रतीकात्मक, गूढ़, रहस्यात्मक, अध्यात्मपरक, संक्षिप्त, संहत, बहुअर्थी, लक्षणात्मक आदि हैं। इसलियें वैदिक शब्दों के अभिप्राय के अज्ञानवश, "प्रधानतम सर्वश्रेष्ठ आदिज्ञानी आदिगुरु सर्वज्ञ रुद्र को वैदिक देवशास्त्र के कुछ अध्येताओं, विशेषकर पश्चिमी अथवा पश्चिमी विचार से ओतप्रोतों ने रुद्र को गौण अथवा अप्रधान वैदिक देवता घोषित किया।" महान् विद्वान महामहोपाध्याय श्री मधुसूदन ओझा ने "इन्द्र विजय" में आर्य प्रवर्त्तक इन्द्र देव को उत्तरी ध्रुव के समीप साईबेरिया का कहा। श्री बाल गंगाधर तिलक ने "ओरायण" में आर्यों का उद्गम उत्तरी ध्रुव सिद्ध किया। कुछ वैदिक विद्वानों ने रुद्र के पृथिवी पर आलय–मेरु, सुमेरु, मूजवान आदि को उत्तरी ध्रुव की संज्ञा दी। हमें संस्कृत के प्रकाण्ड विद्वान डॉ. सम्पूर्णानन्द का कोटि–कोटि आभारी होना चाहिये कि उन्होंने सन् 1943 में कारावास में ऋग्वेद की ऋचाओं के आधार पर प्रमाणित किया कि "आर्यों का आदिदेश" जम्बूद्वीप का भारतवर्ष है। "ऋग्वेदादि की रचना भारतवर्ष के दो महानदों–सरस्वती, दृषद्वती के मध्य हुई।" डॉ. सम्पूर्णानन्द ने "वेद का रचनाकाल 39 लाख वर्ष पूर्व निर्धारित किया।" "ऋग्वेद और पश्चिमी एशिया" में सुप्रसिद्ध अध्येता डॉ. रामविलास शर्मा ने और "वेद परिचय" में आचार्य गुरुदत्त ने दोहराया कि भारतवर्ष ही आर्यों का उद्गम स्थल है। साथ ही घोषित किया कि वेद का सृजन दृषद्वती एवं सरस्वती महानदों के मध्य हुआ। दोनों ने पुष्टि की कि उनतालिस (39) लाख वर्ष पहिले वेद की रचना हुई।

वेद में स्पष्ट रूप में "हिमालय–तिब्बत क्षेत्र को द्युलोक–पृथिवी आकाश क्षेत्र" कहा है। द्युलोक–स्वर्ग को "त्रिविष्टपम्" कहा गया है। आर्षग्रन्थों में "तिब्बत को त्रिविष्टपम्" और "नेपाल को नीलकण्ठ" नाम से सम्बोधित किया गया है। साथ ही कैलास महापर्वत को मेरु, सुमेरु, मूजवान माना गया है। पवित्रतम कैलास महापर्वत का महारहस्य आज भी वैज्ञानिकों के लिये पहेली बना है।

इस परिदृश्य में वैदिक देवों के शास्ता–नैतिक मर्यादा पालक रुद्र के वेद वर्णित संज्ञात्मक शब्दों में से चयनित के अर्थ–व्याख्या की गयी है।

जिससे वैदिक रुद्र के अध्यात्म, दर्शन, दैविक शक्तियों एवं अधिभौतिक स्वरूप को समझना सरल हो।

''गृत्सपति''—श्रेष्ठतम ज्ञानी, गृत्सों का अधिष्ठाता। ''गृत्स''—ज्ञानी, ऋषि, कवि। ''उद्‌गुरमाण''—श्रेष्ठ ज्ञान का उपदेशक। ''श्रुत''—श्रुति का वेत्ता, सुविख्यात, विद्वान। ''अधिवक्ता''—सत्य उपदेशक, गुरु। ''दैव्या भिषक्''— दिव्य आयुर्विद। ''देवानां हृदयः''—जो देवताओं के हृदय में विराजमान, जिसने देवों के लिये अपना हृदय दिया। ''त्र्यम्बक''—तीनों लोकों का पिता (सृष्टि, स्थिति, संहार कर्त्ता) (इसका तीन नेत्र वाला अर्थ अनर्थ है।)। ''विरूपाक्ष''—विभिन्न रूप धारण करनेवाला (रुद्र ही सूर्यस्वरूप, वरुणस्वरूप, अग्निस्वरूप, वायुस्वरूप, द्योस्वरूप, विश्वकर्मास्वरूप, त्वष्टास्वरूप, प्रजापतिस्वरूप, इन्द्रस्वरूप, अश्विनौस्वरूप, मरुत्स्वरूप, पृथिवीस्वरूप, हिरण्यगर्भस्वरूप, महाप्रकृति स्वरूप, विराट् पुरुष स्वरूप आदि है। अर्थात् रुद्र के ये विविध रूप हैं।)।

''नीलशिखण्डन्'' — नीला आकाश ही जिस रुद्र के केश हैं (यह रुद्र के विराट् पुरुष परंब्रह्म स्वरूप का द्योतक है।)। ''आयुर्वृध''—आयुष्य में वृद्धि करनेवाला। ''गणपति''—गणों के अधिपति। ''रुद्र''—(रु) शब्द शास्त्र का (द्र) पारंगत महाज्ञानी। ''मंत्री''—हित की मन्त्रणा देनेवाला। ''प्रतिश्रव''— उपदेश करनेवाला गुरु। ''सोभ्यः''—पुण्य कर्म करने वाला। ''श्लोक्य—प्रशंसनीय महाविद्वान, पद्य रचनाकार।

''स्थपतिः''—स्थानों का पालक। ''दिशां पतिः''— दिशाओं का अधिष्ठाता, अन्त भाग रक्षक। ''विश्वरूपः'' — विश्व का रूप धारण करनेवाला। ''भगवः'' — भगवान्। ''ईशानः—ईश्वर। ''भव''—सृष्टि कर्ता, सबको उत्पन्न करनेवाला। ''शर्व''—संहार करनेवाला, प्रलयकर्ता। ''भवस्य हेतिः''—जगत् के दुःखों को दूर करनेवाला। ''शिव''—शुभ, मांगलिक, सौभाग्यशाली, मोक्ष, वेद। ''शिवतर'', ''शिवतम''—मांगलिक, कल्याण कर्ता, आनन्ददाता। ''शंभु''—शान्तिकर्ता, समृद्धि प्रदाता, आनंद देनेवाला। ''शङ्.—कर''—शुभ, मंगलमय, आनंद—समृद्धि कर्ता। ''शंगु''—सुखदाता। ''मीढुष्टम''—सुखदाता। ''त्विषीमत्''—तेजस्वी। ''शिपिविष्ट''—सहस्रों प्रकाश किरणयुक्त, स्वयं प्रकाशी। ''सहस्राक्ष''—किरणपति सूर्य की अनन्त किरणें, अव्यक्त, अमूर्त्तिमान। ''कक्षाणां पतिः''—पृथिवी की चारों ओर की परिधि के महारक्षक, गोपन स्थानों के रक्षक। ''एकादशप्राणः''—शरीर में पाँच कर्मेन्द्रियाँ, पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ एवं एक आत्मा। ''परमेश्वर''—सर्वव्यापक ईश्वर। ''भुवनस्य पिता''—भुवनों के स्वामी। ''भुवनस्य ईशान्''—भुवनों के ईश्वर। ''भीम''—सर्वशक्तिमान।

''ज्येष्ठ''–श्रेष्ठ ब्रह्म (अथर्ववेद का ज्येष्ठ ब्रह्मसूक्त)। ''ओजीयः''–महाबली। ''सुषुम्न''–उत्तम विचारशील। ''बृहन्तं''–महान्। ''ऋष्वं''–श्रेष्ठ ज्ञानी। ''विचेतसः''–विशेष ज्ञानी लोक। ''महावीर''– महान्वीर। ''न्यायाधीश''–असत्य एवं अनैतिक कार्यों के पाप कर्मो का न्याय करनेवाला। ''वणिज''–जगत् व्यापार संचालक। ''पशुपति''–प्राणिमात्र के अधिपति। ''अन्नांपति''–विविध धान्यों–अन्न के पालक। ''वृक्षाणां पति''–वृक्ष वनस्पति के अधिष्ठाता। ''दुंदुभ्य''–मोक्ष प्राप्ति की ध्वनि, ''राव'' शब्द की अन्तिम दिव्य मोक्षप्रद ध्वनि दुंदुभि की है। ''पथीनां पति''–समस्त मार्गों के संरक्षक। ''हिरण्य बाहवे''–सुवर्ण सरीखी बाहुवाले अर्थात् सूर्य देव। ''हरिकेशेभ्यः''– वन वनस्पति के हरित पत्र ही रुद्र के केश हैं, अर्थात् रुद्र सर्व वनस्पति में व्याप्त है। ''मन्यु इषव''–अग्नि अथवा ओज, उत्साह, क्रोध ही बाण स्वरूप है। ''श्रुतसेन''–अपराजित, अजेय सेनानी। ''आसुसेन''–अपने गणों, सेना को हमेशा सिद्ध रखनेवाले। ''ओषधीनां पतिः''–ओषधियों के अधिष्ठाता। ''सभापति''–देवों एवं प्राणियों के सभाओं के अध्यक्ष। ''सभा''–तीनों लोकों के सभाओं में अहम् सभासद अथवा प्रमुख। ''श्रव''–सभी के (देव, दैत्य, मनुष्य) कार्यों का श्रवण करनेवाले। ''प्रमृशः''–परामर्श कर्ता, विद्वान। ''पुलस्ति''–महाज्ञानी, ऋषि। ''स्वस्त्राऽम्बिकया''–रुद्र की भगिनी अम्बिका, वैदिक मातृशक्ति दैवीशक्ति अधिष्ठात्री। ''संविदानौ''–उत्तम ज्ञान वाले। ''आखुस्ते पशुः''–मूषक रूपी पशु। ''पृश्निः''–विविध रूपवाली माता पृथिवी। ''यव्ह''–रुद्र की शक्ति का नाम। ''मनीषया''–बुद्धि के द्वारा।

वेद में रुद्र देवता के विराट् रूप–पुरुष, परमब्रह्म स्वरूप में विश्व के सभी वर्गों–सभी कर्मों के अंश रूप होने का वर्णन अद्भुत है। इसके अलावा वन–वनस्पति, नदियों, पर्वतों एवं जीवों में रुद्र की सत्ता व्याप्त है। उनके विश्वरूप में जड़ और चेतन को समान स्थान प्राप्त है। जगत् आदि में व्याप्त रुद्र के नाम रूप प्रस्तुत हैं। ''वनानां पति''–वनों के पालक, अधिष्ठाता।''अरण्यानां पतिः''–अरण्यों के संरक्षक। ''ऐलबृदाः''–अन्य की वृद्धि कर्ता। ''सूर्व्य''– उपजाऊ भूमि के जीव। ''खल्यः''–खलिहान के जीव। ''शुष्क्यः''–शुष्क भूमि के जीव। ''अवर्ष्यः''–वर्षा नहीं होनेवाली भूमि के जीव। ''पांसव्यः'', ''रजस्यः''–धूली एवं रजकण में व्याप्त अदृश्य सरीखे जीव। ''सिकत्यः''–रेतीले बजरी में विद्यमान जीव। ''किंशिलः''–पत्थरों, चट्टानों में व्याप्त जीव। ''इरिण्यः''–बंजड, ऊसर भूमि के प्राणी। ''ऊर्व्यः''–सरसब्ज भूमि के जीव। ''शष्प्यः''–कोमल घास के कृमि। ''हरित्यः''–हरित क्षेत्र में रहनेवाले जीव। ''वर्ष्यः''–वर्षा के क्षेत्र में होनेवाले जीव जन्तु। ''उलप्यः''–दूब, घास क्षेत्र

में होनेवाले जीव। ''गव्हरेष्ठः''— सघन वनों, पहाड़ों की गुहाओं रहनेवाले जीव जन्तु एवं मानव। रुद्र ही ''किरिक''—किसान हैं, वे ही अन्न हैं।

''तलप्यः''—बिछौना, शैय्यादि में रहनेवाले जीव, खटमलादि। ''रेष्म्यः''—हिंसक कृमि कीट। ''अश्वः''—घोड़ा। ''श्वा''—कुत्ता। ''व्रज्यः''—ग्वालों में रहनेवाले पालतु पशु—गो आदि। ''गोष्ठयः''—गोशाला की धेनु आदि। ''गेह्यः''—घरों में पाले गये—गो, महिषा, वृषभ, बैल, कुत्ता, बिल्ली आदि। ''किरिकः''—सूकर।

''वैशन्त''—छोटे तालाब के जीव। ''कुल्यः''—जल प्रवाहों के समीप रहनेवाले प्राणी एवं जन्तु। ''काट्यः''—कुवे के समीप रहनेवाले प्राणिमात्र। ''कूप्यः''— कूप के पास रहनेवाले मनुष्य अथवा जीव। ''सरस्यः''—तालाब के समीपस्थ जीव एवं मनुष्य। ''नादेयः''—नदी अथवा नदी के निकट रहनेवाले प्राणिमात्र। ''फेन्यः''—जल के फेन में व्याप्त जीव। ''ऊर्म्यः''—लहरों में रहनेवाले जीवमात्र। ''प्रवाह्यः''—प्रवाहों में रहनेवाले जीव। ''पार्यः''—परतीर में रहनेवाले। ''अवार्यः''—नदी तीर पर रहनेवाले जीव। ''द्वीप्यः''—द्वीप में रहनेवाले प्राणी। ''निवेष्य्यः''—पानी के भंवर में रहनेवाले प्राणिमात्र। ''क्षयणः''—पानी में रहनेवाले जीव। ''तीर्थ्यः''—पवित्र स्थान में रहनेवाले। ''तीर्थानि प्रचरन्ति''—तीर्थों में विचरण करनेवाले प्राणिमात्र। ''मेघ्यः''—मेघ में रहनेवाले जीव। ''वीध्न्यः''—शुष्क अभ्र रूप में रहनेवाले। ''वाल्यः''—वायु रूप में व्याप्त प्राणिमात्र। ''आतप्यः''—धूप में व्याप्त जीव। ''नीप्यः''—पर्वतों की तराई के प्राणिमात्र। ''पर्णः''—पत्तों पर रहनेवाले कीट। ''पर्णशदः''—पत्तों में व्याप्त कृमि कीट। ''पथ्यः''—मार्गों में रहनेवाले जीव। ''प्रपथ्यः''—मार्गों के रक्षक। ''अश्वपतिः''—घोड़ों को पालनेवाला। ''श्वपतिः''—श्वानों का पालन करनेवाला। ''वास्तव्यः''—घरों में रहनेवाला जीव। इससे स्पष्ट है कि प्रकाश किरण, वायु, जल, पत्थर, रजकण, मिट्टी, वृक्ष, वनस्पति, पशु आदि रुद्र रूप हैं। अन्न, जल, वायु, प्रकाश एवं भूमि के सूक्ष्मतम जीवाष्णु, कीट, रोगकृमि रुद्र के ही रूप हैं। ''विश्वकृष्टि'' का आशय—मानवमात्र है।

इसके ही साथ जगत् के सभी मानवों में रुद्र रूप का वर्णन वेद में किया गया है। इससे रहस्योद्घाटन होता है कि शुभ एवं पाप करनेवाले अथवा करवानेवाला दोनों ही रुद्र रूप हैं। दूसरे शब्दों में समूचा जगत् रुद्र रूप है। इनमें रुद्र कहनेवाले प्रमुख शब्दों की व्याख्या कर रहे हैं। ''उपवीति''— यज्ञोपवीत, उत्तरीय धारण करनेवाले। ''याम्यः''—नियम पालक। ''सौम्यः''—शान्त। ''बुध्न्य''—तह में रहनेवाले। ''अप्रगल्भ''—अज्ञानी। ''ताम्र''—ताम्र, रक्त वर्ण वाला। ''बभ्रु''—सुनहला। ''तिष्ठत्''—खड़ा रहनेवाला।

''आसीनः''—आसन पर विराजमान्। ''शयानः''—शैय्या पर लेटा हुआ। ''जाग्रत्''—चेतनावान्। ''स्वपत्''— निद्रामग्न। ''उच्चैर्घोषः''—गर्जना करनेवाला, महानाद करनेवाला। ''शीघ्न्य''—शीघ्रता करनेवाला। ''व्युप्तकेशः''—जिसके केश संस्कारयुक्त हैं। ''कपर्दी''—जटा जूटधारी। ''विशिखासः''—मुण्डन किया सिरवाला।

''पत्तीनां पतिः''— सेनाओं का पालक। ''विकृन्तानां पतिः''—शत्रु सेना का अधिपति। ''व्रातपतिः''—वीरों के समूह का अधिपति। ''शूरः''—वीर। ''क्षयद्वीरः''—शत्रु सेना का संहारक वीर। ''उग्रः''—भयानक कर्म करनेवाला। ''कुलुंचानां पतिः''—शत्रुसेना के वीरों का नाश करनेवाला। ''आव्याधिनीनां पतिः''—अचूक निशाना लगानेवाला। ''सुधन्वन्''—उत्तम धनुष्यधारी। ''स्वायुधः''—सर्वोत्तम आयुध रखनेवाला। ''तीक्ष्णेषुः''—तीक्ष्ण लक्ष्य भेदी बाणों से सुसज्जित। ''शतधन्वा''—एक साथ सौ आयुधों से प्रहार कर्ता। ''धन्वायी''—आयुध के साथ शत्रु पर आक्रमण करनेवाला। ''इषुधिमान्''—भरा हुआ तर्कस हर समय रखनेवाला, सदैव आयुध रखनेवाला। ''निषंगी''—खड्गधारी वीर। ''सृकायी''—तीक्ष्ण मर्म भेदी बाण रखनेवाला। ''सृकाहस्ताः''—शस्त्र धारण करनेवाला। ''इषुमान्''—बाणों से प्रहार कर्ता। ''असिमान्''—खड्ग से युद्ध करनेवाला। ''सेनानी''— सेनाध्यक्ष। ''विचिन्वत्कः''—शूरवीर। ''रथी''—रथारुढ़। ''अरथी''—पैदल युद्ध करने वाला प्रवीण वीर। ''आशुरथ''—तेज गति के रथ से युद्ध रत। ''उगणा''—शस्त्रास्त्रों को ऊपर उठाकर मारक हमला करनेवाला। ''ककुभः''— प्रमुख। ''वर्मा'', ''कवची'', ''वरूथी''—अनेक प्रकार के कवच धारण कर्ता। ''कृत्स्त्रायतया धावन्''—धनुष्य को कर्ण तक खींचकर शरसंधान करनेवाला। ''तृंहती''—शत्रु संहारक वीर सेना। ''मृगयु''—मृग अर्थात् मृगरूपी प्रजापति का वध करनेवाला। ''अवसान्यः''—सेना के अन्तिम भाग से रक्षणकर्ता वीर। ''विविध्यन्ती''—शत्रु सेना का विशेष रूप से वेधकर्ता सेनानी। ''विसृजत्''—विशेष विधि से प्रहार करनेवाला। ''अस्यत्''—शत्रु पर शस्त्र फेंकनेवाला। ''धृष्णुः''—शत्रु का वध कर्ता वीर। ''अग्रेवधः''—प्रथम पंक्ति में रहकर शत्रु संहारक। ''हन्ता''—शत्रु का हनन कर्ता। ''अभिघ्नत्''—शत्रु पर प्रहार कर्ता। ''हनीयान्''—शत्रु को नष्ट कर्ता। ''आहनन्यः''—शत्रु पर आघात कर्ता। ''सहमानः''—शत्रु का पराभव कर्ता। ''दूरेवधः''—शत्रु का दूर से संहार करनेवाला। ''जिघांसत्''—शत्रु को मृत्यु देनेवाला। ''विध्यत्'''— शत्रु का वेध कर्ता। ''अवभेदी''—शत्रु का निःशेष वेध करनेवाला। ''पथीनां पतिः''—मार्ग रक्षक वीर।

एक ओर क्षत्र–रक्षा का कार्य करनेवाला रुद्र रूप है। दूसरी ओर, जगत् के सबसे घृणित–निंदित कार्य करनेवालों के अधिष्ठाता रुद्र हैं, अर्थात् वे भी रुद्र रूप हैं। ''तस्कराणां पतिः''–तस्कर, चोरवृत्ति करनेवालों के अधिपति। ''स्तेनानां पतिः''–चोर लुटेरों के अधिपति रुद्र। ''मुष्णतां पतिः''–डाकुओं–चुरानेवालों के अधिपति रुद्र। ''स्तयूनां पतिः''–ठगनेवालों के अधिपति रुद्र। ''वंचत्''–जालसाज, फरेबी, मक्कार, धोखेबाज, कपटी वर्ग का अधिष्ठाता रुद्र। ''परिवंचत्''–छल करनेवाला वर्ग के अधिपति रुद्र। ''आततायी''–घातपात करनेवाले वर्ग के स्वामी रुद्र। ''लोपः''–नियमों का लोप करनेवाले रुद्र। ''नवतं चरत्''–रात्री के समय दुष्ट इच्छा से भ्रमण करनेवाले पातकी वर्ग के स्वामी रुद्र।'' ''प्रतरण''–धोखेबाज आदि रुद्र। आचार्य सायण ने काण्व संहिता–यजुर्वेद के अध्याय सत्रह के भाष्य में कहा है कि रुद्र–चोरों का स्वामी (स्तेनानां पतिः अस्मि), ठगों का मुखिया (स्तायूनां पतिः अस्मि), डाकुओं के सरदार (तस्कराणां पतिः अस्मि)। लुटेरों में सर्वश्रेष्ठ रुद्र (मुष्णतां पतिः अस्मि)। (गीता में श्रीकृष्ण कहते हैं कि मैं कपटियों का द्यूत हूँ : छलयता द्यूतं अस्मि)। यही नहीं रुद्र शरीर व्यापार करनेवाली नारियों के भी अधिपति है। उनका एक विशेषण ''जघन्यः''–अधिपतित मनुष्य, नीच वृत्तिवाला, अन्त्यज, हीन है। इसके अलावा ''नि–चेरूः'' नीचे के स्थान में रहनेवाला का भी उल्लेख है, वह भी रुद्र है।

इसमें रुद्र के रचनात्मक, सृजनधर्मी, विश्वकर्मा स्वरूप के प्रतिनिधि रुद्रों का नक्षत्र मण्डल मन्त्रमुग्ध करता है। ये रुद्र रूप हैं : ''क्षत्ताः''–शिल्पकार। ''तक्षाः''–तक्षण करनेवाला, काष्ठकर्मी, प्रस्तर–धातु सृजनकार। ''रथकार''–विमान (वाहन) निर्माता। ''धनुष्कृत''– शस्त्रकार। ''इषुकृत्''–बाण, गोला–बारूद निर्माता। ''कुलालः''–प्रजापति कुम्हार। ''कर्मारः''–धातुकर्मी। ''निषादः''–जलपरिवहनकर्ता, वन में रहनेवाला। ''गिरिचरः''–पर्वतों में रहनेवाले। ''सूतः''–सारथी, दिव्य वीरगाथावाचक। ''उत्तरण''–नदी को पार करवानेवाला। ''प्रतरण''–नदी पार करवाने में सिद्धहस्त। ''तार''–जीवनरूपी नदी तारक। ''संग्रहीता''– पदार्थों को संग्रहीत रखनेवाला, व्यवसायी, जगत् के सभी पदार्थों का संग्रहक ब्रह्म।

''भूतानामपति''–प्राणिमात्र के अधिष्ठाता। ''कनिष्ठाय''–छोटे देवों के रूप में रुद्र। ''वामनाथ''–दक्षिण दिशा का दिक्पाल, हाथी, बोना। ''विद्युताय''–वाताय कपिला, आकाशीय विद्युत्। ''मेघ्याय''–मेघ, बादल। ''विलोहिता''–लोहित। ''वृद्धाय''–वरिष्ठ जन, ज्ञानवृद्ध। ''शितिकण्ठाय''–श्वेत कण्ठ वाला। ''नीलग्रीवाय''–नीलमणि सरीखा कण्ठ, जल को निगलनेवाला

सूर्य, सूर्य मण्डल में रहनेवाला। ''शतइषुधे–असंख्य शिरवाला, निराकार। ''बाहुभ्यां''–दोनों–घोर, अघोर बाहु। ''चसुवृध्वने''–ज्ञानात्मक वृद्ध। ''सोमायच'' –रुद्र उमा सहित सोम। ''स्ताम्रायचारूणाय''–उदयरूप एवं अस्त काल का सूर्य। ''रुताराय''– ओंकार स्वरूप रुद्र। ''द्रापे''–पापियों की दुर्गति करनेवाला। ''नीललोहित''–नित्य तरूण। ''अन्तरिक्षे''–अन्तरिक्ष में। ''दिवं''–स्वर्ग, द्युलोक। ''शष्पिपंजराः''–पीत वर्ण वाला रुद्र, पीत रंग अध्यात्मिक रूप से सर्वोच्च है। ''विशिखासः''–शिखा रहित। ''सुकृाहस्ताः''–हाथ में ढाल धारण कर्ता। ''वितस्थिरे''–अवस्थित। ''दश प्राचीः''–दोनों करबद्ध। ''दिष्मः''–द्वेष। ''ऽपापकाशिनी''–पापियों के नाश करने वाली माया ज्ञान का प्रकाश करनेवाला। ''मन्यवे''–कोपात्मक, ओजात्मक, उत्साहात्मक। ''शिवतमा''–शान्त। ''शख्या''–संहार करनेवाली शक्ति। ''तनूः''–शरीर। ''अभिचाकशीहि''–सर्वत्र देखनेवाला। ''अग्निषोमौ''–घोर अघोर रूप अग्नि सूर्य है, रुद्र अग्नि एवं सूर्य स्वरूप है। ''वदामसि''–प्रार्थना करते हैं। ''अयक्ष्मं''–रोग रहित। ''यातुधान्यः'' –रोगकारक जीवाणु। ''निशीर्य''– कुण्ठित करना। ''अनेशन्''–अदृश्य होना। ''परिब्भुज''–रक्षा करना। ''परिवृणक्तु''–परित्याग करना। ''रोहिताय''–सूर्य मण्डल में स्थित। ''कक्षाणां पतये''–नक्षत्रों के स्वामी। ''उच्चेर्घोषाय''–महानाद कर्ता, गगनभेदी रक्त संचारी गर्जना करनेवाला। ''ककुभाय''–पुरुषो वै ककुभः, अर्थात् पुरुष रूप ईश प्राण ही ककुभ है। ''गोपा''–गो अर्थात् सूर्य किरण, इन्द्रिय शक्तियाँ, ज्ञान, गो रक्षक, रक्षक। ''ओषधीनां पतये''–ओषधियों के अधिष्ठाता। यह स्मरण रहे कि रुद्र ही रोग उत्पन्न कर रुलाता है और रोग हरण करनेवाला है। ''अरुण''–उदय होने सूर्य का सिन्दूरी लाल रंग। ''सुमंगल''–सुन्दर मंगल रूप।

''पुष्टिनां पति''–रुद्र अमृत स्वरूप से पृथिवी सहित सभी भुवनों के पुष्टि कर्ता हैं। ''रुद्रः दुःखनिवारकः''–रुद्र दुःख निवारक है। ''रुद्र सर्वदुःखनिवारकः''–रुद्र सभी दुःखों से मुक्ति दिलवाते हैं। ''रुत् दुःख द्रावयति रुद्रः। रवणं रुत् ज्ञान राति ददाति''–रुद्र दुःख से द्रवित होकर (उपासक को ब्रह्म) ज्ञान देते हैं।

सारसंक्षेप में रुद्र वाचक शब्दों के अर्थ, विशेषरूप से अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक परमेष्ठी रुद्र के विराट् परमब्रह्म (पुरुष) स्वरूप के साक्षात्कार में नवदृष्टि प्रदान करते हैं। महारुद्र और रुद्रों के नामों के आशय से यह स्पष्ट होता है कि सृष्टि में सभी कुछ रुद्रमय है। अनादि रुद्र ने ही सृष्टि सृजन के लिये प्रजापति (महाप्रकृति) की उत्पत्ति कर सक्रिय किया और स्वयं निर्लिप्त रहे। सारतः ''एक सर्वव्यापक सर्वाधार आत्मतत्त्व ही रुद्र'' है।।ऊँ।।

# सर्वजनीन सर्वव्यापक रुद्र सृष्टि स्वामी

ऋग्वेद में पँच महाभूत स्वरूप सर्वव्यापक आत्मतत्त्व रुद्र एक रहस्यपूर्ण अध्यात्मिक देवता हैं। चौकें नहीं! ऋग्वेद में केवल मात्र तीन सम्पूर्ण सूक्त रुद्र विषयक हैं। कुछ अन्य सूक्तों में रुद्र अन्य देवों के साथ सम्मिलित हैं। रुद्र की प्रख्याति सोमादि, मरुतादि, अग्निआदि के साथ है। इतना ही नहीं ऋग्वेद में रुद्र का नाम लगभग 75 ऋचाओं में आया है।

यह अभूतपूर्व है कि इन्द्र, वायु, अग्नि, भग, वरुण, अश्विनौ, प्रजापति, सूर्य, सविता, त्वष्टा, भर्ग, यम, विश्वकर्मा आदि की ऋचाओं में अनेक अवसरों पर ये सभी देवता रुद्र वाचक हैं। इस प्रकार रुद्र ही इन्द्रस्वरूप, वायुस्वरूप, अग्निस्वरूप–तेजस्वरूप, सूर्यस्वरूप, सवितास्वरूप, वरुणस्वरूप, अश्विनौस्वरूप, प्रजापतिस्वरूप, भगस्वरूप, यमस्वरूप, विश्वकर्मास्वरूप, पृथिवीस्वरूप आदि है। यह उल्लेखनीय है कि पँच महाभूतों में प्रथम द्यु–आकाश–परमव्योम का एक भी स्वतन्त्र सूक्त ऋग्वेद में नहीं है। ऋग्वेद में द्यावापृथिवी (आकाशपृथिवी) के संयुक्त सूक्त है। इसी शृंखला में द्वितीय पँच महाभूत वायु के ऋग्वेद में मात्र दो–वात, वायु सूक्त हैं। अन्तिम भूत पृथिवी का भी ऋग्वेद में एक ही सूक्त है। ऋग्वेद में सर्वाधिक ऋचाएँ अग्नि–सूर्य–सविता और वरुण की हैं (देखें–आकाशविद्या, वायुविद्या, सूर्यविद्या, वरुण विद्या एवं पृथिवीविद्या वैदिक शृंखला)। अतः ''ऋग्वेद में न्यूनतम संख्या के सूक्तों ऋचाओं के आधार वैदिक देवता को अप्रधान घोषित करना भ्रमपूर्ण अवधारणा है।'' वैदिक देवशास्त्र के वर्षों–वर्षों अध्ययन–स्वाध्याय से ही वैदिक देवों के नैतिक मर्यादा पालक रुद्र के वास्तविक विराट् रूप के समीप पहुँच सकते हैं अथवा साक्षात्कार किया जा सकता है। यह अवश्य है कि रुद्र के स्वाध्याय से पहिले पाँच महाभूतों का गहन अध्ययन अनिवार्यता है। क्योंकि ऋग्वेद में रुद्र को पँच भूतों के साथ समीकृत किया गया है। यही नहीं रुद्र अश्विनौ, यम, प्राणादि के साथ भी समीकृत हैं।

## भुवनों का पिता

ऋग्वेद में रुद्र भुवनों के पति एवं नियोजन करनेवाले हैं। ''पिता का अर्थ रक्षक'' है। जिसने उसे अपने तेज–रेतस्–वीर्य से उत्पन्न किया है। ''दिन में और रात्री में समस्त भुवनों–सम्पूर्ण सृष्टि के पिता सर्वशक्तिमान

महाबली रुद्र की बधाई करो। रुद्र के महत्व की प्रशंसा करो। वह महान् रुद्र श्रेष्ठतम ज्ञानी, अजर (जीर्ण अथवा क्षीण नहीं होनेवाला, अमर, चिरंजीवी), अत्यन्त उत्तम विचारशील एवं ब्रह्मज्ञानियों की उन्नति की कामना करनेवाला है। हम सभी उस महान् रुद्र की विशेष प्रकार से उपासना करेंगे।।'' ऋग्वेद 6.49.10।। हे रुद्र! ''हमें त्रिधातु–सुवर्ण, रजत एवं लौह (सत्त्व, राजस्, तमस्–त्रितत्व) से युक्त आवास प्रदान करो। यह तीन धारण शक्तियों से युक्त हो। तीन ऋतुएँ–शरद, ग्रीष्म एवं वर्षा में रहने योग्य हो। यह आनन्द देनेवाला, हितकारी और कल्याण करनेवाला हो। इस आलय में हमें एवं अन्यों को आश्रय मिले। इसतरह का धन हमें प्रदान करने का अनुग्रह करो। इस आवास पर शस्त्रधारी शत्रु का आक्रमण भी नहीं हो सके।।'' ऋग्वेद 6.46.9।। इस ऋचा में इन्द्र रुद्रवाचक है।

भुवनस्य पितरं गीर्भिराभ रुद्रं दिवा वर्धया रुद्रमक्तौ।
बृहन्तमष्वमजरं सुषुम्नमृधग्घुवेम कविनेषितासः।।
।।ऋग्वेद 6.46.9।।

इन्द्र त्रिधातु शरणं त्रिवरुथं स्वस्तिमत्।
छर्दिर्यच्छ मघवद्भ्यश्च मह्ये च यावया दिद्युमेभ्यः।।
।।ऋग्वेद 6.46.9।।

## सम्पूर्ण सृष्टि अधिपति रुद्र

''महान्, प्रबल एवं तेजस्वी रुद्र सुदृढ़ अवयवों अनेक रूप रंग रस गन्धादि के पदार्थों का सृजन कर शोभा पाता है। इस समूची सृष्टि के अधिपति अथवा स्वामी महान् रुद्र से उसकी महान् जीवनीशक्ति कभी पृथक् नहीं होती है।।'' ऋग्वेद 2.33.9।। इस ऋचा में रुद्र ''विश्वकर्मा'' स्वरूप में हैं। रुद्र देवता जगत् के निर्माण–रचना के बाद सभी पदार्थों को रूप और आकार देते हैं। रुद्र अत्यन्त तेजस्वी और सर्वशक्तिमान् हैं। वह अपने ही विविध तेजों एवं पवित्रता से शोभायमान है। अर्थात् तेज एवं शुद्धता से स्वयं प्रकाशी है। जगत् के ईशान रुद्र से उसकी महादिव्य शक्तियाँ कभी पृथक् नहीं होती हैं। अथवा अनादि रुद्र अनादि काल से महादिव्य शक्ति सम्पन्न है। इस ऋचा में स्पष्ट कहा है : ''भुवनस्य ईशानः रुद्रः।'' भुवन–सृष्टि–जगत् के ईश्वर–ईशान एकमात्र रुद्र हैं।

स्थिरेभिरंगैः पुरुरूप उग्रो बभ्रुः शुक्रेभिः पिपिशे हिरण्यैः।
ईशानादस्य भुवनस्य भूरेर्न वा उ योषद्रुद्रादसुर्यम्।।
।।ऋग्वेद 2.33.9।।

## सर्वत्र व्यापक, सर्वसामर्थ्यवान, सर्वप्रभुत्वान्

वेद रुद्र देवता की सर्वत्र व्यापकता की घोषणा करता है। जगत् की रचना करनेवाला, जगत् के समस्त पदार्थों में व्याप्त और सभी का एकमात्र उपास्य देव रुद्र कहा गया है। इसप्रकार सृष्टि रचयिता प्रजापति, विश्वकर्मा, त्वष्टा एवं हिरण्यगर्भ आदि रुद्र ही है। रुद्र ही विराट् पुरुष (परमेष्ठी) की तरह सर्वव्याप्त है। अर्थात् वेद के रुद्र देवता का सभी देवों में एकत्व है। ऋचा में कहा है कि ''एक रुद्र देव अग्नि, जल, ओषधि, वनस्पति आदि समस्त पदार्थों में व्याप्त है। यह रुद्र ही सभी भुवनों का सृजन कर सकता है। उस अग्निमय अर्थात् तेजस्वी रुद्र देवता के लिये नमन है।।'' अथर्ववेद 7.92. 1।।

इसी शृंखला में अथर्ववेद की अन्य ऋचा में कहा है : ''हे रुद्र! इन चारों दिशाओं, द्युलोक, अन्तरिक्ष एवं पृथिवी पर सर्वस्व आपका है। जो कुछ आत्मायुक्त–प्राण धारण करनेवाला पृथिवी पर जीव रूप है, वह भी आपका है।'' इस ऋचा के अनुसार ''रुद्र ही प्राणतत्त्व–आत्मतत्त्व है, जगत् नियन्ता है।'' रुद्र का प्रभुत्व एवं सामर्थ्य त्रिलोकी में है। यहाँ अथर्ववेद का मन्त्रद्रष्टा ऋषि रुद्र के परमेष्ठी तत्त्व का बखान कर रहा है।।अथर्ववेद 11.2.10।।

यो अग्नौ रुद्रो यो अप्स्वन्तर्य ओषधीर्वीरुध आविवेश।
या इमा विश्वा भुवनानि चाक्लृते तस्मै रुद्राय नमोस्त्वग्नये।।
।।अथर्ववेद 7.92.11।।

तव चतस्रः प्रदिशस्तव द्यौस्तव पृथिवी तवेदमुग्रोर्वन्तरिक्षम्।
तवेदं सर्वमात्मन्वद् यत्प्राणत् पृथिवीमनु।।अथर्ववेद 11.2.10।।

## विश्व को रूप तेज प्रदाता रुद्र

ऋग्वेद में स्पष्ट कहा है कि सर्वस्व सामर्थ्यवान रुद्र सम्पूर्ण विश्व को रूप एवं तेज प्रदान करता है (अर्थात् रचयिता है)। सर्वसामर्थ्य के कारण रुद्र विश्व पर दया करके उसका संरक्षण करता है। इतना ही नहीं इसी अनन्त सामर्थ्य के कारण रुद्र समस्त दिव्यास्त्रों–शस्त्रास्त्रों को धारण करता है। हे रुद्र! सृष्टि में आपसे अधिक शक्तिशाली कोई नहीं है। रुद्रदेव! आप सर्वशक्तिमान परमात्मा हैं।।ऋग्वेद 2.33.10।।

अर्हन् विभर्षि सायकानि धन्वार्हन्निष्कं यजते विश्वरूपम्।
अर्हन्निद दयसे विश्वमभ्वं न ओजीयो रुद्र त्वदस्ति।।
।।ऋग्वेद 2.33.10।।

## सभी में रुद्र की चेतना शक्ति

ऋग्वेद में रुद्र देवता को अखंड, अक्षय, अनन्त, महान् प्रेरक चेतना शक्ति सम्पन्न कहा गया है। रुद्र की यही महान् प्रेरक शक्ति असंख्य सनातन स्थानों में निश्चित रूप से चेतना देती है। इस चेतना शक्ति में विशेष ज्ञानी लोक अपना मन विशेष प्रकार से धारण करते हैं। अर्थात् रुद्र की प्रेरक शक्ति सभी में चेतना प्रदान करती है।।ऋग्वेद 8.13.20।। इस शक्ति का नाम ''यव्ह'' है। यह यव्ह शब्दार्थ अज्ञात है।

तदिद्रुद्रस्य चेतति यव्ह पत्नेसु धामसु।
मनो यात्रा वि तद्दधुर्विचेतसः।।ऋग्वेद 8.13.20।।

## अजेय रुद्र

रुद्र के लिये ऋग्वेद में आता है कि वे ''अजेय'' (अषाळहाय) हैं। विधाता रुद्र का आक्रमण असह्य है। अपनी धारण शक्तियुक्त महावीर रुद्र का धनुष्य सुदृढ़ है, वे शीघ्रगामी प्रहार करते हैं। वे अपने ही सामर्थ्य से सामर्थ्यशाली हैं। वे निर्माण एवं सृजन कार्यों में अत्यन्त कुशल हैं। हे अपराजेय दुर्धर्ष योद्धा रुद्र! आप हमारी प्रार्थना ग्रहण करो।।ऋग्वेद 7.46.1।।

इमा रुद्राय स्थिरधन्वने गिरः क्षिप्रेषवे देवाय स्वधान्वे।
अषाळहाय सहमानाय वेधसे तिग्मायुधाय भरता शृणोतु नः।।
।।ऋग्वेद 7.46.1।।

## प्रचेतस – आदिज्ञानी रुद्र

वेद में रुद्र को आदिज्ञानी–प्रचेतस की संज्ञा दी गयी है। आदिज्ञानी रुद्र को महान् बताया गया है। आदिज्ञानी महान् रुद्र अत्यन्त सुखदायी है। उस महान् रुद्र के लिये हम हृदय से कब शांतिपाठ करेंगे? ।।ऋग्वेद 1.43. 1।। ऋग्वेद का वाक् सूक्त भी रुद्र से सम्बद्ध स्वीकारा गया है। आदिज्ञानी रुद्र ही वागीश हैं। उनकी उपासना हृदय में करनी चाहिये।

कद रुद्राय प्रचेतसे मीळ्हुष्टमाय तव्यसे।
वोचेम शंतमं हृदे।।ऋग्वेद 1.43.1।।

## रुद्र साक्षात्कार अन्तःकरण में

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के 43वें सूक्त की प्रथम ऋचा के मर्म की व्याख्या अष्टम मण्डल के बहत्तरवें सूक्त की तीसरी ऋचा करती है। इसमें रहस्योद्घाटन किया है कि ''मुमुक्षुजन सर्वज्ञ रुद्र का साक्षात्कार अन्तःकरण अथवा हृदय में ही कर सकते हैं। अन्तःकरण में अध्यात्मपरक प्रवृत्ति एवं बुद्धि उत्प्रेरक का काम करती है।'' वेद के निर्देशानुसार मुक्ति कामनाकर्ता (मुमुक्षुजन) जिव्हा से मात्र सात्विक पदार्थ – फल, वनस्पति, धान्य, ओषधि

आदि ही लेते हैं। इस ऋचा का उपदेश है कि ''मुँह से सात्विक आहार ओषधि की तरह ग्रहण करें।'' मुमुक्षु परमेष्ठी रुद्र तत्त्व को अन्तःकरण के गहन स्थान (अन्तरिक्ष, गुहा) में सात्विक विचार शक्ति से ही प्राप्त करते हैं। अध्यात्म में हृदय शब्द का अर्थ भौतिक हृदय नहीं है।।ऋग्वेद 8.72.3।। वेद के मन्त्रदृष्टा ऋषि ने अन्तःकरण को अन्तरिक्ष की उपमा दी है।

अन्तरिच्छन्ति तं जने रुद्रं परो मनीषया।
गृभ्णन्ति जिव्हया ससम्।।ऋग्वेद 8.72.3।।

## स्व यश से रुद्र

यह पुनरुक्ति है कि ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के 129वें सूक्त की तीसरी ऋचा में इन्द्र रुद्रवाचक है। इन्द्र देव शत्रुओं के लिये महाभयानक महारौद्र रूपा रुद्र है। इस ऋचा में रुद्र को अपने यश वाला कहा गया है। अर्थात् रुद्र की ख्याति स्व यश से है।

रुद्राय स्वयशसे।।ऋग्वेद 1.129.3।।

## आदि चिन्तक रुद्र

वेद में रुद्र को आदिज्ञानी के बाद कवि अर्थात् आदिचिन्तक, आदिविचारवान, विचारशील, महान् प्रतिभाशाली, महासृजनधर्मी, महा बौद्धिक, ऋषि की उपमा दी गयी है। रुद्र तेजस्वी, सत्कर्म साधक, अत्यन्त स्फूर्तियुक्त, चपल आदि भी हैं। हम उस आदिचिन्तक से सभी प्रकार के संरक्षण की प्रार्थना करते हैं। यह भी कहा है कि देवों सम्बन्धित कोप हमसे दूर रहे। अधिभौतिक रूप से आरोग्य के लिये क्रोध, द्वेषादि विकारों से दूर रहना चाहिये। ये मनोविकार सर्वथा घात करते हैं। अनादर, अपमान, निर्बलतादि बुरे भाव हैं। अतः इन दुष्ट भावों को त्यागकर सुमति को मन में स्थापित करने से सु–आरोग्य प्राप्त होता है।।ऋग्वेद 1.114.4।।

## दिवो वराह रुद्र : सूर्यस्वरूप रुद्र

अप्रत्याशित रूप से ऋग्वेद में ''रुद्र को दिवो वराह'' से सम्बोधित किया गया है। अध्यात्मपरक अर्थों में जलमग्न पृथिवी का उद्धार करनेवाले, जल हरण कर्त्ता महाग्निमय सूर्य हैं। सूर्य ने प्रचण्डतम ताप से, ऊष्मा से जलमग्न सृष्टि से जल का हरण किया और परिणामस्वरूप भूमि (पृथिवी) ऊपर आयी। सूर्य शब्द इस ऋचा में रुद्रवाचक है। सूर्यस्वरूप रुद्र दिवो वराह हैं। आगम में वराह द्वारा जल प्लावित पृथिवी को बाहर निकालने का वृत्तान्त प्रस्तुत हुआ। यह ऋग्वेद के दिवो वराह का विस्तार भर है। ऋचा में दिवो वराह जटाजूट धारी है। अर्थात् जलमग्न पृथिवी के जल हरण से मेघों की उत्पत्ति हुई। ये काले–श्वेत मेघ ही जटाजूट सरीखे प्रतीत होते हैं। वैदिक

ऋषि कुत्स आंगिरस ने कहा है कि हम दिवो वराह को द्युलोक से आमन्त्रित करते हैं। दिवो वराह यानी दैव्य भिषक् अपने हाथों में रोग निवारक ओषधि लाता है। वह हमें आंतरिक स्वास्थ्य, बाह्य दोषों का प्रतिबन्ध एवं वमन विरेचन आदि देता है।।ऋग्वेद 1.114.5।। यह ऋचा पुनः स्पष्ट करती है कि एकमात्र रुद्र ही विविध रूपों से पृथिवी का उद्धार करता है। "रुद्र ही वराहावतार महाविष्णु" है।

दिवो वराहमरूपं कपर्दिन त्वेषं रूपं नमसा नि व्हयामहे।
हस्ते बिभ्रद् भेषजा वार्यांणि शर्म वर्म च्छर्दिरस्मभ्यं यंसत्।।
।।ऋग्वेद 1.114.5।।

## महान् असुर – महाप्राण रुद्र

चौंकें नहीं! "असुर" का अर्थ दैत्य नहीं है। असुः (अस् + उन्) का आशय प्राण, पँच प्राण, अध्यात्मिक जीवन, प्रज्ञा, श्वास है। असुर शब्द का तात्पर्य महाप्रज्ञावान, महाप्राण, महासामर्थ्यवान्, सूर्य आदि भी है। वेद की सुन्दरता यह है कि उसमें असुर शब्द का प्रयोग देवताओं के लिये किया गया है। इसलिये असुर का अर्थ दैत्य, दानव, राक्षस अथवा जो देवता सुर नहीं है, के लिये लेना अनुचित है।

इस सन्दर्भ में ऋग्वेद के द्वितीय मण्डल के प्रथम सूक्त की छठी ऋचा में "रुद्र को द्युलोक का महान् असुर" कहा गया है। इसका अन्तर्निहित गूढ़ार्थ यह है कि द्युलोक के देवों में महाप्रज्ञावान, महाप्राणवान, महाप्राणस्वरूप, महासामर्थ्यवान् और सूर्यस्वरूप रुद्र हैं। यह भी कहा है कि हे अग्ने! आप द्युलोक से प्राण देनेवाले रुद्र हैं। आप मरुतों अर्थात् प्राण के बल हैं। आप अन्न के स्वामी हैं। आप वायुस्वरूप तीव्र गामी, लोहित वर्ण वाले हैं एवं कल्याणकारी के घर जाते हैं। आप सबका पोषण करते हैं। अतः आप शीघ्र कृपा कर मनुष्यों की हर प्रकार से रक्षा करें।

इसका अर्थ यह भी है कि "रुद्र ही अग्नि का प्राणदाता महान् असुर है। इसी प्राण से अग्नि का बल है।" यह अपनी ज्वालाओं से सबका पोषण करके रक्षा करता है। ऋचा में रुद्र को द्युलोक का महाप्राण–परमेष्ठी घोषित किया गया है। साथ ही रुद्र को अग्निस्वरूप एवं वायुस्वरूप कहा गया है।।ऋग्वेद 2.1.6।।

त्वमग्ने रुद्रो असुर महो दिवस्त्वं शर्धो मारुतं पृक्ष ईशिषे।
त्वं वातैररुणैर्यासि शंगयस्त्वं पूषा विधतः पासि नु त्मना।।
।।ऋग्वेद 2.1.6।।

## नैतिक मर्यादा स्थापनार्थ रुद्र

प्रजापति का यह रुद्र का सर्वोच्च नैतिक उत्कर्ष है। अग्निस्वरूप रुद्र ही तीनों लोकों में प्रकट होते हैं। रुद्र का यश सुगन्ध की भाँति त्रिलोकी में फैला हुआ है। रुद्र ही सभी भुवनों का सृजन कर उनमें व्याप्त हैं। वे ही समस्त भुवनों का पुष्टिवर्धन करते हैं। घोर रूप में मृत्यु, संसार के बन्धन से मुक्त करवाते हैं। यह स्मरण रहे कि रुद्र का घोर रूप सृष्टि प्रलय में सामर्थ्यवान है, वे ही महाकाल हैं। अघोर रूप में रुद्र अमृत प्रदाता अथवा मोक्ष देनेवाले हैं। उस महान् रुद्र की स्तुति से उपासक रुद्रस्वरूप हो जाता हैं। वेदानुसार रुद्र–परमब्रह्म– परमेष्ठी की कोई प्रतिमा नहीं है। अतः रुद्र निराकार है। वेद में "सूर्य को गगन लिंग" कहा गया है।।ऋग्वेद 7.59.12।। स्वयं प्रकाशी, स्व यशवाले महान् असुर रुद्र को हम नमन करते हैं।

## तीनों लोकों के पिता त्र्यम्बक रुद्र

त्र्यम्बक शब्द वैदिक दृष्टि से अध्यात्मपरक एवं रहस्यपूर्ण है। आमतौर पर त्र्यम्बक का अर्थ तीन नेत्रवाला मानने का चलन है। वैदिक साहित्य में "अम्ब" शब्द का अर्थ पिता है। अम्ब शब्द की व्युत्पत्ति अम्ब् + घञ्, अच् वा है। "अम्बकम्" शब्द का अर्थ भी पिता है। "त्र्यम्बक" शब्द की व्युत्पत्ति से अर्थ "तीन पिता" है। यहाँ यह प्रश्न है कि रुद्र के तीन पिता हैं अथवा वे तीन के पिता हैं। इस जटिल पहेली का हल उपनिषद् करती है। "त्रिपुरातापिन्युपनिषद्" के "चतुर्थोपनिषद्" में त्र्यम्बक शब्द की व्याख्या तीन पुरो–द्युलोक, अन्तरिक्ष एवं पृथिवी का स्वामी की गयी है। यानी रुद्र तीनों लोकों का पिता है। इसी कारण तीनों लोकों में रुद्र का पद सर्वोच्च है। उनसे सभी देवता तक भयभीत रहते हैं। प्रजापति द्वारा दुहिता के साथ पातकी कर्म से क्रुद्ध रुद्र, देवों की प्रार्थना पर प्रजावति वध करते हैं। या ते दिद्युदवसृष्टा दिवस्परि क्ष्मया चरति परि सा वृणक्तु नः। सहस्त्रं ते स्वपिवात भेषजा मा नस्तोकेषु तनयेषु रीरिषः।।ऋग्वेद 7.46.3।।

## अम्बिका रुद्र भगिनि : वैदिक मातृशक्ति, दैवी शक्ति

"अम्बिका" यजुर्वेद में रुद्र देवता की भगिनी–बहिन–सहोदर–भाग्यवती स्त्री है। अम्बिका देवांगना दिव्य शक्ति है (दैवी शक्ति) (वैदिक मातृशक्ति)। वैसे "अम्बा" का शाब्दिक अर्थ भद्रमाता है अथवा जगन्माता है। "अम्बिका" का अर्थ भद्र महिला भी है। यह शब्द स्नेह और आदर सूचक है। वैदिक अम्बिका भद्र देव शक्ति है। अथर्ववेद के केन सूक्त में वैदिक देवी उमा हैमवती का उल्लेख आता है। तैत्तिरीय आरण्यक में सर्वप्रथम उमा का नाम

आता है। आचार्य शंकर ने केनोपनिषद् में उमा हैमवती को पर्वतपुत्री एवं रुद्राणी कहा है (पर्वत का अर्थ मेरुदण्ड है।)।

अव रुद्रमदीम ह्यव देवं त्र्यम्बकम्।।वाजसनेयी संहिता 3.58।।

## सभी लोकों का राजा रुद्र

अथर्ववेद में रुद्र को ''जनानां राजानं'' – समस्त लोकों का राजा उपमा ऋग्वेद की ऋचाओं का अनुसरण है। ''उग्र एवं सर्वशक्तिमान्, प्रलयंकर्ता, आदिज्ञानी, सभी में विराजमान्, समस्त लोकों के राजा अथवा स्वामी रुद्र हैं, उनकी स्तुति करो। हे रुद्र! आप प्रशंसा–स्तुति– उपासना होने पर कर्ता को अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक सुख देने का अनुग्रह करें। आपकी शक्ति हमारी रक्षा करे और दुष्टों का विनाश करे।'' इस ऋचा में रुद्र को 'गर्तसदं'' गुहावासी कहा है। यजुर्वेद में कहा है : ''निहितं गुहा सत्।।'' 32. 8।। ''यहाँ गुहा का अध्यात्मिक अर्थ मानव के अन्दर अन्तःकरण रूपी गुहा है।'' ऋग्वेद के दूसरे मण्डल में भी गर्तसदं शब्द आया है।

स्तुहि श्रुतं गर्तसदं जनानां राजानं भीममुपहत्नुमुग्रम्।
मृडा जरित्रे रुद्रा स्तवानो अन्यमस्मत्ते नि वपन्तु सेन्यम्।।
।।अथर्ववेद 18.1.40।।

स्तुहि श्रुतं गर्तसदं युवानं मृगं न भीममुपहत्नुमुग्रम्।
मृळा जरित्रे रुद्र स्तवानोऽन्यं ते अस्मन्नि वपन्तु सेनाः।।
।।ऋग्वेद 2.33.11।।

## असंख्य प्राणी, असंख्य रुद्र

सृष्टि स्वामी रुद्र की सर्वव्यापकता को ऋग्वेद में बहुत ही अलंकारिक रूप से कहा गया है। परमपिता परमेष्ठी रुद्र के अनन्त जीव पुत्र हैं। ये ही जीवन धारण करनेवाले रुद्र जीव हैं।'' दानशूर रुद्र के ये अनेक रुद्र पुत्र हैं। उनके पालन–पोषण की शक्ति अद्वितीय रुद्र धारण करता है। इस महान् रुद्र को मूल प्रकृति स्वरूपा बड़ी माता जानती है। अथवा महाप्रकृति रुद्र से शक्ति प्राप्त करती है। वह विविध रूपवाली माता, जीवों की उत्तम अवस्था के लिये, जीवों को गर्भ में धारण करती है।'' ।।ऋग्वेद 6.66. 3।। ये मर्त्य हैं। इनका शरीर धारण होने के कारण जन्म होता है और मृत्यु भी होती है। शरीर का धर्म जन्म मरण होता है। इन रुद्रों की शरीर के साथ स्थिति होने से, शरीर के साथ जीवन–मृत्यु चक्र चलता है। इस ऋचा का अर्थ ''मर्त्यानां पिता रुद्रः'' है। इससे पूर्व रुद्र को ''जनानां राजा रुद्रः'' कहा गया। दोनों का ही समान अर्थ है। सर्वव्यापक अव्यक्त रुद्र ही जगत् के मरणधर्मा प्राणिमात्र में विद्यमान है।

ते जज्ञिरे दिव ऋष्वास उक्षणो रुद्रस्य मर्या असुरा अरेपसः।
पावकासः शुचयः सूर्या इव सत्वानो न द्रप्सिनो घोरवर्पसः।।
।।ऋग्वेद 1.64.2।।

रुद्रस्य ये मीळहुषः सन्ति पुत्रा यांश्चो नु दाधृविर्भरध्यै।
विदे हि माता महो मही पा सेत्पश्निः सुभ्वे गर्भमाघात्।।
।।ऋग्वेद 6.66.3।।

## सर्वजनीन रुद्र

यह सबसे महत्वपूर्ण है कि रुद्र सबसे सम्बन्ध रखनेवाला अर्थात् ''सर्वजनीन'' है। ऋग्वेद के तृतीय मण्डल के छब्बीसवें सूक्त की पाँचवीं ऋचा में ''विश्वकृष्टय'' शब्द का प्रयोग हुआ है। ''विश्वकृष्टि'' का अर्थ मनुष्यमात्र, मानवजाति, प्राणिमात्र है। अर्थात् वैदिक मन्त्रद्रष्टा ऋषि ''वैयक्तिक'' के स्थान पर ''सर्वजनीन, सार्वजनिक'' भाव को अभिव्यक्त कर रहा है। वैदिक धर्म, अध्यात्म, विचार सर्वजनीन है। ''वे रुद्र के पुत्र मरुत् अग्नि के समान तेजस्वी, उत्तम वचन बोलनेवाले, सिंह के समान गर्जना करनेवाले, वृष्टि के द्वारा शुद्ध होनेवाले, उत्तम दानकर्ता, सर्व मनुष्य हैं। उनसे हम सभी तेजस्वी शौर्यमय संरक्षण प्राप्त करते हैं।'' ऋग्वेद 3.26.5।।

अग्निश्रियो मरुतो विश्वकृष्टय आत्वेषमुग्रमव ईमहे वयम्।
ते स्वानिनो रुद्रिया वर्षनिर्णिजः सिंहा न हेषक्रतवः सुदानवः।।
।।ऋग्वेद 3.26.5।।

इसप्रकार ऋग्वेद से अथर्ववेद तक वैदिक रुद्र सर्वोच्च, श्रेष्ठतम् देव हैं।

## स्वस्तिकर्ता रुद्र

घोरतम, क्रूरतम, नैतिक मर्यादा पालन के लिये मृत्यु दण्ड देनेवाले रुद्र का दूसरा पक्ष ''क्षेम, कल्याण'' का आशीर्वाद देने का है। वे स्वस्तिप्रद हैं। स्वस्ति का अर्थ क्षेम, कल्याण हो आशीर्वाद; समृद्धि दिलाने का उपाय; अव्यय; कल्याण हो; दान स्वीकार मन्त्र है। रुद्र का अनुनय कल्याण प्राप्ति के लिये किया जाता है। यह रुद्र का करुणामय, अमृतमय अघोर स्वरूप है।

स्वस्ति नो रुद्रः पात्वंहसः।।ऋग्वेद 5.51.13।।

## रुद्र का आयुध : धनुष्य

चौंकें नहीं! ऋग्वेद में रुद्र का आयुध त्रिशूल नहीं है (आगम में रुद्र को त्रिनेत्र एवं त्रिशूलधारी कहा गया है।)। वेद में रुद्र के आयुध धनुष्य से इन्द्र तक भयभीत रहते हैं। उनके धनुष्य पर हर समय प्रत्यंचा चढ़ी रहती है। उनका बाण कोटि–कोटि अग्निमय है। अधिकांश वैदिक ऋचाओं में रुद्र से

प्रार्थना की गयी है कि वे अपने धनुष्य का रूख उपासक की ओर से हटा लें। यजुर्वेद में रुद्र के धनुष्य का नाम "पिनाक" का उल्लेख आता है। ऋग्वेद के दूसरे मण्डल के तेतीसवें सूक्त की तीसरी ऋचा में रुद्र के हाथ में "विद्युत्मय वज्र" नामक शस्त्र भी है। "हे रुद्र! आप अपने ऐश्वर्य से सभी उत्पन्न पदार्थों में श्रेष्ठतम हैं। आप "विद्युत् मय वज्र" शस्त्र धारण करनेवाले हैं। आप बलवानों में सर्वाधिक बलवान हैं। हे रुद्र! आप हमें पापों से पार कर कल्याणपूर्वक ले जाने का अनुग्रह करें। हमसे पाप की ओर जानेवाले सभी मार्गों को दूर करने की कृपा करें।।" ऋग्वेद 2.33.3।। ऋग्वेद के सातवें मण्डल के छियालीसवें सूक्त की तृतीय ऋचा में नया रहस्योद्घाटन किया है कि रुद्र के हाथ में "आकाशीय विद्युत् का पाश" है।

रुद्र का यह "विद्युत् पाश" आकाश से छूटकर समूची पृथिवी पर विचरण कर संहार करता हुआ भूमि को चीर देता है। रुद्र से प्रार्थना की गयी है कि उनका आकाशस्थ विद्युत् पाश किसी प्राणिमात्र का वध नहीं करे। उससे प्राणिमात्र एवं ओषधि सुरक्षित रहे।।ऋग्वेद 7.46.3।।

श्रेष्ठो जातस्य रुद्र श्रियासि तवस्तमस्तवसां वज्रबाहो।
पर्षि णः पारमंहसः स्वस्ति विश्वा अभीती रपसो युयोधि।।
।।ऋग्वेद 2.33.3।।ऊँ।।

# मायाधिपति रुद्र

त्रयी वेद–ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद में रुद्र की सुदर्शन विराट् देह का वर्णन सम्मोहित करता है। ऋग्वेद में रुद्र का वर्ण, श्वेत एवं ताम्र (बभ्रु) (सुनहला) है। उनके अधर चुम्बकीय आकर्षण वाले हैं। रुद्र के महाबाहु हैं और पैर अत्यन्त सुदृढ़ हैं।

रुद्र स्वर्णालंकारों से सुशोभित हैं। उनके कण्ठ में विद्यमान अनेकों बहुरंगी रत्नों से सजे गलहार वशीकृत करते हैं। यह उल्लेखनीय है कि रुद्र बहुरूप धारण करते हैं। "कभी रुद्र के शिर पर जटाएँ हैं तो कभी रुद्र केशरहित हैं।" उनका "कण्ठ श्वेत" है और सूर्यरूप में सप्त सिन्धुओं के नील दिखायी देते जल हरण से नीला भी भासता है। उनके विराट् स्वरूप में आकाश व्यापी केश होने से वे नीलशिखण्डिन् हैं। उनका रूप महातेजस्वी है।

इससे रुद्र सुवर्ण की भांति कोटि–कोटि जाज्वल्यमान सूर्य के समान प्रदीप्त हैं। उनका रूप चकाचौंध करनेवाला है। ऋग्वेद के बाद वाजसनेयी शुक्ल यजुर्वेद में रुद्र को सहस्राक्ष अर्थात् अनन्त नेत्रवाला कहा गया है। साथ ही रुद्र का वर्ण लोहित बताया गया है।

ऋग्वेद में सर्वत्र ''रुद्र रथ पर विराजमान'' रहते हैं। ऋग्वेद में रुद्र इन्द्र से भी श्रेष्ठतम धनुर्धर हैं। रुद्र अपने धनुष्य पर सदैव प्रत्यंचा खींचे और शर लगाये रहते हैं। वे व्योम से ही तीनों लोकों में अपने महाग्निमय–महाविद्युतमय बाण से अचूक निशाना लगाते हैं। ऋग्वेद के एक प्रसंग में रुद्र का वज्र विद्युत् स्वरूप होने का उल्लेख आया है। उनका प्रक्षिप्त विद्युत् शर पृथिवी के सीने को चीरता चला जाता है। मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने कहा है कि उनके आयुध महाशक्तिशाली, मन के वेग के समान चलनेवाले और संहारक हैं। रुद्र के आयुध अजेय हैं। इसकी पुष्टि रुद्र द्वारा एक ही शर से दैत्यों के द्युलोक, अन्तरिक्षलोक, पृथिवीलोक के तीन पुरों का एकसाथ विध्वंस करता है। अथर्ववेद में रुद्र के आयुधों में गदा आदि का समावेश हुआ। वहीं यजुर्वेद में रुद्र के धनुष्य का नाम ''पिनाक'' आया है। ऋग्वेद, यजुर्वेद में रुद्र वृक्ष–वनस्पति के भी अधिपति हैं। उनको हरिकेश–हरित पत्तों रूपी केशवाला कहा गया है।

यह पुनः दोहरा रहे हैं कि ऋग्वेद के त्र्यम्बक रुद्र तीनों लोकों के स्वामी हैं। यजुर्वेद में रुद्र की भगिनी–बहिन अम्बिका है और वाहन चूहा है। ''चतुर्वेदों में कहीं भी रुद्र का आयुध त्रि–शूल नहीं है और वाहन वृषभ–नंदी भी नहीं है।'' चौंके नहीं! ऋग्वेद में रुद्र को वृषभ नाम उपाधि से भी सम्बोधित किया गया है। ऋग्वेदीय वृषभ साक्षात वेदस्वरूप, अग्निस्वरूप, वाक्स्वरूप, धर्मस्वरूप, ब्रह्मस्वरूप है। ऋग्वेद में आकाश को लोहित वृषभ कहा गया है।

सबसे महत्वपूर्ण यह है कि ऋग्वेद में ही रुद्र को अनेक देवों के साथ समीकृत किया गया। ऋग्वेद में सविता देवता, अग्नि देवता, वरुण देवता, वायु देवता, सूर्य देवता, द्युदेवता, इन्द्र देवता, सोम देवतादि को रुद्र के साथ समीकृत किया गया है। सभी देवों के गुण–धर्म, दिव्य शक्तियाँ, विशेषतादि रुद्र के समान हैं। ऋग्वेद में रुद्र दैव्य भिषक् एवं ओषधियों के नव अवतार में प्रगट होते हैं। वैदिक ऋचाओं का सौन्दर्य है कि स्वतन्त्र देवता एकाएक रुद्रवाचक रूप ग्रहण करता है। अतः रुद्र भिन्न–भिन्न देवों के रूप में अवतरित होते हैं। उनके धनुष्य और शर से सभी को हिंसा का अदृश्य भय सताता रहता है। ऋग्वेद का रुद्र साक्षात ''काल अथवा यम'' है। इसके ठीक

विपरीत आशु प्रसन्न होनेवाले रुद्र ''अमृत'' हैं। उनका मृत्युंजय मन्त्र (ऋग्वेद) इसका साक्ष्य है। ऋग्वेदीय काल में ''इकलौते रुद्र जीवन–मृत्यु और प्रलय के अधिष्ठाता'' के रूप में स्थापित हो चुके थे।

यही नहीं ऋग्वेदीय काल में ही रुद्र ने ''विष से मृत्यु'' की अवधारणा के धुर्रे उड़ा दिये। रुद्र के अध्यात्मिक–दार्शनिक पक्ष का संकेत उनके साथ मुनियों, केशियों, आदिऋषियों की संगत दे रहा है। ऋग्वेद में मनुष्यों के रोगों का निवारण करनेवाले वैद्य–चिकित्सक– आयुर्विज्ञानविद को रुद्र की संज्ञा दी गई है। वेद में पृथिवी के रुद्र आयुर्विज्ञानविदों–चिकित्सकों–वैद्यों की अत्यन्त कड़ी आचार संहिता घोषित की गई है। ऋग्वेद के अनुसार ये रुद्र वैद्य रोगी का उपचार निःशुल्क करेंगे, ओषधिदान देंगे, भविष्य में आनेवाली महामारी–रोग के निदानार्थ ओषधि वर्षों पूर्व तैयार करेंगे, रोगी को अपने लाभ के लिये लम्बे समय तक बीमार नहीं रखेंगे, वनोषधि का अंधाधुंध दोहन नहीं करेंगे और सद् आहार का प्रचार करेंगे। इसप्रकार ऋग्वेद का महारुद्र रुद्ररूपी वैद्य का चरित्र लोककल्याण सर्वकल्याण निश्चित करता है। महाज्ञानी अथवा आदिज्ञानी रुद्र ''विद्यादान'' का संकेत करते हैं। सारसंक्षेप में सर्वज्ञ रुद्र ''ओषधिदान एवं विद्यादान'' का संदेश देते हैं। ''विश्व के किसी भी प्राचीन धर्म–दर्शन में विद्यादान, ओषधिदान की अवधारणा नहीं मिलती है।'' ऋग्वेदीय रुद्र महादानी के रूप में त्रिपुरों को विध्वंस करके भी स्वयं अलग हो जाते हैं। उनके महात्याग के कारण ही वे ''भुवनों के पिता'' कहलाये। ऋग्वेदीय भुवनों के पिता रुद्र को प्राणिमात्र का राजा घोषित किया गया है।

रुद्र के सम्बन्ध में सबसे विचित्र तथ्य यह है कि वे ''मरुत् गणों के पिता'' है। ऋग्वेद में मरुतों को रुद्रिय की संज्ञा दी गई। रुद्र ने मरुत् गणों की उत्पत्ति ''पृश्नि'' से की। यह पृश्नि पृथिवी है। मरुत् गण भी रुद्र की भांति सुवर्ण आभूषणों, सुवर्ण के कवच आदि धारण करते हैं। सुदर्शन मरुत् साज–सज्जा के प्रेमी और महायोद्धा हैं। मरुत् गणों ने इन्द्र वृत्र महासंग्राम में इन्द्र का साथ दिया। मरुत् की विशेषता है कि वे युद्ध में कभी पीछे नहीं हटते हैं। अध्यात्मिक रूप से ''मरुत् प्राण है, वायु है।'' अतः ''रुद्र महाप्राण और महावायु हैं।''

वेद में रुद्र को ''शर्व एवं भव'' कहा गया है। यह स्मरण रहे कि शर्व का अर्थ प्रलय करना और भव का अर्थ पालन–पोषण है। यह ऋग्वेदीय त्रिलोक के पिता त्र्यम्बक के सृष्टि सृजन, पालन और संहार तीनों की व्याख्या है। ऋग्वेद, यजुर्वेद की तरह अथर्ववेद में भी रुद्र की विनाशक शक्तियों का वर्णन है। सभी वेदों में रुद्र के शर एवं आकाशस्थ विद्युत् वज्र से

स्वजनों–परिजनों की हिंसा नहीं करने की विनती की गयी है। वेद में अग्नि सप्त जिव्हा है। इसी श्रृंखला में वैदिक सप्त रुद्र अवधारणा प्रस्तुत हुई। वेद की दिशाओं के नाम, देवता और अधिष्ठाता शक्ति के नाम वर्तमान में प्रचलित नामों से एकदम भिन्न हैं। वैदिक दिशाओं के अध्यात्मिक अर्थ नये रहस्यलोक में ले जाते हैं। वैदिक नामकरण का मानवीय कल्याण–अभ्योदय से सीधा सम्बन्ध है। ''दिशाओं की अधिष्ठाता शक्ति'' को ''इषवः'' कहा गया है। यह अवश्य है कि वेद में मात्र पाँच अथवा छह दिशाएँ हैं। इन सभी दिशाओं में रुद्र रूपी अधिपति हैं।

ऋग्वेद से अथर्ववेद की महायात्रा में रुद्र–महादेव, ईशान, भगवान, पशुपति, त्रिलोकपति–त्र्यम्बक, भव, शर्व, शिव, शंकर, शम्भु, नीलकण्ठ, नीलशिखण्डिन्, नीलग्रीवा, महा असुर, दिवो वराह, गणपति, प्रचेतस आदि के रूप में मायावी विस्तार लेते हैं। ऋग्वेद के रुद्र– महाविनाशक, शक्ति में अद्वितीय, आत्म वैभव सम्पन्न, स्वप्रकाशी, महाप्रज्ञावान असुर, अघृष्य, द्रुतगामी, निराकार, क्षित्र, नित्य तरुण, अमर, गर्जनकर्ता, महामेधावान, महाज्ञानी, महा उपदेशक, अत्यन्त करुणावान, उदारतम, उपकारी, नियोजक, सार्वभौम आधिपत्यवान, देवों एवं मनुष्यों के कर्मों के निरीक्षक, पृथिवी पर जलधारा प्रवाहित करनेवाले, आर्द्र, मृगव्याध, अपराजित यौद्धा, भयंकर दण्ड देनेवाले न्यायधीश, दुःख–कष्ट हरण कर्ता, सूर्य को प्रकाशित करनेवाले, सत्यधर्म के प्रतिपादक, स्वयं यशवान, प्रदीप्त अन्न देनेवाले, जगत् के शुभाशुभ देखनेवाले, ऋष्व, भीम, उग्र, कवि आदि हैं।

यजुर्वेद में ''रुद्र के समभाव'' को निराले रूप में प्रस्तुत किया है। परमेष्ठी रुद्र ही सभी जीवों के अधिपति हैं। शुक्ल यजुर्वेद की वाजसनेयी संहिता में रुद्र को अज्ञान, दुष्टकर्म–छल, कपट, चोरी, डकैती, लूट, जालसाजी, द्यूत क्रीड़ा, काम क्रीड़ा आदि वीभत्स कर्मों का भी अधिपति कहा गया है। अध्यात्मिक रूप से प्रत्येक जीवात्मा उस परमात्मा का ही अंश है। परमेष्ठी रुद्र संग्रहित कर्मों के अनुसार जीव को सत्कर्म अथवा अनैतिक–घोर पातकी क्रम की ओर प्रवृत्त करता है। ऋग्वेद के अनुसार रुद्र सभी में आनेवाली असहिष्णुता, असहनशीलता, ईर्ष्यायुक्त क्रोध, व्यभिचार के भाव (अमर्ष) और कुचेष्टा, अपराध, निन्दा, कलंक, खिन्नता (एनस) को समाप्त करते हैं। ऋग्वेद के रुद्र के हाथों में शुचि, पीयूषपाणि (जलाष–भेषज), उग्र और आयुध का वर्णन भी है। इसे उनका घोर (आयुध लिये) और अघोर (शुचि, जलाष भेषज) कहा जा सकता है।

"वनानां पति", "वृक्षानां पति" की उपाधियों से "रुद्र प्रकृति के महासंरक्षक अवतार" में प्रगट होते हैं। वन एवं वृक्षों को रुद्र रूप स्वीकारते ही प्राकृतिक असंतुलन स्वयं रुक जायेगा। इसी क्रम में बहुत अप्रचलित "नीलमत पुराण" में "रुद्र काष्ठ स्वरूप" प्रगट होते हैं। वेद में अमृतत्व पेय सोम से रुद्र का तादात्म्य है। यजुर्वेद के रुद्रिय सूक्त में ऋषि रुद्र को उसका उपयुक्त भाग प्रस्तुत कर, बिना हिंसा किये, बहिन अम्बिका (दिव्य माता) के साथ मूजवान् पर्वत के पार जाने की प्रार्थना करता है। उधर अथर्ववेद में रुद्र का मारक बाण मनुष्य के ह्रदय और शरीर के अंगों में प्रविष्ट होता है। वेद में स्तुतिकर्ता रुद्र से हमेशा भयाक्रान्त रहता है। अतः वह सदैव रुद्र से प्रार्थना करता है कि वे उसके शत्रुओं, कृपणों, समाजकण्टकों, असत्य वक्ताओं, दुष्ट कर्मकर्ताओं और राक्षस–पिशाच आदि का वध करें।

शतरुद्रिय के तेरह मन्त्रों में रुद्र के गणों का वर्णन है। इन्हें रुद्रगण–रुद्राः कहा गया है। ये रुद्राः रुद्र के आधिपत्य में रहनेवाले अनुचर हैं। इनका कार्य मनुष्यों को कष्ट देना है। इन रुद्रगणों की अनन्त संख्या है।

अथर्ववेद का पँचदश काण्ड "व्रात्यकाण्ड" है। व्रात्य का रुद्र से घनिष्ठतम सम्बन्ध है। डॉ. सम्पूर्णानन्द ने "व्रात्य काण्ड ऑफ अथर्ववेद" ग्रन्थ की रचना की। व्रात्यकाण्ड के प्रथम सूक्त के चौथी एवं पाँचवीं ऋचा में कहा है कि "व्रात्य का उत्कर्ष हुआ, वह महान् हुआ और महादेव रूप" हुआ। उसने देवों के ऊपर आधिपत्य–ईश स्थापित किया और ईशान कहलाया। "सः अवर्धत स महानभवत् स महादेवः अभवत्। से देवानाम् ईशां पर्यैत् स ईशानः अभवत्।।" पँचम सूक्त में रुद्र के विभिन्न रूपों–भव, शर्व, पशुपति, रुद्र, ईशान, उग्र एवं महादेव को व्रात्य का अनुष्ठाता बताया है। रुद्र के ये विविध रूप व्रात्य सभी दिशाओं की रक्षा करते हैं। "व्रात्य ब्रह्मविद्या के दार्शनिक सिद्धांत प्रतिष्ठित रहे।"

यज्ञपरक (अध्यात्मपरक अर्थ में यज्ञ) यजुर्वेद की परम्परा में त्र्यम्बक होम, शतरुद्रिय यज्ञ, गवेधुक होम एवं शूलगव होम ब्राह्मण ग्रन्थों –श्रौतसूत्रों में उल्लेखित हैं। ये सभी यज्ञ जीवन–मृत्यु के देवता (रुद्र) को समर्पित हैं। "ब्रह्मविद्या के प्रथम प्रवक्ता रुद्र ऋग्वेद में कर्मकाण्ड से अछूते हैं।" ऋग्वेद का स्पष्ट निर्देश है कि अन्तर्मुखी होकर रुद्र का अनुसंधान अन्तःकरण में करें। वेद में "रुद्र ही ओंकार" हैं। ऋग्वेदीय मृत्युंजय मंत्र – "त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम्। उर्वारुकमिव बन्धनान् मृत्योर्मुक्षीय मामृतात्।।" से त्र्यम्बक होम किया जाता रहा। गवेधुक होम एक विशेष प्रकार की सहस्रपर्णी बीज अथवा उच्छिष्ट सामग्री से किया जाता है। शतरुद्रिय यज्ञ में जतिल से

यज्ञ का विधान है। इसमें रक्तार्क–मन्दार पत्र से यज्ञ किया जाता है। रक्त मन्दार वृक्ष असम, ओडिशा आदि में पाया जाता है।

रुद्र की ''वैदिक सप्तमूर्त्ति'' ''ब्राह्मण ग्रन्थों में अष्टमूर्त्तियाँ'' हुई। शतपथ ब्राह्मण के अष्टमूर्त्ति–रुद्र, शर्व (जल), पशुपति (वनस्पति), उग्र (वायु), अशनि (विद्युत्), भव (पर्जन्य), ईशान् (सूर्य) और महादेव (चन्द्रमा) हैं (6.1.3. 8–17)। ''कौषीतकि ब्राह्मण'' में अष्टमूर्त्तियाँ – अग्निः (शर्व), आपः (भव), ओषधयः (उग्र), वायुः (पशुपति), अशनिः (इन्द्र), चन्द्रमाः (रुद्र), आदित्य (महान् देव अथवा महादेव) और जीवात्मा हैं। रुद्र की अष्टमूर्त्तियों में पँच भूत, सूर्य, चन्द्रमा और जीवात्मा (यजमान) सम्मिलित हैं।

ऋग्वेद की तरह उपनिषद् में रुद्र के दार्शनिक तत्त्व की व्याख्या की गई है। उपनिषद् में ब्रह्म के लिये रुद्र, ईशान, महेश्वर आदि शब्दों का प्रयोग किया गया है। ये ब्रह्म तत्त्व के विशेषण हैं। उपनिषद् में मृत्युंजय मंत्र के दार्शनिक पक्ष को ही केन्द्र में रखा गया है। उपनिषदों में वेदों में आये रुद्रवाचक शब्दों–भव, शर्व, ईशान्, महेश्वर, महादेव, त्र्यम्बक आदि को परिभाषित किया गया है। ''उपनिषद् रुद्र को कर्मकाण्ड से स्वतन्त्र जगत् के सर्वोत्कृष्ट रूप में प्रस्तुत करता है।''''औपनिषिदक रुद्र में योग, सांख्य, वेदान्त, ब्रह्मविद्या आदि के तत्त्व समाहित हैं।'' रुद्र को पँच भूतों का आदिभूत कहा गया। त्रिगुणमयी (सत्, रजस, तमस्) तत्त्व अर्थात् माया को जगत् की कारण शक्ति माना गया है। ''रुद्र उस माया के अधिपति अथवा ईश हैं।'' श्वेताश्वतरोपनिषद् में घोषणा की गई कि इस जगत् को एकमात्र रुद्र ही अपनी शक्ति से संचालित करते हैं। रुद्र ही जगत् के प्राणियों की सृष्टि करते हैं। रुद्र ही रक्षक एवं पोषक हैं और अन्त में प्रलय करते हैं। रुद्र ही सभी के अन्दर व्याप्त हैं।

एको हि रुद्रो न द्वितीयाय तस्थुः न य
इमाँल्लोकानीशत ईशनीभिः।
प्रत्यङ्.जनांस्ति, संचुकोचान्तकाले,
संसृज्य विश्वा भुवनानि गोपाः।। श्वेताश्वतरोपनिषत्।।

श्वेताश्वतरोपनिषद् में कहा है कि रुद्र ईश महान् और श्रेष्ठतम् परंब्रह्म है। रुद्र के ज्ञान से मनुष्य अमर हो जाता है (3.7)। यह वैदिक रुद्र का सर्वोच्च औपनिषिदिक उत्कर्ष है। उपनिषद् में यह भी स्पष्ट किया है कि रुद्र ही समस्त देवों की उत्पत्ति एवं अस्तित्व का कारण है। रुद्र से ही हिरण्यगर्भ एवं प्रजापति आदि उत्पन्न हुए (3.4)।

ततः परं ब्रह्मपरं बृहन्तं यथानिकायं सर्वभूतेषु गूढम्।

विश्वस्यैकं परिवेष्टितारमीशं तं ज्ञात्वा अमृता भवन्ति।।3.7।।

यो देवानां प्रभवश्चोद्भवश्च विश्वा धियो रुद्रो महर्षिः।

हिरण्यगर्भं जनयामास पूर्वं स नो बुद्धया शुभया संयुनक्तु।।3.4।।

औपनिषिदिक एकादश रुद्र का आशय दश प्राण एवं आत्मा है। यह उल्लेखनीय है कि यजुर्वेद के रुद्रसूक्त में रुद्र का एक नाम अथवा विशेषण ''गणपति'' है। गणपत्योपनिषद् में रुद्र गणपति को ब्रह्म की संज्ञा दी गयी है। शरभोपनिषद् में रुद्र द्वारा नृसिंह रूपी विष्णु के वध का वृत्तान्त है। इसमें रुद्र न केवल विष्णु को पराजित करते हैं, अपितु वध करते हैं। यह पुनः रुद्र की अजेय शक्तियों की उत्कर्ष गाथा है। वेदानुसरण में उपनिषद् में भी रुद्र पर्वत और वन के अधिपति हैं। आश्वलायन गृह्यसूत्र, कौशिक सूत्र आदि में मानवों और पशुओं को व्याधि से रक्षा के लिये (रुद्र) यज्ञों के विधान का उल्लेख मिलता है।

वेद से उपनिषद् तक अर्थात् श्रुति में निरन्तर रुद्र के क्रोध प्रशमन के लिये प्रार्थना की गई है। यह अवश्य है कि वैदिक रुद्र का स्वरूप कुछ ब्राह्मण ग्रन्थों आदि से मेल नहीं खाता है। यह पुनः स्मरण रहे कि घोर रूप वाले रुद्र का सौम्य, सौख्यपरक, कल्याणमय, मंगलमय, अघोर स्वरूप भी है। यह ब्रह्मजिज्ञासु की दृष्टि है कि वह घोर अथवा अघोर किस रूप का अनुशीलन करता है? ''वैदिक रुद्र स्वाध्याय से अनुभवगम्य है।'' रुद्रविद्या पथ में जगत् को विभूति–भष्म की तरह निःस्सार समझकर, जानकर चलना होता है। श्रुति में रुद्र के नैतिक उत्कर्ष के सभी वृत्तान्तों का संदेश है कि ''सत्य नैतिकता की स्थापना के लिये सम्बन्धों–माया–मोह–पद–स्वजन–परिजन का कोई अस्तित्व नहीं है।'' ''रुद्र दर्शन में मंगल–अमंगल, शत्रु–मित्र, पक्ष–विपक्ष, राजा– प्रजा, प्रतिष्ठा–अप्रतिष्ठा, समृद्धि–असमृद्धि, आभूषण–सर्प, सदाचारी–कदाचारी के प्रति समदृष्टि रखना मूलभूत विचार है।'' लोक अभ्युदय–कल्याण के लिये वैदिक रुद्र की तरह गरलपान (विषपान) करना होता है।

यह चर्चा निरर्थक है कि वैदिक माइथौलोजी में पश्चिमी श्री मैक्समूलर, श्री ए.ए. मैकडौनेल, श्री ए. वेबर, श्री ओ. श्रोडर, श्री एच. ओल्डबर्ग, श्री एच.एच. विल्सन आदि की रुद्र के बारे में क्या अवधारणा है? हम यहाँ पुनः दोहरा रहे हैं कि भारतीय अध्यात्म का सिद्धान्त है कि जैसी दृष्टि, वैसी ही सृष्टि। यही मूलभूत कारण रहा कि सर्वश्री– मैकडौनेल, वेबर, श्रोडर, विल्सन आदि ने रुद्र को आकाशस्थ विद्युत्, झंझावात के भीषण रव, मृतक आत्माओं का प्रधान, वायु के प्रबल वात की भाँति गतिशीलता, क्रूरतम, हिंसक, पर्वत–अरण्य देवता, लाल वर्णवाला, विनाशक देवता घोषित किया। उनके

विचार में अग्नि अथवा इन्द्र का ही रूप रुद्र रहा। झंझावात एवं अग्नि के संयोग से रुद्र उत्पत्ति हुई। इसके ठीक विपरीत रुद्र शब्द की भारतीय मनीषा में व्याख्या पृथक् स्वरूप में है। साथ ही रुद्र शब्द के चार अक्षरों की अध्यात्मिक–दैविक–भौतिक व्याख्या भी वैदिक रुद्रानुरूप है। सारसंक्षेप में चारों वेदों में रुद्र सम्बन्धित ऋचाएँ पश्चिमी विद्वानों द्वारा रुद्र के बारे में रचे गये महामायाजाल को ध्वस्त करती हैं।।ऊँ।।

# एकादश रुद्र : जगत् का आदि कारण

वैदिक विज्ञान के एकादश रुद्र के नामों का नव इन्द्रजाल आगम में सर्वत्र छाया है। यद्यपि ''वैदिक अध्यात्म में पँच कर्मेन्द्रियाँ, पँच ज्ञानेन्द्रियाँ और मन अथवा आत्मा एकादश रुद्र'' हैं। इन ''एकादश रुद्रों को साधना ही एकादशी'' है।

वेदोत्तर ग्रन्थों में एकादश रुद्रों में – हर रुद्र, बहुरूप, अपराजित रुद्र, वर्षाकपि, त्र्यम्बक, शम्भु, कपर्दी, रैवत, मृगव्याघ्र, शर्व, कपाली हैं। इनमें से अधिकांश वेद सम्मत हैं। ''शिल्पशास्त्र'' के एकादश रुद्र में – महादेव, शिव, शंकर, नीललोहित, ईशान्, भीम, कपालीश, देवदेव, मयोद्भाव, रुद्र नामों का उल्लेख मिलता है। ''रूपमण्डल'' में – तत्पुरुष, अघोर, ईशान, महादेव, सद्योजात, वामदेव, मृत्युंजय, श्रीकण्ठ, अहिर्बुध्न्य, बहुरूप, त्र्यम्बक एकादश रुद्र बताये गये हैं।

''अंशुमद्भेदागमा'' के एकादश रुद्रों के नाम हैं : अज, एकपाद, अहिर्बुध्न्य, रैवत, हर, बहुरूप, त्र्यम्बक, सुरेश्वर, जयन्त। ''शैवागम'' में वर्णित एकादश रुद्र–शम्भु, गिरीश, स्थाणु, पिनाकी, भर्ग, सदाशिव, हर, शर्व, कपाली, भवादि हैं। उधर ''भागवत'' में – मन्यु, मनु, महिनस, महान्, शिव, ऋतध्वज, उग्ररेता, भव, काल, महादेव, धृतव्रत एकादश रुद्र हैं। महाभारत दानधर्म्म में एकादश रुद्र–अजः एकपाद, अहिर्बुध्न्य, पिनाकी, अपराजित, त्र्यम्बक, महेश्वर, वृषाकपि, शम्भु, हरणः, ईश्वर हैं।

मत्स्य पुराण में – अजैकपाद, अहिर्बुध्न्य, विरूपाक्ष, रैवत, हरण, बहुरूप, त्र्यम्बक, सुरेश्वर, पिनाकी, जयन्त आदि उल्लेखित हैं। ''गरुड पुराण''

में त्वष्टा आत्मज, विश्वरूपो महातपा आदि नये नाम एकादश रुद्रों में संलग्न किये गये। ''सौर पुराण'' और ''वायु पुराण'' में रुद्र को शिव, आत्मसंयमी, ऊर्ध्वरेता एवं ब्रह्मचारी कहा गया है। ''सौर पुराण'' में रुद्र को ज्ञानमयी शक्ति, परमशक्ति, मायिन महेश्वर की माया से सम्बोधित किया गया है। महाभारत में इन्हें (रुद्र) सांख्य, सांख्य उद्भव, सांख्यात्मा, मौलिक सांख्य के विशेषण से सुशोभित किया गया। ''वायु पुराण'' में शिव रुद्र को ''नारायण'' की उपाधि दी गई है।

''विष्णु पुराण'' में रुद्र को नई उपाधि ''पिनाकधृक'' मिलती है। ''लिंग पुराण'' में रुद्र अथवा शिव स्वयंभू हैं, जो विश्व का सृजन, पालन एवं संहार करते हैं। ''अग्निपुराण'', ''ब्रह्मपुराण'' आदि में रुद्र रूपी शिव परमपुरुष–परमब्रह्म हैं। वे ही जगत् के आदि कारण एवं स्रष्टा हैं। वे अध्यात्म–दार्शनिकों के ब्रह्म हैं। वे ही शाश्वत हैं। आत्मा हैं। असीम हैं। यह अद्भुत है कि उपनिषदों, वेदान्त आदि में उनकी महिमा का गान– आदिपुरुष, परमसत्य, आत्मतत्त्व के रूप में किया गया है। वे अव्यक्त होते हुए भी व्यक्त (अदृश्य) रूप से जीवात्मा में हैं।

वैदिक रुद्रधर्म का नवनाम शैवधर्म–शैवमत भी एकेश्वरवादी है। केवल मात्र रुद्र के कल्याणमय स्वरूप शिव एक देव की उपासना प्रचलन में रही। इस एकेश्वरवाद में किसी अन्य देवता से उनका ऐक्य सम्भव नहीं रहा। ''एकोऽहं न द्वितीय'' का भाव छाया रहा एवं है।

पुराण अनुशीलन से स्पष्ट होता है कि ''मत्स्य पुराण (261.23) में मूत्तियों के निर्माण के विस्तृत निर्देश मिलते हैं।'' यह वेद की मूल अवधारण के बिलकुल प्रतिकूल था। वेद में यह लगातार निर्देश है कि ''ब्रह्म की प्रतिमा नहीं हो सकती है।'' ब्रह्म की प्रतिमा तीनों लोकों से बृहद हो, अर्थात् ब्रह्म निराकार है।

''वेदान्त–गणित'' में रुद्र शब्द ''अंक प्रणाली'' है। ''आयुर्वेद'' में ''रुद्रजटा'' ओषधि है। ''ज्योतिष'' में बृहस्पति के साठ वर्षीय चक्र के चौवनवे वर्ष का उल्लेख है। ग्यारहवें वर्ष के पाँच वर्षों के नाम–पिंगल, कालयुव, सिद्धार्थ, रौद्र, दुर्मति हैं (ये सभी रुद्र के विशेषण हैं।)। ''नाट्यशास्त्र'' के रचनाकार भरतमुनि के पुत्र का नाम ''रुद्र'' रहा। नाट्यशास्त्र में रुद्र का रौद्र रस है।

वैदिक काल से प्रारम्भ ''रुद्र सम्प्रदाय'' को भक्तों में सर्वश्रेष्ठ माना गया है (वैसे प्रमुख रूप से रुद्र सम्प्रदाय, ब्रह्म सम्प्रदाय, हंस सम्प्रदाय एवं श्री

सम्प्रदाय हैं।)। कुण्डलिनी जागरण में ताण्डव नर्तन–सृष्टि सृजन; स्थिति–संरक्षण; संहार–तिरोधन; माया; अनुग्रह–मुक्ति सौंपान है।ऊँ।।

## शतपथ ब्राह्मण
## अष्टमूर्त्ति रुद्र
### अबादिसृष्टिः

प्रजापतिर्व्वाऽइदमग्रआसीत।
एक ऽएव सोऽकामयत स्यां प्रजायेयेति सोऽश्राम्यत्स तपोऽतप्यत तस्माच्छ्रान्तात्तेपानादोऽसृज्यन्त तस्मात्पुरुषा–त्तप्तादापो जायन्ते।।1।। आपोऽब्रुवन्। क्व व्वयं भवामेति तप्यध्वमित्यब्रवीत्ताऽअतप्यन्त ताः फेनमसृजन्त तस्मादपां तप्तानां फेनो जायते।।2।। फेनोऽब्रवीत्।क्वाहं भवानीति तप्यस्वेत्य ब्रीवत्सोऽतप्यत स मृदमसृजतैतद्वै फेनस्तप्यते य्यदप्स्वावेष्टमानः प्लवते स य्यदोपहन्यते मृदेव भवति।।3।। मृदब्रवीत्। क्वाहं भवानीति तप्यस्वेत्यब्रवीत्साऽतप्यत सा सिकताऽअसृजतैतद्वै मृत्तप्यते य्यदेनां व्विकृषन्ति तस्माद्यद्यपि सुमात्स्र्नं व्विकृषन्ति सैकतमिवैव भवत्येतावन्तु तद्यत्क्वाहं भवानि क्वाहं भवानीति।।4।।

### अर्द्धप्रपाठकः

सिकताभ्यः शवर्करामसृजत। तस्मात्सिकताः शर्क्करैवान्ततौ भवति शर्क्कराया ऽश्मानं तस्माच्छर्क्कराश्मैवान्ततौ भवत्यश्मनोऽयस्तस्मादश्मनोऽयो धमन्त्ययसो हिरण्यं तस्मादयो बहुध्मातं हिरण्यसंकाशमिवैव भवति।।5।। तद्यदसृज्यताक्षरत्। तद्यदक्षरत्तस्मादक्षरं य्यदष्टौ कृत्वोऽक्षरत्सैवाष्टाक्षरा गायत्र्यभवत्।।6।। अभूद्वाऽइयं प्रतिष्ठेति। तद्भूमिरभवत्तामप्रथयत्सा पृथिव्यभवत्सस्याम–प्रतिष्ठायां भूतानि च भूतानां च पतिः संवत्स– रायादीक्षन्त भूतानां पतिर्गृहपतिरासीदुषाः पत्नीः।।7।।
तद्यानि तानि भूतानि ऋतवस्तेऽथ यः स भूतानां पतिः संवत्सरः सोऽथ य्या सोषाः पत्न्यौषसी सा तानीमानि भूतानि च भूतानां च पतिः संवत्सरऽउषसि रेतोऽसिंचन्त्स संवत्सरे कुमारोऽजायत सोऽरोदीत्।।8।।

तं प्रजापतिरब्रवीत्। कुमार किं रोदिषि यच्छ्रमात्तपसोऽधि जातोऽसीति सोऽब्रवीदनपहतपाप्मा वाऽअस्म्यहितनामा नाम मे धेहीति तस्मात्पुत्रस्य जातस्य नाम कुर्यात्पाप्मानमेवास्य तदपहन्त्यपि द्वितीयमपि तृतीयमभि पूर्व्वमेवास्य तत्पाप्मानमपहन्ति।।9।।
तमब्रवीद्रुद्रोऽसीति। तद्यदस्य तन्नामाकरोदग्निस्तद्रूप–मभवदग्निर्व्वै रुद्रो यदरोदीत्तस्माद्रुद्रः सोऽब्रवीज्ज्याया–न्वाऽअतोऽस्मि धेह्येव मे नामेति।।10।। तमब्रवीत्सर्व्वोऽसीति। तद्यदस्य तन्नामाकरोदापस्तद्रूपमभवन्नापो वै सर्व्वोऽद्भयो हीदं सर्व्वं जायते सोऽब्रवीज्ज्यायान्वा ऽअतोऽस्मि धेह्येव मे नामेति।।11।। तमब्रवी–त्पशु–पतिरसीति तद्यदस्य तन्नामाकरोदोषध– यस्तद्रूपमभवन्नोषधयो वै पशुपति–स्मास्माद्यदा पशवऽओषधीर्लमन्तेऽथ पतीयन्ति सोऽब्रवीज्ज्यायान्वा ऽअतोऽस्मि धेह्येव मे नामेति।।12।। तमब्रवीदुग्रोऽसीति। तद्यदस्य तन्नामाकरोद्वायुस्तद्रू– पमभवद्वायुर्व्वाऽउग्रस्तस्माद्यदा बलवद्वात्युग्रो व्वातीत्याहुः सोऽब्रवीज्ज्यायान्वाऽअतोऽस्मि धेह्येव मे नामेति।।13।। तमब्रवीदशनि रसीति। तद्यदस्य तन्नामाकरोद्विद्युत्तद्रूपमभ–द्विद्युद्वा ऽअशनिस्तस्माद्यं विद्युद्धन्त्यशनिरवधी दित्याहः सोऽब्रवीज्ज्यायान्वाऽअतोऽस्मि धेह्येव मे नामेति।।14।। तमब्रवीद्भवोऽसीति। तद्यस्य तन्नामाकरोत्पर्ज्जन्यस्त– द्रूपमभवत्पर्ज्जन्यो वै भवः पर्ज्जन्याद्धीदं सर्व्वं भवति सोऽब्रवीज्ज्यायान्वाऽअतोऽस्मि धेह्येव मे नामेति।।15।। तमब्रवीन्महान्देवोऽसीति। तद्यदस्य तन्नामाकरो– च्चन्द्रमास्तद्रूपमभवत्प्रजापंतिर्व्वै चन्द्रमाः प्रजापतिर्व्वै महान्देवः सोऽब्रवीज्ज्यायान्वाऽअतोऽस्मि धह्येव मे नामेति।।16।। तमब्रवीदीशानोऽसीति। तद्यस्य तन्नामाकरोदादित्यस्तद्रू– पमभवदादित्यो वाऽईशान ऽआदित्यो ह्यस्य सर्व्वस्येष्टे सोऽब्रवीदेतावान्वाऽअस्मि मामेतः परो नाम धाऽइति।।17।। तान्येतान्यष्टावग्निरूपणि। कुमारो नवमः सैवाग्नेस्त्रिवृत्ता।।18।। य्यद्वेवाष्टावग्निरूपाणि। अष्टाक्षर गायत्री तस्मादाहुर्ग्गायत्रोग्निरिति सोऽयं रूपाण्यनुप्रावि–शन्न वाऽअग्निं कुमारप्रिय पश्यन्त्येतान्येवास्य रूपाणि पश्यन्त्येतानि हि रूपाण्यनुप्राविशत्।।19।।।6.13. 1–19।। शतपथ ब्राह्मण, प्रथम पाठ का तृतीयं ब्राह्मणम्।।

## अथर्ववेद के सप्त मूर्त्ति रुद्र से
## शतपथ ब्राह्मण के अष्ट मूर्त्ति रुद्र

अथर्ववेद के सूक्त में "रुद्र की सप्तमूर्त्ति" की व्याख्या की गई है। शतपथ ब्राह्मण शुक्ल यजुर्वेद की माध्यन्दिनी और काण्व शाखाओं का ब्राह्मण ग्रन्थ है। इसमें "शत अध्याय" होने से इसका नामकरण "शतपथ" पड़ा। इसमें बारह सहस्र ऋचाएँ, आठ सहस्र यजुष् एवं चार सहस्र साम प्रयुक्त हैं।

इसके तीन प्रमाणिक भाष्यकार–आचार्य सायण, हरिस्वामी एवं कवीन्द्र सरस्वती हैं। शतपथ ब्राह्मण के प्रथम पाठ के तृतीय ब्राह्मण में प्रजापति द्वारा पृथिवी संरचना प्रक्रिया का वर्णन बहुत ही अद्भुत है। शतपथ ब्राह्मण में कहा है कि पृथिवी अग्निगर्भा है : ''अग्निगर्भा पृथिवी।।'' 14.9.4.21।। प्रजापति ने श्रान्त और तप करते हुए नौ सृष्टियाँ उत्पन्न की : 1. फेन को उत्पन्न किया। ..... प्रजापति ने श्रान्त और तप करते हुए – 2. मत्, 3. शुष्कापम्, 4. ऊष, 5. सिकता, 6. शर्करा, 7. अश्मा, 8. अयः और 9. ओषधि–वनस्पति को उत्पन्न किया। ''स श्रान्तस्तेपान फेनमसृजत। ........ स श्रान्तस्तेपानो मृदं शुष्कापमूष सिकतं शर्कराम् अश्मानम् अयो हिरण्यम् ओषधि–वनस्पति–असृजत। तेनेमां पृथिवीं प्राच्छादयत।।13।। ता वा एता नव सृष्टयः।।14।। शतपथ ब्राह्मण 1.1. 1।।

शतपथ ब्राह्मण में फेन सृजन (6.1.3.2), मृत् मिट्टी (6.1.3.3), पशव ऊषा (7.1.1.6), सिकता (6.1.3.4), शर्करा (6.1.3.5), अश्मा (6.1.3.3), अयः एवं हिरण्यम्, ओषधि वनस्पति (2.2.4.3) आदि सृजन का सविस्तार वर्णन मिलता है। शतपथ ब्राह्मण के प्रथम पाठ के तृतीय ब्राह्मण (6.1.3.1–19) में प्रजापति के समक्ष जीव प्रकट होने और उसका रुदन एवं नाम चाहने का चित्रलिखित करनेवाला रूपक है। पहिले उसका नाम ''रुद्र'' दिया। बाद में उसे क्रमशः ''शर्व, पशुपति, उग्र, अशनि, भव, महादेव और ईशान नाम दिया गया।''

इस प्रकार शुक्ल यजुर्वेद (माध्यन्दिनी शाखा) के शतपथ ब्राह्मण में ''अष्टमूर्त्ति रुद्र–रुद्र, शर्व, पशुपति, उग्र, अशनि, भव, महादेव और ईशान'' कहलाये। इसी आधार पर अष्टरुद्र–पाँच महाभूत (आकाश, वायु, अग्नि–तेज, आपः–जल, पृथिवी); प्राण, अपान (सूर्य एवं चन्द्र) और मन प्रतिपादित हुए।

कौशीतकी ब्राह्मण में भी अष्टमूर्त्ति रुद्र का उल्लेख है। ''यद् भव आपस तेन। यत् सर्वो अग्निः तेज। यत् पशु पतिर वायु तेन। यद् अग्नो देव ओषधयो वनस्पति तेन। यं महं देवा आदित्यस तेन। यद् रुद्रश्च चन्द्रमास तेन। यद् ईशानो अन्त तेन।।''

वेदोत्तर काल में, अर्थात् आगम में वेद के शास्ता रुद्र का शिव के रूप में रूपान्तरण किया गया। महातेजोग्र रुद्र के अवतार श्री शरभ के आठ चरण कहे गये हैं। श्री शरभ भी अष्टमूर्ति रुद्र है। वहीं आगम में शिव की अष्टमूर्त्ति – 1. शर्व–क्षितिमूर्त्ति, 2. भव–जलमूर्त्ति, 3. रुद्र–अग्निमूर्त्ति, 4. उग्र–वायुमूर्त्ति, 5. भीम–आकाशमूर्त्ति, 6. पशुपति– यजमानमूर्त्ति, 7. महादेव–चन्द्रमूर्त्ति और 8. ईशान–सूर्यमूर्त्ति हैं (अग्नि, सूर्य, चन्द्रमा, भूमि, जल, वायु, आकाश एवं यजमान आठ महादेव मूर्त्तियाँ हैं।)। यानी आगम में अथर्ववेद की सप्तमूर्त्ति रुद्र

और शतपथ ब्राह्मण के अष्टमूर्त्ति रुद्र को नई साजसज्जा में प्रस्तुत किया गया। आगम में वेद एवं शतपथ ब्राह्मण के तत्त्व को यथावत ही रखा गया है।।ऊँ।।

शतपथ ब्राह्मण :

## रुद्र सर्वोच्च नैतिक उत्कर्ष
## पातकी प्रजापति वध

चतुर्वेद के परमेष्ठी रुद्र का ''सर्वोच्च नैतिक उत्कर्ष पातकी प्रजापति वध'' प्रसंग है। ऋग्वेद से अथर्ववेद में कहा गया है कि रुद्र ने प्रजापति को सृष्टि रचना के लिये उत्पन्न किया। अर्थात् रुद्र के पुत्र प्रजापति हैं। इसके ठीक विपरीत शतपथ ब्राह्मण में प्रजापति से रुद्र की उत्पत्ति हुई अर्थात् प्रजापति को रुद्र का पिता कहा गया है। दोनों आख्यानों में रुद्र के पुत्र अथवा पिता प्रजापति हैं। प्रजापति द्वारा कामवासना (मैथुन) के लिये अपनी दुहिता–पुत्री के पास जाना ''घोर पातकी'' प्रसंग है। वैदिक देवों में किसी की सामर्थ्य नहीं था कि वे पातकी कर्म करनेवाली प्रजापति को उनके दुःसाहस एवं पातकी कर्म के लिये दण्ड दें। इस विकटतम महासंकट में रुद्र नैतिक मर्यादा के नियम पालनार्थ प्रजापति को असाधारण अभूतपूर्व मृत्युदण्ड देते हैं। पिता के रूप में रुद्र द्वारा अपने ही घोर अनैतिक पापकर्म में रत पुत्र प्रजापति का वध दृष्टान्त सर्वोच्च नैतिक उत्कर्ष है। वेद में इस दृष्टान्त के माध्यम से सभी देवताओं को सन्देश है कि नैतिक लक्ष्मणरेखा उल्लंघन का अर्थ मृत्यु है (यही नैतिक सन्देश लोक के लिये है।)।

सत्यपालक, उदात्त, सर्वव्यापी रुद्र पातकी प्रजापति के वध से वैदिक देवों के ''शास्ता'' कहलाये। इस दृष्टान्त के बाद कभी भी किसी भी वैदिक देव ने नैतिक नियमों का उल्लंघन करने का विचार तक नहीं किया। इस प्रकार वैदिक रुद्र न्याय के देव के नवातार में प्रस्तुत हुए। वेद में बृहस्पति भी प्रायश्चित को विवश हुए। आगम में भी रुद्र द्वारा प्रजापति अथवा दक्षराज प्रजापति या ब्रह्मा को मृत्यु दण्ड देने का रूपक मिलता है। आगम में रुद्र यमराज एवं कामदेव मन्मथ तक का वध करते हैं। इतना ही नहीं उग्र नृसिंह

अवतार का संहार रुद्र के तेजोग्रावतार शरभ करते हैं। इस प्रकार आगम में भी रुद्र नृसिंह, यमराज, कामदेव, दक्षराज प्रजापति, ब्रह्मा, रुद्राणी के मानस पुत्र गणेश आदि का वध करते हैं। आगम में यही रुद्र का सर्वोच्च नैतिक उत्कर्ष है।

शतपथ ब्राह्मण के सप्तम अध्याय के चतुर्थ ब्राह्मण में प्रजापति वध प्रसंग है।

प्रजापतिर्ह वै स्वां दुहितरमभिदध्यो।
दिवं वोषसं वा मिथुन्येनया स्यामिति तां सम्बभूव।।1।।
तद्वै देवानामाग ऽआस।
य ऽइत्थं दुहितरमस्माकं स्वसारं करोतीति।।2।।
ते ह देवा ऊचुः।
योऽयं देवः पशूनामीष्टेऽतिसन्धं वा ऽअयं चरति
य ऽइत्थं स्वां दुहितरमस्माकं स्वसारं करोति
विध्येमतिति तं रुद्रोऽभ्यायत्य विव्याध
तस्य सामि रेतः प्रचस्कन्द तथेन्नूनं तदास।।3।।
तस्मादेतदृषिणाभ्यनूक्तम।
पिता यत् स्वा दुहितरम–धिष्कन् क्ष्मया रेतः
संजग्मानो निषिंचदिति तदाग्निमारुतमित्युक्थं...।।4।।

प्रजापति अपनी पुत्री उषस् अथवा सरस्वती पर मोहित हो गया। प्रजापति की इच्छा पुत्री से मैथुन (सहवास) की हुई। प्रजापति ने अपनी दुहिता से मैथुन का घोर पातकी प्रसंग किया।।1।।इसे देखकर देवों को घोरतम अपराध हुआ कि प्रजापति–पिता अपनी ही सुपुत्री और हमारी बहिन के साथ निकृष्ट कर्म करता है।।2।।

देवों ने पशुओं के अधिष्ठाता पशुपति रुद्र को देखा। उन्हें विश्वास हुआ कि पशुपति ही प्रजापति को दण्ड देने में सक्षम है। देवों ने पशुपति देव रुद्र से कहा : ''यह (प्रजापति) नैतिक मर्यादा का अतिक्रमण कर रहा है। यह हमारी बहिन एवं अपनी पुत्री के साथ घोर पातकी कर्म (मैथुन) करता है। अतः हे पशुपति! इसको बाणों से बींध दो।''

पशुपति रुद्र ने अपने पिनाकी धनुष्य की प्रत्यंचा खींचकर महातेज युक्त बाण से प्रजापति को बींध दिया।।2, 3।। ऐतरेय ब्राह्मण एवं शतपथ ब्राह्मण के दृष्टान्त के अन्तिम भाग में कुछ अन्तर है।

ऋग्वेद के दशम मण्डल के इकसठवें सूक्त की सातवीं ऋचा में पिता (प्रजापति) द्वारा अपनी कन्या उषा से संगत का उल्लेख मिलता है।

पिता यत् स्वां दुहितरमधिष्कन् क्ष्मया रेतः
संजग्मानो नि षिंचत्।।ऋग्वेद 10.61.7।।ऊँ।।

## रुद्र : अध्यात्मिक दार्शनिक ''समभाव''

उनतालीस लाख वर्ष पहिले जम्बूद्वीप के भारतवर्ष के दृषद्वती एवं सरस्वती महानदों के मध्य सृजित अथवा देववाणी अपोरुषेय ऋग्वेद के सर्वाधिक अध्यात्मिक रहस्यपूर्ण देवता रुद्र हैं। आदिगुरु रुद्र का अध्यात्मिक दार्शनिक पक्ष सर्वोत्कृष्ट ''समभाव'' का है। वैदिक ऋचाओं के अनुसार ब्रह्माण्डों की संरचना से पहिले आदिभूत आदितत्त्व रुद्र विद्यमान रहे। वैदिक ऋचा में स्पष्ट किया है कि रुद्र सृष्टि रचना के लिये महाप्रकृति को क्रियाशील कर स्वयं निर्लिप्त रहते हैं। एक अन्य वैदिक ऋचा के अनुसार माया के अधिष्ठाता मायिक रुद्र सृष्टि रचना के लिए प्रजापति को प्रगट करते हैं। सभी वैदिक ऋचाओं का सार है कि रुद्र देवता सर्वज्ञ, सर्वव्यापक, सर्वसामर्थ्यवान्, महाप्रज्ञावान, अक्षय अखण्ड चेतना ऊर्जा के स्वामी, अव्यक्त आदि हैं। रुद्र असुर देवता, दैत्य, मनुष्य अथवा प्राणिमात्र आदि को समभाव से देखते हैं।

वैदिक रुद्र ऋत (सृष्टि नियम, शाश्वत नियम, स्थिर एवं निश्चित नियम, दिव्य नियम), सत्य नैतिक आचरण संहिता के पालक हैं। ये नियम देवता, दैत्य, प्राणिमात्र के लिये अलंघनीय हैं। रुद्र इनके पालन में चूक के लिये वैदिक देवताओं से लेकर मरणधर्मा प्राणिमात्र के ''अनृत'' को दण्ड देने में कोई विलम्ब नहीं करते हैं। रुद्र के दर्शन एवं अध्यात्म को जन–जन तक पहुँचाने का भागीरथी कार्य–महामुनि दुर्वासा, नवनाथों में प्रमुख दत्तात्रेय स्वामी, महर्षि वसिष्ठ, मुनिश्रेष्ठ याज्ञवल्क्य, मुनिवर अगस्त्य, महर्षि परशुराम, यक्षराज पुष्पदन्त, महर्षि उपमन्यु, लंकेश्वर दशानन दशकन्धर रावण अथवा वेदज्ञ महर्षि रावण, आचार्य शंकर, आचार्य विष्णुगुप्त कौटल्य चाणक्य आदि ने किया।

चतुर्वेदों के महापण्डित लंकेश्वर रावण ने रुद्र अर्चना में ''ताण्डव स्तोत्रम्'' की रचना की। रावणकृत ताण्डव स्तोत्रम् में ''रुद्र के समभाव'' के अध्यात्मिक दर्शन को प्रस्तुत किया है।

दृषद्विचित्र तल्पयोर्भुजंग मौक्तिकस्रजो
गरिष्ठरत्नलोष्ठयोः सुहृद् विपक्ष पक्षयोः।
तुणारविन्द चक्षुषोः प्रजामही महेन्द्रयोः
समं प्रवर्तयन् मनः कदा सदाशिवं भजे।।12।।

इस दिव्य गीत में महापण्डित रावण ने महारुद्र शिवे से चाहा है कि उसका – राजप्रसाद की शय्या एवं प्रस्तर खण्ड, महल एवं झोपड़, चमकती मोतियों की माला एवं सर्प की आँख, बहुमूल्य रत्न एवं कंकड़, शत्रु एवं मित्र, चक्रवर्ती सम्राट एवं आमजन आदि में समान भाव कब होगा? अर्थात् विषमतम और अनुकूलतम दोनों ही अवस्थाओं में समान भाव कब होगा? उसे समभाव के माध्यम से रुद्र के कल्याणकारी स्वरूप दर्शन का सौभाग्य कब प्राप्त होगा? वेदज्ञ रावण ने इस स्तोत्र में अनुकूल–घोर प्रतिकूल सभी परिस्थितियों में रुद्र शिव की भाँति समभाव का अनुग्रह चाहा है। स्मरण रहे कि वैदिक रुद्र ने ऋग्वेद में ही असत्य के मार्ग पर चलनेवाले अपने पुत्र प्रजापति का दण्ड स्वरूप वध किया। रुद्र ने केशी के साथ विषपान किया। असुरों के त्रिपुरों को ध्वस्त किया। यजर्वुद के रुद्रसूक्त में रुद्र स्वयं को छल कर्त्ताओं, धोखेबाजों, लुटेरे, चोर, दस्यु, व्यभिचारी आदि दुष्कर्मकर्त्ताओं का अधिपति कहते हैं। इसका अध्यात्मिक अर्थ यह है कि परमेष्ठी अथवा परमब्रह्म रुद्र समस्त प्राणिमात्र– सदकर्मकर्त्ताओं, दुष्कर्मकर्त्ताओं में समान रूप से विद्यमान हैं। महापण्डित ''रावण ने परमेष्ठी रुद्र से भौतिक एषणाओं के स्थान पर सर्वोच्च अध्यात्मिक समभाव प्रदान करने की विनती'' की है। यह बहुत ही दुःखद है कि रावण के समभाव के दर्शन के विपरीत फलश्रुति नत्थी की गई : ''जो भक्त सायंकाल प्रदोष काल में शम्भु पूजन समापन पर रावणकृत दश गीतों के इस स्तोत्र का श्रद्धान्वित होकर पाठ करता है, उन्हें शम्भु के अनुग्रह से लक्ष्मी, रथ, हाथी, घोड़ों से युक्त सुन्दर सम्पत्ति आदि प्राप्त होती है। इसमें कोई संशय नहीं है।।17।।''

पूजाऽवसानसमये दशवक्त्रगीतं
यः शम्भुपूजनमिदं पठति प्रदोषे।
तस्य स्थिरां रथ गजेन्द्र तुरंगयुक्तां
लक्ष्मीं सदैव सुमुखीं प्रददाति शम्भुः।।17।।

लंकेश्वर रावण कृत'' ताण्डव स्तोत्रम् में यह प्रक्षिप्त'' है। यह पुनः उल्लेखनीय है कि लंकेश्वर ने समान भाव प्रदान करने की विनती की है। जयपुर के राजगुरु रहे पण्डित विद्यानाथ ओझा ने ताण्डव स्तोत्र के सत्रहवें पद को सम्मिलित करने पर आपत्ति की। तंत्रज्ञों के अनुसार ''रावणकृत

शिवताण्डव स्तोत्रतम् के अन्त में इस फलश्रुति का पाठ करनेवालों में से अधिकांश रुद्र के कोपभाजन बनकर विक्षिप्त हो जाते हैं।'' सारसंक्षेप में रावणकृत ताण्डव स्तोत्रम् का पाठ ''निष्काम'' करना चाहिये।

ऋग्वेद के भाष्य में दशानन रावण ने रुद्र के दार्शनिक पक्ष को ही प्रस्तुत किया है। ऋग्वेद के दशम मण्डल के एक सौ चौदहवें सूक्त की तीसरी ऋचा के भाष्य में महापण्डित रावण ने अपनी दार्शनिक पहचान अंकित की है। ''चार कपर्द–उत्कर्षों वाली पहिले वर्णित माया है। उन उत्कर्षों का वर्णन करते हैं : ''सदैव तरुण (युवॉ), कभी भी वृद्धता को प्राप्त नहीं होता है।'' यह एक उत्कर्ष है। भली प्रकार पेशल–कुशल–अघटित को भी घटित करने में कुशल है। यह भी कहा गया है : ''जैसे स्वप्न में एक मूहुर्त में भी सैकड़ों वर्षों का भ्रम हो जाता है, वैसे जागते हुए को यह माया का विलास रूप भ्रम हो जाता है।'' यह दूसरा उत्कर्ष है। (घृत प्रतीक) घी के समान मधुर प्रारम्भ वाली अर्थात् परिणाम में विषतुल्य है। यह तीसरा उत्कर्ष है। ''ज्ञानों को आच्छादित कर लेती है। क्योंकि उससे विपरीत स्वभाववाली है।'' जब चार उत्कर्षों वाली माया ही है, तब परमेश्वर की प्रसिद्धि कैसे है, यह बताते हैं। ''उस ऊपर वर्णित माया में शोभन पतन वाले जीव और परमेश्वर दो पक्षियों के समान सत् एवं असत् फल के वर्षक बैठे हैं। यह कहाँ से पता चला यह स्पष्ट करते हैं। जहाँ अर्थों के प्रकाश के सामर्थ्य को द्योतित करते हैं, अर्थों को प्रकट करते हैं। वे आँख आदि इन्द्रियाँ धारण किये हुए हैं। इस ज्ञान को छिपा देनेवाली माया के पास से ब्रह्म की विलक्षणता प्रगट हुई है।।'' ऋग्वेद 10.114.3।। रावणभाष्यम्: डॉ. सुधीर कुमार गुप्ता।।

चतुष्कपर्दा युवतिः सुपेशा घृतप्रतीका वयुनानि वस्ते।
तस्यां सुपर्णा वृषणा नि षेदतुर्यत्र देवा दधिरे भागधेयम्।।
।।ऋग्वेद 10.114.3।।

त्रिविष्टपम् भूस्वर्ग कैलास में सीधे रुद्र से ''रुद्ररहस्य'' प्राप्त करनेवाले महामुनि दुर्वासा रहे। महामुनि दुर्वासा वेदोत्तर काल में काल प्रवर्त्तक रहे। ऋषियुग में महामुनि दुर्वासा ने भगवान नारायण (देव सम्राट वरुण) की दिव्य माला का इन्द्र देवता द्वारा अपमान करने पर त्रिलोक को श्रीविहीन किया। परिणामतः देवता एवं दानवों को मिलकर समुद्र मंथन करना पड़ा। त्रेतायुग में महारुद्र ने दुर्वासा को अयोध्या के राजा श्री रामचन्द्र को अवतार का निमित्त समापन पर स्वरूप में लौटने का संदेश देने का निर्देश दिया। महामुनि दुर्वासा अयोध्या के महल में गये और परिणामस्वरूप राजकुमार लक्ष्मण को श्री रामचन्द्र ने त्यागा और राजकुमार लक्ष्मण ने सरयू में जल

समाधि ली। द्वापरयुग में एकबार फिर महामुनि दुर्वासा कुरुक्षेत्र महासमर समापन पर द्वारकाधीश श्री कृष्ण को अवतार का निमित्त समापन कहने पहुँचे। उन्होंने श्री कृष्ण के वंशजों को मसूल से लड़कर समापन का शाप दिया। अर्थात् तीनों युगों में युग प्रवर्त्तक की अहम् भूमिका का निर्वहन महामुनि दुर्वासा ने किया। महामुनि दुर्वासा ने 18 अक्षरों का श्रीविद्या का महामन्त्र दिया। उन्होंने ''परशंभुमहिम्नस्तव'' की अमर रचना की। इसके अलावा ''आर्या द्विशती'', ''ललितास्तवरत्नम्'' आदि कालजयी रचना भी की। परशंभुमहिम्नस्त्व के एकादशं प्रकरणम् में महामुनिदुर्वासा ने कहा है :

का पूजा पूजकः कः शिवगुरुरिति कः को विधिः कश्च मन्त्रः
किं पीठं किं प्रसूनं किममलसलिलं केऽत्र सर्वोपचाराः।
निर्द्वंद्वस्यात्मनस्ते द्वयमिति रचितं सर्वमेतत्कथं स्या–
त्संतोषार्थे महेश त्रिकरण विमलज्ञानपूजाप्रसन्नाः।।
।।परशंभुमहिम्नस्तव 11.1।।

यक्षराजा पुष्पदंत द्वारा रचित महिम्न स्तोत्रम् रुद्र की मानसिक उपासना है। इस रचना की पृष्ठभूमि चकित करती है। यक्षराज पुष्पदंत कैलास महापर्वत पर रुद्राराधना के लिये प्रतिदिन विश्वानाथपुरी काशी के उद्यान से अदृश्य होकर पुष्प ले जाते रहे। काशी नरेश ने विश्वनाथ बाबा से अदृश्य चोर द्वारा पुष्प ले जाने को रोकने का अनुरोध किया। परिणामतः साक्षात विश्वनाथ उद्यान की रक्षा में खड़े हुए। बाबा विश्वनाथ के सामने अदृश्य होकर भी यक्षराज पुष्पदंत पुष्प नहीं तोड़ सकते थे। इस महाविकट संकट में यक्षराज पुष्पदंत ने रुद्र की अन्तःकरण में उपासना का महामार्ग चुना। इसमें मिट्टी–पत्थर–धातु के रुद्र लिंग, पवित्र मानस सरोवर जल, श्रीपत्र, अष्टगंध, दीपक, नैवेद्य, धूप आदि की कोई आवश्यकता नहीं है। यक्षराज पुष्पदंत ने इसमें कहा है : ''हे रुद्र! हे शिव! जिस प्रकार भिन्न–भिन्न मार्गों में सहज एवं वक्र गति से प्रवाहित नदियों का जल एकमात्र समुद्र में ही स्थान पाता है। उसी प्रकार वेदत्रयी, सांख्य, योगशास्त्र, रुद्रमत, वैष्णव मत आदि भिन्न–भिन्न मार्ग हैं। सभी अपनी–अपनी रुचि अनुसार अपने अध्यात्मिक मार्ग को श्रेष्ठतम घोषित करते हैं। उन सरल अथवा जटिल मार्गों के अनुसरणकारी मनुष्य द्वारा एकमात्र आप ही प्राप्तव्य हैं।।''7।।

त्रयी साड़्.ख्यं योगः पशुपतिमतं वैष्णवमिति
प्रभिन्ने प्रस्थाने परमिदमदः पथ्यमिति च।
रुचीनां वैचित्र्यादृजु कुटिल नानापथजुषां
नृणामेको गम्यस्त्वमसि पयसामर्णव इव।।7।।

।।पुष्पदंतकृत शिवमहिम्न स्तोत्रम्।।

इसी शृंखला में त्रेतायुग की ''शिवगीता'' है। शिवगीता में परमरुद्र उपासक महर्षि अगस्त्य श्री रामचन्द्र को दिव्यास्त्र प्राप्ति के लिए ''शिवसहस्रनाम'' का गुह्य स्तोत्र प्रदान करते हैं। यह प्रश्न आमतौर पर उठता है कि क्या रुद्र शिव उपासना तीर्थ विशेष में जाकर, विशेष आसन आदि में करनी चाहिये? क्या रुद्रोपासना में लिंग, पँचगव्य, गंगाजल, श्रीपत्र, रक्त चन्दन, दीपक, धूप, पुष्पादि आवश्यक हैं? शिवगीता में स्वयं रुद्र शिव श्री रामचन्द्र से कहते हैं : ''किसी (तीर्थ) क्षेत्रादि में जाने का विचार नहीं करें। साथ ही कोई योगमुद्रा आवश्यक नहीं है। जहाँ जिस मुद्रा में चित्त शान्त एवं प्रसन्न हो, वहाँ मेरा स्मरण कर।'' अर्थात् शिव महिम्न स्तोत्र के अनुसरण में शिवगीता रुद्र की मानस पूजा का निर्देश दे रही है।

मन्त्रद्रष्टा महर्षि वसिष्ठ ने अपने पुत्र शक्ति मुनि की मृत्यु पर ''दारिद्रय दहन शिवस्तोत्रम्'' की रचना की। यह भी महर्षि वसिष्ठ की आर्तभाव से रुद्र स्तुति है। बत्तीस हजार श्लोक वाले ''योग वासिष्ठ'' में महर्षि वसिष्ठ ने श्री रामचन्द्र को समभाव का दार्शनिक उपदेश दिया। महर्षि वसिष्ठ ने पृथिवीपुत्र भोमासुर–नरकासुर के कारण ''कामख्या देवी'' को शक्तिहीन–तेजहीन होने का शाप दिया। महर्षि वसिष्ठ श्रीविद्या प्राप्ति के लिये श्री महाविष्णु अर्थात् रुद्र की शरण में महाचीन– त्रिविष्टपम्–तिब्बत–कैलास क्षेत्र गये। महर्षि वसिष्ठ ने ऋग्वेद की ऋषिका की ऋचा को दोहराते हुए योग वासिष्ठ में कहा है : ''प्रत्येक व्यक्ति मनवांक्षित भाग्य स्वयं लिख सकता है, शुभ कर्मों से।'' उनके अनुसार ''जिन्होंने आशा को दासी बना लिया है, तीनों लोक उनके दास हैं।'' अर्थात् समभाव प्राप्त करें।

मन्त्रद्रष्टा ऋषिवर अत्रि के पुत्र नवनाथों में प्रथम दत्तात्रेय स्वामी हैं। दत्तात्रेय स्वामी ने चौबीस गुरु बनाये। इनमें से एक ''गणिका'' रही। गणिका से स्वामी दत्तात्रेय ने समभाव की शिक्षा ली। आर्ष ग्रन्थों के अनुसार एक समय श्री केदारनाथ की दत्तात्रेय गुफा से ज्ञानगंज सिद्धाश्रम एवं रुद्रालय कैलास का गुप्त मार्ग रहा (स्रोत : श्री राम ठाकुर)। यह मान्यता है कि दत्तात्रेय गुफा द्वार से आचार्य शंकर अदृश्य हुए। गुप्तज्ञान संहिता में ब्रह्मविद सुश्री हेलना पी. ब्लैवेत्सकी ने रहस्योद्घाटन किया कि (हजारों वर्षों से) आचार्य शंकर रुद्रपुरी कैलास की गुहा में साधनारत हैं। आचार्य शंकर ने अद्वैत के वैदिक विचार की सिंहगर्जना की। उन्होंने केनोपनिषत् के भाष्य में देवताओं के गर्वहरण करनेवाले ''यक्ष'' और ''हैमवती'' देवी के रहस्य को उद्घाटित किया। अध्यात्मिक रूप से सहस्रार–ब्रह्मरन्ध्र स्थित परमेष्ठी रुद्र हैं।

मूलाधार से कुण्डलिनी जागरण से रुद्र रुद्राणी मिलन होता है। परन्तु ये ''भौतिक रुद्र रुद्राणी नहीं हैं।'' उन्होंने ''चर्पट मंजरी'' स्तोत्र में अपरोक्ष रूप से समभाव को प्रतिपादित किया।

कैलास में रुद्रोपासना कर्त्ताओं में श्रीविद्या के महान आचार्य परशुराम का नाम अग्रिम पंक्ति में है। उस समय कैलास के समीप ब्रह्मपुत्र महानद का उदगम रहा। ब्रह्मपुत्र महाचीन को चीरती चीन की ओर प्रवाहित रही। आद्यशक्ति कामख्या में जल का महासंकट था। कैलासपति रुद्र ने महर्षि परशुराम से चीन से लेकर अरुणाचल, असम के पर्वतों को काटकर ब्रह्मपुत्र को असम, बंगप्रदेश ले जाने का आदेश दिया। यह परशुराम की विलक्षण अभियान्त्रिकी और दैव्य प्रौद्योगिकी का चमत्कार है कि ब्रह्मपुत्र कामख्या के समीप पधारी। महर्षि परशुराम ने इक्कीस बार राजाओं का संहार कर शासन आमजन को सौंपा।

तेइस सौ वर्ष पूर्व तक्षशिला विश्वविद्यालय के आचार्य विष्णुगुप्त कौटल्य चाणक्य ने नया इतिहास रचा। महान आचार्य चाणक्य के सूत्रों में समभाव का अन्तर्निहित सन्देश है। चीनी यात्री फाह्यान ने लिखा है कि मगध साम्राज्य का सर्वशक्तिमान प्रधानमंत्री (महामन्त्री) वन में एक सामान्य कुटिया में रहता है। जम्बूद्वीप भारतवर्ष के बृहदतम मगध साम्राज्य को रूपाकार देनेवाले आचार्य चाणक्य ने कभी राजमहल में निवास नहीं किया। उनके ''जीवनवृत्त का उल्लेख उनकी नौ कृतियों में कहीं नहीं'' है। स्वाध्याय मण्डल द्वारा सन् 1946 में प्रकाशित चाणक्यसूत्राणि में प्रकाशित चाणक्य वृत सबसे अधिकारिक माना गया है। पूर्व प्रधानमन्त्री पी.वी. नरसिम्हा राव ईसा पूर्व द्वितीय सदी के सम्राट पुष्यमित्र शुंग, भारद्वाज गोत्र को चाणक्य वंशज मानते थे। सम्राट पुष्यमित्र ने मगध साम्राज्य में बौद्ध धर्मादि का वर्चस्व समाप्त कर वैदिक धर्म की स्थापना की। उन्होंने यूनानी हमलावर सेनापति मिलन्दर को गन्धार तक खदेड़कर संधि की। सेनानी पुष्यमित्र भी स्वयं को चाणक्य वंशज मानते रहे। शुंग वंश ने लगभग 160 वर्ष से अधिक शासन किया। शुंग काल वैदिक रुद्र उपासना का स्वर्ण काल रहा।

वैदिक युग से रुद्रमत अनुयायियों ने निर्गुण, निरंजन, निष्काम कर्म, समभाव, लोकमंगल अर्थात् ''श्रेय'' के मार्ग को चुना। उन्होंने ''प्रेय, लोक एषणा को त्यागा''। इसका ज्वलन्त उदाहरण सातवीं सदी तक संस्कृत वांगमय के पहरुओं ने कालजयी रचनाओं में काल और स्वयं का परिचय तक लिखना उचित नहीं समझना है। रुद्रमत वालों के लिये उपनिषत् का ''प्रतिष्ठा सूकरी विष्टा'' वाक्य आदर्श प्रतिमान रहा और है। वैदिक धर्म के अध्यात्म, दर्शन के

ब्रह्मविद सैकड़ों–हजारों वर्षों से एक ही ऋषि के नाम से आर्ष ग्रन्थों की रचना करते रहे। परमपवित्र कैलास के हिमनदों में वैदिक सप्त ऋषियों के गुह्य सिद्धाश्रमों में वैदिक विद्याओं की शिक्षा–दीक्षा (निःशुल्क) दी जा रही है। ब्रह्मविद और वैदिक ऋषि नाम वाले महातपाओं के लिये श्रेय अर्थहीन है। ये गुह्य सिद्धाश्रम वेदविद्या के पहरुवे हैं। यह रुद्रमत का सर्वोच्च दार्शनिक उत्कर्ष रहा और है। विश्व के किसी भी अन्य प्राचीन धर्म–दर्शन–अध्यात्म में रुद्रमत के समकक्ष कोई उदाहरण नहीं मिलता है। यह सुखद आश्चर्य है कि जम्बूद्वीप भारतवर्ष में अदृश्य रूप में संसारिक यशादि से दूर वैदिक रुद्रमत के, समभाव के दर्शन की प्रचण्ड महाधारा अदृश्य रूप से कल–कल बह रही है।।ऊँ।।

# ऋग्वेद : मन्यु सूक्त
# मन्युरूप रुद्र

ऋग्वेद के दशवें मण्डल में 83वाँ एवं 84वाँ सूक्त ''मन्यु सूक्त'' है। वहीं अथर्ववेद के चतुर्थ काण्ड के 31वाँ एवं 32वाँ मन्यु सूक्त है। ऋग्वेद और अथर्ववेद के पाठ में तनिक भेद है। परन्तु अर्थ समान है।

''मन्यु'' का शाब्दिक अर्थ–कोप, रोष, क्रोध, ओज, व्यथा, शोक, कष्ट, दुःख, धैर्य, आत्मिक सामर्थ्य, शारीरिक उत्साह, यज्ञ, अग्नि का विशेषण, रुद्र का विशेषण, विपद्ग्रस्त स्थिति आदि है। मन्युः–मन्+युच्। इस प्रकार मन्यु का अर्थ अग्नि, रुद्र एवं शिव (रुद्र की मंगलमूर्त्ति) है। यजुर्वेद के सोलहवें अध्याय रुद्रसूक्त (शतरुद्रिय) में रुद्र को मन्यु रूप में बताया गया है। ''नमस्ते रुद्र मन्यवे।'' हे रुद्र! आपके मन्युरूप (ओज रूप, उत्साह रूप, क्रोध रूप, अग्नि रूप) के लिये नमस्कार हो। क्योंकि ये सभी जीव प्रजापति के मन्युरूप सूक्ष्म तत्त्व में समाविष्ट हैं। अतः यह मन्यु ही रुद्र है। ये जीव अनन्त होते हुए भी मन्यु अर्थात् रुद्र की दृष्टि में एक ही रुद्र हैं। इसलिये मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने श्रुति में कहा है : ''एक एव रुद्रोऽवतस्थे न द्वितीयः।'' एक ही मन्युरूप रुद्र है, द्वितीय नहीं है।

मन्यु की दृष्टि एकत्व की, विविधता–अनेकता में एकता की है। इसके विपरीत व्यक्ति एवं आकृति की दृष्टि से भूलोक–पृथिवी पर असंख्य रुद्र हैं : असंख्यता सहस्राणि ये रुद्रा अधिभूम्याम्।।''(मूलतः सभी प्राणिमात्र, जड़, चेतनादि रुद्र रूप हैं।)। इसी एकत्व की पुष्टि ''रूपं रूपं मघवा बोभवीति'' कर रहा है। प्रजापति में स्थित मन्यु ही असख्य रुद्रों की प्रेरणा है। एकमात्र रुद्र के गण ही असंख्य रुद्र हैं। अथवा ये रुद्र के बहुरूप हैं। यह स्मरण रहे कि देवता एवं मानव आदि की क्रोध में विवेक शून्यता अथवा बुद्धि लोपित हो जाती है। ये सभी उस समय रुद्र की प्रेरणा से कार्य करते रुद्र ही कहलाते हैं। रुद्र रूप से विभूषित में युद्ध मन्त्रणा करनेवाले, षड़यंत्र रचनेवाले भी सम्मलित हैं। विषैले साँप, बिच्छू आदि भयानक कार्य करनेवाले भी रुद्र हैं। महायुद्धों से राष्ट्रों का विनाश होता है। वह भी रुद्र कार्य है। यजुर्वेद के रुद्रसूक्त में सभी भयंकर रूपवालों (रुद्र रूपों) को नमस्कार कहा है। रुद्रसूक्त के मन्त्रों में ''घोरतर'', ''अशान्ततर'' के आगे पीछे नमः का प्रयोग किया गया है।

शतपथ ब्रह्माण (9.1.1) में इसी क्रम में कहा है : 'तेषां वा उभयतो नमस्कारा अन्ये। अन्यतरतो नमस्कारा अन्ये ते ह घोरतरा अशान्ततरा य उभयतो नमस्कारा उभयत एवैनानेतद् यज्ञेन नमस्कारेण शमयति।'' रुद्रसूक्त में सभा एवं सभापति उभयतो नमस्कारवाले हैं, अर्थात् वे घोरतर, अशान्ततर हैं। वे भयंकर विनाश पर उतारू हैं। दूसरे शब्दों में ''जो मन्यु के अधीन होकर कार्य करते हैं, वे संहार में किसी न किसी रूप में (प्रत्यक्ष, अप्रत्यक्ष) सहायक हैं, सभी रुद्र के गण हैं। शतपथ ब्राह्मण (9.1.1.14) में कहा है : ''सोऽन्तर्मन्युर्विततोऽतिष्ठत्।।'' विनाशक और सृजनधर्मी दोनों रुद्र के अन्दर प्रच्छन्नरूप से मन्यु विराजमान रहता है। अर्थात् सभी विनाश लीलाओं में रुद्र है। महर्षि याज्ञवल्क्य ने शतपथ ब्राह्मण (9.1.1.14) में कहा है : रुद्र के मन्यु रूप को नमस्कार करने के बाद उसके विशाल बाहुओं को नमस्कार है। यह उल्लेखनीय है कि रुद्र अपनी सर्वसामर्थ्यवान बाहुओं से प्रजा को भयभीत करता है, साथ ही पालन भी करता है। रुद्रस्वरूप सूर्य रौद्र रूप धारण करने पर प्रलंकर हो जाते हैं। यहाँ सूर्य देवता की रश्मियाँ ही बाहु हैं। परन्तु सूर्य पालक भी है।

उतो त इषवे नमो बाहुभ्यामुतते नमः
इतीब्द्वा च हि बाहुभ्यां च भीषयमाणोऽतिष्ठत्।
।।शतपथ ब्राह्मण 9.1.1.14।।

ऋग्वेद के मन्युसूक्त (10.83.1.7) के ऋषि मन्युस्तापसः और देवता मन्यु है। इस सूक्त का विषय मन्यु है। यह पुनः स्मरण रहे कि यह मन्यु रुद्र के कल्याण स्वरूप एवं रौद्र स्वरूप और "अग्नि" का नाम है। श्रुति के अनुसार अग्नि भी रुद्र है। अतः मन्यु सूक्त का रुद्र परक अर्थ भी है।

यस्ते मन्योऽविधद्वज्र सायक सह ओजः पुष्यति विश्वमानुषक्।
साह्याम दासमार्यं त्वया युजा सहस्कृतेन सहसा सहस्वता।।1।।

इस ऋचा में मन्यु का रुद्रपरक, ओजपरक, उत्साहपरक आदि अर्थ लिया गया है। "वज्रं" – यह एक महाभयानक शस्त्र है, जो शत्रु का संहार करता है। "सायकः" शत्रु संहारक बाण है। मन्यु भी शत्रु का विनाश करता है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि का आशय है कि मन्यु रुद्र वज्र एवं बाण के समान शत्रुहन्ता है। "मन्युः विश्वं सहः ओजः आनुषक्" – इस ऋचा में कहा है कि ओज, उत्साह स्वरूप रुद्र ही समस्त प्रकार का सामर्थ्य है। यह बल वृद्धि के साथ–साथ शत्रु का नाश करनेवाला है। "दासं आर्यं साह्याम" – इस उत्साह से दास एवं आर्य दो प्रकार के शत्रुओं का पराभव करें। "सहस्कृतेन सहस्वता सहसा" – हमारे "मन में शत्रु को पराजित करने का आत्मविश्वास एवं साहस हो।" इस संकल्प से युक्त को सदैव विजयश्री प्राप्त होगी। ऋचा का आशय है कि साहस– ओज–उत्साह के साथ बल होने पर ही सफलता प्राप्त होती है।

हे वज्र के समान कठोर प्रलयंकर और बाण के समान मारक ओज–उत्साह–रुद्र! जो आपका सत्कार करता है, वह ही विश्व में समस्त शत्रु को पराभव करने का सामर्थ्य रखता है और बल का एक साथ पोषण करता है। आपकी सहायता से बल वृद्धि कर दास एवं आर्य शत्रुओं का पराभव करें।।1।।

मन्युरिन्द्रो मन्युरेवास देवो मन्युर्होता वरुणो जातवेदाः।
मन्युं विश ईळते मानुर्षीयाः पाहि नो मन्यो तपसा सजोषाः।।

मन्यु रुद्र ओज, उत्साह है। यही मन्यु "इन्द्र, वरुण एवं अग्नि" है। मन्यु ही यज्ञ करनेवाला "होता" बनता है। अनन्त उत्साह एवं दिव्य ओज के कारण मन्यु ही देवत्व को प्राप्त होता है। समस्त देवों में आन्तरिक ओज एवं उत्साह के कारण देवत्व है। इसलिये समस्त मानव ओज एवं उत्साह की प्रशंसा करते हैं : "मानुषीः विशः मन्युं ईळते।" "हे मन्यो! तपसा सजोषाः नः पाहि" – हे उत्साहस्वरूप, ओजस्वरूप रुद्र! आप तप के साथ मिलकर उत्तम स्फूर्तियुक्त होकर हमारा संरक्षण करें। उत्साह ओज के साथ शीतोष्ण सहन

करने का तप हो। उससे होनेवाला शक्तिवर्धन अवर्णनीय होगा। अतः "मन्यु रुद्र ही तप का संरक्षण करता है।

ऋचा में कहा है कि मन्यु ही देव है, मन्यु ही रुद्रवाचक इन्द्र है। मन्यु होता वरुण और जातवेद (सूर्य, परमेश्वर, चित्रक) अग्नि है। मन्यु की समस्त मानवीय प्रजाएँ प्रशंसा करती हैं, स्तुति करती हैं। अतः हे मन्यु! तप से शक्तिमान् होकर हमारा संरक्षण करने का अनुग्रह कर।।2।।

अभीहि मन्यो तवसस्तवीयान् तपसा युजा विजहि शत्रून्।
अभित्रहा वृत्राहा दस्युहा च विश्वा वसून्या भरा त्वं नः।।3।।

"मन्यो! अभि–इहि" – हे ओज–उत्साह! आप हमारे पास पधारें। "तवसः तवीयान्" – आप अपने बल से महाबलवान् हो। "तपसा युजा शत्रून् विजहि" – तप अर्थात् शीत एवं उष्ण द्वन्दों को सहन करने की शक्ति में वृद्धि करने से शत्रु को पराजित करना सुगम हो जाता है। "अमित्र–हा वृत्र–हा दस्यु–हा"–शत्रुओं का, दुष्टों का एवं उपद्रवकारियों का संहार कर। "त्वं नः विश्वा वसूनि आभर" – आप हमें भौतिक, दैविक एवं अध्यात्मिक धन प्रदान करने का अनुग्रह करें।

हे रुद्रस्वरूप ओज–उत्साह! आप पधारने की कृपा करें। आप अपने बल से महाबलवान् हो। द्वन्द्व सहन करने की शक्ति से युक्त होकर शत्रुओं पर विजय प्राप्त कर आप दुःखदायिओं को नष्ट करनेवाले, शत्रु संहारक–अरिहन्त एवं दुष्टों के दमनकर्त्ता हो। आप हमें सभी प्रकार का धन भरपूर दो।।3।।

त्वं हि मन्यो अभिभूत्योजाः स्वयंभूर्भामो अभिमातिषाहः।
विश्वचर्षणिः सहुरिः सहावान् अस्मास्वोजः पृतनासु धेहि।।2।।

"अभिभूति ओजः" – शत्रु को पराजित करने की सामर्थ्य से युक्त ओज, उत्साह। "स्वयं–भूः भामः" – अपनी शक्ति से अपने स्थान पर रहनेवाला महातेजस्वी महावीर। जो अपने रहने के लिये दूसरे की सहायता नहीं चाहता। अर्थात् स्वसामर्थ्यवान् है। "अभिमाति–साहः" – शत्रु को हराने में समर्थ। "विश्व–चर्षणिः" – विश्व में सूर्य रश्मियों, वायु, वरुण आदि के द्वारा अनन्त नेत्रों से समस्त प्राणिमात्र का निरीक्षण करनेवाला। "सहावान्" – महाबलवान्। "अस्मासृ पृतनायु ओजः धेहिः" – हमारी सेना में ओज एवं बल वृद्धि। सेना का बल अजेय शूरवीरों से बढ़ता है।

हे मन्यु! आपमें शत्रु को हरानेवाला सामर्थ्य है। आप स्वयं तेजस्वी हैं। आप अपनी शक्ति से रहनेवाले हो। आप शत्रु पर विजयश्री प्राप्तकर्त्ता हो। हे महाबलवान्! हमारी सेनाओं में ओज एवं बल वृद्धि करो।।4।।

अभागः सन्नप परेतो अस्मि तव क्रत्वा तविषस्य प्रचेतः।

तं त्वा मन्यो अक्रतुर्जिहीळ अहं स्वा तनूर्बलदेयाय मेहि।।5।।

"प्रचेताः मन्युः" – विशेष ज्ञान युक्त ओज–उत्साह रहता है। ज्ञान, ओज और उत्साह का अन्तर्सम्बन्ध है। "तविषस्य क्रत्वा अभागः परेतः अप अस्मि" – महान् सामर्थ्य युक्त ओज–उत्साह के कारण करने योग्य कर्म में योग्य भाग नहीं लेने के कारण मैं पराभूत हो गया हूँ। योग्य कार्य में सम्पूर्ण ओज एवं उत्साह से भाग लेना चाहिये, ताकि पराभव नहीं हो। "अक्रतुः अहं जिहीळ" – आपको हमने कार्य (सद्) नहीं करने से क्रोधित किया। अर्थात् रुद्र सद्कार्य अथवा यज्ञ नहीं करने से क्रोधित होते हैं। "स्वा तनूर्बलदेयाय महि" – आप बल देने के लिये हमारे पास पधारें। यह शरीर आपका है।

हे सर्वज्ञ मन्यु! महत्व से युक्त सद्कर्म नहीं करने, यज्ञ में भाग नहीं लेने के कारण हम पराभूत हुए हैं। उस आपमें यज्ञ नहीं करने के कारण क्रोध उत्पन्न किया है। हे रुद्र! यह देह आपकी है। इस शरीर में ओज एवं बल वृद्धि की कृपा करें।।5।।

अयं ते अस्म्युप मेह्यर्वाङ्. प्रतीचीनः सहरे विश्वधायः।

मन्यो वजिन्नभि मामा ववृत्स्व हनाव दस्यूँरुत बोध्यापेः।।5।।

"सहुरिः मन्युः विश्वधाया" – समस्त कर्तृत्व का आधार शत्रु को पराजित करनेवाला ओज, उत्साह है। "हे वज्रिन् मन्यो" –ओज, उत्साह रूपी रुद्र वज्रधारी है। ऋग्वेद में रुद्र का वज्र विद्युतमय है। समस्त प्रशन्त कार्य ओज एवं उत्साह से सम्पन्न होते हैं। "दस्यून् हनाव" –ओजस्वी वीर उत्साह में कहते हैं कि हम शत्रुओं को मारें। "आपेः बोधि" –ओज, उत्साह ही बन्धुभाव का जनक है। बन्धुप्रेम में वृद्धि होती है। "उप मेह्यर्वाङ्." आप हमारे पास पधारें।

शत्रु का पराभव करनेवाले एवं सभी के धारणकर्त्ता, रुद्ररूपी ओज एवं उत्साह! यह मैं आपका हूँ। आप मेरे पास पधारें और रहें। हम मिलकर शत्रुओं को नष्ट करें। आप निश्चित रूप से हमारे बन्धु हैं।।6।।

अभि प्रेहि दक्षिणतो भवा मे अधा वृत्राणि जङ्.घनाव भूरि।

जुहोमि ते धरुणं मध्वो अग्रं उभा उपाशुं प्रथमा पिबाव।।7।।

"दक्षिणतो भवा मे" – हमारे दक्षिण की ओर होकर रहो। हे मन्यु! आप हमारे यहाँ पधारने का अनुग्रह करो। आप मेरे दक्षिण की ओर हो कर ही रहो। इससे हम अनेक शत्रुओं को नष्ट करें। आपके लिये मधुर रस (सोम) के भाग का मैं यज्ञ करता हूँ। इस मधुर रस–सोम को हम दोनों एकान्त में पहिले पीयेंगे।।7।।ऋग्वेद 10.83.1–7।।

ऋग्वेद के दशम मण्डल का 84वाँ सूक्त मन्यु का है। इसमें भी 7 ऋचाएँ हैं।

त्वया मन्यो सरथमारुजन्तो हर्षमाणासो धृषिता मरुत्वः।
तिग्मेषव आयुधा संशियाना अभि प्रयन्तु नरे अग्निरूपाः।।1।।

ऋग्वेद (10.84.1) ऋचा में शत्रु पर आक्रमण करनेवाले शूरवीरों के गुणों का वर्णन है : ''हर्षमाणासः धृषिताः तिग्मेषवः, आयुधा संशिशानाः अग्निरूपाः नरः अभि प्रयन्तु।'' इसका अर्थ है – आनन्दित, धर्यवान्, तीक्ष्ण मारक शस्त्रवाले, आयुधों को तीक्ष्ण करके रखनेवाले, अग्नि के समान तेजस्वी। इन शूरवीरों को अग्रिम पंक्ति में रखना चाहिये। यह आश्चर्यजनक है कि ऋचा में कहा है कि रथ पर मन्यु वाचक रुद्र भी सवार है।

हे मन्यु! आपके साथ रथपर आरुढ़ होकर हर्षित एवं धर्यवान् होकर हे योद्धाओं–तीक्ष्ण मारक बाणवाले, घातक आयुधोंवाले एवं अग्नि के समान तेजस्वी आगे चलें।।10.84.1।।

अग्निरिव मन्यो त्विषितः सहस्व सेनानीर्नः सुहरे हूत एधि।
हत्वाय श त्रून् वि भजस्व वेदः आजो मिमानो वि मृधो नदुस्व।।2।।

इस ऋचा में कहा है कि सेना का ओजस्वी, उत्साही, दुर्धर्ष योद्धा सेनापति होना चाहिये। सेनानी ही सेना में ओज–उत्साह का रक्त संचार कर सकता है। सैनिकों का ओज एवं उत्साह ही शत्रु को हरा सकता है। ''सहस्व''–शत्रुओं का पराभव कर। ''नः सेनानीः एधि'' – हमारा सेनापति होकर हमारे पास रह। ''ओजः मिमानः मृधः नुदस्व'' – हमारे ओज, बल में वृद्धि कर, शत्रुओं को दूर कर।

हे मन्यु! अग्नि के समान ओजस्वी, तेजस्वी होकर शत्रुओं का पराभव कर। हे शत्रु का पराभव करनेवाले मन्यु! आपको आमन्त्रित किया गया है। आप हमारे सेनापति हो। यह स्मरण रहे कि रुद्र महाविनाशक धनुष्य एवं बाण हमेशा साथ रखते हैं। उनके धनुष्य की प्रत्यंचा पर संहारक शक्ति सम्पन्न बाण सदैव चढ़ा रहता है। रुद्र त्रिपुरों का संहार कर चुके हैं। उन्होंने पातकी प्रजापति का वध किया है। हे हमारे सेनापति रुद्र! शत्रुओं (आन्तरिक–काम, क्रोध, मद, मोह, लोभ, मत्सर और बाह्य) का संहार कर अध्यात्मिक, दैविक एवं भौतिक धन हमें विभक्त करके प्रदान करें। हमारा ओज बल बढ़ाकर शत्रुओं को मारें।।2।।

सहस्व मन्यो अभिमातिमस्मे रुजन् मृणन् प्रमृणन् प्रेहि शत्रून्।
उग्रं ते पा जो नन्वा रुरुध्रे वशी वशं नयस एकज त्वम्।।3।।

इस ऋचा में ''अभि–मातिं सहस्व'' का अर्थबहुत गूढ़ है। शत्रु आक्रमण से पराभूत नहीं करना, बल्कि शत्रु के स्थान को भ्रष्ट करना भी है। यहाँ आशय चारों ओर से शत्रु पर अचानक हमला कर पराभूत करना है। ''रुजन् मृणन् प्रमृणन्'' – शत्रुओं को कुचलना, काटना आदि। शत्रु को विनष्ट करने के अनेक प्रकार। ''एकजः वशी नयति'' – सामर्थ्यशाली शूरवीर अकेला भी शत्रुओं को अपने वश में कर पराभूत करता है। ''उग्रं पाजः'' – अपने बल में वृद्धि।

हे रुद्र मन्यु! हमारे लिये शत्रु का पराभव करने का अनुग्रह कर। आपका बल महान् है। अतः शत्रुओं को कुचलकर, मारकर एवं नष्ट करता हुआ दूर कर। आपके बल पर कौन प्रतिबन्ध कर सकता है। आप अकेले ही सबको वश में करनेवाला होकर सभी को अपने वश में करते हो। अर्थात् रुद्र एकमात्र सर्वशक्तिमान् हैं और सभी को वश में करनेवाले हैं।।3।।(एकाक्षरनामकोष संग्रह ''र'' अक्षर का वर्णन देखें।)

एको बहूनामसि मन्यवीळितो विशविंश युधये सं शिशाधि।

अकृत्तरुक् त्वया युजा वयं द्युमन्तं घोषं विजयाय कृण्महे।।4।।

इस ऋचा में ''वयं विजयाय द्युमन्तं घोषं कृण्महे'' का आशय है कि हम अपने लिये तेजस्वी–ओजस्वी घोषणा करें। जिससे हमारी विजय उद्घोषित हो जाये। अर्थात् विधायकी सकारात्म विचार से निश्चित रूप में विजय होती है। ''बहूना ईळितः एकः'' – अनेकों में ओज–उत्साह युक्त अकेला प्रशंसित होता है। ओज–उत्साह से ही प्रशंसा होती है।

हे रुद्र! आप बहुतों में अकेले ही प्रशंसित हैं। आप प्रत्येक को युद्ध कौशल सम्पन्न करने की कृपा करें। आपके साथ होने से हमारा तेज–ओज–उत्साह चरमोत्कर्ष पर होगा। हम अपनी विजयश्री के लिये तेजस्वी–ओजस्वी घोषणा करें।।4।।

विजेषकृदिन्द्र इवानवब्रवो3 अस्माकं मन्यो अधिपा भवेह।

प्रियं ते नाम सहुरे गृणीमसि विद्या तमुत्सं यत आ बभूथ।।5।।

इस ऋचा में ''अनवब्रवः'' का अर्थ स्तुति के योग्य। ''इन्द्रः इव विजेषकृत्'' का आशय देवता के समान उत्साह, ओज, आत्मशक्ति, विजय करानेवाला। ''यतः आ बभूथ'' का अर्थ–जहाँ उत्साह–ओज प्रगट होता है, उसका ज्ञाता।

हे मन्यो! आप इन्द्र के समान विजय प्राप्त करवानेवाले एवं स्तुति योग्य हो। हे दुर्धर्ष योद्धा! हमारा संरक्षक यहाँ हो। अर्थात् मन्यु संरक्षक है। हे शत्रु को पराजित करनेवाले! आपका प्रिय नाम हम लेते हैं, अथवा सदैव

स्मरण करते हैं। हम बल वृद्धिकारक ओज–उत्साह को जानते हैं। हमें यह भी ज्ञात है कि जहाँ से रुद्र प्रगट होते हैं।।5।।

आभृत्या सहजा वज्र सायक सहो बिभर्ष्यभिभूत उत्तरम्।

क्रत्वा नो मन्यो सह मेद्येधि महाधनस्य पुरुहूत संसृजि।।6।।

"वज्र सायक मन्यो" – रुद्र वज्र के समान सर्वशक्तिमान् और बाण के समान मारक (अर्थात् आत्मविश्वास, विधायकी शक्ति, ओज–बल शत्रु वध करने का सामर्थ्यवान्)। "अभिभूत! उत्तरं सह बिभर्षि" – शूरवीर पराभूत होने पर ओज–उत्साह–सामर्थ्य–शक्ति का चर्मोत्कर्ष करता है। वह द्विगुणित कार्य करके दिखाता है।

हे वज्र के समान महाबली और बाण के समान मारक रुद्र! आप शत्रु को पराभव प्राप्त करने के कारण उत्पन्न हुए। इससे आप अधिक उच्च सामर्थ्य धारण करते हो। आपका सामर्थ्य एवं शक्ति महामायावी विस्तार लेता है। आपकी बहुत स्तुति होती है। हे मन्यो! हमारे कर्म से आप सन्तुष्ट हों। युद्ध प्रारम्भ होने पर बुद्धि सहित आप हमारे समीप पधारने का अनुग्रह करें।।6।।

संसृष्टं धनमुभयं समाकृतं अस्मभ्यं दत्तां वरुणश्च मन्युः।

भियं दधानाः हृदयेषु शत्रवः पराजितो अप नि लयन्ताम्।।7।।

वरुण और ओजस्वी उत्साहवाचक रुद्र उत्पन्न किया हुआ अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक धन हमें प्रदान करें। पराजित हुए शत्रु अपने हृदयों में भय धारण करते हुए हमसे दूर भाग जायें।।7।। मुनि जिनविजय सम्पादित एकाक्षरनामकोशसंग्रह में "र" अक्षर की अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक शक्तियों का वर्णन है। "र" का वर्ण लाल है। यह अग्नि अथवा सूर्य है। सबका संहारकर्त्ता, जगत् को आकर्षित करनेवाला और "युद्ध में शत्रु से बिना लड़े बल हरनेवाला है।" यहाँ मन्यु की भी यही विशेषतायें हैं। ।।ऋग्वेद 10.84. 1–7।।

मन्यु मूलभूत रूप से अमूर्त संज्ञाओं का दैवीकरण; मन्यु अथवा क्रोध, ओज, उत्साह, धैर्य, यज्ञ, अग्नि, रुद्र का मूर्तीकरण रुद्र, रुद्रवाचक अग्नि, रुद्रस्वरूप इन्द्र, रुद्रस्वरूप सूर्य, रुद्रस्वरूप वरुणादि आदि के भयंकर ओज, क्रोध से उत्पन्न हुआ। अग्नि की भाँति जाज्वल्यमान देवता रुद्र, सूर्य, वरुण, जातवेदस् हैं। ऋग्वेद की ऋचाओं में रुद्र शब्द अग्नि के विशेषण के रूप में प्रयुक्त हुआ है।

अग्निं सुम्नायं दधिरे पुरोजनाः वाजश्रवसमिह वृक्तबर्हिषः।

यतस्रुचः सुरुचं विश्वदेव्यं रुद्रं यज्ञानां साधदिष्टिमपसाम्।।

।।ऋग्वेद 4.3.1।।

आ वो राजानम् अध्वरस्य रुद्रं होतारं सत्ययजं रोदस्योः।
अग्निं पुरा स्तनयित्नोः अचित्ताद् हिरण्यरूपम् अवसे कृणुध्वम्।।

।।ऋग्वेद 4.3.1।।

ब्राह्मण ग्रन्थों और संहिताओं में रुद्र देवता के भौतिक स्वरूप को अधिक स्पष्ट किया गया है। तैत्तिरीय संहिता में अग्नि को रुद्र बताया गया है : ''रुद्रो वा एष यदग्निः।।5.4.3।।'' शतपथ ब्राह्मण (5.2.4.13 एवं 5.3.1.10) में अग्नि को ही रुद्र कहा है : ''अग्निर्वै रुद्रः।'' ''यो वै रुद्रः सो अग्निः।।'' शतरुद्रिय मन्त्रों की व्याख्या करते हुए शतपथ ब्राह्मण (9.1.1.1, 2) में ऋषि ने कहा है कि ओजस्वी अग्नि की दाहकता शक्ति से पूर्ण, अमर रूप ही रुद्र है। अपने इस अविनाशी रूप में अग्नि सर्वभक्षी एवं सर्वविनाशक है। अतः उसे रुद्र कहते हैं। देवताओं ने अग्नि से भयभीत हो कर उसे शान्त करने के लिये इन मन्त्रों का पाठ किया (शतपथ ब्राह्मण 9.1.1.1)। ऋग्वेद (2.1.6) में अग्नि को रुद्र की तरह ''असुर'' आदि की संज्ञा दी गयी है : ''त्वमग्ने रुद्रो असुरो महो दिवस्त्वं शर्धो मारुतं पृक्ष ईशिषे।।'' ऋग्वेद में रुद्र एवं अग्नि के तादात्म्य की अनेक ऋचाएँ हैं। रुद्र का एक प्रमुख नाम ''उग्र'' अग्नि के विशेषण के लिये प्रयुक्त हुआ है। अथर्ववेद (7.87.1) के मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने परम सामर्थ्यवान् अग्निरूपी रुद्र को नमन किया है : ''य इमा विश्वा भुवनानि चक्लृपे तस्मै रुद्राय नमो अस्तु अग्नये।।'' निरुक्त (10.7) में कहा है : ''अग्निरपि रुद्र उच्यते।।'' निरुक्तकार ने अग्नि को रुद्र कहकर इस शब्द की तीन व्याख्यायें की हैं।

वैदिक संहिताओं में रुद्र का भयानक, उग्र और प्राणिमात्र एवं पशुओं को नष्ट करनेवाला स्वरूप भी है। ऋग्वेद में रुद्र के लिये भीम (भयानक), उग्र एवं उपहत्नु (घातक) विशेषण प्रयुक्त हुए हैं। स्तोता रुद्र से बारंबार प्रार्थना करता है कि वे उस पर क्रुद्ध (कुपित) नहीं हों : ''मा त्वा रुद्र चुक्रुधाम।। ऋग्वेद 2.33.4।।'' अर्थात् ''रुद्र के मन्यु से सभी भयाक्रान्त हैं।'' शुक्ल यजुर्वेद (3.61) में ऋषिवर ने रुद्र को उनका उपयुक्त भाग देने के उपरान्त, उनसे बिना किसी हिंसा के मूजवान् पर्वत् के पार जाने की प्रार्थना की है : ''अहिंसान् नः शिवः परो मूजवतः अतीहि।'' अथर्ववेद (11.2.22, 26) में मन्त्रद्रष्टा ने क्रोधित रुद्र से अपने विद्युत्–वज्र को कहीं अन्यत्र गिराने की विनती की है : ''अन्यत्र विद्युतं पातयैताम्।।''

यह उल्लेखनीय है कि वैदिक देवशास्त्र में मन्यु से सम्बन्धित देवता–इन्द्र, वरुण एवं जातवेदस् का सम्बन्ध मरुत् से भी बताया गया है। वैदिक संहिताओं के अनुसार मरुत् रुद्र के पुत्र हैं।

शुक्ल यजुर्वेद माध्यन्दिन शाखा का मन्त्र है : नमस्ते रुद्र मन्यव उतो इषवे नमः। बाहुभ्यामुत ते नमः।।''कृष्ण यजुर्वेद तैत्तिरीय शाखा का मन्त्र है : ''नमस्ते रुद्रं मन्यक उतो त इषवे नमः। नमस्ते अस्तु धन्वने बाहुभ्यामुत ते नमः।।1।।'' यहाँ रुद्र के रूठै अथवा क्रोध या महा ओजस्वी रूप को नमस्कार है। शतपथश्रुति में ''प्राणो वे रुद्रः'' कहा है। आर्ष ग्रन्थों के अनुसार रुद्र अशास्त्रीय संकल्प उठते ही दण्ड देते हैं। ''अंतःशरीरेष्वपि यः प्रजानां प्रत्यादिदेशाविनयं विनेता।'' रुद्र का क्रोध(महातेज) जगत् को भस्म करने में समर्थ है। वैदिक साहित्य में रुद्र के उग्र (घोर) और सौम्य (अघोर) (शिव) रूप का वर्णन है। अग्नि घोर है और अघोर सोम है। यह समूची सृष्टि ''अग्निषोममय'' है। रुद्रसूक्त (शुक्ल यजुर्वेद, सोलहवाँ अध्याय) में प्रधानतः रुद्र से प्रार्थना है कि वे हमें कभी घोर रूप में दर्शन नहीं देने का अनुग्रह करें।

यजुर्वेद की इस ऋचा में मन्यु का अर्थ रूठना, मान करना, क्रोध, ओज आदि है। रुद्र की पीठ होने (रूठने) से वे सत्, चित् आनन्द रूप के स्थान पर असत्, जड़, दुःखरूप प्रतीत होते हैं। यह विकट परिस्थिति रुद्र के मन्यु होने से है। यह भी सच है कि अज्ञान भी रुद्राश्रित, रुद्रविषयक और रुद्र से भिन्न नहीं है। शुक्ल यजुर्वेद के महर्षि याज्ञवल्क्य ने रुद्र से विनती की है कि वे अज्ञानशक्ति को, तिरोधानशक्ति को ज्ञानशक्ति से, अविर्भावशक्ति से, करुणाशक्ति से दूर कर दें। इस करुणाशक्ति को मानवीय अहं अवरुद्ध करता है। महर्षि याज्ञवल्क्य द्वारा नमः से इस अहं को त्यागने का संकल्प किया जा रहा है। उनका भाव है कि हे रुद्र! आपकी प्राप्ति के लिये निमित्त यह कर रहा हूँ। आपके ''जगद्रूप–मन्यु'' को नमन करता हूँ, जिससे वह आपके दर्शन करने दे। यहाँ नामरूपात्मक अविद्या से विनती है कि नामरूप की निवृत्ति करे, विद्या का तेजपात हो और रुद्र से साक्षात्कार हो। यह निश्चित है कि नामरूप निवृत्ति से आत्मदर्शन होता है। अन्त में ज्ञान से भ्रांति विलुप्त हो कर नित्य स्थित अहं की ब्रह्मरूपता प्रगट होती है।

इस पृष्ठभूमि में ऋग्वेद के मन्युसूक्त (10.83, 84), शुक्ल यजुर्वेद के रुद्रसूक्त (सोलहवाँ अध्याय) की रहस्यमय कुंजी है। मन्युसूक्त के जप करने की विशेष विधि है। जपकर्त्ता के हृदय में भाव हो कि 'विजय हो।'' इसका पाठ करने से पूर्व सूक्त का अर्थ भी समझना आवश्यक है। योगदर्शन में कहा है : ''तज्जपस्तदर्थभावनम्।'' मन्त्र का जप मन्त्र के अर्थ की भावना को मन में

स्थिर करने से ही होता है। अर्थ की भावना ही जप है। मन्युसूक्त के सुविचार मन में धारण करने से जीवन निश्चित रूप से (सर्वज्ञ रुद्र अनुग्रह से) यशस्वी हो सकता है।।ऊँ।।

## ऋग्वेद : वागाम्भृणी सूक्त
## रुद्र : अम्भृण प्राणतत्त्व की वागात्मा

वैदिक परम्परा के अनुसार अम्भृण ऋषि की मानस पुत्री – स्तुतिरूपा वाणी समूचे विश्व का आधार बनी हुई है। दैवी वाक् के रूप में सूक्त की अधिष्ठात्री देवता है। ब्रह्मस्वरूपा वाग्देव अथवा वाक् देवता–वागीश का वर्णन ऋग्वेद में अन्यत्र भी पाया जाता है (ऋग्वेद 10.71.3 एवं 10.100.10,3,11)। ऋग्वेद के दशम मण्डल के 125वें सूक्त का ऋषि अथवा ऋषिका वागाम्भृणी और देवता आत्मा है। यह उल्लेखनीय है कि समस्त देवताओं के साथ ''आत्मतत्त्व'' संलग्न है। यही उनका आधार है।

इसप्रकार ''अम्भृण प्राणतत्त्व की वागात्मा है।'' यह वैदिक ऋचाओं के द्वारा अपना स्वरूप स्पष्ट कर रहा है। ''अम्भ'' (अम्भते, अम्भित) का अर्थ शब्द करना, आवाज करना है। ''अम्भृण'' की व्युत्पत्ति के सन्दर्भ में कहा है : ''अपो बिभर्ति यः।'' ''अप उपपदे डुभृञ् धारणपोषणयोः (जु.) धातोर्बाहुलकाद् न प्रत्ययः।'' अर्थात् जो आत्मतत्त्व को धारण किये हुए है। ''इसी आत्मतत्त्व से वाक् की उत्पत्ति होती है।'' ''यह सर्वव्यापक आत्मा नहीं होकर आत्मा की एक विशिष्ट वाक्शक्ति है। जो समस्त भूतों एवं प्राणियों में स्थित है। ''वाचीमा सर्वा भूतानि।''

यह स्मरण रहे कि ''रुद्र वागीश'' हैं। वागीश का अर्थ ''वाचां ईश'' है। ''वागीशं वागभिरर्थ्याभिः प्रणिपत्वोपतस्थिरे।'' ''वागीशा– वाचामीशा। सरस्वती।'' ''वागीशा यस्य वदने लक्ष्मीर्यस्य त्त वक्षसि। यस्यास्ते हृदये संवित् तं नृसिंहमहं भजे।''इति श्रीमद्भागवतटीकायां श्रीधरस्वामी।।''वागीश्वरः – वाचामीश्वर इव।'' ''वागीश्वरी–वाचामीश्वरी। सरस्वती।। शब्द कल्पद्रुम प्रथम भाग।

ऋग्वेद में ''वाक्, शब्दशक्ति अथवा ब्रह्म की महत्ता को विशिष्ट स्थान'' प्राप्त रहा। ब्रह्मणस्पति देवता ब्रह्म शक्ति से साक्षात्कार करवाता है।

यह अमूर्त ब्रह्म अथवा ऋचाओं के अधिष्ठाता देवता का वाची है। ऋग्वेद में ब्रह्मणस्पति की भाँति वाक् भी अनन्त सामर्थ्यवान् है। मूलभूत रूप से ब्रह्म जिससे निर्मित होता है, ब्रह्म के कारणभूत वाक् का अतिशय महत्व होना स्वाभाविक है। यह ऋग्वेद में जगत् की उत्पादिका, सर्वसामर्थ्यशालिनी शक्ति के रूप में प्रतिष्ठित है। वाजसनेयी यजुर्वेद (846) में कहा है : ''वाचस्पतिं विश्वकर्माणमूतये मनोजुवं वाजे अद्या हुवेम।।'' त्वष्टा एवं विश्वकर्मा जैसे शक्तिमान् अमूर्त देवताओं को ''वाचस्पति'' कहा गया है। विश्वकर्मा की भाँति त्वष्टा भी सृष्टि सृजनकार है। ऐतरेय ब्राह्मण में स्पष्ट रूप से कहा है कि वाक् ही त्वष्टा है। त्वष्टा की पूजा करने से वाक् की उपासना होती है। वाक् से समस्त की उत्पत्ति होती है। ''त्वष्टारं यजति। वाग्वै त्वष्टा। वाग्हीदं सर्वं ताष्टि इव। वाचमेव तत् प्रीणाति.......।

अथर्ववेद में ''वाक् को विराज्'' कहा गया है। सर्वव्यापक होने से ''वाक् विराट् अथवा विराज'' है (9.2.5)। अथर्ववेद (8.9.3) में वाक् और ब्रह्म को सम्बोधित किया है : ''येषां चतुर्थं वियुनक्ति वाचम् ब्रह्मैनद् विद्यात् तपसा विपश्चित् ........।'' वाक् और ब्रह्म को जगत् का आदि कारण कहा गया। शतपथ ब्राह्मण (3.1.3.22) में ''प्रजापति को वाक्–पति'' कहा गया हैः ''प्रजापतिर्वै वाकपतिः।।''

ऋग्वेद (10.100.10, 11) में ''वाक् को दिव्या'', ''देवताओं की साम्राज्ञी'' कहा गया है। ''देवीं वाचमजनयन्त देवास्तां विश्वरूपाः पश्वो वदन्ति। सा नो मन्द्रेषमूर्जं दुहाना धेनुर्वाग स्मानुपसुष्ठुतैतु''।।ऋग्वेद 8.100.11।।

## वाग्देवी गौरी

वाग्देवी ऋग्वेद में गरणशील ''गौरी'' के नाम से भी वर्णित है। इस रूप में वाग्देवी जल और जल से उत्पन्न सभी जीवों की स्रष्टा मानी गई है। (ऋग्वेद 1.164.41,42)।

### वाक् : गौरी, गो

गौरीर्मिमाय सलिलानि तक्षत्येकपदी द्विपदी सा चतुष्पदी।
अष्टापदी नवपदी बभूवुषी सहस्राक्षरा परमे व्योमन्।।41।।
तम्याः समुद्रा अधि वि क्षरन्ति तेन जीवन्ति प्रदिशश्चतस्रः।
ततः क्षरत्यक्षरं तद् विश्वमुप जीवति।।ऋग्वेद 1.164.41,42।।

यह वाक्रूपी गौरी अथवा गो अर्थात् काव्यमयी वाक् एक, दो, चार, आठ अथवा नौ पदोंवाले छन्दों में विभक्त हुई। यह वाक् अनेक प्रकार का है। इसकी सीमा हजारों अर्थात् अनन्त अक्षरों तक है। इसमें समस्त आकाश व्याप्त है। आकाश का गुण शब्द है, इसलिये वाणी भी आकाश का गुण है।।41।।

उस गोरी अथवा गो अर्थात् सूर्यरश्मियों से जल प्रवाह बहते हैं। दूसरे शब्दों में सूर्यरश्मियों के कारण जल बरसता है। उस वृष्टि से जलप्रवाह बहते हैं। उस जल से सभी दिशाएँ प्रसन्न होती हैं। वर्षा से पृथिवी पर सर्वत्र हरियाली छा जाती है। समूचे जगत् का जीवन यह जल है। इस वृष्टि जल के साथ सूर्य में स्थित प्राण अथवा जीवनीशक्ति पृथिवी पर आती है। उस जीवनीशक्ति से समस्त विश्व जीवित है।।ऋग्वेद 1.164.41,42।।

इसी सूक्त की पैंतालीसवीं ऋचा का देवता वाक् एवं ऋषि दीर्घतमा औचथ्य है।

चत्वारि वाक् परिमिता पदानि तानि विदुर्ब्राह्मणा ये मनीषिण।
गुहा त्रीणी निहिता नेंगयन्ति तुरीयं वाचो मनुष्या वदन्ति।।
।।ऋग्वेद 1.164.45।।

वाणी के चार रूप–परा, पश्यन्ति, मध्यमा एवं वैखरी हैं अथवा वाणी के चार स्थान वर्णित हैं। इनमें "परा वाणी का स्थान मूलाधार है।" यह मूलाधार से प्रगट होकर हृदय तक पहुँचती है। उस "हृदयस्थानीय वाणी को पश्यन्ति कहते हैं।" हृदयस्थानीय से गुजरती वाणी बुद्धि में पहुँचती है। "उस बुद्धिस्थानीय वाणी का नाम मध्यमा है।" उस बुद्धि में से निकलकर वाणी कण्ठ एवं मुख में पहुँचती है। यह "कण्ठ एवं मुख की वाणी वैखरी है।" इनमें मूलाधार की परा, हृदयस्थानीया पश्यन्ति एवं बुद्धिस्थानीय मध्यमा तीन वाणियाँ गुहा अर्थात् गुप्त स्थानों में छिपी हुई हैं।" इन गुप्त स्थानों की वाणियों को ब्रह्मविद, वेदज्ञ, ज्ञानी एवं योगी जन ही जान सकते हैं। क्योंकि गुप्त स्थान में स्थित होने से ये सामान्यरूप से प्रगट नहीं होती हैं। मन्त्रद्रष्टा ऋषि दीर्घतमा औचथ्य के अनुसार कण्ठस्थानीया चौथी वाणी को समस्त मनुष्य जानते हैं और बोलते हैं, शेष गुहा में आमजन के लिये अज्ञात हैं।।ऋग्वेद 1.164.45।। इस ऋचा में वाणी के दिव्य प्रकार से साक्षात्कार करवाया गया है।

ऋग्वेद के दूसरे मण्डल के इकतालीसवें सूक्त की सोलहवीं ऋचा में मन्त्रद्रष्टा ऋषि गृत्समद ने कहा है कि अम्बा मातृशक्ति के रूप में अप्रसिद्ध को भी प्रसिद्धि प्रदान करती है।

अम्बितमे नदीतमे देवीतमे सरस्वति।
अप्रशस्ताइव स्मसि प्रशस्तिमब्ब नस्कृधि।।ऋग्वेद 2.41.16।।

रुद्र और वाक् के तादात्मय पर शुक्ल यजुर्वेद (4.19, 20) प्रकाश डालता है। इन ऋचाओं में "सोमक्रयणी वाक्" का वर्णन है। तैत्तिरीय संहिता (1.2.4) में कहा है : "वाग् वा एषायत् सोमक्रयणी"। इस "वाक् में चित्त, मन, बुद्धि आदि समस्त आन्तरिक ज्ञान वृत्तियाँ समाविष्ट हैं।" यह वाक् सप्तशिरों

वाली ''धी'' रूप है। इससे पूर्व में वेद में अग्नि की सप्त ज्वाला, सप्त सिन्धु, सप्त प्रजापति, सप्त व्याहृति, सूर्य की सप्त किरण, सप्त रुद्र, सप्त स्वर, सप्त मरुत्, सप्त प्रकृति, सप्तद्वीप, सप्त ऋषि (मरीचि, अत्रि, अंगिरा, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु एवं वसिष्ठ), सप्त नक्षत्र पुंज आदि का उल्लेख है। वैदिक विज्ञान में वायु के सप्त स्कन्ध हैं। इस प्रकार वेद में ''सात की संख्या अध्यात्मपरक एवं रहस्यमय है।'' प्रकारान्तर में विवाह में सप्तपदी का प्रचलन हुआ। वैसे ''सप्त ही विभक्तियाँ'' हैं।

वाक् मस्तिष्क के सप्त शिरों (सप्तशीर्ष्णी धियं) से चलकर समूचे शरीर में व्याप्त है। उन्नीसवीं ऋचा में कहा है कि''वाक्'' का एक सिरा मस्तिष्क में है और दूसरा सिरा शरीर के बाह्य स्थान में है : ''उभंयत शीर्ष्णी।''वाक् मस्तिष्क–शरीरस्थ द्युलोक में विद्यमान देवों एवं ब्रह्म सम्बन्धित ज्ञान प्राप्त करता है और दूसरी और बाह्य जगत् से संसारिक ज्ञान लेता है। यह स्मरण रहे कि ब्रह्मरन्ध्र–सहस्रार के ऊपर सर्वज्ञ परमेष्ठी रुद्र आसीन हैं। आचार्य शंकर (श्रीमद्आदिशंकराचार्य) ने केनोपनिषत् के भाष्य में कुण्डलिनी जागरण का उल्लेख किया है। यहाँ ब्रह्मरन्ध्र स्थित रुद्र, रुद्राणी का मिलन है। निरुक्त में उभयतः शीर्ष्णी की व्याख्या प्रायणीय एवं उदयनीय की है : द्वे शीर्षे प्रायणीयोदयनीय (13.7)।'' ये दोनों पारिभाषिक शब्द हैं।

वाक् सोम लेने द्युलोक जाता है : ''दिवि वै सोम आसीत्''।। शतपथ ब्राह्मण।। यह पुनः लिख रहे हैं कि देह में हमारा शिर–मस्तिष्क द्युलोक है। वहाँ सोम है। अतः वाक् द्युलोक में पहुँचकर बाह्य लोक में ऊर्ध्व को जाता है। शतपथ ब्राह्मण में कहा है कि हे वाक्! आप सोम ग्रहण कर हमारी ओर लौटें। परन्तु यह यक्षप्रश्न है कि वाक् लेकर कैसे लौटे? ''सा नः सुप्राची सुप्रतीच्येधिसुप्राची न एधि सोमं वोच्छेहीत्येवैतदाह सुप्रतीची न एधि सोमेन नः सह पुनरेहीत्येवैतदाह''।।शतपथ ब्राह्मण 3.2.4.17।।इसके लिये कहा है कि रुद्र आपको (वाक्) सोम सहित वापस लायेगा। ''रुदस्त्वावर्तयतु'' (3.20)।। तैत्तिरीय संहिता (1.2.4) में इसे स्पष्ट किया गया है। रुद्र वाक् को मित्र मार्ग से लौटा लावे। ''रुद्रस्त्वाऽऽवर्तयतु मित्रस्य यथा।'' अधिभौतिक रूप से वाक् रूपी चेतना मस्तिष्क एवं ऊर्ध्व में केन्द्रित है। वहाँ वाक् अनन्त काल तक ऊर्ध्व में नहीं रह सकता है। उधर रुद्र की सत्ता उदर में भी है। यह रुद्र रूप उदराग्नि शारीरधर्म से अभिलाषिणी हो कर चेतना को ऊपर से नीचे उतार लायेगी।

शतपथ ब्राह्मण (4.3.4.25) में कहा है : ''अथ गोः प्राणमेवैतमा–त्मनस्त्रायते प्राणो हि गोरन्नं हि प्राणः तां रुद्राय होत्रेऽददात्।'' होता रूप रुद्र

को गो देता है। इससे प्राणों की रक्षा होती है। यहाँ गो का आशय गाय के स्थान पर अन्न है। अध्यात्मिक रूप से गो–अन्न और प्राण दोनों है। मूलभूत रूप से गो रूप पृथिवी पर उत्पन्न अन्न गो है। अन्न भक्षण के बाद ही हमारा प्राण निर्मित होता है। यह अन्न जठराग्नि रूप रुद्र को प्रदान करना है। वैदिक ऋषियों ने इसे अलंकारिक शैली में कहा है कि अन्नरूपी गो रुद्र को दे रहे हैं।

ऋषिश्रेष्ठ याज्ञवल्क्य ने ब्राह्मण ग्रन्थ में आयुर्विज्ञान का अहम् सूत्र दिया। ब्राह्मण ग्रन्थों के ऋषि व्याख्या करते हुए विषयान्तर कर चकित करते हैं। एक प्रकरण में कहा कि गुरु के पास विद्यार्जन करनेवाला अठ्ठारह कपाल देता है। विद्या समापन पर आचार्य बारह कपाल लौटाता है। यह कथन रहस्यमय पहेली है। इसका समाधान उपवेद आयुर्वेद के आचार्यों ने किया। आयुर्विज्ञानविदों के अनुसार बाल्यकाल में शिर में अठ्ठारह हड्डियाँ रहती हैं और युवावस्था में ये मात्र बारह रह जाती हैं। अर्थात् वैदिक ऋषियों को आयुर्विज्ञान की सूक्ष्मतम जानकारी रही। इसी शृंखला में श्रुति की एक ऋचा का मूल आशय है कि इन्द्र आन्तरिक बाह्य शत्रुओं से रक्षा करे, यह ऋचा के शाब्दिक अर्थ के विपरीत है।

यजुर्वेद के 29वें अध्याय की आठवीं ऋचा में कहा है कि "सरस्वती रुद्रों के द्वारा हमारी रक्षा करे।"यह भारती आदित्यों के साथ हमारे यज्ञ की कामना करे। सरस्वती रुद्रों के साथ हमारे यज्ञ की रक्षा करे। आवाहन की गई यह इडा वसुओं के साथ समान प्रीतिवाली होकर यज्ञ एवं हमारी रक्षा करे। ये तीनों देवियाँ–सरस्वती, भारती एवं इडा हमारे यज्ञ के अमृत को देवों में पहुँचाये।

आदित्यै नों भारती वष्टु यज्ञं सरस्वती सह रुद्रैर्न आवीत्।
इडोपहूता वसुभिः संजोषा यज्ञं नो दैवीरमृतेषु धत्त।।
।।यजुर्वेद 29.8।।

अध्यात्मिक रूप से तीनों देवियाँ तीनों लोकों का प्रतिनिधित्व करती हैं। यजुर्वेदानुसार भारती द्युलोक का प्रतिनिधित्व करती है, और सरस्वती अन्तरिक्ष का और इडा भूलोक का।

## अध्यात्मिक स्वरूप

अध्यात्मपरक दृष्टि से ये तीनों देवियाँ– इडा, पिंगला एवं सुषुम्ना नाडियाँ हैं। यहाँ पिंगला को मही एवं भारती और सुषुम्ना को सरस्वती कहा गया है। इनके अलावा "इडा को गंगा, पिंगला को यमुना और सुषुम्ना को सरस्वती भी कहते हैं।" "इनमें सुषुम्ना अथवा सरस्वती (वाक्तत्त्व) मध्यस्थ

और केन्द्रीय शक्ति है।'' ''इस केन्द्रीय शक्ति की ऋणात्मक शक्ति इडा (सोमतत्त्व, सोमीय शक्ति) और धनात्मक शक्ति भारती (मही, पिंगला) (अग्नितत्त्व, आग्नेय शक्ति) है। बाईं ओर इडा एवं दाईं ओर पिंगला है।'' ''पिंगला सौरशक्ति और प्राणशक्ति है। पिंगला ही ऊर्जा संचार करती है।'' ''चान्द्रशक्ति अथवा सोमीय शक्ति इडा है।'' इडा सौम्यगुण, सद्भाव, प्रेम, माधुर्य और शीतलता देती है। ये तीन देवियाँ अहोरात्र में दिन, रात एवं सन्ध्या की भाँति हैं। दिन अहोरात्र का उष्णपक्ष–आग्नेय पक्ष और रात्रि शीतलपक्ष–सोमीय पक्ष है। सन्ध्या मध्यस्थ (न उष्ण, न शीतल) है। अहोरात्र में तीनों की नितान्त आवश्यकता है। इसी प्रकार – इडा, पिंगला एवं सुषुम्णा तीनों की समष्टि होना आवश्यक है।

तीनों का समन्वित रूप सृष्टि में सर्वत्र परमाणु के रूप में विद्यमान है। ''वाक्तत्त्व–सरस्वती'' ज्ञान की अधिष्ठात्री है। इस ''ज्ञान शक्ति से ही कर्तव्य अकर्तव्य शिक्षा प्राप्त'' होती है। वह मानव को ''विवेकशक्ति–सदकार्य के आधार पर देवत्व के पथ'' पर ले जाती है। ''शतपथ ब्राह्मण, ऐतरेय ब्राह्मण, तैत्तिरीय ब्राह्मण, ताण्डय ब्राह्मण आदि में वाक्तत्त्व को सरस्वती कहा है।'' वाक् सरस्वती''।।शतपथ ब्राह्मण 7.5.1.31।। ''वागेव सरस्वती''।।ऐतरेय ब्राह्मण।। ''वाग् वै सरस्वती''।। कोषीतकी ब्राह्मण।।

वाक्तत्त्व को सरस्वती संज्ञा का सम्बन्ध वागाम्भृणी सूक्त से है। जिसमें वह महा आकाशीय महासलिल–महासमुद्र में व्याप्त है। वाक्तत्त्व पराशक्ति स्वरूप में असीम, अनन्त और सर्वत्र समुद्र में व्याप्त है। व्यष्टि रूप में पिण्ड में व्याप्त है। ''पिण्ड में वाक्तत्त्व ज्ञानतन्तु रूप में व्याप्त है।'' वाक्तत्त्व–ज्ञानतन्तु ही पिण्ड में समस्त ज्ञानेन्द्रियों के कार्यों का आदान–प्रदान करता है। इसी के कार्यक्षेत्र में मानवीय चेष्टाएँ हैं। ऋग्वेद (1.164.49) की ऋचा सरस्वती के स्वरूप एवं कार्यों से साक्षात्कार करवाती है। सरस्वती से ज्ञान की धारा निरंतर प्रवाहित होती है। वह कल्याण करती है। वह सभी श्रेष्ठ तत्त्वों–पदार्थों को शक्ति प्रदान करती है। वह रत्नों को धारण करती है। वह श्रेष्ठ दानी है।

यस्ते स्तनः शशयो यो मयोभू र्येन विश्वा पुष्यति वार्याणि।
यो रत्नधा वसुविद् यः सुदत्रः सरस्वति तमिह धातवेऽकः।
।।ऋग्वेद 1.164.49।।

इस ऋचा का आशय है कि ज्ञान की धारा अनवरत प्रवाहित हो रही है। उसमें से जितना ज्ञान लेना चाहें, ले लें। ज्ञान सभी कामनाओं को साकार करता है। ऋग्वेद एवं यजुर्वेद की तीन ऋचाओं के अनुसार सरस्वती पवित्र

बनाती है। सरस्वती शक्ति का अनन्त, अक्षय, अखण्ड स्रोत है। सरस्वती सद्‌विचारों की जनक, बुद्धि को सद्प्रेरणा प्रदाता एवं अभीष्ट की पूर्ति करती है। सरस्वती महासागर के समान है और ज्ञानतत्त्व के प्रकाश से मार्गदर्शन करती है। सरस्वती आत्मिक शक्ति स्रोत और ज्ञान के कण–कण में उपस्थित है।

पावका न सरस्वतीः, वाजेभिर्वाजिनीवती।
यज्ञं वष्टु धियावसुः।।10।।
चोदयित्री सूनृताना चेतन्ती सुमतीनाम्।
यज्ञं दधे सरस्वती।।11।।
महो अर्णः सरस्वती प्र चेतयति केतुना।
धियो विश्वा वि राजति।।12।।ऋग्वेद 1.3.10, 11, 12।।

## सरस्वती कामधेनु

"दुहे कामान् सरस्वती।।यजुर्वेद 20.60।।" यजुर्वेद में "सरस्वती को समस्त कामना साकार करनेवाली कामधेनु" की संज्ञा दी गई है। यजुर्वेद में अलंकारिक, शैली में कहा है कि सरस्वती में पाँच नदियाँ अपने स्रोतों के साथ संगम करती हैं। अर्थात् पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ (आँख, नासिका, कर्ण) अपने सभी ज्ञानतन्तुओं के साथ सुषुम्णा–सरस्वती में मिलती हैं। बुद्धि के पास समस्त ज्ञान ज्ञानतन्तुओं के द्वारा प्रस्तुत होता है। बुद्धि उस पर निर्णय लेकर पाँचों क्रियातन्तुओं (हाथ, पैरादि) को निर्देश प्रदान करती है।

पंच नद्यः सरस्वतीमपि यन्ति सस्रोतसः।
सरस्वती तु पंचधा सो देशेऽभवत् सरित्।।
।।यजुर्वेद 34.11।।

## अध्यात्मिक सप्त सिन्धु

यह अभूतपूर्व है कि "अथर्ववेद में कहा है कि सरस्वती में पाँच के स्थान पर सप्त नदियों का संगम होता है।" अथर्ववेद के ऋषि का आशय – पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, मन और बुद्धि (कुल सात) है। इनमें सरस्वती के साथ इडा (गंगा, वामभाग), पिंगला (दक्षिण भाग) साथ रहकर पुष्ट करती हैं। इडा एवं पिंगला के ऋणात्मक और धनात्मक होने से विद्युत् पैदा होती है। सरस्वती की सत्ता मध्यस्थ की भाँति निष्क्रिय रहती है, परन्तु सरस्वती की सत्ता से इडा, पिंगला की शक्तियाँ सक्रिय होती हैं।

सप्त क्षरन्ति शिशवे मरुत्वते पित्रो पुत्रासो.।
उभे इदस्योभे अस्य राजतः, उभेयतेते उभे अस्य पुष्यतः।।
।।अथर्ववेद 7.57.2।।

यह उल्लेखनीय है कि ''ऋग्वेद में भी सात सिन्धुओं'' का वर्णन है। महर्षि पतंजलि ने इन्हें ''वरुण की सप्त नदियाँ'' कहा है। ये सप्त सिन्धु काकुद–तालु में संगम करते हैं। मन्त्रद्रष्टा ऋषि का ''सप्त सिन्धुओं से आशय–पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, बुद्धि एवं मन ही है।'' ये सूक्ष्म से स्थूल की तरफ जाती हैं। वैदिक विज्ञान में ''कोमल काकुद–तालु स्मृतियों का ब्रह्मस्थान है : तत् तालुनि समाविष्टं, तुरीयं सोमसंज्ञकम्।।''

सुदेवो असि वरुण, यस्य ते सप्त ते सप्त सिन्धवः।
अनुक्षरन्ति काकुदं, सूर्म्यं सुषिरामिव।।ऋग्वेद 8.69.22।।

## वाक्शक्ति प्रज्ञाशक्ति

वैदिक विज्ञान में वाक्शक्ति सरस्वती को ''प्रज्ञाशक्ति अथवा मनःशक्ति'' भी कहा है। जगत् में प्रज्ञाशक्ति ही सर्वोत्कृष्ट है। मानवीय प्रज्ञा, बुद्धि अथवा मन सूक्ष्मशक्ति है। परन्तु यह मनुष्य की संचालक है। शतपथ ब्राह्मण में कहा है कि जिस प्रकार के मन में विचार आते हैं, वे ही कर्म में आते हैं और कर्म के अनुसार जीवन निर्माण होता है। अतः मन की सूक्ष्मशक्ति वचन और कर्म के रूप में मूर्तरूप लेती है। व्यक्तिगत व्यष्टि सूक्ष्मशक्ति है और सामूहिक मन होकर शक्ति रूप समष्टि मन होता है। समष्टि की शक्ति अनन्त शक्तिशाली और अखण्ड, अक्षय ऊर्जा शक्ति का स्रोत है। ''समष्टि मन अनिर्वचनीय, असीम एवं अनन्त होने से देवता, अमृततत्त्व और अमरशक्ति कहाता है।'' इस महान शक्ति की अधिष्ठात्री सरस्वती है। यहाँ स्मरण रहे कि ''समष्टि मन निरंजन, स्वच्छ, निर्लेप एवं निर्मल है।''''व्यष्टि मन रागद्वेष–आन्तरिक शत्रुओं से मलिन है।'' सारसंक्षेप में मन की निर्मलता के साथ पात्रता, ग्रहणशक्ति नत्थी है।

ऋग्वेद (10.125.5, 8) में घोषणा की है कि ''वाक्शक्ति सृष्टि के मूल में है।'' यह सभी लोकों का निर्माता है। यह द्यावापृथिवी और दूसरे ब्रह्माण्डों में सर्वत्र व्याप्त है। ''वाक्तत्त्व की उपासना देवता एवं मनुष्य करते हैं।'' वाक्शक्ति के अनुग्रह से प्रतिभाशाली ब्रह्मा, ऋषि, तेजस्वी, मेधावी, विद्वान आदि बनते हैं।

अहमेव स्वयमिदं वदामि, जुष्टं देवेभिरूत मानुषेभिः।
यं कामये तं तमुग्रं कृणोमि, तं ब्राह्मणं तमृषिं तं सुमेधाम्।।5।।
अहमेव वात इन प्र वाम्यारभमाणा भुवनानि विश्वा।
परो दिवा पर एना पृथिव्या एतावती महिना सं बभूव।।8।।
।।ऋग्वेद 10.125.5, 8।।

## जीवविज्ञान में वाक्शक्ति

पिण्ड में जीवविज्ञान की दृष्टि से ''शिरो–मेरु–द्रव'' अथवा ''सोम रस'' बह रहा है। यही सरस्वती नदी है। जीवात्मा को इस सोम रस की आवश्यकता सदैव रहती है। वैदिक भाषा में जीवात्मा को इन्द्र कहा गया है। इस रस धारा से जीवात्मा ऊर्जा प्राप्त कर शरीर के अंगों–प्रत्यंगों को बल एवं शक्ति देता है। जीवविज्ञानानुसार ''मस्तिष्क में चार बृहद सरोवर अथवा गर्त हैं।'' इनमें से एक गर्त वाम भाग में और एक गर्त दक्षिण भाग (बाएं एवं दाएं) हैं। तीसरा सरोवर थेलमस में है। यह पीयूषग्रन्थी एवं पीनियल के बीच में है। चौथा गर्त मेडुला में है। इन चारों सरोवरों से शिरो–मेरु–द्रव मेरुदण्ड के अन्तिम छोर तक जाता है। यह सोम देह के समस्त अंगों एवं मस्तिष्क को ऊर्जा शक्ति प्रदान कर चेतना प्रदान करता है। ऋग्वेद में अलंकारपूर्ण शैली में कहा है कि सरस्वती विविध शक्तियों के कारण महाबली है। सरस्वती के जल से ही बुद्धि का विकास, संवर्धन होता है और अवरुद्ध होने पर बुद्धि कुण्ठित हो जाती है (6.61.4)।

प्र णो देवी सरस्वती, वाजेभिर्वाजिनीवती।
धीनामवित्री अवतु।।ऋग्वेद 6.61.4।।

यजुर्वेद ''सरस्वती के जीवविज्ञान स्वरूप'' को अधिक स्पष्ट करता है। यजुर्वेद के अनुसार सरस्वती और अश्विनौ मिलकर समूचे शरीर का निर्माण करते हैं। ''अश्विनौ ज्ञानतन्तु एवं क्रियातन्तु है।'' सरस्वती एवं अश्विनौ मिलकर जीवात्मा (इन्द्र) को नेत्रों में ज्योति, प्राण, वाणी की शक्ति, कानों को सुनने की शक्ति, हृदय में प्रकाश, सुमति, नाभि में केन्द्रीय ऊर्जा, ओज, मन्यु, चेतना, स्फूर्ति, वीर्य आदि देते हैं। यजुर्वेद में बहुत ही अलंकारिक रूप में कहा है कि यह पिण्ड जीवात्मा (इन्द्र) का रथ है और सरस्वती एवं अश्विनौ अश्व रूप में गतिमान बनाये हैं। ''देव इन्द्रो..... सरस्वत्यश्विभ्यामीयते रथः।। यजुर्वेद 21.25।। सरस्वती शिरो– मेरु–द्रव से पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ–नेत्र, कर्ण, नासिका, वाणी एवं त्वचा का सीधा सम्बन्ध है। इन ज्ञानेन्द्रियों के पाँच ज्ञानतन्तु सरस्वती में संगम कर क्रियातन्तुओं को निर्देश देते हैं।

पंच नद्यः सरस्वतीमपि यन्ति सस्रोतसः,
सरस्वती तु पंचधा सो देशेऽभवत् सरित्।।यजुर्वेद 34.11।।

ऋग्वेद में कहा है कि सरस्वती ''त्रिषधस्था'' अर्थात् तीनों लोकों –पृथिवी, अन्तरिक्ष एवं द्युलोक में रहती है। ''आपप्रुषी पार्थिवानि उरु रजो अन्तरिक्षम्। सरस्वती निदस्पातु।।11।। त्रिषधस्था सप्तधातुः पंच जाता... ।।12।।ऋग्वेद 6.61.11,12।।'' पिण्ड में द्युलोक मस्तिष्क–शिर है। मस्तिष्क में

शिरो–मेरु–द्रव (सोम, अमृत) है। शिर के दोनों अर्ध भागों में एक–एक बृहद अमृत सरोवर अथवा कलश विद्यमान है। पिण्ड का नाभि तक का भाग अन्तरिक्ष है। इसमें पीयूष ग्रन्थियों आदि के मध्य तीसरा अमृत कलश है। पिण्ड का निचला हिस्सा भूलोक है। इसमें चौथा अमृत कलश विद्यमान है। इस प्रकार सरस्वती तीनों लोकों में अमृत स्राव कर रही है।

''इडा'' सोमतत्त्व प्रचुरता से ''मनस्तत्त्व'' है। इडा दिव्य गुणों, प्रेम, ममता, स्नेह, उदारता, सहानुभूति, करुणा, सद्भाव आदि की अधिष्ठात्री है। जाबालोपनिषत् (4.13, 4.35, 4.39–42) के अनुसार इडा में चन्द्रमा अर्थात् सोम का निवास है। यजुर्वेद में कहा है : ''चन्द्रमा मनसो जातः।।31.32।।'' विराट् पुरुष के मनस्तत्त्व से चन्द्रमा की उत्पत्ति हुई। दूसरे शब्दों में ''इडा शान्ति, शीतलता प्रधान'' है और इससे विचारों, भावों में शान्ति आती है। चन्द्रमा–सोम का गुण–विनय, नम्रता, शिष्टाचार, आर्द्रता, शीतलता, शान्ति आदि है। इडा ही श्रद्धा है। श्रद्धा से ही परमेष्ठी से साक्षात्कार होता है। शतपथ ब्राह्मण में इडा की उत्पत्ति मनु अर्थात् मनन–चिन्तन से हुई। इसे ब्राह्मण ग्रन्थों में ''पँचायता'' (पाँच भागों अथवा आँख, कान, नाक, वाणी एवं त्वचा) कहा गया है। पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ बुद्धि के कार्यक्षेत्र हैं। इडा मित्र एवं वरुण–ऋणात्मक एवं धनात्मक अथवा विद्युत् की पुत्री है।

ऋग्वेद में इडा को मनुष्य का शासक कहा गया है। इडा अकर्तव्य–कर्तव्य, विवेक–अविवेक की बोधक और मार्गदर्शक बुद्धि है।

इळा मकृण्वन् मनुष्य शासनीं पितुर्यत् पुत्री ममकस्य जायते।।
।।ऋग्वेद 1.31.11।।

अथर्ववेद में इडा से निवेदन किया है कि वह हमारा समस्त कार्यों में मार्गदर्शन करे। साथ ही इडा को समस्त देवों के गुणों से सम्पन्न–वैश्वेदेवी, सोमपृष्ठा–सोमयुक्त एवं शक्तिशालिनी–शक्वरी की संज्ञा दी गयी है।

इडैवास्मान् अनुवस्तां व्रतेन, यस्याः पदे पुनते देवयन्तः।
घृतपदी शक्वरी सोमपृष्ठोप यज्ञमस्थित वैश्वदेवी।
।।अथर्ववेद 7.27.1।।

सर्वप्रथम ऋग्वेद में ''मही अथवा भारती'' का उल्लेख है : ''इडा सरस्वती मही, तिस्रो देवीर्मयोभुवः।।1.13.9।।'' जाबाल् दर्शनोपनिषत् (4.13, 4, 40) के अनुसार सुषुम्ना के बाईं ओर इडा और दाईं ओर मही अथवा भारती या पिंगला है। सूर्य का निवास पिंगला में है। अर्थात् ''मही–भारती–पिंगला सूर्य का प्रतिनिधित्व करती है।'' मही–भारती– पिंगला आग्नेय तत्त्व है। अतः ''पिंगला प्राणतत्त्व प्रधान है।'' पिंगला सौर ऊर्जा का माध्यम है। अतएव

पिंगला ऊर्जा, पराक्रम, शक्ति, पुरुषार्थ एवं स्फूर्ति सम्बन्धित कार्य संचालन करती है। पिंगला ही प्राणशक्ति को उद्बुद्ध करती है (योग साधना)। धनात्मक शक्ति स्वामी होने से पिंगला शक्ति को प्रबुद्ध कर पिण्ड को उष्मा देती है। यह ओज, उत्साह, स्फूर्ति एवं उत्तेजना कारक है। पिंगला का प्रयोग शीतज रोगों में और भस्त्रिका प्राणायाम में किया जाता है।

"इस प्रकार सरस्वती–वाक्तत्त्व, इडा–मनस्तत्त्व एवं पिंगला–मही –भारती–प्राणतत्त्व है। सरस्वती, इडा, पिंगला तीनों ही समन्वित रूप से शरीर में साम्यावस्था बनाये रखती हैं।"

## वागाम्भृणी : उत्पत्ति स्थान

ऋग्वेद के दशम मण्डल के एक सौ पच्चसीवें सूक्त की ऋचा में कहा है : "अहं सुवे पितरमस्य मूर्धन् मम योनिरप्स्वन्तः समुद्रे।।" अर्थात् मैं इस ब्रह्माण्ड के पिता को मूर्धा में उत्पन्न करती हूँ। मेरी योनि अर्थात् उत्पत्ति स्थान ब्रह्माण्डीय समुद्रों के अन्दर आपस्तत्त्व में है।" इसी क्रम में आगे कहा है : "ततो वितिष्ठे भुवनानु विश्वोतामूँ द्यां वर्ष्मणोय स्पृशामि।।" उस ब्रह्माण्डीय जलीय समुद्र (ब्रह्माण्डीय जलमयी भुवन संस्था) के अन्दर से मैं समस्त भुवनों पर आसीन हूँ। मैं अपने प्रबुद्ध बल–दिव्य जलीय चेतना की शक्ति से द्युलोक को स्पर्श करती हूँ। यह ब्रह्माण्डों के दिव्य जल का महासमुद्र है। पिण्ड में यह हृदयप्रदेशस्थ है। हृदयप्रदेश (भौतिक हृदय नहीं) से उत्पन्न देदीप्यमान अग्नि चहुं ओर प्रसृत होकर द्युलोक–मस्तिष्क में ऊर्ध्व को छूती है। "वाचीमा सर्वा भूतानि"–यह समस्त भूतों एवं प्राणियों में विद्यमान है। ऋग्वेदानुसार दिव्यता के परमाकाश में सहस्रों अविनाशी अक्षर–ऋचाएँ स्थित हैं। अन्तरिक्षस्थ अथवा ब्रह्माण्डीय समुद्र में से प्रगट यही मातृशक्ति है।

## वैदिक शक्तिपाठ : ऋग्वेद 10.125.1–8

## वाक् आदिभूत आदितत्त्व

ऋग्वेद के वागाम्भृणी सूक्त को वैदिक शक्तिपाठ, चण्डीपाठ, दैवी शक्तिपाठ, मातृशक्ति आराधना की संज्ञा दी गयी है (10.125.1–8)।

अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चराम्यहमादित्यैरुत विश्वदेवैः।

अहं मित्रावरुणोभा बिभर्म्यहमिन्द्राग्नी अहमश्विनोभा।।1।।

मैं नित्य रुद्र, वसु, आदित्य आदि और विश्वे देवों के साथ संचरण करती हूँ। मेरा ही आधार मित्र एवं वरुण, इन्द्र, अग्नि एवं दोनों अश्विनी देवों को है। वसु, रुद्र एवं आदित्य गणात्मक देवता हैं। ऋग्वेद में इनकी संख्या का उल्लेख कहीं नहीं मिलता है। यद्यपि वैदिक विज्ञान में इनकी संख्या : 8

वसु, 11 रुद्र एवं 12 आदित्य भी मिलती है। ऋग्वेद (7.10.4) में देवों के नेता के रूप में क्रमशः रुद्र, अदिति एवं इन्द्र का उल्लेख मिलता है।।1।।

अहं सोममाहनसं बिभर्म्यहं त्वष्टारमुत पूषणं भगम्।
अहं दधामि द्रविणं हविष्मते सुप्राव्ये3 यजमानाय सुन्वते।।2।।

मैं ही सृष्टि निर्माता त्वष्टा, अमृतमय सोम (प्राणतत्त्व), पूषा एवं भग सभी देवों का भरण पोषण करती हूँ। मैं ही देवों के लिये अत्यधिक अनुकूल होकर और हवि समर्पित करके सोमक स्तवनकर्त्ता यजमानों को अध्यात्मिक, दैविक एवं भौतिक धन भी प्रदान करती हूँ। इस ऋचा में ''सुप्रावी यजमान'' का आशय यज्ञ, दान आदि के कारण देवों के लिये अनुकूल याजक है।

अहं राष्ट्री संगमनी वसूना चिकितुषी प्रथमा यज्ञियानाम्।
तां मा देवा व्यदधुः पुरुत्रा भूरिस्थात्रां भूर्यावेशयन्तीम्।।3।।

इस ऋचा में ''दैवी वाक् की विश्वात्मकता'' सूचित की गई है। दैवी वाक् अनेकों में और अनेक उसमें अवस्थित हैं। मैं यज्ञार्ह देवों में प्रधान होकर इन सभी का ज्ञान रखनेवाली और अनेक प्रकार की सम्पदा का संग्रह करनेवाली साम्राज्ञी हूँ। देवों ने प्रार्थना करके अनेक वस्तुओं में मेरा निवास और अनेक रूपों में मेरा प्रवेश करवाया, साथ ही अनेक स्थानों में मेरी स्थापना की है।।3।।

मया सो अन्नमत्ति यो विपश्यति यः प्राणिति य ईं शृणोत्युकतम्।
अमन्तवो मां त उप क्षियन्ति श्रुधि श्रुत श्रद्धिवं ते वदामि।।4।।

जो–जो प्राणी आँखों से देखता है, जो–जो श्वासोच्छ्वास करता है, जो–जो उच्चारित वचन सुन सकता है, वह मेरे कारण ही अपना– अपना प्राण धारण के लिये आवश्यक अन्न भक्षण करता है। वे सभी जीव मुझे नहीं जानते हुए भी मुझ पर पूरी तरह निर्भर रहते हैं अथवा मेरे ही आश्रित हैं। हे सर्वत्र विश्रुत ऋषे, सुनो, श्रद्धा रखने योग्य, कथन ही मैं आपसे कह रही हूँ।।4।।

अहमेव स्वयमिदं वदामि जुष्टं देवेभिरुत मानुषेभिः।
यं कामये तंतमुग्रं कृणोमि तं ब्राह्मणं तमृषिं तं सुमेधान्।।5।।

देवों ने और सुज्ञों ने जिस तथ्य–कथन को प्रसन्नता से मान लिया, ऐसा ही तथ्य–कथन मैं आपको अपनी ओर से कहती हूँ। जिस पर मैं प्रसन्न होती हूँ, उसे द्रष्टाऋषि, ऋत्विज, अत्यन्त मेधावान– प्रतिभाशाली, महाज्ञानी एवं दुर्धर्ष योद्धा बनाकर ही छोड़ती हूँ।।5।।

अहं रुद्राय धनुरा तनोमि ब्रह्मद्विषे शरवे हन्तवा उ।
अहं जनाय समदं कृणोम्यहं द्यावापृथिवी आ विवेश।।6।।

हमारे ब्रह्मों के विद्वेषी का वध करने के उद्देश्य से शरसंधान करने के लिये रुद्र पर अनुग्रह करूँ, इस विचार से मैं ही रुद्र का धनुष्य झुकाकर सज्ज करती हूँ। उसी प्रकार लोगों की इच्छा के लिये उनमें परस्पर युद्ध छेड़ देती हूँ। मैं पृथिवी और स्वर्ग दोनों में सर्वत्र ही प्रविष्ट होकर रही हूँ।।6।।

अहं सुवे पितरमस्य मूर्ध न् मम योनिरप्स्व1न्तः समुद्रे।

ततो वि तिष्ठे भुवनानु विश्वोतामं द्यां वर्ष्मणोप स्पृशामि।।7।।

इस ऋचा में ''पितरम्'' याने द्यौः रूपी पिता का भी निर्माण करनेवाली (अर्थात् वाक्) और ''अप्सु समुद्रे अन्तः'' का अर्थ दिव्य समुद्र जल अथवा ब्रह्माण्डीय समुद्र है।

मैं ही इस विश्व के मूर्धा पर अधिष्ठित (द्युदेव) विश्वपिता का निर्माण कर रही हूँ। मेरा उत्पत्ति स्थल या विश्राम स्थल ब्रह्माण्डों के दिव्य समुद्र के अन्दर गहरे जल में है। अर्थात् ''रुद्र की भाँति वाक् भी आदि है।'' वहाँ से मैं सभी दृष्ट पदार्थों के अनेक स्थानों में अवतरण करती हूँ। अतः ''वाक् आदिभूत, आदितत्त्व है।'' मैं उस द्युलोक को अपने शिर से नित्य ही स्पर्श करती हूँ। प्रस्तुत ऋचा के उत्तरार्ध में वाग्देवी अपने सर्वव्यापी विराट् स्वरूप का वर्णन कर रही है।।7।।

अहमेव वातइव प्र वाम्यारभमाणा भुवनानि विश्वा।

परो दिवा पर एना पृथिव्यैतावती महिना सं बभूव।।8।।

मैं इन सभी भुवनों को अपने स्पर्श से आधार देते हुए, स्वयं वायु की तरह सर्वत्र संचरण करती हूँ। मैं अपनी महानता से इस स्वर्ग के ऊपर (परमाकाश) और पृथिवी के उस पार नीचे (अनन्त ब्रह्माण्डों) सभी प्रदेश में व्याप्त करने योग्य और अनन्त विशाल अथवा विराट् बनकर रह रही हूँ।।8।। मन्त्रद्रष्टा ऋषि का आशय है कि जब मैं समस्त भुवनों का निर्माण प्रारम्भ करती हूँ तब वायु वेग से संचरण करती हूँ। मेरा आवागमन द्यावापृथिवी के परे रहता है। यह सब मेरी महिमा है। इससे पहिले स्पष्ट किया कि मेरा उत्पत्ति स्थान आपस्तत्त्व से भरे ब्रह्माण्डीय समुद्र में है और भक्तजनों–ब्रह्मविदों के हृदय प्रदेश में है।।ऋग्वेद 10.125.1–8।।ऊँ।।

# पर्थिया–मिस्र–सुमेर–सामी–हित्ति वैदिक संस्कृति का सूर्योदय एवं रुद्रोपासना

जम्बूद्वीप के भारतवर्ष में हजारों–हजारों वर्ष पहिले ''गुप्त ब्रह्मज्ञान सभा'' (गुप्त सृजन सभा) (फ्रीमेशनरी) वैदिक विद्या के पहरुए के रूप में कार्यरत रहे। गुप्त ब्रह्मज्ञान सभा का दावा है कि लगभग 15,500 वर्ष पहिले गुप्त ब्रह्मज्ञान सभा के विद्वान पर्थिया गये। पर्थिया में अफ्रीका, मिस्र, सुमेर, सामी, हित्ति, यूरोप का भाग आदि समाहित रहे। प्रचीनतम जम्बूद्वीप में पर्थिया से लेकर यूरोप, यूरेशिया, समूचा एशिया और गवल द्वीप (अमेरिका, कनाडा, मैक्सिको, पेरु, ग्वेटमाला) आदि सम्मिलित रहे। प्रकारान्तर में महाद्वीप पृथक हुए।

लगभग साढ़े पन्द्रह हजार वर्ष पहिले गुप्त ब्रह्मज्ञान सभा के अग्रणी ने पर्थिया–मिस्र के सम्राट की युवराज्ञी से विवाह किया और प्रकारान्तर में सम्राट के सिंहासन पर विराजमान हुए। महामहोपाध्याय श्री मधुसूदन ओझा ने ''इन्द्रविजय'' में यूरेशिया के अन्तिम छोर उत्तरी ध्रुव के समीप साईबेरिया (रुस) में आर्य–इन्द्र का प्रभुत्व बताया है। चौंकें नहीं! गवलद्वीप में ''ककुद्'' वाली गाय, भारतवर्ष की गाय की अनुकृति रही। वैदिक युग में सप्त द्वीपों में रुद्रमत और नाग संस्कृति का परचम लहरा रहा था। वैदिक संस्कृति के परवर्ती इंका सभ्यता संस्कृति के परम पुरुष ''विरोचन'' हैं।

पर्थिया–मिस्र–सुमेर–सामी–हित्ति–असीरिया आदि में वैदिक मूल की पुष्टि बीसवीं सदी ईसा पूर्व (चार हजार वर्ष पूर्व) का ''अक्कदी भाषा'' का अभिलेख करता है (एन्र्सेंट नियर इस्टर्न टेक्सट्रसः श्री जे.बी. प्रिचार्ड)। इस अक्कदी में प्राचीन मिस्र और सामी का सम्मिश्रण रहा। यह अभिलेख ''ऋग्वेद के नासदीय सूक्त'' की प्रतिकृति है। नासदीय सूक्त के अनुसार – ''तब सत् नहीं था, असत् नहीं था; न लोक था, न जो आकाश के परे है, वह था। तब सब को आवृत करनेवाला क्या था, कहाँ किसका सहारा था।'' ''अगाध और गम्भीर जल क्या था?'' ''तब अंधकार था, या प्रकाश था''? ''तब अंधकार था, सब कुछ अंधकार से ढँका था; अज्ञात दशा में और सब कुछ जल ही जल था'' (ब्रह्माण्डीय जलमयी अदृश्य भुवनसंस्था) (श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ऋग्वेद 10.129.1.3)।

अक्कदी अभिलेख में इसी अनुसरण में कहा गया है : ''ऊपर जब आकाश का नामकरण नहीं हुआ था, नीचे सुदृढ़ पृथिवी को नाम लेकर पुकारा नहीं गया था, उनके जनक आदिम अप्सू (मीठा पानी) को छोड़कर कुछ नहीं था, मुम्मू तिआमत् (समुद्री समुद्र का खारा पानी), उसने सब को धारण किया, उसके जल एक ही राशि में मिश्रित हो रहे थे।'' यहाँ मुम्मू मातृत्वसूचक शब्द है। तिआमत् नारी और अप्सू पुरुष है। परमव्योम में इनके संयोग से सृष्टि हुई। परमव्योम के आपः जल से आकाश–पृथिवी की उत्पत्ति हुई। उसी से देवता उत्पन्न हुए। इसी में आगे लिखा है : ''जब कोई देवता अस्तित्व में नहीं आये थे, नाम लेकर बुलाए नहीं जाते थे, उनके भाग्य अनिश्चित थे, और उनका निर्माण उनके भीतर हुआ।'' अर्थात् क्या देवता, क्या जगत्, सभी की उत्पत्ति ''आदिम जलराशि'' जलमयी भुवनसंस्था से हुई।

पश्चिम एशिया और ऋग्वेद में प्रख्यात ब्रह्मविद डॉ. रामविलास शर्मा ने लिखा है कि सुमेरी, मिस्री चिन्तन भारतीय अवधारणा के तत्त्वों को प्रतिपादित करता है। ''वेद में कहा गया है कि प्रारम्भ में द्यावापृथिवी (आकाश और पृथिवी) दोनों मिले हुए थे।'' प्रकारान्तर में पृथिवी और द्यु (आकाश) को वायु ने एक–दूसरे से अलग किया। सुमेरी देवगाथाओं द्यावापृथिवी संयुक्त रूप नाम का रूपानांतरण ''अन्कि'' (अन्–आकाश, कि–पृथिवी) रहा। ''द समेुरियंस'' में श्री एस.एन. क्रेमर लिखते हैं कि वे आकाश और पृथिवी के बीच एक तत्त्व को ''लिल्'' (वायु, हवा, श्वास, रूह) कहते थे। मिस्र की देवगाथाओं में कहा गया है कि ''वायु देवता शु'' ने पृथिवी एवं आकाश को अलग–अलग किया। मिस्र में ''सूर्य देवता को रे अथवा रा'' कहा गया। इसतरह प्राचीन मिस्र एवं सुमेर में वैदिक देवों का प्रभुत्व रहा।

हित्तियों में भी वैदिक देवताओं की उपासना प्रचलन में रही। ऋग्वेद में ''दिवो वराह'' रुद्र रूपी सूर्य जलमग्न पृथिवी को बाहर निकालते हैं। सत्य धर्म के पालक सूर्य मनुष्य के अच्छे और बुरे कर्मों को देखते हैं। ''दा सीक्रेट ऑफ दा हिट्टाइट्स'' में श्री केरम ने उद्धृत किया है : सूर्य, आकाश के देव, मानव के पथप्रदर्शक हैं। आप समुद्र से बाहर निकलते हो, आकाश के सूर्य। आकाश तक अपने मार्ग पर आप बढ़ते हो। आकाश के देव सूर्य, मेरे स्वामी! मानव संतान को, श्वान को, शूकर को, वन के हिंसक जीवों को, हे दिव्य सूर्य! दिन प्रतिदिन आप न्याय देते हो।''

बैबिलोन के कस्सी राजा, मिस्र के राजा आदि सूर्योपासक रहे। उस समय रोम का साम्राज्य मिस्र, सुमेर (सीरिया) से लेकर यूरोप में ब्रिटेन से आगे तक फैला रहा। सिकंदर के अभियान के बाद सुमेर में सूर्यकेन्द्रित सर्वात्मवाद

का मायावी विस्तार हुआ। परिणामतः रोम साम्राज्य, पर्थिया (वर्तमान ईरान आदि), यूरोप आदि तक सूर्यकेन्द्रित सर्वात्मवाद ने अपनी बरगदी जड़ फैलायी। वैदिक संस्कृति में अजरबेजान के रास्ते यूरेशिया में दस्तक दी। अजरबेजान में ईसा पूर्व का अग्नि मन्दिर है। सीरिया में रुद्र देवालय है।

बैबिलोन के मौसम अथवा तूफान का देवता वैदिक रुद्र और आगम के शिव का प्रतिरूप सरीखा रहा है। वैदिक रुद्र से आगम के शिव का तादात्म्य माना जाए तो वह वायु एवं वर्षा के देवता हैं। उनका आयुध विद्युतमय शूल (वज्र) है। अक्कदी काल (2360–2180 वर्ष पहिले) की मुद्रा पर ''मौसम के देवता'' रथ पर सवार अंकित हैं। इस रथ को पंखयुक्त सिंह खींच रहा है। उस पर वर्षा के पूले थामे एक देवी खड़ी है। श्री प्रिचार्ड के अनुसार कभी मौसम के देवता के साथ देवी होती है, कभी देवता अकेले होते हैं। एक अन्य बैबिलोनी कलाकृति में मौसम के देवता का नाम ''अदद'' और देवी का नाम ''शल'' अंकित है। यह देवांगना–जगत् माता ''एक बैल अथवा वृषभ पर खड़ी है(वेद में जगन्माता रुद्र की बहिन अम्बिका है।)। उसके पास ''विद्युत् का द्विशूल'' है। यह शूल भाले की तरह सीधे नहीं, वरन् लहरदार है। वहीं मौसम के देवता का प्रतीक भी द्विशूल है। ग्यारहवीं अथवा बारहवीं सदी के स्तम्भ खण्ड में मौसम के देवता वृषभ की पीठ पर बैठे हैं। उनके हाथ में त्रिशूल है। यह आगम के रुद्र शिव की प्रतिकृति है। इसी काल के दूसरे स्तम्भ खण्ड में पंखयुक्त सूर्यबिंब और अर्धचन्द्र के नीचे मौसम के देवता खड़े हैं। उनके बाएँ हाथ में त्रिशूल है और दाएँ हाथ में कुठार है। उनका त्रिशूल एकदम सीधा है। आठवीं सदी के स्तम्भ फलक पर देवता वृषभ पर खड़े हैं। उनके हाथ में शूल है।

आठवीं सदी के एक चित्र में देव अदद्र के हाथ में ''विद्युत् वज्र'' है। उनके दूसरे हाथ में ''वज्र एवं कड़ा'' है। ऋग्वेद में रुद्र के विद्युतमय वज्र का उल्लेख आता है। ऋग्वेदीय रुद्र का विद्युतमय वज्र धरती को चीरता चला जाता है। इन्द्रवाचक रुद्र वर्षा के देवता हैं। यजुर्वेद में रुद्र की भगिनी मातृशक्ति अम्बिका का उल्लेख है। ऋग्वेद में वृषभ–रुद्र सहित अनेक देवों की उपमा है। ऋग्वेदीय वृषभ–वाक्, साक्षात वेद, शक्ति, प्रजनन शक्ति, रुद्र आदि का प्रतीक है। ऋग्वेद के सूक्त (2.33.7,8,15) में रुद्र की शक्ति वृषभ, वृषभाय व्यंजित की गई है।

प्राचीन मिस्र में अनेक वृषभ देवों की पूजा होती रही। सीरिया में नवीं सदी की प्रस्तर मूर्त्ति मिली। जिसमें दो वृषभपुरुष एक पंखयुक्त सूर्य को मंचिका पर साधे खड़े हैं। रुद्र पूजा का सर्वाधिक महत्वपूर्ण केन्द्र हित्ति राज्य

रहा। रोमन साम्राज्य के देवालयों, राजसदनों में भी रुद्र अपने वृषभ के साथ ही उपस्थित हैं। श्री ओ.आर.गूर्ने (दा हिट्टीटस) के अनुसार ''वृषभ पर खड़े मौसम के देवता जुपिटर दोलिकेनुस् के नाम से समूचे रोम साम्राज्य में विख्यात हुए।'' तौरस पर्वतमाला और उत्तरी सीरिया के मैदान में ''रुद्र'' के सबसे प्रसिद्ध मन्दिर समूह रहे। यहाँ के अधिकांश निवासी ''हुर्री'' रहे, ये ''रुद्र को तेशुबू'' कहते थे। उनके साथ देव स्त्री ''हेबत्'' रही। हित्ति देवतन्त्र में ''रुद्र नागदैत्य इल्युंकस्'' का वध करते हैं। इसप्रकार मिस्र, सुमेर, हित्ति, पर्थिया, यूरोप, मध्य एशिया और यूरेशिया में व्यापक रूप से रुद्र की उपासना बीसवीं सदी ईशा पूर्व से बारहवीं सदी तक होने के साक्ष्य मिलते हैं।।ऊँ।।

## ज़्यान के श्लोक : ध्यान श्लोक
## गुप्तज्ञान संहिता और परमेष्ठी रुद्र

आर्ष ग्रन्थों में प्राचीन तिब्बत को त्रिविष्टपम् अर्थात् भूलोक का स्वर्ग कहा गया है। विकटतम भौगोलिक स्थिति के कारण त्रिविष्टप के मठों में सृष्टिविद्या, ब्रह्मविद्या की ''गुप्तज्ञान संहिताएँ'' उन्नीसवीं सदी तक उपलब्ध रही। यहीं परम पवित्र कैलास–मेरु–सुमेरु–मंदराचल महापर्वत के वर्तुल के हिमनदों में वैदिक सप्त ऋषियों के ''गुप्त अदृश्य सिद्धाश्रम'' चल रहे हैं(देखें : ज्ञानगंज)। इन सिद्धाश्रमों में वैदिक विद्याओं की गोपनीय रूप से शिक्षा–दीक्षा दी जा रही है। इसी वर्तुल में आगामी मनवन्तर के मनु एवं ऋषिगण अदृश्य ''कलापग्राम'' में रह रहे हैं।

''गुप्तज्ञान संहिता'' (सीक्रेट डॉक्ट्रिन) में विदुषी अध्यात्मविद हेलना पी.ब्लैवेत्स्की ने लिखा है कि तिब्बत के ''शिगेत्जी ग्राम'' के श्री तेश्यू लामा के यहाँ ''सेंजर भाषा'' की ''गुप्तज्ञान पोथी'' संग्रहित है। इसका ज्ञान वहाँ के मूल ऋषियों को देवों से मिला। सेंजर भाषा को ''टोल्टेक या तोल्तेक उपजाति'' के पूर्वज जानते रहे। विगत पाँच हजार वर्ष से सेंजर अप्रचलन में है। इसका ''रचनाकाल कलियुग'' का प्रारम्भ माना जाता है।

यह ग्रन्थ अनेक भागों में ''ताड़पत्रों'' में पुरातन हस्तलिपि में लिखा गया है। इनमें एक संग्रह का नाम ''कियूटी'' है। कियूटी में तीन प्रकार के

ग्रन्थ हैं : ''एक, सप्त गुप्तविद्या पोथियाँ; दो, चौदह पोथियाँ दीक्षितों के लिए और तीन, पैंतीस पोथियाँ।'' ये तीसरी पोथियाँ सामान्य जन के लिए सभी मठों में उपलब्ध रही। इन सभी का मूलाधार जगत् के गुप्तज्ञान अर्थात् समस्त गुप्तविद्याओं–ब्रह्मविद्या–सृष्टिविद्या–आत्मविद्या का सारतत्त्व है।

सुश्री ब्लैवेत्स्की ने तिब्बत के गुप्तज्ञान की पाण्डुलिपि का गहन अध्ययन किया। ''महास्वामी टी.सुब्बाराव'' ने सन् 1881 में थिऑसोफिस्ट में लिखा कि इसमें (तिब्बत के ताड़पत्रों) सृष्टि रचना का और आरम्भ से अभी तक का इतिहास सात अध्यायों में है। गुप्तज्ञान की सत्यता की जाँच श्वेतसंघ (दैवी जलमयी भुवनसंस्था, ब्रह्मविद्या) परम्परा के ऋषि स्वयं अपनी दिव्यदृष्टि द्वारा करते चले आये हैं। इसका प्रधान मूल सिद्धान्त एक ''समभाव दैवी वस्तु तत्त्व'' मूल कारण है। वह देवी वस्तु तत्त्व–व्यक्त जगत् के माया के सम्बन्ध से वस्तु दीख पड़ता है; पर अनादि, अनन्त, केवल दृश्य और अदृश्य अवकाश रूप से वह तत्त्व बना ही रहता है। वह ''सर्वव्यापी सत्य'' है और अमूर्त अरूप है। ''अरूप'' का अर्थ है कि उस में सब कुछ समाया हुआ है। गुप्तज्ञान में उसका ''अमूर्तत्व'' मूलसिद्धान्त है। अतः वह जगत के समस्त परमाणु में व्याप्त है। अर्थात् जगत् है।

इस ''अज्ञेय निरपेक्ष तत्त्व'' के निश्चित समय–समय पर व्यक्त होने से सृष्टि रचना होती है। वह ''प्रकृति और पुरुष'' दोनों है। वास्तव में ''परब्रह्म और मूलप्रकृति या महाप्रकृति'' एक ही तत्त्व है। हमें व्याप्त जगत् के भाव में दो रूप भासते हैं। परब्रह्म का प्रथम व्यक्त रूप ईश्वर है। वेदानुसार परमदैवी शक्ति परंब्रह्म है और उसके दो सौंपान ईश्वर एवं देवता हैं। इसतरह ये परमेष्ठी, ईश्वर, देवता तीन सौंपान हैं। गुप्तज्ञान संहिता वैदिक मत की पुष्टि करती है।

इस जगत् में प्रत्येक खण्ड एवं वस्तु चेतना सम्पन्न है। यह बात अलग है कि प्रत्येक में चेतना अलग–अलग प्रकार, पृथक्–पृथक् स्तर की है। यहाँ तक जड़–पत्थर में भी चेतना है। प्रकृति निर्जीव नहीं है।

यह विश्व भीतर से बाहर प्रगट होता है। उदाहरण के लिये मनुष्य के अन्तःकरण में विचार प्रगट होता है और प्रकारान्तर में व्यक्त होता है। देवगण की परम्परा द्वारा जगत् का नियन्त्रण, नेतृत्व एवं अनुशासन होता है। प्रत्येक देव का कार्य नियत है। ये विश्व जगत् के नियमों एवं कर्मों के प्रतिनिधि हैं। समस्त देवगण देवाधिपति की आज्ञा का पूर्णतया पालन करते हैं।

''देव परम्पराओं का मूलतत्त्व सभी मानवों में विद्यमान है। उन्हें चेतन कर वह इन परम्पराओं से ऊपर उठकर देवत्व प्राप्त कर सकता है।'' वेद का

ब्रह्मवाक्य है कि मनुष्य बन और देवत्व प्राप्त कर। जगत् में अविभाज्य एवं निरपेक्ष सर्वज्ञता और बुद्धि है। इसका महाकंपन, महास्पंदन, महास्फुरण प्रत्येक अणु और जगत् के सूक्ष्म से सूक्ष्म बिन्दु में हो रहा है। गुप्तज्ञान इसे ''अवकाश'' कहता है। ''अवकाश अनन्त है।'' उसका प्रतिबिम्ब व्यक्त जगत् में पड़कर भेदयुक्त होता है। परन्तु यह शुद्ध आत्मिक ही रहता है। उसमें उत्पन्न जीव में कोई चेतना नहीं होती है। दैवी रचयिता (विश्वकर्मा, प्रजापति, त्वष्टा) महाविश्व (सूर्यमण्डल के बाहर) के मनोलोक की योजना अनुसार जगत् का सृजन करते हैं। सभी का नियन्त्रण ''विश्वचेतना'' अधीन है। यह स्मरण रहे कि प्रकृति अनादि अनन्त है। अनादि अनन्त मन उसमें गढ़ता है।

विदुषी ब्लैवेत्स्की ने ''ज्य़ान के श्लोक''(ज्ञान के श्लोक)(ध्यान के श्लोक) में गुप्तज्ञान के तीन प्रधान सिद्धांत लिखे हैं। एक, एक सर्वशक्तिमान् अनन्त सनातन, अक्षर, अचिन्त्य और अवर्णनीय सत् है। सत् के दो रूप – निरपेक्ष अमूर्त अवकाश और निरपेक्ष अमूर्त गति– अप्रतिबद्ध चेतना है। जो कुछ हुआ है अथवा होगा, उसका मूल–रहित मूल सत् असत् रूप है। दो, इस अकारण कारण से प्रथम अव्यक्त ''लोगस्–रुद्र'' उत्पन्न होता है। इसका अमूर्त अवकाश, अमूर्त गति और अनपेक्ष काल के रूप में वर्णन किया गया है। ये सत्ता अचिन्त्य, देश काल से परे, एक निरपेक्ष शून्य है। इसे ''रुद्रतत्त्व–शिवतत्त्व'' कह सकते हैं।

तीसरा, इस अव्यक्त प्रथम लोगस्(परमब्रह्म, रुद्र) से परिवर्तन होकर अन्त में प्रकृति पुरुष–तृतीय लोगस् का भान होने लगता है। यह चेतना है। वेद में अनादि रुद्र सृष्टि के लिये महाप्रकृति को सक्रिय कर स्वयं निरपेक्ष हो जाते हैं। वेद में यह भी कहा है कि परमेष्ठी सृष्टि रचना के लिए प्रजापति को उत्पन्न करते हैं। परमेष्ठी रुद्र, आदि अनादितत्त्व, महाप्रकृति तत्त्व, महाचेतनातत्त्व है। अर्थात् परमब्रह्म रुद्र के सामने प्रकृति और पुरुष की स्वतंत्र सत्ताएँ नहीं हैं। मूलप्रकृति अथवा महाप्रकृति की सहायता के बिना, महत्–विश्वविचारशक्ति व्यक्तिगत चेतना का मूल प्रगट नहीं हो सकता है। व्यक्त होने के लिए द्वैत–पुरुष, प्रकृति आवश्यक है। अतः गुप्तज्ञान संहिता का वर्णन वैदिक अवधारणा के अनुरूप है।

दैवीशक्ति–दैवीप्रकृति पुरुष–प्रकृति के संगम में काम करती है। गुप्तज्ञान में ''दैवीशक्ति का नवनामकरण'' ''फोहत्'' है। ''फोहत् ही अग्निमय बवंडर अथवा गोला'' है। परमेष्ठी रुद्र भी सूर्यस्वरूप एवं अग्निस्वरूप है। मूलतः ''ज्य़ान–ध्यान–ज्ञान (ब्रह्मज्ञान)'' है। मन्त्रद्रष्टा वैदिक ऋषि अन्तर्मुखी होकर ध्यान से दिव्य वैदिक ऋचाओं का साक्षात करते रहे। यहाँ सेंजर भाषा

में ध्यान–ज्ञान अपभ्रंश होकर ज़्यान हो गया। पोथी में परमेष्ठी तत्त्व रुद्र ''प्रथम लोगस्'' कहलाये। ब्रह्मज्ञानी ब्लैवेत्सकी ने सन् 1888 में दो भागों में ''गुप्तज्ञान संहिता'' की रचना की। ब्रह्मविद्या सभा (थिऑसोफिस्ट सोसायटी) के परमाचार्य टी. सुब्बाराव ने गुप्तज्ञान संहिता के सन्दर्भ में कहा कि इस ज्ञान को अभी प्रकाशित करना उचित नहीं है। परमाचार्य टी. सुब्बाराव निगम और आगम के महापण्डित रहे। उन्होंने मात्र बत्तीस वर्ष की आयु में देहत्यागी। परमाचार्य सुब्बाराव के देवलोक गमन के बाद ''गुप्तज्ञान संहिता'' प्रकाशित हुई।

''ज़्यान के श्लोक'' से स्पष्ट है कि इसमें ऋग्वेदीय नासदीय सूक्त, हिरण्यगर्भ सूक्त, प्रजापति सूक्त, विश्वकर्मा सूक्त, अस्यवामस्य सूक्त, मार्तण्डोत्पत्ति सूक्त, वाक सूक्त, पुरुष सूक्त आदि ही मूलाधार है।।ऊँ।।

# कम्ब–चम्पा–मलय–स्याम–जावा–सुमात्रा–सिंहल रुद्रलोक का वैभव

प्राचीन जम्बूमहाद्वीप दक्षिण एशिया से पूर्वी द्वीप मण्डल में पसरा हुआ रहा। इनमें – महाचीन, सिंहल, चम्पा, कम्ब, मलय, स्याम, जावा, सुमात्रा, बाली आदि में वैदिक धर्म की बरगदी जड़ें रही। आर्ष ग्रन्थों के अनुसार सूर्य विज्ञान के महापण्डित और रुद्र उपासक ''अगस्त्य मुनि'' बाली– जावा से भारतवर्ष के दक्खन में आये। पूर्वी द्वीप मण्डल में ''अगस्त्य मुनि को मुनि शिवगुरु'' कहा जाता है। दक्खन की तिलोत्तमा सुन्दरी युवराज्ञी लोपामुद्रा ने अगस्त मुनि को ''श्रीविद्या'' प्रदान की। श्रीविद्या में अगस्त्य मुनि, मुनिश्रेष्ठ दुर्वासा और कामदेव मन्मथ की तीन धाराएँ हैं।

त्रेतायुग में लंकेश्वर दशकन्धर दशानन रावण और अयोध्या के राजकुमार श्री रामचन्द्र के मध्य महासमर में अगस्त मुनि की नाभिकीय भूमिका रही। (देखें : शिवगीता, वाल्मीकि रामायण) महासमर स्थल में चिन्ताग्रस्त श्री रामचन्द्र को अगस्त्य मुनि ने ''श्री आदित्यहृदयम्'' का गूढ़ ज्ञान दिया। श्री आदित्यहृदयम् के ज्ञान से श्री रामचन्द्र ने सूर्य की रश्मियों को मन्थित कर लंकेश्वर की नाभिस्थित अमृतकुण्ड का संहार किया। ''शिवगीता''

(त्रेताकालीन) के अनुसार इससे पहिले अगस्त्य मुनि ने श्री रामचन्द्र को शिवसहस्रनाम का गुह्यज्ञान दिया। परिणामतः रुद्रादि ने श्री रामचन्द्र को दिव्यास्त्र प्रदान किये। त्रेतायुग में ''उपमन्यु मुनि'' ने श्री कृष्ण को ''शिवसहस्रनाम'' की दीक्षा दी।

यह आठवाँ आश्चर्य है कि पूर्वी द्वीप मण्डल में उपमन्यु मुनि का उल्लेख भी प्रस्तर शिलालेख में उत्कीर्ण किया गया है। इसी शृंखला में युग प्रवर्त्तक महामुनि दुर्वासा को त्रिविष्टपम् के परम पवित्र कैलास में साक्षात् रुद्र द्वारा रुद्रविद्या के गोपन रहस्य का शक्तिपात करने का वृत्तान्त मिलता है। कैलास में ही लंकेश्वर के गुरु परशुराम एवं महापण्डित रावण ने रुद्रोपासना की। महर्षि परशुराम महाचीन (तिब्बत से) चीन की ओर बहनेवाले ब्रह्मपुत्र महानद को अभियान्त्रिकी चमत्कार से कामख्या (असम) तक लाये। जिससे महर्षि वसिष्ठ एवं महामुनि दुर्वासा से शापग्रस्त कामख्या का जल संकट निवारण हुआ।

आर्ष ग्रन्थों के अनुसार हजारों वर्ष पूर्व त्रिविष्टपम् को आगम में ''महाचीन'' भी कहा गया है। उस समय के इन देशों के प्राचीन और वर्तमान नाम उल्लेखनीय हैं : ''सिंहल–श्रीलंका, चम्पा देश–वियतनाम, कम्ब देश–कम्बोडिया आदि, मलय–मलेशिया, स्याम–थाईलैण्ड और जावा, सुमात्रा, बाली–इण्डोनेशिया।'' यही मूलभूत कारण है कि वैदिक भागवत धर्म के मन्दिर इन सभी देशों में फैले हैं और इन देशों में वैदिक संस्कृति आमजन में रसी बसी है।

जावा के ''दिएंग उच्चसमस्थल (पठार)'' पर सातवीं सदी के असंख्य रुद्रशिव देवालय हैं। इनका स्थापत्य भारतवर्ष के दक्खन की शैली का प्रतीत होता है। ईसा पूर्व में दक्खन और पूर्वी द्वीप समूह के मध्य समुद्री मार्ग से व्यापार वाणिज्य अपने चरमोत्कर्ष पर रहा। यहाँ ''चण्डी श्रीखण्डी'' देवालय में त्रिमूर्त्ति–शिव, ब्रह्मा एवं विष्णु के चित्र अंकित हैं। आठवीं सदी के उत्तरार्द्ध एवं नवम् सदी के पूर्वार्द्ध का ''चण्डी बनोन'' रुद्र मन्दिर है। इसी सुप्रसिद्ध देवालय में ''मुनि शिवगुरु अर्थात् महामुनि अगस्त्य'' की भव्य प्रतिमा है। ये मुनि शिवगुरु वास्तव में सूर्यविद्या, रुद्रविद्या के महाज्ञाता अगस्त्य मुनि हैं। लोक गाथाओं के अनुसार ''अगस्त्य गोत्र के ब्रह्मविद् ने यहाँ प्रथम रुद्रशिव देवालय का निर्माण करवाया। यह सम्भवतः जावा का पहिला रुद्रदेवालय रहा। यहाँ आठवीं सदी के अन्त में अम्बिका अथवा दुर्गा की अष्टभुजा प्रतिमा रही। परातन्त्रता के दौरान यह हॉलैण्ड चली गई। वेदानुसार दैवी शक्ति देवांगना अम्बिका सर्वज्ञ रुद्र की भगिनी है। नवम् सदी का सर्वाधिक चर्चित शैवमत का

मन्दिर ''चण्डी लो–रो–जंगरंग'' है। इसमें चतुर्भुज शिव प्रतिमा है। इसके अलावा महिषासुर मर्दनी की बहुत सुन्दर मूर्त्ति है। कभी यहाँ शिव की चतुर्भुज, कमण्डलधारी, त्रिनेत्र और भुजाओं में सर्प लपेटे कांस्य प्रतिमा रही। यह ''एस्सेन'' के संग्रहालय में है।

पाँचवी सदी में ''चीनी यात्री फा–हियान'' जावा पहुँचा। फा–हियान के अनुसार यहाँ वैदिक ब्राह्मण धर्म का सबसे अधिक प्रचार था और ''बौद्धमत का प्रभाव चर्चा करने योग्य नहीं था (फा–हियान : यात्रा, अध्याय 40)। सातवीं सदी के ''तुकमस'' शिलालेख में शैव एवं वैष्णव प्रतीक मिलते हैं। मध्य जावा के ''तंजांगल'' शिलालेख में ''अगस्त्य गोत्र ब्रह्मविद ब्राह्मण द्वारा एक शैव मन्दिर निर्माण का उल्लेख किया गया है।'' पूर्वी जावा में तेरहवीं सदी का ''चण्डी किदन'' शैव देवालय है। ''सिगासुरी के चण्डी जागो'' मन्दिर में ''शिव की दंष्ट्रिन, मुण्डमाला परिवेष्टित और कुत्ते पर आरुढ़ प्रतिमा है।'' ऋग्वेद, यजुर्वेद, अथर्ववेद में रुद्र का श्वान–कुत्ते के साथ साहचर्य का उल्लेख है। जावा में तेरहवीं सदी में मजफिट साम्राज्य का प्रभुत्व रहा। इस सदी के सम्राट कृतनगर के काल में रुद्रशिव और बौद्धमत का अद्‌भुत संगम हुआ। सम्राट कृतनगर ने शैवतन्त्र को प्रश्रय दिया। एक ही मन्दिर में शिव और बुद्ध की मूत्तियाँ स्थापित की गई। चौदहवीं सदी के ''सिम्पिंग'' में हरिहर (शिव एवं विष्णु) की संयुक्त मूर्त्ति है।

बाली में लिंग एवं योनि प्रतिमा बहुत ही अधिक संख्या में पायी जाती हैं। यानी बारह सौ वर्ष पहिले तक जावा में रुद्रमत का स्वर्णकाल रहा। तेरहवीं एवं चौदहवीं सदी काल की बाली में मुखलिंग शृंखला मिलती है। बाली द्वीप के पुरातात्त्विक अभिलेख ''भ्रष्ट संस्कृत'' ग्रन्थों का रहस्योद्‌घाटन करते हैं। इनमें अधिकांश अभिलेख संस्कृत ग्रन्थों के भ्रष्ट संस्करण हैं। अर्थात् ''मात्र 700 वर्ष पूर्व तक बाली में संस्कृत प्रचलन में रही, वैदिक संस्कृति का ध्वज लहरा रहा था।'' प्रकारान्तर में संस्कृत में विकृति का प्रवेश हुआ।

योग्‌यकार्ता और जावा की सीमा पर रुद्र के कल्याणमय स्वरूप को समर्पित ''प्रम्बानन देवालय समूह'' है। यह दक्षिण पूर्व एशिया अथवा जम्बूद्वीप का दूसरा सबसे बृहद रुद्र मन्दिर समूह है। ऐतिहासिक साक्ष्यों के अनुसार सर्वप्रथम नवीं सदी में इसका निर्माण करवाया गया। इस प्रम्बानन देवालय परिसर में 1100 वर्ष पहिले 240 देव मन्दिर रहे। प्रकारान्तर में अधिकांश मन्दिर जीर्ण शीर्ण हो गये। उनमें से प्रमुख छह का जीर्णोद्वार हुआ। इनमें मुख्य देवालय सृष्टि रचयिता, पालक एवं संहारक रुद्र को समर्पित है।

स्याम देश–थाईलैण्ड में फ्रा नाखोन में 1784 में राजा राम प्रथम ने शिव, विष्णु, ब्रह्मा के मन्दिर का निर्माण करवाया। वैसे नाखोन सीथम्मारत में 1300 से 1400 वर्ष प्राचीन 47 सेन्टीमीटर एवं एक मीटर का अद्‌भुत शिवलिंग उत्खनन में मिला। इसकी जलझरी पर लता, पुष्प तक्षित हैं। अयुत्यावाट फ्रा नाखोन में है। थाई भाषा में वाट महावाट का अर्थ महान मठ (महादेवालय समूह) के अवशेष हैं। साक्ष्यों के अनुसार ग्यारहवीं सदी में खोक सुंग जिले में सदोक कोक थाम शिव देवालय का निर्माण ब्रह्मविद ने करवाया। वहीं फूकेत में तिरुकामेश्वर है। सिलोम में काष्ठ मन्दिर का निर्माण करवाया जा रहा है। पताया के समीप बीसवीं सदी में सत्य का अभ्यारण्य देव मन्दिर की रचना प्रारम्भ हुई।

मलय अर्थात् मलेशिया में भी रुद्र अर्चना की समृद्ध सांस्कृतिक परम्परा के शेष होते अवशेष मिलते हैं। मलय भाषा में बट्टू (वातू) का अर्थ चट्टान है। सन् 1878 में वातू गुहाओं की खोज की गई। अरुलमिग्हू अंगला ईश्वरी मुनीश्वरम गुहा में स्थित है। मलय का नागस्वामीम्मा मन्दिर सुप्रसिद्ध है। सन् 1781 में थाविनयागर शेट्टी (दक्खन भारतीय) ने कुआलालंपुर के समीप श्री शिवमुनीश्वर आलयम को रूपाकार दिया।

कम्ब देश–वर्तमान कम्बोडिया में जम्बूद्वीप का सबसे बृहद 402 एकड़ में फैला अंगकोर वाट मन्दिर समूह है। कम्ब भाषा में "अंगकोर वाट" का आशय "मन्दिरों का पुर (नगर)" है। खमेर सम्राट सूर्यवर्मन ने बारहवीं शती में विष्णु को समर्पित इस मन्दिर पुर का निर्माण करवाया। इसमें अतिविशाल रुद्र प्रजापति मुखाकृत्तियाँ मन्त्रमुग्ध करती हैं।

चम्पा क्षेत्र (वियतनाम) के 400 ईसवी के "चोहदिन" शिलालेख रुद्रमत की पाताल सरीखी गहरी जड़ों से परिचय करवाते हैं। ये शिलालेख उनतालीस लाख प्राचीन वैदिक संस्कृति के कालखण्ड में ले जाते हैं। इसके अनुसार नृपति अथवा सम्राट रुद्रमत का अनुयायी रहा। शिलालेख के अनुसार राजा भद्रवर्मा ने रुद्रशिव की प्रसन्नता के लिये यज्ञ किया। दूसरे शिलालेख पर उत्कीर्ण है : "शिवो दासो वध्येत।" वैदिक अनुसरण में "नरमेध" (अतिथि मानवसेवा) यज्ञ की चम्पा में लम्बी परम्परा रही। पाँचवी–छठी सदी के "माइसोन शिलालेख" राजा शम्भुवर्मा काल का है। उसमें रुद्रशिव को जगत्कर्त्ता, जगत्पालक, जगत् संहर्त्ता, तीनों लोकों का कारण, निरंजन, सर्वश्रेष्ठ एवं सर्वज्ञ बताया गया है। ये सभी उपमायें वैदिक रुद्र की हैं। छठी सदी के उत्तरार्द्ध के प्रकाश धर्मा का शिलालेख चकित करता है। इसी काल के अन्य शिलालेख में अष्टमूर्त्ति (शतपथ ब्राह्मण वर्णित) का ब्योरा मिलता है।

आठवीं सदी के उत्तरार्द्ध के पोनगर के राजा सत्यवर्मा के शिलालेख में मुखलिंग की चर्चा है। दशवीं शती के बो मांग शिलालेख में पुनः मुखलिंग का वर्णन है। यह राजा जयसिंहवर्मा काल का है। राजा जयसिंहवर्मा के वाङ–इयान्ह शिलालेख संस्कृत एवं चम्पा दोनों भाषाओं में है। दशवीं सदी के होअकेव का शिलालेख राजा भद्रवर्मा काल का है। इसमें लिंग पुराणोक्त शिवलिंग उत्कर्ष का वर्णन है और लिखा है : शाश्वत असीम! चम्पा देश में निगम और आगम की धारा बह रही थी। चम्पा के सातवीं सदी के राजा सत्यवर्मा ने त्रेतायुग में महर्षि उपमन्यु द्वारा श्री कृष्ण को ज्ञान और रुद्र को अपने वाहन वृषभ के साथ उत्कीर्ण करवाया।

सिंहल द्वीप–वर्तमान श्रीलंका में वेदोत्तर काल ऋषियुग, सतयुग एवं त्रेतायुग में रुद्रमत का चर्मोत्कर्ष रहा। सिंहल द्वीप के सम्राट दशानन दशकन्धर लंकेश्वर रावण का साम्राज्य विन्ध्याचल के इस पार छोड़कर समूचे जम्बूद्वीप में पसरा था। महाविद्वान रावण ने ऋग्वेद, यजुर्वेद एवं सामवेद का भाष्य किया। लंकेश्वर के परिजन दक्षिण पूर्व एशिया, पूर्वी एशिया, मध्य एशिया आदि के शासक रहे। श्रीमद्आदिशंकराचार्य ने त्रिकोणमाली स्थित शंकरीदेवी मन्दिर को 18 शक्तिपीठों में से एक माना है। देव गाथाओं के अनुसार लंकेश्वर यहाँ आद्यशक्ति की उपासना करते रहे।

त्रिकोणमाली के कोनेश्वरम को दक्षिण का परमपवित्र कैलास पर्वत कहा जाता है। यहाँ ईसा पूर्व 1580 के कविराज वरोथियन का उल्लेख शिलालेख पर मिला। समीप ही पाँचवीं से आठवीं सदी में खोजी गई रावण दरार है। पूर्वी प्रान्त के त्रिकोणमाली को पँच ईश्वर का सर्वाधिक पवित्र क्षेत्र माना जाता है। श्रीलंका में कोनेश्वरम देवालय की सर्वाधिक मान्यता है। यहाँ के पुरावशेष छठी सदी के हैं (यद्यपि अनुराधापुर साम्राज्य ईसा पूर्व 377 से 600 ईसवी का रहा।)। सम्भवतः इसका जीर्णोद्धार बारहवीं शती में हुआ। शिलालेख में सन् 1131 से 1153 के सिंहली राजा गजबाहु द्वितीय का नाम दान दाताओं में मिलता है। यह सन् 1632 में भारी क्षतिग्रस्त हुआ। इसका सन् 1950 में पुनर्निर्माण हुआ।

चीनी यात्री हुआन हसांग ने तिरुकेतीस्वरम मन्दिर का उल्लेख किया है। यह रामसेतु के सामने है। आगम की देवगाथाओं के अनुसार यहाँ केतु ने रुद्र आराधना की। देवगाथाओं के अनुसार श्री रामचन्द्र ने श्रीलंका विजय के बाद ''वटिवम्पिकदेवी अर्थात् वैदिक जगन्माता अम्बिका'' की पूजा की। आगम में मुन्नेश्वरम रुद्र की आराधना लंकेश्वर एवं श्री रामचन्द्र द्वारा करने का वर्णन मिलता है। इनके अलावा भी सिंहल द्वीप में रुद्र की तान्त्रिक पूजा के अनेक

प्राचीन देवालय रहे। परमेष्ठी रुद्र के परमोपासक एवं ऋग्वेद के दार्शनिक स्वरूप के भाष्यकार महापण्डित रावण की रुद्र सम्बन्धित कृतियाँ विस्मृति के गर्भ में हैं।।ऊँ।।

# ऋग्वेदीय रुद्र सूक्त : प्रथम

।।गुप्त शतरुद्रिय मन्त्र; रुद्र प्रजापति वध; देवयान–पितृयान–मनुष्यलोक; त्रिपुर विध्वंसक रुद्र; अघोर–घोर रूपा रुद्र; रुद्र हस्त में पिनाकी धनुष, ओषध; आसुप्रसन्न, ओढ़रदानी रुद्र; मृत्युंजय रुद्र मन्त्र; अज्ञान विनाशक असुर रुद्र; समस्त ब्रह्माण्ड पालक रुद्र; महास्वरूप सर्वव्यापक रुद्र; रुद्र : सूक्ष्म बुद्धि से साक्षात्कार; सत्यस्वरूप रुद्र समष्टि व्यष्टि उपाधि रहित; पापमूल भस्मकर्त्ता रुद्र; अग्नि रुद्र नामवाला; रुद्र रोग रहित दीर्घायु प्रदाता; रुद्र : वेद–ब्रह्मज्ञान दाता; रुद्रादि देवता कल्याणप्रद; रुद्रादि आवाहन; रुद्र : ऋषियों को ज्ञात; एक ब्रह्म, विविध नाम; रुद्रादिदेव अन्न देवें; शत्रु से रक्षा करे : श्रेष्ठ रुद्रादि; विघ्ननाश से रुद्र प्राप्ति; रुद्र : पाप से रक्षा; सूर्य का स्वामी स्वयं प्रकाशी रुद्र; रुद्र सुखस्वरूप; सर्व अमंगलनाशक रुद्र; इक्कीस नदी सहित रुद्र : यज्ञ में आवाहन।।

## ऋग्वेदीय रुद्र ऋचाएँ

### मृत्युंजय रुद्र मन्त्र

त्र्यम्बकं यजामहे सुगंधि पुष्टिवर्धनम्।
उर्वा रुक मिव बन्धनान्मृत्यो र्मुक्षीयमामृतात।।ऋग्वेद 7.5.9.12।।

इस ऋचा में रुद्र के ''त्र्यम्बक'' का अर्थ ''त्रिलोक का पिता'' है। ''अम्ब'' का अर्थ पिता है और त्रयी का अर्थ तीन है। यद्यपि कुछ व्याख्याकार रुद्र को तीन माताओं वाला बताते हैं। प्रकारान्तर में त्र्यम्बक का अर्थ अम्बा अथवा उमा को धारण करनेवाला व्याख्या की गई। ऋग्वेद की ऋचाओं में रुद्र को त्रिलोकी के तीन पुरों को नष्ट करनेवाले, मृगरूपधारी प्रजापति का शिर विच्छेद करनेवाला मृगव्याध आदि कहा गया है। इस दृष्टि से वैदिक रुद्र त्रिलोक के पिता हैं। उनका घोर रूप मृत्यु का भय उपजाता है। सुगन्धि रूप उत्तम ज्ञान शक्ति को धारण करनेवाला, चराचर वृद्धि करनेवाला है। वे तीनों लोकों को पुष्ट करते हैं। उनका यश सुगन्ध की भाँति तीनों लोकों में व्याप्त है। तीनों लोकों के पिता–त्र्यम्बक, रुद्र की हम उपासना करते हैं। जैसे पकी हुई काँकड़ी अपनी बेल से भिन्न हो जाती है, वैसे ही हे रुद्र! हमें क्षरात्मकघोर देह के बन्धन से मुक्त करो। आपके अक्षरात्मक अघोर अमृत

शरीर (रूप) से हमको मत त्यागो। रुद्र हमारे लिये आयु का सिंचन करे। रुद्र सुख स्वरूप समृद्धिवाला है। आयु ही हिरण्य है। अमृतमय जीवन ही हिरण्य है। निश्चय अमृत ही सुखपूर्वक जीवन प्राण है। वास्तव में रुद्र दिव्य देह धारण करके समूची प्रजा की रक्षा करता है। ।।ऋग्वेद 7.59.12।। यह मृत्युंजय मन्त्र के रूप में प्रचलित है। इस त्र्यम्बक मन्त्र के बाद त्र्यम्बक होम का विधान है।

## गुप्त शतरुद्रिय मन्त्र : यज्ञस्वामी रुद्र

स इद्दनाय दभ्याय बन्वंचूयवान्ः सूदैरमिमीत् वेदिम्।
तूर्वयाणौ गूर्त वचस्तमः क्षौदी नरे त इत ऊँति सिंचत्
।।ऋग्वेद 10.61.2।।

गुरु के पास विद्यार्जन कर नाभानेदिष्ठ पिता के पास जाकर अपना भाग मांगने लगा, तब श्राद्धदेव ने कहा कि हे पुत्र! मैंने समूचा धन आपके बड़े भाईयों में बांट दिया। वर्तमान में हमारे पास धन नहीं है। किन्तु ''परमधाम स्वर्ग में जाने के लिए गुप्त शतरुद्रिय धन है। उस शतरुद्रिय का उपदेश देता हूँ। जिसके द्वारा विशाल धन (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक) प्राप्त होगा।'' इस समय महर्षि अंगिरा तक को यज्ञ करते हुए स्वर्ग प्राप्त नहीं हुआ। क्योंकि जब तक यज्ञस्वामी रुद्र को प्रसन्न नहीं करेंगे, उस समय तक यज्ञकर्त्ता को स्वर्ग प्राप्त होना दुलर्भ है। श्राद्धदेव ने कहा : हे पुत्र! आप उनके बहुत काल से किये आरम्भ यज्ञ को शतरुद्रिय से सफल करें। इस शतरुद्रिय के देवता की कृपा से अंगिरा सरीखे महर्षि समूह स्वर्ग गमन करे। इस प्रकार पिता से शतरुद्रिय को प्राप्तकर नाभानेदिष्ठ, अंगिराओं के यज्ञ में गया। उसने शतरुद्रिय मन्त्रों से हवन करके रुद्र की शान्ति की। नाभानेदिष्ठ को यज्ञ का समस्त धन देकर अंगिरागण स्वर्ग को गये। यज्ञ वेदी में से ''काले मृग के चर्म को धारण किये हुए रुद्र परमेष्ठी'' प्रगट हुए। रुद्र यज्ञ पशुओं (पशु का अध्यात्मिक अर्थ लें) घेरकर स्थित हुए। रुद्र ने नाभानेदिष्ठ से कहा कि हे ब्रह्मचारी! यह यज्ञ का अवशिष्ठ मेरा है, आपका नहीं। नाभानेदिष्ठ ने उत्तर दिया कि अंगिराओं ने स्वर्ग को जाते हुए हमें दिया था। वस्तुतः उसने रुद्र के स्वरूप को नहीं जाना। रुद्र ने कहा कि अपने पिता से जाकर पूछ कि यज्ञ का अवशिष्ठ भाग किसका है? यह सुनकर नाभानेदिष्ठ पिता के पास गया। उसने कहा कि मृगचर्मधारी पुरुष ने यज्ञ के धन को अपना कहकर आपके पास भेजा है। वह भीषण गर्जना करनेवाला कौन है? यह सुनकर श्राद्धदेव मनु ने कहा : हे पुत्र! आप एकाग्रचित से मेरे वचन सुन। ''शतरुद्रिय मन्त्र का

देवता रुद्र ही कृष्ण मृगचर्म धारी पुरुष है।'' इसके बाद रुद्र की शक्तियों, महिमा को विस्तार से समझाया।

अंगिराओं के यज्ञ में आप द्वारा विधिवत स्तुति से प्रसन्न होकर रुद्र ने दिव्य दर्शन दिये हैं। यह यज्ञ भाग उनका है। रुद्र की महिमा पिता से सुनकर नाभानेदिष्ठ रुद्र की अद्भुत स्तुति करने लगा। रुद्र ने उसकी स्तुति से प्रसन्न होकर सभी प्रकार का धन प्रदान किया। मनुष्य के उत्तम व्यवहार, उत्तम गुणों से पृथक् असुर भाव वाला अर्थात् राक्षस, वृत्र, दानव, दैत्य है। रुद्र राक्षस भाववाले मनुष्य को उसके पाप से ही नष्ट करता है। रुद्र उपासक के वैदिक कर्म से प्रसन्न हो कर सब कुछ देता है।।ऋग्वेद 10.61.2।।

## रुद्र द्वारा प्रजापति, वध

मध्यायत्कर्त्वं म भवदभीके कामं कृण्वाने पितरि युवत्याम्।
मनानग्रेतो जहतु र्वियन्ता सानौ निषिक्तं सुकृतस्य योनौ।।
पिता यत्स्वाँ दुहितर मधिष्कन् क्ष्मया रेतः सं जग्मानो निषिंचत्।
स्वाध्योऽजनयन् ब्रह्म देवा वास्तोष्पति व्रतपां निरतक्षन्।।
।।ऋग्वेद 10.61.6,7।।

महे यत्पित्रे ईं रसं दिवेकरवत्सरत्पृशन्यश्चि कित्वान्।
सृजदस्ता धृषता दिद्युमस्मै स्वायां देवो दुहितरि त्विषिधात्।।
।।ऋग्वेद 1.71.5।।

प्रवः पान्तं रघुमन्यवोऽन्धो यज्ञं रुद्राय मीळ्हुषे भरध्वम्।
दिवो अस्तोष्य सुरस्य वीरै रिषुध्येवमरुतो रोदस्योः।।
।।ऋग्वेद 1.22.1।।

मैथुनी सृष्टि के संकल्प को करनेवाला अथर्वा प्रजापति अन्तरिक्ष के मध्य में स्थित हुई विराट् रूप स्त्री से मैथुन कर्म करने को प्रवृत्त हुआ। तब विराट्रूपा ने अपना रूप बदलने की इच्छा व्यक्त की। यही प्रजापति ने किया। वे दोनों ने हरिण–हरिणी आकार धारण करके परस्पर विहार को उत्सुक हुए। दोनों समागम में रत हुए। यह स्मरण रहे कि ब्रह्मा कल्पभेदों से अनेक रूपों को धारण करता हुआ जगत् को रचता है। प्रजापति ने यज्ञ के आधार स्वरूप एक उच्च स्थान में सिंचन कर ''रुद्र'' उत्पन्न किया।।16।।

जगत् पालक प्रजापति अथर्वा ने विराट्मयी दुहितर का आलिंगन किया एवं रेतस् का (वीर्य) सिंचन किया। वह रेतस् आकाश से गिरकर पृथिवी के संग मिलकर सरोवर में परिणित हुआ। व्यख्याकार स्वामी शंकरानंदगिरि (सन् 1935 की व्याख्या) के अनुसार उत्तम कर्म विचारनेवाले महर्लोकवासी देवों ने ध्यान के द्वारा वैदिक कर्म करनेवालों को पालनेवाले प्रकाशरूप स्वामी

व्यापक स्वरूप रुद्र (ब्रह्म, वास्तोष्पति) को प्रत्यक्ष स्वरूप में प्रगट करके सम्पादन किया।।7।।।ऋग्वेद 10.61.6, 7।।

स्वामी गिरि ने व्याख्या की है कि जब प्रजापति मैथुनी सृष्टि की इच्छा करनेवाला कृष्णमृग के रूप को धारण करके अत्यन्त तीव्र वेग से अपनी विराट रूपा से प्रकाशवाली दुहितर पुत्री सरस्वती में तेजस्वी रेतस् स्थापना करने को तत्पर हुआ। उस समय इस अत्यन्त निन्दित कर्मवाले पिता अथवा पुत्र के वध के लिये निर्भय होकर बाण चलानेवाले वैदिक मार्गवान रुद्र ने चमकते हुए बाण को छोड़ा। रुद्र का प्रज्ज्वलित बाण प्रजापति के लिये मारक रहा ।।ऋग्वेद 1.71.5।।

श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ने इस ऋचा के भाष्य में लिखा है कि इस अग्रणी देव–रुद्र के सर्वव्यापक होने से कोई भी इससे छिपकर कुछ नहीं कर सकता है। "अग्निमय रुद्र प्रत्येक को यथायोग्य दण्ड देता है।" वह अपने धनुष्य से बाण छोड़ता है।।ऋग्वेद 1.71.5।।

शत्रुओं को (त्रिलोकी को) रुलाने के कारण देव का नाम रुद्र है। यह रुद्र आनन्द प्रदान करनेवाला है, प्रशंसनीय है। इसे हवि प्रदान करो। यह धनुष्यधारी बाणों से शत्रुओं का संहार करता है। यह द्युलोकादि में असुरों को नष्ट करता है। इस रुद्र के साथ मरुत्गण रहते हैं। मरुत्गणों की विशेषता है कि वे शूरवीर रुद्र की तरह शत्रुओं से लड़ते हैं। हम रुद्र एवं उनके सैनिक मरुतों की स्तुति करते हैं (श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर)। स्वामी शंकरानन्दगिरि ने ऋचा की व्याख्या की है कि प्रजापति के मृगरूप द्वारा मृगी गमन निन्दित कर्म से शीघ्र अत्यन्त कोप में भरकर अमर स्वभाववाले देवताओं ने रुद्र को प्रसन्न किया। रुद्र उत्तम कर्म करनेवाले देवों से प्रेरित हुआ। रुद्र ने व्याध (नरव्याध्र) के समान धनुष्य से अत्यन्त चमकता बाण स्वर्ण रजत दोनों कपालों के बीच आकाश में विश्वपालक प्रजापति पर छोड़ा।

शतपथ ब्राह्मण (1.6.2.3) के अनुसार देवताओं ने रुद्र से कहा : "देवों में प्रसिद्ध प्रजापति पिता मर्यादा रहित विचरता है। प्रजापति अपनी पुत्री एवं हमारी बहिन को कामातुर होकर आलिंगन करता है। इस निन्दित कर्म करनेवाले मृगरूपधारी प्रजापति का हमारे रचे बाणों से वध करो। देवों की प्रार्थना पर रुद्र ने धनुष्य तानकर उस मृगदेहधारी प्रजापति को मार दिया।।" तेह देवा ऊचुः योऽयं देवः पशुना मीष्टेऽति सन्धंवा अयं चरति य इत्यँ स्वाँ दुहितरमस्माकँ स्वसारं करोति विध्येमिति तँ रुद्रोऽभ्यायत्य विव्याध तस्य सामि रेतः प्रचस्कन्द तथेन्नूनं तदास।। (शतपथ ब्राह्मण)। रुद्र को देवताओं ने पशुओं की अध्यक्षता प्रदान की। देवताओं के वर से "रुद्र का नाम पशुपति" हुआ।

ऐतरेय ब्राह्मण (13.9.33) के अनुसार बाण से ताडित हुआ मृग ऊपर से मुख करके नीचे गिरने लगा। उसे देखकर सभी देवता उसे ''मृगशीर्ष'' कहने लगे। यह ''मृगशीर्ष'' नक्षत्र कहलाया। मृगहन्ता रुद्र आकाश में मृगव्याध रूप में स्थित हुआ। लाल मृगी थी, सो ही रोहिणी नक्षत्र के नाम से आकाश में स्थित हुई। ''आर्द्रा नक्षत्र'' रुद्र का अघोर रूप है।

यहाँ उपदेश यह है कि ''उत्तम पुरुष के शुभ लक्षण, कर्म, आचार को ग्रहण करना चाहिये और अशुभ लक्षण का त्याग करना चाहिये।'' इसतरह ''रुद्र ऋग्वेद में ही देवों के मर्यादापालक शास्ता कहलाये।'' देव गाथाओं में रुद्र ने नैतिक मर्यादा निर्वहन के लिये ब्रह्माजी का शिर विच्छेद किया, नृसिंह रूपी विष्णु का संहार किया और दक्षराज प्रजापति का वध किया। वैदिक देवताओं में शास्ता रुद्र ने पौराणिक काल में कामदेव मन्मथ का संहार कर नया इतिहास रचा। एकमात्र रुद्र ही देव, दैत्य और मनुष्य में पूज्य हैं। वैदिक काल से इतिहास काल (पुराण, रामायण, महाभारत) तक रुद्र वृक्ष–वनस्पति के भी अधिपति हैं।।ऋग्वेद 1.122.1।।

## देवयान, पितृयान, मनुष्यलोक

द्वे स्रुती अशृणवं पितृणामहं देवानामुत मर्त्यानाम्।
ताभ्यामिदं विश्वमेजत्समेति यदन्त रा पितरं मातरं च।।
।।ऋग्वेद 10.188.15।।

मन्त्रदृष्टा ऋषि कहता है, कि हमने देवताओं, पितरों के लोक में जाने के लिये ''देवयान, पितृयान'' नाम के दो नाम परम्परागत महर्षियों से सुने हैं। तीसरा लोक, मनुष्यों का है। स्वर्ग (द्यौ) पिता और माता पृथिवी भूमि के बीच में चराचर जगत् है। यह सब प्रपंच दोनों माता–पिता से प्रकाशित हो रहा है। इस तरह तीन लोक–पितृलोक, देवलोक एवं पृथिवी लोक हैं। उपनिषद् के अनुसार ब्रह्मविदों के प्रसिद्ध उपास्य देवता–अग्नि, सोम, सविता, बृहस्पति एवं सरस्वत्ती पाँच हैं : ''पँच वै ब्राह्मणस्य देवता अग्निः सोमः सविता बृहस्पतिः सरस्वती।'' प्रजापति ने अपने इन पाँच प्राणरूप देवों से समस्त देवताओं की रचना कीः ''प्रजापति ह्येंतेभ्यः पँचभ्यः प्राणेभ्यो देवान् ससृजे।।'' ।।10.85.15।।

## त्रिपुर विध्वंसक रुद्र

यउग्रइव शर्य्य हातिग्म शृंगे नवं सगः।
अग्नेपुरोरुरोजिय।।ऋग्वेद 6.16.39।।

रुद्र तीक्ष्ण सींगवाले वृषभ के समान शत्रुओं का संहार करनेवाले अति श्रेष्ठ रूपधारी हैं। सर्वव्यापक (अग्नि) रुद्र आप ही त्रिपुर विनाशक हो। सर्वत्र चेतन रूप से व्यापक होने से ही ''अग्नि रूपा रुद्र'' है। संहिताओं के अनुसार

इन प्रसिद्ध "तीन लोकों में दैत्यों के तीन पुर" थे। इस भूमि में "लोहमय पुर" रहा। अन्तरिक्ष में "चाँदी–रजत का पुर" और द्यौ में "सुवर्ण–सोने का पुर" था। प्रकारान्तर में इन्द्रादिक सभी देवता बारंबार दैत्यों से हारकर स्थान रहित हुए। समस्त देवताओं ने मिलकर विष्णु को बाण–फल, सोम को बाण का नोक (अग्रभाग) और अग्नि को तीक्ष्ण अणी बनाया। देवताओं के सामने यक्षप्रश्न यह रहा कि इस बाण से कौन प्रहार करेगा? देवता परस्पर विचार के बाद इस निष्कर्ष पर पहुँचे, कि रुद्र के अलावा इस महाप्रहार में कोई समर्थ नहीं है। उन्होंने रुद्र से तीनों पुरों का विध्वंस करनेवाले बाण चलाने का निवेदन किया।

शास्ता रुद्र ने कहा : "हे देवताओं! मेरे लिये भाग होवे।" रुद्र के वचन को सुनकर देवताओं ने कहा – माँगो। रुद्र ने गुरुतर गम्भीर स्वर में कहा : देवों! मेरे से भिन्न इस बाण को चलानेवाला कोई दूसरा नहीं है। जैसे मूल को त्यागकर शाखा नष्ट हो जाती हैं, तैसे मुझे छोड़कर समस्त देव, दैत्य, गन्धर्वादि नष्ट हो जाते हैं। इसलिये मैं अद्वितीय स्वरूप सबका महाकारण हूँ। यह उपदेश करना ही वररूप भाग का माँगना है। इसका आशय है कि "मैं अज्ञानी पशुओं का उपदेशकर्त्ता स्वामी बनूँ। मैं सभी देवों का रक्षक, और महाबाण को चलानेवाला सत्य स्वरूप हूँ।" यह कहकर रुद्र ने अपने धनुष्य पर उस दिव्यतम महाप्रलयंकर बाण को चढ़ाकर छोड़ा। यही रुद्र देवों के मध्य में अति क्रूरतम युद्ध करनेवाला है। रुद्र ने उस त्रिशूलमयी शक्ति से इन त्रिपुरों का एक साथ नाश किया। इस कारण से ही अग्नि रुद्र सभी देवों में सबसे पहिले पूजे गये। संहिता में इसका नाम क्रूर युद्ध है। अध्यात्म में "प्राणशक्ति ही पशु है, उस आव्याकृत पशु की सब प्रजा ही पशु हैं। "पशवो वै बृहती।" "प्रजा वै पशवः।।" "नाना रूपा वै पशवः।।" अनन्त स्वरूप रुद्र ही प्रलय में संहार करता है। यह रुद्र ही उपासकों को तारता है और दुष्टों को कठोरतम दण्ड देता है।।"भूमा वै होताः।।"ऋग्वेद 16.39।।

## अघोर, घोर रूपा रुद्र

साधुर्न गृघ्नु रस्ते वशूरो याते वमीमस्त्वेषः स मत्सु।।ऋग्वेद 1.71.1।।

दैत्यों से दुःखी हुए देवताओं की कांक्षा से मायिक देहधारी, तेजस्वी वीर कर्म करनेवाले, परोपकारी के समान, परम करुणावान एवं उपासकों पर तत्काल कृपा करनेवाले रुद्र हैं। रुद्र युद्धों में शत्रुओं पर मारक बाण वर्षा करनेवाले, और शत्रुओं के लिये साक्षात महाकाल हैं। "सर्वव्यापक रुद्र के दो रूप–घोर एवं अघोर हैं।" ये ब्रह्माण्ड में चेतनमय दृष्टि गोचर हो रहे हैं। "मृत्यु रूप घोर और अमृतमय रूप अघोर है। प्राणियों के प्रतिकूल मरण आदि

समस्त दुःखों का अधिष्ठातृ देवता नाना दुःखदायी पदार्थों में व्यापक है, वह ही घोर है। प्राणियों के अनुकूल जीवनादिक समस्त सुखों का चेतन देवता ही विविध सुखोत्पादक पदार्थों में व्यापक ही अघोर है'' (ऋग्वेद 4.6.4)। एक ही रुद्र भावना के कारण दो स्वरूप से अनन्त रूपवाला है।।ऋग्वेद 1.71.1।।

## रुद्र हस्त में : पिनाकी धनुष्य, ओषध

तिग्म मे को बिभर्ति हस्त आयु धंशुचिरुग्रो जलाष भेषजः।

।।ऋग्वेद 8.29.5।।

सर्वोत्कृष्ट अद्वितीय रुद्र अपने एक हाथ में दुष्टों के दमन के लिये तीक्ष्ण त्रिशूल रूप पिनाक को सर्वदा धारण करता है। यह रुद्र का घोर स्वरूप है। रुद्र अघोरमय दूसरे हाथ में सुखमय ओषध धारण करता है। रुद्र के सौम्य एवं असौम्य स्वरूप ही ज्ञात हैं।।ऋग्वेद 8.29.5।।

## आसुप्रसन्न, ओढ़रदानी रुद्र

जरा बोधद्वि विद्विढविशेविशे यज्ञियां यस्तोमं रुद्राय दृशीकम्।

।।ऋग्वेद 1.27.10।।

हे रुद्र! आप उपासकों की स्तुति मात्र से प्रसन्न होनेवाले हो। आप प्रत्येक प्रजाओं के हृदय में अंगुष्ठ मात्र ज्योति रूप से अवस्थित हो। रुद्र! आप पूज्य, अद्भुत यज्ञ शरीरधारी, अहंकारयुक्त विजय का घोष करनेवाले और देवताओं का मिथ्या अभिमान हरण करने वाले हो। मैं रुद्र के उत्तम स्वरूप को प्राप्त होने के लिये उस वाच्य का वाचक प्रणव–तारक उत्तम मन्त्र को जपता हूँ (देव गर्व हरण प्रसंग : अथर्ववेद–केनसूक्त, उपनिषद्, आरण्यक)।।ऋग्वेद 1.27.10।।

## अज्ञान विनाशक असुर रुद्र

तमुष्टु हि यः स्विषुः सुधन्वायो विश्वस्य क्षयति भेषजस्य।
यक्ष्वामहे सौमनसाय रुद्रं नमोभिर्देव मसुर दुवस्य।।ऋग्वेद 5.42.11।

रुद्र क्षर–अक्षर मय सुन्दर धनुष्य बाण को धारण करनेवाला है। समस्त सुख का धाम रुद्र है। हे मेरे चंचल मन! उसको स्तुति से प्रसन्न कर। यह स्तुति महा शान्तिरूप मोक्ष की प्राप्ति के लिये है। सुख दुःख के हेतु अज्ञान को नाश करने के लिये रुद्र का ध्यान कर। इस लोक परलोक के सुख की इच्छा होवे तो, हवियों के द्वारा, माया के प्रेरक मायिक रुद्र का श्रद्धापूर्वक निरन्तर सेवन कर। व्यापक कारण माया देह के मध्य दो कार्य क्रिया रूप बाण धनुष्य है। इस महाशक्ति को महेश्वर धारण करता है। एक ही कारण की ये बाण धनुष्य अवस्था हैं। रुद्र ही समस्त ओषधिमय सुख का ईश्वर है।।ऋग्वेद 5.42.11।।इस ऋचा में ''रुद्र को असुर'' बताया गया है।

ऋग्वेद के प्रमुख देवताओं को असुर ही कहा गया है। असुर शब्द का अर्थ दैत्य नहीं है। असुर का आशय – महाप्रज्ञावान्, महासामर्थ्यवान्, महाशक्तिशाली, प्राणशक्ति, महाचैतन्यवान् आदि भी है।

## समस्त ब्रह्माण्ड पालक रुद्र : ब्रह्माण्डों का पिता रुद्र

भुवनस्य पितरं गीर्भिराभी रुद्रं दिवा वर्धया रुद्र मक्तो।
वहन्त मृष्वमजरं सुषुम्न भृधग्घुवेम कवि नेषितासः।।
।।ऋग्वेद 6.49.10।।

हम जरा व्याधि रहित अविनाशी कारण का भी महाकारण, दर्शनीय उत्तम सुख स्वरूप, समस्त ब्रह्माण्ड के पालक, सभी भुवनों के पिता रुद्र को श्रद्धापूर्वक ऋचाओं के द्वारा प्रसन्न करते हैं। हम सर्वज्ञ रुद्र से प्रेरित हुए परम सुख स्वरूप समृद्धि के लिये दिन रात (रुद्र की) उपासना करते हैं। ।।ऋग्वेद 6.49.10।।

## महास्वरूप व्यापकतम रुद्र

तदिद्रुदस्य चेतति य व्हं प्रत्नेषु धामसु।
मनो यत्रा वितद्दधुर्विचेतसः।।ऋग्वेद 8.13.20।।

अध्यात्म, अधिभौतिक जीवन से बहुत काल रहनेवाले समस्त त्रिलोकधामों में अनन्त अग्नि, वायु एवं सूर्य हैं (अर्थात् परमव्योम में असंख्य ब्रह्माण्ड हैं। इनमें अनन्त वायु, अग्नि एवं सूर्य हैं। यहाँ मन्त्र दृष्टाऋषि परमव्योम में अनेक सूर्य होने की घोषणा कर रहा है।)। उन महिमाओं में रुद्र का विशेष महास्वरूप व्यापकतम है। वही अनेक ''ज्ञानों का आकार'' है। जिस ज्ञान स्वरूप में मन को विषयों से रोककर स्थापन करता है, सो ही स्वरूप होता है। जो इस प्रकार जानता है, वही ज्ञानी है। एक ही रुद्र सभी प्राणियों में गुप्त है, सर्वव्यापक है : ''एको देवः सर्व भूतेषु गूढः।'' रुद्र सब में व्यापक होता हुआ भी, सबसे रहित ''तुरीय स्वरूप'' है ।।ऋग्वेद 8.13.20।।

## रुद्र : सूक्ष्म बुद्धि से (अन्तःकरण में) साक्षात्कार

अन्तरिच्छन्तितं जने रुद्रं परोमनी षया।
गृभ्णन्ति जिव्हया ससम् ।।ऋग्वेद 8.61.3।।

हृदय के मध्य में अव्यक्त समान उत्तम रुद्र है। अर्थात् प्रत्येक प्राणियों के हृदय में अव्याकृत से पर उत्तम पुरुष विराजमान है। मनुष्य जन्म सफल करने के लिये, जिज्ञासु होकर, उस रुद्र की इच्छा करते हैं। उस ''रुद्र का सूक्ष्म बुद्धि के द्वारा (अन्तर्मुखी होकर अन्तःकरण में) उसके स्वरूप से साक्षात्कार करते हैं।'' सर्वभेद रहित, समस्त दुःखनाशक रुद्र से भिन्न कोई

दूसरा नहीं है। इस रुद्र की सत्ता में सभी देव आदि प्राणियों की सत्ता है।।ऋग्वेद 8.61.3।।

## सत्यस्वरूप रुद्र : समष्टि व्यष्टि उपाधि रहित

यजन्ते अस्य सख्यं वयश्च नमस्विनः स्व ऋतस्य धामन्।
विपृक्षौ वाबधे नृभिस्त वा न इदं नमो रुद्राय प्रेष्ठम्।।
।।ऋग्वेद 7.36.5।।

उपासक अपने हृदय में इस ब्रह्मस्वरूप, सत्यस्वरूप रुद्र के समष्टि–व्यष्टि उपाधि से रहित शुद्ध तुरीय स्नेहमय सुखस्वरूप को ध्यान करते हैं। रुद्र को सकामी मनुष्य हवियों एवं स्तुतियों से प्रसन्न करते हैं। उनको रुद्र अन्न आदि भोग्य पदार्थ देता है। रुद्र दुःखियों की पुकार से भावावेश में प्रेम के आँसु बहाते हैं। अर्थात् "आर्त भाव से रुद्र का स्तवन, स्मरण करने से रुद्र द्रवित हो जाते हैं।" वे अध्यात्मिकों को अध्यात्म का ऐश्वर्य प्रदान करते हैं, यानी मोक्ष प्रदान करते हैं। ऐसे परम करुणामय भक्त वत्सल रुद्र को मेरा नमस्कार है।।ऋग्वेद 7.36.5।।

## पाप मूल भस्मकर्ता रुद्र

तत्सवितुर्णरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियोयो नः प्रचोद्यात्।
।।ऋग्वेद 3.62.10।।

उस प्रत्यक्ष वरण करने योग्य सूर्यमण्डल मध्यवर्ती, स्वयं प्रकाशी, जगत् उत्पत्ति, स्थिति, लय आदि कर्म को करनेवाले रुद्र का त्रिविध स्वभाववाले हम सब प्रजागण, कर्म, उपासना, ज्ञान के द्वारा ध्यान करते हैं। यहाँ सविता देवता को रुद्रस्वरूप माना गया है। यह "रुद्ररूप सविता" सभी पापों के मूल को भस्म करने वाला है। रुद्र से प्रार्थना है कि वे हमारी बहिर्मुख, बुद्धि की चंचल वृत्तियों को अन्तर्मुख करके अपने स्वरूप में लगावे। योगी रुद्र को अपने हृदय में, यज्ञकर्त्ता अग्नि में रुद्र को पूजते हैं। "ज्ञानी सूर्य के मध्य रुद्र को देखते हैं। सूर्य गगन लिंग है।" चेतन रुद्र ही चिन्ह रूप लिंग है। "आकाश लिंग और भूमि पृथिवी जलाधारी है।" सूर्य जलाधारी और सूर्य का अन्तर्यामी लिंग है। यज्ञकुण्ड जलाधारी और अग्नि लिंग है। "बुद्धि जलाधारी और अंगुष्ठ मात्र ज्योति लिंग है।" इन तीनों से रहित "अल्प बुद्धिवाले पाषाण आदि में रुद्र" की उपासना करते हैं। वेद में गायत्री छन्द के सविता (रुद्ररूप) मन्त्र की ही विशेष प्रशंसा है। रुद्ररूप सविता मन्त्र के जप से सभी देवता प्रसन्न होते हैं। रुद्ररूप सविता के मन्त्र को गायत्री कहना वेदानुकूल नहीं है। सूर्य एवं सविता देवता के समग्रज्ञान के लिये सूर्यविद्या एवं सविता देवता ग्रन्थ सहायक है।।ऋग्वेद 3.62.10।।

## अग्नि रुद्र नाम वाला

न यस्येन्द्रो वरुणो न मित्रो व्रतमर्यमान मिनन्तिः रुद्रः।
नारातयस्तमिदं स्वस्ति हुवे देवं सवितारं नमोभिः।।

।।ऋग्वेद 2.38.9।।

अग्नि, इन्द्र, अर्यमा, मित्र, वरुण आदि देवता, और वृत्र, नमुची, शम्बर, शिश्नदेवा नाम के दैत्य भी रुद्र के उत्पत्ति, स्थिति, लयादिक अद्भुत कर्म के उल्लंघन करने में समर्थ नहीं हैं। उस प्रेरक स्वयं प्रकाशी सविता अर्थात् रुद्र को बारंबार नमस्कार सहित अपने कल्याण के लिये आवाहन करता हूँ। सविता एवं अग्नि देवता ही रुद्र नामवाला है। ''रुद्र परमार्थ में मायिक स्वभाव से रहित, शुद्ध, निराकार तुरीय स्वरूप हैं। उनका वास्तविक स्वरूप ही सत्य है'' ।।ऋग्वेद 2.38.9।।

## सूर्यमण्डल नियन्ता रुद्र

शन्नो देवः सविता त्रायमाणः शन्नो भवन्तूषसो विभातीः।
शन्नः प्रर्जन्यो भवतु प्रजाभ्यः शन्नः क्षेत्रस्य पतिरस्तु शम्भुः।।

।।ऋग्वेद 7.35.10।।

स्थूल मण्डल सूर्य देवता सबकी रक्षा करनेवाला, हमारा पालन करनेवाला होवे। उषायें विशेष प्रकाश को विस्तार करती हुई, हमारा संरक्षण करनेवाली होवें। मेघ देवता हमारी सभी प्रजाओं के लिये वर्षा से प्रतिपालन करनेवाला होवे। सूर्यमण्डल का स्वामी रुद्र हम उपासकों का कल्याण करनेवाला होवे। स्मरण रहे कि ''सूर्यमण्डल का नियंता रुद्र है'': क्षेत्रस्य पतेः (ऋग्वेद 4.57.2)।।असंख्य ब्रह्माण्डवर्त्ती सूर्यों का स्वामी रुद्र है।।ऋग्वेद 7.35. 10।।

## रुद्र : रोगरहित दीर्घायु प्रदाता

शन्नइन्द्रो वसुभिर्देवो अस्तु शमादित्येभिवरुणः सुशंसः।
शन्नो रुद्रो रुद्रोभिर्जलाषः शन्न स्त्वष्टाग्ना भिरिशृणोतु।।

।।ऋग्वेद 7.35.20।।

इस प्रभात में हमारी प्रार्थना को सभी देवता सुनें, आठ वसुओं के संग प्रकाशवान् अग्नि देवता हमको धन से तृप्त करे। बारह आदित्यों के सहित पाप को नाश करनेवाला, सत्य पालक, उत्तम प्रशंसनीय वरुण हमको निष्पापमय, सुख करनेवाला हो। विश्व निर्माता विश्वकर्मा एवं देव शक्तियाँ—देवांगनायें—देव स्त्रियाँ हमारे लिये सुयोग्य प्रजा सुख करनेवाला होवे। वीरभद्र सहित रुद्र हमारे लिये रोग मुक्त दीर्घ आयु सुख करने की कृपा

करे। रुद्र हमारे समस्त पापों का नाश करके अन्त समय में अपने स्वरूप की प्राप्ति करावे।।ऋग्वेद 7.35.20।।

## रुद्र : वेद–ब्रह्मविद्या ज्ञान दाता

इन्द्रोवसुभिः परिपातुनो गयमादित्यैर्नो अदितिः शर्म यच्छतु।
रुद्रो रुद्रेभिर्देवो मृळयति नस्त्वष्टानो ग्राभिः सुविता यजिन्वतु।।
।।ऋग्वेद 10.66.3।।

अग्नि देवता वसुओं सहित हमारे घर का चारों ओर से रक्षण करे। द्वादश माह के द्वादश आदित्य–सूर्य के साथ संवत्सर देवता (वैदिक देव सम्राट) वरुण तम रूप पाप का भक्षण करनेवाला हमको प्रकाशरूप (ज्ञानमय, आत्मविद्यामय) सुख प्रदान करे। सृष्टा विश्वकर्मा देवांगनाओं– दैवी शक्तियों सहित हमें उत्तम प्रजा सुख के लिये प्रेरणा करे। ऋचा में पहेलीनुमा कहा गया है कि देव शास्ता रुद्र गणों सहित दिव्य देह धारी ब्रह्मा के हृदय में सृष्टिविद्या–आत्मविद्या–ब्रह्मविद्या–अक्षरब्रह्म वेद का प्रकाश करे। यह स्मरण रहे कि त्वष्टा (वरुण का श्वसुर) समर्थ ने समस्त रूपों को और समूचे पशुओं को उत्पन्न किया : ''त्वष्टा रूपाणि हि प्रभुः पशून् विश्वान्त्समा।'' ''संवत्सरो वै सविता।'' संवत्सर ही सविता है। ''अदिति दैव सविता।'' प्रकाश को उत्पन्न करनेवाले एवं अंधकार का नाश करनेवाला सूर्य ही अदिति है। ''वरुणो वै देवानां राजा।'' वरुण ही आदित्य देवताओं का स्वामी है। यहाँ वरुण नाम सूर्य का है।।ऋग्वेद 10.66.3।।

## रुद्रादि देवता कल्याणप्रद

प्रातरग्नि प्रातरिन्द्रं प्रातर्मित्रावरुणा प्रातर श्विना।
प्रातर्भगं पूषणं ब्रह्मणस्पतिं प्रातः सोममुत रुद्रंहुवेम।।
।।ऋग्वेद 7.41.1।।

हम उपासक प्रातःकाल में रुद्र, अग्नि, इन्द्र, वरुण, मित्र, अश्विनौ, भगदेव, पूषा, ब्रह्मणस्पति, सोम आदि का नमस्कार पूर्वक आवाहन करते हैं। सभी देवता हमारा कल्याण करें। सभी देवताओं के पहिले प्रगट होनेवाला मुख्य अग्निदेव है (अन्न देह युक्त–चेतन ही ब्रह्मणस्पति है। स्थूल विराट् रूप वाणी ही ब्रह्म है। उस वाणी का चेतन स्वामी ब्रह्मणस्पति कहा गया है। ब्रह्मणस्पति शत्रुओं को काटता है)।।ऋग्वेद 7.41.1।।

## रुद्रादि आवाहन

इन्द्रंनो अग्ने वसुभिः स जोषा रुद्रं रुद्रे भिरावहा बृहन्तम्।
आदित्ये भिर दिति विश्वजन्यां बृहस्पति भृक्वभिर्विश्ववारम्।
।।ऋग्वेद 7.11.4।।

हे अग्निदेव! आप सबसे महान रुद्रदेव को, मरुद्‌गणों सहित इन्द्र को, देवताओं सहित विश्व माताओं को, पितृगणों सहित समस्त देवों में पूजित बृहस्पति का आवाहन करो। देवों का बृहस्पति ही ब्रह्मण है (देवानां बृहस्पतिर्ब्रह्मणा एव।।)। समान प्रेमवाले देवता हमारा पालन करें।।ऋग्वेद 7. 11.4।।

## रुद्र : ऋषियों को ज्ञात

अग्न इन्द्र वरुण मित्र देवाः शर्धः प्रयन्त मारुतो तविष्णो।
उभाना सत्या रुद्रो अधग्नाः पूषा भगः सरस्वती सजुषंत।।
।।ऋग्वेद 10.13.4।।

हे अग्नि, इन्द्र, वरुण, मित्र, विद्युत् मरुत् आदि अपना बल हम उपासकों में स्थापित करने की कृपा करें। भग, पूषा, सरस्वती (देवांगनायें–दैवी शक्तियाँ), अश्विनौ, अतिसूक्ष्म दर्शी ऋषियों के द्वारा जाना जाता है, सो ही रुद्र है। ये सभी देवता हमारी प्रार्थना को स्वीकार करें। रुद्र किस लिये कहते हैं? आपका (रुद्र) स्वरूप ऋषियों द्वारा ही जाना जाता है; सामान्य उपासकों द्वारा रुद्रस्वरूप शीघ्र ही जानने में नहीं आता है। इसलिये ही आपको रुद्र कहा गया है।।ऋग्वेद 10.13.4।।

## एक ब्रह्म : विविध नाम

अग्नि रिन्द्रो वरुणो मित्रो अर्यमावायुः पूषा सरस्वती सजोषसः।
आदित्यो विष्णु र्मरुतः स्वर्बृहत्सामा रुद्र अदिति ब्रह्मणस्पतिः।।
।।ऋग्वेद 10.65.1।।

ब्रह्मा–अथर्वा (अर्यमा) इन्द्र, वायु, पूषा, सरस्वती (देवांगनाएँ), वरुण, मित्र, अदितिपुत्र सर्वत्र व्यापक विष्णु, मरुत्‌गण, सूर्य, सोम, भूमि का देवता अग्नि, सबसे महान रुद्र आदि ये सभी एक स्वभाववाले होने पर नाम रूप से भिन्न–भिन्न प्रतीत होते हैं। ऋग्वेद में बारंबार दोहराया है कि ब्रह्मविद एक ही ब्रह्म को भिन्न–भिन्न नाम, रूप से कहते हैं। दूसरे शब्दों में परमेष्ठी अथवा परमब्रह्म या रुद्र असंख्य नाम रूपों की उपाधि से अनन्त नामवाला हुआ।।ऋग्वेद 10.65.1।।

## रुद्रादि देव अन्न प्रदाता

तेनो रुद्रः सरस्वती स जोषा मीळुहूष्मन्तो विष्णु र्मृळन्तु वायुः।
ऋभुक्षावाजो दैव्यो विधाता पर्जन्या वाता पिप्यता मिषन्नः।।
।।ऋग्वेद 6.50.12।।

रुद्र (अग्नि), देवांगना दैवीशक्ति सरस्वती, अन्न देव सोम, सृष्टि आदिक आश्चर्य्य कर्मकर्त्ता ब्रह्मा, वर्षायुक्त वायु देवता इन्द्र, गार्हपत्य अग्नि

देवता, दक्षिणा अग्नि देवता, आवाहनीय अग्नि देवता आदि सभी देव कामनाओं की वर्षा करनेवाले हैं। समस्त प्रजा को अन्न देवें और हमें सुखी करें। यहाँ विष्णु नाम ही यज्ञ का है। यज्ञ के द्वारा ही आहवनीय यज्ञ का विस्तार होता है। तीनों अग्नि का नाम – रुद्र, विष्णु, प्रजापति, इन्द्र, सोम आदि है।।ऋग्वेद 6.50.12।।

## शत्रु से रक्षा करे : श्रेष्ठ रुद्रादि

आदित्या सो अति स्रिधो वरुणो मित्रो अर्यमा।
उग्र मरुद्भी रुद्रं हुवे मेन्द्र मग्नि स्वस्तयेऽतिद्विषः।।
।।ऋग्वेद 10.126.5।।

उत्तम सर्वोत्कृष्ट रुद्र, सम्राट वरुण, अर्यमा, मरुत्गण, इन्द्र, अग्नि, बारह आदितिपुत्र आदि का हम उपासक आवाहन करते हैं। ये हमारी हिंसक प्राणियों से रक्षा करें और हमारे शत्रु वर्ग का संहार करें। देवताओं का मित्र ही, कृपापात्र ही मंगल रूप है। रुद्र! आप सर्वश्रेष्ठ सेनापति हो। आप दुःख नाश करने वाले मित्र, वरुण हो। ये सभी प्रजायें मित्र, वरुण से सुरक्षित हैं। हे व्यापक रुद्र! आप वरुण रूप से प्रगट होते हो : त्वमग्ने वरुणो जायसे।।ऋग्वेद 10.126.5।।

## विघ्न नाश से रुद्र प्राप्ति

तेनो मित्रो वरुणो अर्यमाऽयुरिन्द्र ऋभुक्षा मरुतो जुषन्त।
नमो भिर्वा ये दधते सुवृक्तिं स्तोमं रुद्राय मीळहुषे सजोषाः।।
।।ऋग्वेद 5.41.2।।

एक स्वभाव युक्त महा बलवाले मरुत्गण, मित्र, वरुण, अर्यमा, वायु, इन्द्रादि देवता, हवियों के द्वारा प्रसन्न होते हैं। आप उत्तम प्रार्थना रूप स्तोत्रों के स्तवन से प्रसन्न होकर उपासकों के लिए सभी प्रकार के सुख सम्पादन करते हैं। ये सभी देव ही, धर्म आदि की वर्षा करनेवाले हैं, रुद्र की प्राप्ति के लिए विघ्नों का हरण करें, और हमारी हवि आदि नमन को स्वीकार करें। रुद्र ही जन्म मरण आदि दुःख को हरता है।।ऋग्वेद 5.41.2।।

## रुद्र : पाप से रक्षा

विश्वे देवानो अद्यास्वस्तये वैश्वानरो वसुरग्निः स्वस्तये।
देवा अवंत्वृभवः स्वस्तये स्वस्तिनो रुद्रः पात्वं हसः।।
।।ऋग्वेद 5.51.13।।

इस मर्त्यलोक में सभी देवता सुख के लिये हमारी अवन्तु रक्षा करें। सूर्य, वायु, अग्नि देव सुख के निमित्त करें। परमेश्वर रुद्र हमारी समस्त पापों से रक्षा करे और अक्षय सुख प्रदान करे।।ऋग्वेद 5.51.13।।

## सूर्य का स्वामी स्वयं प्रकाशी रुद्र

अस्य देवस्य मिळहुसे व्याविष्णो देवस्य प्रमृथे हर्विभः।
विदेही रुद्रो रुद्रियं माहित्वं यासिष्टं वर्ति रश्विना विरावत्।
।।ऋग्वेद 7.40.5।।

इस प्रत्यक्ष सूर्य की सात वर्णवाली किरणें विस्तृत हो रही हैं। ऋतुओं की वर्षा करनेवाले इस सूर्य का स्वामी स्वयं प्रकाशी रुद्र है। वह रुद्र ही महा तेजोमय देह को धारण करनेवाला है। साथ ही अश्विनौ को पालनेवाला है। रुद्र ही हवियों के द्वारा प्राप्त करने योग्य है। अतः रुद्र हमारे घर पधारे और समस्त सुखों का स्थापन करे।।ऋग्वेद 7.40.5।।

## सर्वव्यापक रुद्र सुख स्वरूप

तेवा राजानो अमृतस्य मन्द्रा अर्यमा मित्रो वरुणः परिज्मा।
कद्रुद्रो नृणांस्तुतो मरुतः पूषणो भगः।।ऋग्वेद 10.93.4।।

जो उत्तम स्नेह करनेवाला प्रगट हुआ, वह ही यज्ञ की रक्षा करनेवाला स्वामी है : "अर्यमा सुजातः राजा ऋतस्य गोपाः।" अर्यमा, मित्र, वरुण, भगदेव विश्व का पालन करनेवाले हैं। मरुत् स्तुति योग्य है। सर्वव्यापक सुख स्वरूप रुद्र आदिक ही वे देवता हर्षित होनेवाले मनुष्यों के जीवन के सुख के स्वामी हैं।।ऋग्वेद 10.93.4।।

## सर्व अमंगल नाशक रुद्र

दस्मो हिस्मा वृपणं पिन्वं सित्वचं कंचि द्यावीर ररुं शूर मर्त्यां
परि वृणक्षि मर्त्यम्। इन्द्रोत तुभ्यं तद्दिवे तद्रुद्राय स्वयशे।
मित्राय वोचं वरुणा य सप्रथः समृळी काय सप्रयः।।
।।ऋग्वेद 1.139.3।।

हे शूर! दर्शनीय वर्षा करनेवाले मेघ को जल से पूर्ण करता है। सर्व सुखरूप जल को भिन्न–भिन्न देश में वर्षाता है। मरण धर्मवाले प्राणिमात्र को सुखी करने के लिये सर्वत्र जल का परित्याग करता है। हे जल रूप ऐश्वर्य सम्पन्न वायुदेव, आपके लिये और आपके अन्तरिक्ष के लिये उस महिमामय, अमंगलनाशक और समस्त मंगलस्वरूप शास्ता रुद्र के लिये, प्रख्यात देव सम्राट वरुण के लिये, परम करुणावान मित्र के लिये अवश्य ही हम उपासक प्रार्थना करते हैं।।ऋग्वेद 1.139.3।।

## इक्कीस नदी सहित रुद्र : यज्ञ में आवाहन

त्रिः सप्त सस्रानद्यो महीरपो वनस्पतो, न्पर्वतॉं अग्नि मूतये।
कृशानु मस्तृन्तिष्यं सधस्य आरुद्रं रुद्रेषुरुद्रिंय हवामहे।।
।।ऋग्वेद 10.64.8।।

इक्कीस प्रचण्ड जल वेग से बहनेवाली नदियों के देवताओं को, वनस्पति देव सोम आदि देवताओं को, नगों–पर्वतों के देवताओं को, समुद्र का शोषण करनेवाले वडवानल अग्नि के देवता को एवं सप्तग्रह नक्षत्रों के मध्य में स्तुति के योग्य, सूर्यमण्डलस्थ रुद्र का प्रजा की रक्षा के लिये यज्ञ में आवाहन करते हैं।।ऋग्वेद 10.64.8।। इस रुद्र की कीर्ति को सप्त नदी धारण करती हैं। द्यौ, भूमि और अन्तरिक्ष–त्रिलोकी में इनका प्रकाशरूप शरीर दिखलायी देता है : ''अस्यश्रवो नद्य सप्त बिभ्रतिद्यावा क्षामा पृथिवी दर्शतं वपुः।।'' वेदानुसार सात लोकों में सात महानद हैं : ''सप्त सिन्धृन् सप्त लोकान् देव मनुष्य पितरः।।'' ऋग्वेद एवं वैदिक काल के प्रधान महानद–सरस्वती; दृषद्वती; शतद्रु; सिन्धु; अर्जीकीया–विपासा–व्यास; परुष्णी–इरावती–रावी; वितस्ता–झेलम; असिक्री–चन्द्रभागा–चिनाव; सुसर्तु–श्वात; गोमती–गुल्म; क्रमु–कुरम; कुभा–काबुल; मेहलु; तृष्टामा आदि हैं। तैत्तिरीय आरण्यक (10.33) के अनुसार : ''एकोहि रुद्रः।'' यह आश्चर्यजनक है कि ऋग्वेद वर्णित भू–आकाश हिमालय कैलास से ही जम्बूद्वीप के प्रधान महानदों का निकास है। साथ ही ये सभी महानद मीठे जल के हैं। इन्हें विश्व का मीठे जल का महापात्र कहा गया है।।ऊँ।।

## ऋग्वेदीय रुद्र ऋचाएँ : द्वितीय

।।रुद्र के दो शिशु सूर्य चन्द्रमा; नक्षत्र सूर्यमण्डल रथ के अश्व; विराट् वृक्ष–रुद्र ब्रह्म; रुद्र : ज्ञानी द्वारा स्वात्मरूप से साक्षात्कार; चराचर पालनकर्त्ता ईशान; अभेद स्वरूप ज्ञान से रुद्र प्राप्ति; रुद्र सूर्य स्वरूप; रुद्र माया द्वारा ब्रह्मा रूप; परमव्योम सूर्यमण्डल में वेद मन्त्र; एक ब्रह्म रुद्र, अनेक नाम; रुद्र अनन्ताकाशव्यापी महाप्रलय स्थित; रुद्र के त्रिक का रहस्य; रुद्र–वायु, अग्नि, सूर्यस्वरूप; रुद्रमय रूपान्तरण; सामान्य चेतन में विशेष चेतन लय; एकादश रुद्र रूपा वागाम्भृणी; महेश्वरी आत्मज्ञान स्वरूप; वागीश गुरु रूप; रुद्र त्रिपुर संहार।।

## रुद्र के दो शिशु सूर्य चन्द्रमा

पूर्वापरं चरतो माययैते शिशू क्रीळन्तौ परियातो अध्वरम्।
विश्वान्यन्योभुवनाभिचष्ट ऋतुँरन्योविदधज्जायते पुनः।।
।।ऋग्वेद 10.85.18।।

रुद्र की अद्‌भुत प्राणशक्ति के द्वारा वे दोनों शिशु आगे पीछे खेलते हुए विचरते हैं। वे अन्तरिक्ष में पर्यटन करते हैं। एक, सूर्य समस्त त्रिलोकियों के पदार्थों को सर्वत्र देखता है। दूसरा, चन्द्रमा वसन्त आदि ऋतुओं को धारण करता हुआ शुक्ल–कृष्ण के पक्ष में बारंबार प्रगट होता है।।ऋग्वेद 10.85.18।। अद्वितीय रुद्र–चन्द्र सूर्य उपाधि से उमा महेश्वर हुआ। व्यष्टि मन और नेत्र की उपाधि से जीव ईश्वर हुआ। उपाधिरहित चेतन न जीव न ईश्वर है। वह एक मात्र अद्वितीय रुद्र है।

## नक्षत्र सूर्यमण्डल रथ के अश्व नक्षत्र

ये अर्वांचस्ताँ उपरा च आहुर्ये पराँचस्ताँ उअर्वा च आहुः।
इन्द्रश्चया चक्रथुः सोमतानि धुरा नयुक्ता रजसो वहन्ति।।
।।ऋग्वेद 1.164.10।।

ये नक्षत्र अपनी तरफ आते प्रतीत होते हैं, उनको ही ऋषि परे जानेवाला कहते हैं। जो परे जानेवाला प्रतीत होता है, उसको ऋषि इस तरफ आनेवाले कहते हैं। हे सोम! आप एवं सूर्य ने जिन नक्षत्रों की गति बनायी है, वे नक्षत्र रथ में जोते हुए बैलों अथवा अश्वों के समान, सूर्यमण्डल रथ में जुते हुए हैं, मानों वे सूर्य मण्डल रथ को, आकाश को खींचते हुए जा रहे हैं।।ऋग्वेद 1.164.19।।

## विराट वृक्ष, रुद्र ब्रह्म

द्वासुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्व जाते।
तयोरन्यः विप्पलं स्वाद्वत्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति।।
।।ऋग्वेद 1.164.20।।

सुन्दर रश्मिवाले सूर्य–चन्द्रमा संग रहनेवाले सखा–मित्र स्वभाववाले दोनों एक विराट्‌रूप वृक्ष को आश्रय करके रहते हैं। उन दोनों में से एक, चन्द्रमा मधुर जलवाली सुषुम्ना किरण के प्रकाश को भक्षण रूप से धारण करता हुआ प्रकाशित होता है। दूसरा, सूर्य किसी के प्रकाश को ग्रहण रूप से भक्षण नहीं करता हुआ प्रकाशी रूप से सर्वत्र प्रकाशित होता है। किरणों का सुपर्ण नाम है। सर्वत्र आपः वाले अन्तरिक्ष के मध्य में सुषुम्ना किरण के पान करनेवाला चन्द्रमा सुन्दर पक्षी महावेग से भ्रमण करता है। सूर्य की किरण सुषुम्ना गो को धारण करने से चन्द्रमा गन्धर्व है। सूर्य उड़नेवाला सुन्दर पक्षी

है। द्वासुपर्णा ऋचा अधिदेवस्वरूप सूर्यचन्द्रमा का वर्णन करती है। जीव ईश्वर का भेद करनेवाली यह ऋचा तीन काल में भी नहीं, यह वेद का अटल सिद्धांत है। समाने वृक्षे–यह ऋचा भी अध्यात्मरूप मन चक्षु की उपाधि को भिन्न करती हुई चेतन औपाधिक का अभेद रूप से वर्णन करती है। जो यह नेत्र में पुरुष है यही इन्द्र, यही ब्रह्मा, यही पशुपति है। सूर्यमण्डलवर्त्ती पुरुष ही इन्द्र है, यही पशुपति ब्रह्मा है। इस पुरुष का बायें नेत्र में स्वरूप है। इस दक्षिण पुरुष का, वाम पुरुष ही यह विराट्रूप स्त्री है। ये दोनों उमा महेश्वर हैं। अधिदैव सूर्य मध्यवर्ती महेश्वर एवं चन्द्रमण्डलवर्त्ती उमा है।।ऋग्वेद 1.164. 20।। इस ऋचा की भाषा उलटबांसी लगती है।

## रुद्र : ज्ञानी द्वारा स्वात्मरूप से साक्षात्कार

स्त्रियः सतीस्ताँ उमे पुँस आहुःपश्य दक्षण्वान्नविचे तदन्धः।
कविर्यः पुत्रः सईमाचिकेतस्यस्ताविजाना त्सपितुः पितासत्।।
।।ऋग्वेद 1.164.16।।

दीर्घतमा ऋषि परम्परागत वेद मन्त्रों को तप के द्वारा देखते हैं। "मेरे हृदय में मन्त्रों का दर्शन हो रहा है, यह सोलमी ऋचा है।" "स्त्री की देह धारण करने पर भी वे स्त्रियाँ आत्मज्ञानी हैं, उन स्त्रियों को पुरुष कहते हैं।" अर्थात् वैदिक दृष्टि में आत्मज्ञानी पुरुष है। पुरुष का अर्थ पुर (देह) में रहनेवाली आत्मा है। नर देह धारण करने पर भी जो आत्मज्ञान रहित हैं, उन पुरुषों को मुनिगण स्त्री कहते हैं। नेत्रोंवाला देखता है, अन्धा नहीं देखता है। "अध्यात्मिक रूप से ज्ञानचक्षुहीन अन्धा है और ज्ञाननेत्रयुक्त चक्षुवान है।" आत्मदर्शी पुत्र–अपने देह के उत्पन्न करनेवाले पिता का भी अधिदैव पिता है। उस रुद्र परमपिता का ज्ञानी स्वात्मरूप से साक्षात्कार करता है। ज्ञानी, उस अभेद अवस्था को अद्वितीय रूप से जानता है।।।ऋग्वेद 1.164.16।।

## चराचर पालनकर्ता ईशान

यत्रासुपर्णा अमृतस्य भागमनिमेषंविदथाऽभि स्वरन्ति।
इनो विश्वस्य भुवनस्य गोपाः समाधीरः पाकमत्राविवेश।।
।।ऋग्वेद 1.164.21।।

इस सूर्यमण्डल में सप्त किरणमय सुन्दर पक्षी निरन्तर आठ मास पर्य्यन्त जल के भाग को, भूमि के सभी भागों से पान करता है। वह शोषण किया हुआ जल, अन्तरिक्ष में परिपक्व हुए जल की विभूति–भस्म होती है। यह जल भस्म मेघ के आकार से जल की वर्षा करता है। जल वर्षा से अन्न आदि वनस्पति पैदा होती है। मनुष्यादि प्राणी उत्पन्न होते हैं। सम्पूर्ण चराचर जगत् की रक्षा करनेवाला स्वामी ईशान है। वह सूर्य मण्डल का पुरुष, विषम आदि

भोगों से उपरत रुद्रदेव इस भूलोकवर्त्ती स्थूल देह में, मेरे स्वरूप को धारण करके जीव स्वरूप प्रविष्ट हुआ। जो सूर्य में पुरुष है, सो ही मैं हूँ। यह सत्यस्वरूप की प्राप्ति की उपासना है।।ऋग्वेद 1.164.21।।

## अभेद स्वरूप ज्ञान से रुद्र प्राप्ति

यस्मिन्वृक्षे मध्वदः सुपर्णानिविशन्ते सुवतेचाधिविश्वे।
तस्येदाहुः पिप्पलं स्वाद्वग्रे तन्नोन्नशद्यः पितरं नवेद।।
।।ऋग्वेद 1.164.22।।

जिस मण्डल में मधुपान करनेवाली सुन्दर किरणमय मधुमक्षिका निवास करती हैं, और जिस भाग में वास करती हैं, उसके अग्रभाग में, वे सभी रश्मिरूप मक्षिका मीठे जल को उत्पन्न कर वर्षाती हैं। उस आदित्यवर्त्ती परमपिता रुद्र को जो मनुष्य अभेद रूप से नहीं जानता है, वह मनुष्य कभी रुद्र को प्राप्त नहीं होता, यह ऋषिगण का कथन है। वह बारंबार जन्म मरण को प्राप्त होता है। जब उपासक, व्यापक मण्डल में स्थित जगत्कर्त्ता निर्मल ज्योति ईश–रुद्र को स्वात्म रूप से देखता है, तब बुद्धिमान् पाप पुण्य मन के धर्मों को त्यागकर शुद्ध होकर उत्तम शान्तिमय सुख को प्राप्त होता है। ''ज्ञानी रुद्रमय हो जाता है। रुद्र को जाननेवाला रुद्र ही हो जाता है : ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति।।'' ।।ऋग्वेद 1.164.22।

## रुद्र सूर्य स्वरूप

एकः सुपर्णः ससमुद्रमाविवेश सइदंविश्वंभुवनं विचष्टे।
तं पाकेनमनसा पश्यमन्तितस्तं मातारे ह्ळिसउरेहिळमातरम्।
।।ऋग्वेद 10.114.4।।

अद्वैत व्यापक स्वरूप रुद्र ही विशेष रूप से सूर्य देह में प्रविष्ट होकर विराजमान है। वही रुद्र सूर्य शरीर का अन्तर्यामी, इस सम्पूर्ण होनेवाले जगत् को साक्षी रूप से देखता है। उस रुद्र के मण्डल को अस्त होते ही रात्रिमाता निगल लेती है और उदय होते ही सूर्य रात्रिमाता को निगल लेता है। उस मध्यवर्ती रुद्र का शुद्ध आहार के सहित निर्मल अन्तःकरण के द्वारा, अपने हृदय में साक्षात्कार करता हूँ। यहाँ रुद्र सूर्यस्वरूप अथवा रुद्र सूर्यवाचक है।।ऋग्वेद 10.114.4।।

## रुद्र माया द्वारा ब्रह्मा रूप

पतंगमक्त मसुरस्य मायया हृदा पश्यन्ति मनसा विपश्चितः।
समुद्रे अन्तःकवयो विचक्षते मरीचीनां पदमिच्छन्ति वेघसः।।
।।ऋग्वेद 10.177.1।।

प्राण आदिक सर्वव्यापार से रहित रुद्र का माया के द्वारा ब्रह्मा रूप से प्रगट होना ही ब्रह्मारूप रुद्र है। ''रुद्ररूप ब्रह्मा ने सूर्य को रचकर स्वयं भर्गस्वरूप से मण्डल का प्रकाशक हुआ।'' उस भर्ग को शुद्ध विचारमय अन्तःकरण के द्वारा ऋषिगण सूर्य मण्डल के मध्य में देखते हैं। ज्ञानी मुनिवर स्वरूप से ही सर्वत्र देखते हैं। अर्थात् यह समस्त प्रपंच रज्जु के कल्पित सर्प के समान अव्यक्त हो रहा है। वे इस प्रकार जानते हैं। वे ही वास्तविक मुनिवर हैं। सकामी प्रजा, सामान्य उपासक, अग्नि के अग्निहोत्र को वायु के विद्युत् को, चन्द्र मण्डल को, प्रत्यक्ष सूर्य मण्डलमय स्थान को उपासते हैं।।ऋग्वेद 10.177.1।।

## परमव्योम सूर्य मण्डल में वेद मन्त्र

ऋचो अक्षरे परमेव्योमन्यस्मिन् देवाअधिविश्वे निषदुः।
यस्तन्नवेद् किमृचाकरिष्यति यइत्तद्वि दुस्तइमे समासते।।
।।ऋग्वेद 1.164.39।।

जिस अक्षय तेजोमय उत्तम धामरूप सूर्यमण्डल (सत्यलोक, रुद्रलोक, परमेष्ठीलोक) में समस्त वैदिक ऋचाएँ (मन्त्र) स्थित हैं, जिसमें ही सभी किरण रूप देवता अवस्थित हैं। जो अभेदज्ञान से शून्य मनुष्य उस मण्डलवर्त्ती देव को नहीं जानता, वह वेद पढ़कर क्या करेगा? जो कर्म उपासना सहित आत्मज्ञानी है, वह ही उस रुद्र का साक्षात्कार करने में समर्थ है। यह स्पष्ट है कि वेद ब्रह्म एवं शब्दब्रह्म है।।ऋग्वेद 1.164.39।।

## एक ब्रह्म रुद्र, अनेक नाम

इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः ससुपर्णो गरुत्मान्।
एकं सिद्वप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यमं मातरि श्वानमाहुः।।
।।ऋग्वेद 1.164.46।।

अतीन्द्रियदर्शी ऋषि अद्वितीय स्वरूप होते हुए व्यापक ब्रह्म (रुद्र) का अनेक प्रकार से वर्णन करते हैं। उसे उदय अस्त रूप से गमनागमन करनेवाला द्युलोकवासी, सुन्दर सप्त किरणवाला कहते हैं। और सो ही इन्द्र, मित्र, वरुण, अग्नि, अर्यमा, यम, वायु आदि नामों को धारण करता है। वैदिकरूप से रुद्र ही अग्नि, वायु, सूर्य, वरुण, लिंगादि है। वैसे सूर्य को गगनलिंग कहा गया है। अर्थात् एक ही ब्रह्म (रुद्र) के अनेक नाम हैं।।ऋग्वेद 1.164.46।।

## रुद्र अनन्ताकाशव्यापी महाप्रलय स्थित

हंस शुचिषद्वसुरन्तरिक्षसद्धोतावेदिषदतिथि र्दुरोणसत्।
नृषद्वर सदृत सत्व्योमसदब्जागोजा ऋतजा अद्रिजा ऋतं।।

।।ऋग्वेद 4.40.5।।

महाव्यापक रुद्र अनन्ताकाशव्यापी महाप्रलय में स्थित है। महेश्वर से उत्पन्न होनेवाला ब्रह्मा उत्तम सत्यलोक में स्थित है। ब्रह्मा से उत्पन्न होनेवाला अथर्वा प्रजापति महाविराट् देह को धारण करके स्थित है। सो ही अतिथिरूपवाला बृहस्पति, इन्द्र, सोम नाम से जनलोक महर्लोक में स्थित है। द्यौ से प्रगट होनेवाला सूर्य पवित्र द्यौ में स्थित है। वायु अन्तरिक्ष में स्थित है। अग्नि भूमिरूप वेदी में स्थित है। सूर्यमण्डल में विशेष रूप से प्रकाशमान् भर्ग ही मनुष्यादि शरीरों में चेतन रूप में विराजमान हुआ। प्रत्येक प्राणियों का सम्बन्ध सूर्य से है। इसलिये ही प्रत्येक त्रिलोकों के प्राणिगण सूर्य मण्डलवर्त्ती भर्ग–रुद्र की ही उपासना करते हैं। उत्तम व्यापक रुद्र पुरुष ही सत्य स्वरूप है। जिस लोक का जो मनुष्य देवता हो, उसकी उपासना करनी चाहिये।।ऋग्वेद 4.40.5।।

## रुद्र के त्रिक का रहस्य

चत्वारि शृंगा त्रयो अस्य पादा द्वेशीर्षे सप्त हस्तासो अस्य।
त्रिधा वद्धो वृषभोरोरवीति महादेवो मर्त्यॉंआ विवेश।।

।।ऋग्वेद 4.58.3।।

इस ब्रह्म रुद्र के तीन चरण गार्हपत्य, दक्षिणाग्नि, आहवनीय है। यह तीन सवन से गुँथा हुआ है। इसके चार सींगरूप रूप–अग्नि, वायु, सूर्य एवं चन्द्रमा हैं। इसके दो शिर–घोर एवं अघोर हैं। इसके छन्दमय सात हाथ हैं (सात विभक्ति)। कामनाओं की वर्षा करनेवाला अत्यन्त तीव्र शब्द करता हुआ महादेव मनुष्यों को स्वर्ग की प्राप्ति कराने के लिये पुण्यरूप से प्रवेश कर गया। दूसरे अर्थ में रुद्र के तीन चरणरूप विराट्, हिरण्यगर्भ एवं अव्याकृत है। तीन प्रकार, विश्व, तैजस, प्राज्ञ रूप से बँधा हुआ है। इसके चार शिर मुक्ति है। दो शिर उपासना है : आत्मज्ञान और सातलोकरूपहात। तीसरा अर्थ स्फोट वाक् से संबंधित है।

इसकी व्याख्या ''शब्दब्रह्म'' तक ले जाती है। एक वृषभ के चार शृंग पद समूह हैं। ये नाम, आख्यात, भविष्य एवं वर्तमान हैं। तीन पैर अर्थात् तीन काल–भूत, भविष्य एवं वर्तमान हैं। दो शिर हैं, अर्थात् दो प्रकार के शब्दात्मा, नित्य एवं कार्य हैं। शब्दात्मा का अर्थ शब्दस्वरूप है। शब्दस्वरूप के दो भेद–व्यङ्.गा एवं व्यंजक हैं। दो प्रकार के शब्द स्वरूप में वैखरी ध्वनि व्यंजक है। यह कार्य एवं नित्य है। व्यंजक रूप ध्वनि से ''अभिव्यङ्.य आन्तर प्रणव रूप स्फोट'' है। जिसे ''शब्दब्रह्म'' कहते हैं। यह नित्य है। यद्यपि प्रणव रूप नित्य शब्द एक है, किन्तु मूलाधार आदि उपाधि भेद से ''परा, पश्यन्ती एवं

मध्यमा'' रूप से शास्त्रों में व्यवहृत होते हैं। यह ही सकल वाड्.मय ब्रह्माण्ड का आदि कारण है। इसके ''सप्त हाथों का आशय सात विभक्तियाँ'' हैं। त्रिधा बद्धः अर्थात् तीन स्थानों में बद्ध है – हृदय, कण्ठ एवं शिर में। ऋचा में वर्षण का तात्पर्य ''ज्ञानपूर्वक अनुष्ठान से फल प्रदान करना और रौरीवती का अर्थ शब्द करना है।'' यह उल्लेखनीय है कि प्रथम महाभूत आकाश का गुण शब्द करना है।

इसकी चौथी व्याख्या में ''यज्ञ की अग्नि के चार श्रृंग–चार वेद हैं। इसके तीन सवन–प्रातः, मध्यान्ह एवं सायं हैं। इसके दो शिर– ब्रह्मादिन एवं प्रवर्ग्य हैं। इस यज्ञाग्नि के सात हाथ, सात छन्द हैं। यह यज्ञाग्नि मन्त्र, ब्राह्मण एवं कल्पइन तीन स्थानों पर बंधा है। सूर्य पक्ष में – इस सूर्य के चार श्रृंग, चार दिशाएँ हैं। इसके तीन पैर, प्रातः, मध्यान्ह, सायं हैं। सूर्य देव के दो शिर – दिन, रात अथवा दक्षिणायन एवं उत्तरायण हैं। सूर्य के सप्त हाथ–सप्त किरणे हैं। यह सूर्य–भूमि, अन्तरिक्ष एवं द्यौ तीन स्थानों में बंधा हुआ है। यह सूर्यदेव शब्द करता हुआ चलता है। ऐसा यह सूर्यदेव सर्वत्र गमन करता है।।ऋग्वेद 4.58.3।। इस ऋचा में शब्दब्रह्म का रहस्य भी उद्घाटित किया गया है। यह उल्लेखनीय है कि वैदिक देवों के शास्ता रुद्र वागीश (वाक् के ईश) हैं।

## रुद्र–वायु, अग्नि, सूर्य स्वरूप

अग्निस्मिजन्मना जातवेदाघृतंमे चक्षुरमृतंम आसन्।
अर्कस्त्रिधातूरजसो विमानोजस्त्रधर्मोहविरास्मि नाम।।
।।ऋग्वेद 3.26.7।।

महेश्वर से जन्म पानेवाले ब्रह्मा प्रगट हुआ। अग्नि सोमात्मक देह से तीनों लोकों को धारण करनेवाला व्यापक रुद्र मैं हूँ। मैं हवि को भक्षण करनेवाला हूँ, मैं भूमि में पूज्य अग्नि हूँ। मैं अन्तरिक्ष में जल का रचनेवाला वायुरूप इन्द्र हूँ। मैं ही द्यौ में अक्षय तेजरूप सूर्य नामवाला हूँ। अग्नि, वायु, सूर्य को मेरा स्वरूप (रुद्ररूप) जानकर पूजें। ये तीनों देवता जगत् की रचना, पालन एवं संहार में समर्थ होते हैं।।ऋग्वेद 3.26.7।।

## रुद्रमय रूपान्तरण

अहंमनुरभवं सूर्यश्चाहं कक्षिवाँ ऋषिरस्मिविप्रः।
अहंकुत्स भार्जुनेयन्यृंजेहं कविरुशना पश्यतामा।।
।।ऋग्वेद 4.26.1।।

वामदेव को सर्वज्ञ रुद्र स्वरूप का ज्ञान गर्भ में ही हुआ। मैं मनु, सूर्य, दीर्घतमा पुत्र मन्त्रदृष्टा महर्षि ज्ञानी कक्षिवान् वामदेव मुनि हूँ। मैं आर्जुन्या

नामक विप्र के पुत्र कुत्स ऋषि को सिद्ध बनानेवाला हूँ। अर्थात् मैं रुद्र हूँ। रुद्र की कृपा से सिद्धि प्राप्त करो। कविपुत्र शुक्राचार्य्य आदि नाम को धारण करनेवाला मैं हुआ। मेरे सर्वव्यापक स्वरूप को आप सभी देखो, और मेरे समान बनो। ''अज्ञान से बन्धन, ज्ञान से निवृत्ति यह अनादिशान्त प्रवाह है।'' आत्मनिष्ठ गुरु की प्राप्ति से शिष्य स्वयं रुद्र स्वरूप हो जाता है।।ऋग्वेद 4. 26.1।।

## सामान्य चेतन में विशेष चेतन लय

गर्भेनुसन्नन्वेषामवेदमहंदेवानां जनिमानि विश्वा।
शंतमापुरआयसीरक्षन्नधश्येनोजवसा निरदीयम्।।
।।ऋग्वेद 4.27.1।।

वामदेव माता के गर्भ में ही इन देवताओं के समस्त जन्मों को जान गया। जैसे लोहे के पिंजरे को वैदिक पक्षीराज श्येन नाश करके बड़े वेग से उड़ जाता है, उसी प्रकार वासना के द्वारा अनन्त शरीर धारण करनेवाले तीन देहमय पुर मेरे को जीवरूप से बाँधकर रखा करते हैं। मैं उस कल्पित सत्ता के पुरों को अधिष्ठान में लय करके मुक्त हो गया हूँ। इस अवस्थावाले का प्राण परलोक में गमन रूप व्यापार नहीं करते हुए उसी स्थान व्यापी सामान्य चेतना में विशेष चेतना का लय हो जाता है। उपाधिक चेतन की निरुपाधिक अवस्था ही लय है।।ऋग्वेद 4.27.1।।

## एकादश रुद्र रूपा वागाम्भृणी

अहं रुद्रेभि र्वसुभिश्चराम्यहमदित्यैरुताविश्व देवैः।
अहं मित्रावरुणोभाविर्म्यहमिन्द्राग्निअहमश्विनोभा।।
।।ऋग्वेद 10.125.1।।

ब्रह्मविद वागाम्भृणी सूक्त को रुद्रसूक्त भी मानते हैं। वागाम्भृणी सूक्त में महर्षि अम्भृण की पुत्री अथवा पुत्र वाङ्.नामवा अपनी आत्मा को सर्वज्ञ जानकर उपदेश करता है। मैं एकादश रुद्रों के स्वरूप को धारण करके अन्तरिक्ष में अधिदैवरूप से विचरण करता हूँ। मैं देह में दश प्राण एवं ग्यारहवाँ मन अध्यात्म रूप से विचारता हूँ। भूमि में आठ वसु स्वरूप को जानकर वास करता हूँ। मैं ही देह में आठ धातुरूप एवं स्वर्गस्थ आदित्य हूँ। मैं ही समस्त देवता स्वरूप हूँ। मैं सूर्य, अग्नि हूँ। मैं मित्र, वरुण दोनों को धारण करता हूँ। साथ ही दोनों अश्विनी कुमार के रूप को मैं धारण करता हूँ। मैं सबका पालन करता हूँ। मूलभूत रूप से यह सब महिमा एक चेतन की है। जिसको अद्वैत अपरोक्ष ज्ञान है, वही सर्वदेव स्वरूप है।।ऋग्वेद 10.125.1।। कुछ

व्याख्याकार वागाम्भृणी सूक्त को वागीश अथवा वाक् देवी या वायुस्वरूप रुद्र का मानते हैं।

## महेश्वरी आत्मस्वरूप ज्ञान

अहंराष्ट्री संगमनी वसूनां चिकितुषी प्रथमायजियानाम्।
तांमादेवा व्यदधुःपुरुत्रा भूरिस्थात्रांभूर्या वेशयन्तीम्।।
।।ऋग्वेद 10.125.3।।

मैं महेश्वरी समस्त सुखरूप पदार्थों को देनेवाली हूँ। मैं यज्ञ से पूजे जाने वाले सभी देवताओं के मध्य में पूज्य अग्नि हूँ। अपरिमित शरीरों में अधिदैव देवता ही, अध्यात्म इन्द्रियों के रूप को धारण करके व्यापक है। शरीरों के भेद से बहुत अन्तःकरणों का भी भेद है। जैसे घट के भेद से घटस्थ जल का भेद है, तैसे ही स्थूल भेद से सूक्ष्म देह का भी भेद है। इन असंख्य अन्तःकरणों में अनन्त जीवनरूप से प्रवेश करनेवाली उस आत्मा को, मुझे ही जानों। अन्तःकरण के सुख दुःखमय धर्म को तादात्म्यरूप अंगिकार करना ही आत्मा का प्रवेश करना है। तादात्मकता रहित ही आत्मा का अप्रवेशपना है। सर्वव्यापी में अप्रवेश तीन काल में नहीं है। जैसे स्वप्न की स्त्री से पुत्र का उत्पन्न एवं मरना है, वैसे ही अज्ञान से प्रवेश एवं ज्ञान से अप्रवेश है।।ऋग्वेद 10.125.3।।

## वागीश गुरु रूप

अहमेव स्वयमिदं वदामि जुष्टं देवेभिरुतमानुषेभिः।
यं कामयेतंतुमुग्रं कुणोमितं ब्रह्माणं तमृषि तंसुमेधाम्।।
।।ऋग्वेद 10.125.5।।

मैं स्वयं ही अपने इस अपरोक्ष स्वरूप को गुरु बनके उपदेश देता हूँ। ''जिस उपासक को चाहता हूँ उसको उत्तम देव रुद्रवत बना देता हूँ।'' उसको ब्रह्मा बना देता हूँ। उसको सर्वज्ञ परम ऋषि रूपाकार देता हूँ, उसको सर्वोत्कृष्ट बुद्धिवाला रूप देता हूँ। परिणामतः उस उपासक का समस्त देवता एवं मनुष्यों के द्वारा सत्कार होता है। अर्थात् वागीश रुद्र ही एकमात्र गुरु है, उसकी कृपा से असम्भव भी सम्भव है।।।ऋग्वेद 10.125.5।।

## रुद्र : त्रिपुर संहार

अहं रुद्राय धनुरातनोमि ब्रह्मद्विषे शरवे हन्तवाउ।
अहंजनाय समदं कृणोम्यहं द्यावापृथिवी आविवेश।।
।।ऋग्वेद 10.125.6।।

मैं रुद्र स्वरूप में त्रिपुर संहार के दौरान धनुष्य को खींचता हूँ। मैं वेद द्वेषी हिंसक दैत्यसमूह के नाश के लिये हूँ। उपासक की रक्षा के लिए

शत्रुओं के संग युद्ध करता हूँ। मैंने भूमि में, अग्निसूर्य में प्रवेश किया है। देवों के बीच सूर्य अग्नि ही महाबली हैं। जो उमा (रुद्राणि) है सो ही रुद्र है, जो रुद्र है सो ही उमा है। यह समस्त चराचर जगत् उमारुद्र का मायामय स्वरूप है। इस ऋचा में परब्रह्म अपने उपासक की प्रत्येक स्थिति में रक्षा का वचन दे रहा है। दूसरे, ऋग्वेद में देवों के लिंग का वर्णन नहीं है। जैसे सविता देवता प्रसव देते हैं।।ऋग्वेद 10.125.6।। इस ऋचा में रुद्र का आयुध धनुष्य है, त्रिशूल नहीं है। उनके धनुष्य की प्रत्यंचा हर समय चढ़ी रहती है।। ऊँ।।

# ऋग्वेदीय रुद्र : तृतीय
## ऋग्वेदीय सूक्त की ऋचाओं में रुद्र

।।प्राणशक्ति से पँचमुखी रुद्र; वेद ही ब्रह्म; महाप्रलय वर्णन; सृष्टि रचना से पहिले रुद्र; सृष्टिः रचना पूर्व अज्ञानात्मक रुद्र; रुद्र रक्षित अदिति; रुद्रात्मक ब्रह्म; जगत रचनाकार कौन; रुद्र : नीलकण्ठ का रहस्य; महा ब्रह्माण्ड के सत्यलोक का रुद्र; असंख्य ब्रह्माण्डों का स्वामी रुद्र;, रुद्ररूपी इन्द्र; रुद्रलोक सत्यलोक के विधाता द्वारा सृष्टि; रुद्र का पुत्र ब्रह्मा; ऋषि शब्द व्याख्या; माया का स्वामी रुद्र; प्राणशक्ति से चेतन पुरुष ब्रह्मा प्रगट; ब्रह्मरूपी वृक्ष; देवता अध्यात्म रूपी प्रजा; महाविराट् में देवता अवस्थित; किरणों से भूमण्डल आलोकित; अदिति प्रजापति विराट्; असंख्य त्रिलोकी; माया सूक्ष्म देह, ब्रह्मा देही रूप रुद्र, अदिति का आठवाँ पुत्र मार्तण्ड सूर्य; सोम देवों का स्वामी; रुद्र आदित्य रक्षा करे; अव्यक्त से हिरण्यगर्भ उत्पन्न; संवत्सर से ही देवताओं का जन्म; सृष्टि वर्णन।।

प्रजा ह तिस्रो अत्याय भीयुर्न्य1 न्या अर्कमभितो विविधे।
वृहद्ध तस्थौ भुवनेष्वन्तः पवमानो हरित आविवेश।।1।।
।।8.101.14।।

यस्ति त्याज सचिविदं सखायं न तस्य वाच्यपि भागो अस्ति।
यदीं शृणोत्यलकं शृणोति नहि प्रवेद सुकृतस्य पन्थाम्।।2।।
।।10.71.6।।

ना सदासीन्नो सदासीत्तदानीं नासीद्रजो नो व्योमा परोयत्।
किमावारीवः कुह कस्य शर्मन्नम्भः किंमासी न्दहनं गभीरम्।।3।।
।।10.129.1।।

न मृत्युरासी दमृतं न तर्हिरात्र्या अन्ह आसीत्मकेतः।
आनीद वातं स्वध्या तदेकं तस्माद्धान्यन्न परः किंचनास।।4।।
।।10.129.2।।

तम आसीत्तमसा गुव्हमग्रे 1 प्रकतं सलिलं सर्वमाइदम्।
तुच्छेय नांवपिहितं यदासीत्तपसस्तन्महिना जायतैकम्।।5।।
।।10.129.3।।

कामस्तद्रे समवर्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्।
सतो बन्धुमसति निरविन्दन् ह्रदि प्रतीष्याकवयो मनीषा।।6।।
।।10.129.4।।

तिरश्चीनोबिततो रश्मि रेषा मघः स्विदासी3दुपरिस्वीदासी3त्।
रेतोघा आसन्महिमान आसन्वधा अवस्तात्प्रयतिः परस्तात्।।7।।
।।10.129.5।।

को अद्धा वेद कइह प्रवोचत्कुत आजाताकुत इयं विसृष्टिः।
अर्वाग्देवा अस्य विसर्जसे माया को वेद यत आबभूव।।8।।
।।10.129.6।।

इयं विसृष्टिर्यत आबभूव यदि वादधे यदिवा न।
यो अस्याध्यक्षः परमे व्योमन्त्सो अंग वेद यदिवान वेद।।9।।
।।10.129.7।।

रूपं रूपं प्रति रूपो वभूव, तदस्य एवं प्रति चक्षणाय।
इन्द्रो मायाभिः पुरू रूपं ईयते युक्ताह्यस्य हरयः शतादश।।10।।
।।6.47.18।।

इन्द्रो दिवः इन्द्र ईशे पृथिव्या इन्द्रो अपामिन्द्र इत्पर्वतानाम्।
इन्द्रो वृधा मिन्द्र इन्मे धिराणामिन्द्रः क्षेमयोगे हव्य इन्द्रः।।11।।
।।10.89.10।।

यद्याव इन्द्र ते शतं शतं भूमी रुतस्युः।
नत्वाव ज्रिन्त्सहस्रं अनुन जात मष्टरोदसी।।12।।
।।8.59.5।।

दशानामकें कपिलं समानं तं हिन्वन्ति क्रतवे पार्याय।
गर्भं माता सुधितं वक्षणा स्ववेनन्तं तुषयन्ती विभर्ति।।13।।
।।10.27.16।।

असंच परमे व्योमन्दक्षस्य जन्मन्नदिते रुपस्थे।
अग्नि ई नः प्रथमजा ऋतस्य पूर्व आयुनि वृषभश्चधेनु।।14।।
।।10.5.7।।

देवाना नु वयं जाना प्रवोचाम विपन्यया।
उक्थेषु शस्यमानेषु यः पश्यादुत्तरे युगे।।15।।
।।10.72.1।।

ब्रह्मणस्पति रेतासंकर्मार इवाधमत्।
देवानों पूर्व्ये युगेऽसतः सद जायत।।16।।
।।10.72.2।।

देवानांयुगे प्रथमेऽसतः सद जायत।
तदाशा जायन्त तदुत्तान पद स्परि।।17।।
।।10.72.3।।

भूर्जज्ञ उतान पदो भुव आशा अजायन्त।
अदिते दक्षो अजायत दक्षा द्वदितिः परि।।18।।
।।10.72.4।।

अदितिर्ह्यजनिष्ट दक्षया दुहिता तव।
तां देवा अन्वजायन्न भद्रा अमृत वन्धवः।।19।।
।।10.72.5।।

यद्देवा यद सलिलेसुसंरब्धा अतिष्ठत।
अत्रा वोनृत्यता भिव तीव्रो रेणुरपायत।।20।।
।।10.72.6।।

येद्देवायतयो यथा भुवनान्य पिन्वत।
अत्रा समुद्र आगूहळमा सूर्यमजमर्तन।।21।।
।।10.72.7।।

अष्टौ पुत्रासो अदिति र्ये जाता स्तन्व1 स्परि।
देवाँ उप प्रैत्सप्तमिः परामार्तण्ड मास्यत्।।22।।
।।10.72.1।।

सप्तभिः पुत्रैरदिति रूप प्रैत्पूर्व्यं युगम्।
प्रजायै मत्यवे त्वत्पुनर्मार्ताण्डमा भरत्।।23।।
।।10.72.9।।

सप्त दिशो नाना सूर्याः सप्त होतार ऋत्विजाः।
देवा आदित्या येसप्ततेभिः सौमाभिरक्षनः।।24।।
।।19.113.3।।

गौरीर्मिमाय सलिलानितक्षत्येक पदी सद्विपदी चतुष्पदी।
अष्टापदी नवपदी बभूवृषी सहस्राक्षरा परमे व्योमन्।।25।।
।।1.164.4।।

अदिति द्यौरदिति रन्तरिक्ष मदिति र्माता स पिता स पुत्रः।
विश्वे देवा अदितिः पंचजना अदिति जातमदिति र्जनित्वम्।।26।।
।।1.89.10।।

सोमः पवते जनितामतीनां जनितादिवो जनिता पृथिव्याः।
जनिताग्ने जनिता सूर्यस्य जनितेन्द्रस्य जनितोत विष्णोः।।27।।
।।9.96.5।।

ब्रह्मा देवानां पदवीः कवीनामृषि र्विप्राणां महिषो मृगाणाम्।
श्येनो स्वधिति र्वनानां सोमः पवित्र मत्येति रेमन्।।28।।
।।9.96.6।।

ऋतचं सत्यं चाभीद्धात्तपसोध्यजायत।।
ततो रात्र्यजायत ततः समुद्रो अर्णवः।।29।।
।।10.111.1।।

समुद्रादर्णवा दधि सम्वत्सरो अजायत।
अष्टो रात्राणि बिदध द्विश्यस्य मिषतो वशी।।30।।
।।10.191.2।।

सूर्या चन्द्रमसो धाता यथा मकल्पयत्।
दिवं च पृथिवी चान्तरिक्ष मथो स्वः।।31।।
।।10.191.3।।

## प्राणशक्ति में पँचमुखी रुद्र

महाप्रलय के अनन्तर जो प्रजा प्रगट हुई, उसके तीन भाग नास्तिक हुए और एक भाग आस्तिक था। उस चतुर्थ भाग के भी भाग हुए। एक ने अग्नि की, दूसरे ने वायु की, तीसरे ने सूर्य की उपासना करना आरंभ कर दिया। सबका पूज्य अग्नि है। वायु समस्त दिशाव्यापी और देह में प्राणरूप है। तीनों लोकों के मध्य में महालिंगरूप सूर्य स्थित है। तीन भाग की प्रजा जो नास्तिक थी, सो पशु, पक्षी, मत्स्य, सर्प आदि प्राणी हुए एवं वृक्ष, अन्न आदि हुए। यही प्राणशक्ति पँचमुख रुद्र है। अग्नि ही अर्क है। ऐतरेयाण्यक अनुसार अग्नि, सूर्य एवं वायु ही तीन देव हैं।।ऋग्वेद 8.101.14।।

## वेद ही ब्रह्म

परम हितकारी मित्र के समान वेद को जानकर, वेद का पठन पाठन करनेवाले मित्र ब्रह्मविद को, वेद देवता करता हुआ, मरण के पश्चात् स्वर्ग को

ले जाता है। जो पुरुष वेद के पठन पाठन को त्यागकर, मनुष्यों के रचित ग्रंथों को पढ़ता है, उस द्विजाति की परिश्रम की हुई वाणी में, परलोक के लिये कुछ भी फल नहीं होता है। यह वैदिक मार्ग इह और परलोक हितकारी है। यह अग्निहोत्र रूप कर्म है। यही वैदिक मार्ग सत्यस्वरूप रुद्र की प्राप्ति करानेवाला है। जो कुछ लौकिक वाणी को सुनता है सो सब ही व्यर्थ सुनता है। वह उत्तम वैदिक कर्म करनेवाले के मार्ग को प्राप्त नहीं होता है।।2।। ।।ऋग्वेद 10.71.6।।

## महाप्रलय वर्णन

उस महाप्रलय में विकारी मायारूप प्राणशक्ति नहीं थी, उस अव्याकृत कारण का, सूक्ष्म कार्यरूप हिरण्यगर्भ भी नहीं था। रजत कपाल भूलोक भी नहीं था। मध्यलोक अन्तरिक्ष भी नहीं था। जिस आकाश से, श्रेष्ठ दिव्य जलवाला, द्युलोक, दुर्गम्य अगाध अवस्थावाला, सुवर्ण कपाल भी क्या नहीं था? तो यह जगत् किससे ढका हुआ था, किस आकार में, और किस आधार में था? यह जगत् अपनी उत्पत्ति के पहिले नाम रूप से कुछ भी नहीं था। द्यौ रूप स्वर्ण नहीं था, आकाश नहीं था, और भूलोक भी नहीं था। तीन लोकरूप असंख्य फलों के सहित, महः जनः तपः शाखा स्कन्धवाला ब्रह्मलोकमय मूल वृक्ष भी नहीं था।।3।।ऋग्वेद 10.129.1।।

## सृष्टि रचना से पहिले अनादि व्यापक अव्यक्त रुद्र

मरण जीवन धर्म नहीं था। रात्री दिन का विभागकरने वाला सूर्य नहीं था। तो क्या था? वायु रहित अपनी शक्ति के सहित सो अद्वितीय व्यापक चेतन था। उस प्रसिद्ध अनादि चेतन अव्यक्त रुद्र से उत्तम कोई दूसरा नहीं था। अर्थात् समस्त प्रकार के आवरण से रहित केवल अद्वितीय रुद्र ही रहा। रुत् शब्द वाच्य ऋत स्वयं प्रकाशी चेतन, द्र–शब्द वाच्च अनन्ताकाश नित्यज्ञानस्वरूपिणी अपनी अर्धांगना उमा शक्ति के सहित अखण्ड अद्वितीय रुद्र ही रहा। रुद्र की अनन्त बल शक्ति के किसी एक भाग में जगत् का उपादान कारण विकारी होने पर भी, निर्विकारी के समान रहता है। प्रकाश स्वरूप रुद्र माया के समस्त प्रकार के आवरणों से रहित उत्तम है।।4।।ऋग्वेद 10.129.2।।

## सृष्टि : रचना पूर्व अज्ञानात्मक रूप

यह जगत् उत्पत्ति के पहिले सभी प्रकार के चिन्ह रहित अति गुह्य निर्विशेष बीज भत्ता से ढका हुआ अज्ञानात्मक सुख स्वरूप ही रहा। अज्ञान विश्व रचना के कुछ पहिले जिस अनन्त शक्ति स्वरूप के, एक भागमय कण्ठ में, विकारी रूप स्फुरण हुआ। उस ''मायारूप विष को धारण करने से रुद्र का

नाम नीलकण्ठ हुआ।'' उतना ही व्यापक चेतन मिथ्या मायाजाल के द्वारा आच्छादित हुआ। मैं एक हूँ, अनेक होऊँ, इस सृष्टि रचनात्मक संकल्प के प्रभाव से एक कारण प्राणशक्ति रूप अव्याकृत प्रगट हुआ। यहाँ माया से सत्यरूप रुद्र ढक गया (अधिष्ठित माया विष को, अधिष्ठान चेतन ने धारण रूप से पान किया।)। जितने भाग में कारणोन्मुख माया का आगमन हुआ, उतने ही चेतन में माया संकल्पमयी क्रिया हुई। ''मायिक चेतन का रुद्र कण्ठ है। इस नीलकण्ठ क्षेत्र को छोड़कर मायाविष, रुद्र के अनन्त आकाश व्यापी शुद्ध तुरीय स्वरूप को आवरण करने में, असमर्थ है।'' जैसे मायिक रुद्र नीलकण्ठ एवं श्वेतकण्ठ है। वैसे ही माया विशेष एवं निर्विशेष है। ब्रह्मविद सविशेष माया को निर्विशेष सत्ता की कल्पित सत्तारूप अविद्या मानकर, और निर्विशेष सत्ता को विद्या मानकर भव बन्धन से मुक्त हो जाते हैं। वास्तव में उत्पत्ति नाश रहित अनादि शान्त प्रवाह रूप है।।5।।ऋग्वेद 10.129.3।।

## रुद्र द्वारा रक्षित अदिति

सर्वप्रथम जिस बहुत होऊँ इस तादात्म्य बीज को अधिष्ठान मायिक ने प्राणशक्ति में स्थापन किया। उससे असंख्यात्मक बीज प्रथम देहधारी समग्र ज्ञानादि ऐश्वर्य्य सम्पन्न ब्रह्मा प्रगट हुआ। वह ब्रह्मा विराट् का (रेतः) उपादान कारण हुआ। अव्यक्त के विकास रूप सूक्ष्म देहधारी ब्रह्मा के कारण ''महेश्वर को सूक्ष्म बुद्धि के द्वारा विचार करके ऋषियों ने अपने हृदयाकाश–अन्तःकरण में निरन्तर ध्यान से जाना।'' मूलतः रुद्र के चिदामास को धारण करनेवाली अव्यक्त है। ''रुद्र की रक्षित अदिति– प्राणरूप पत्नी है।'' रुद्र का गर्भधारण करनेवाली प्राणशक्ति योनि है। समस्त देवताओं की उत्पत्ति से पहिले जन्म मरण रहित स्वयं प्रकाशी उस रुद्र का प्रथम देहधारी पुत्र ब्रह्मा के नाम से प्रसिद्ध है।।6।।ऋग्वेद 10.129.4।।

## रुद्रात्मक ब्रह्मा

इन समस्त ब्रह्माण्डों का नीचला भोग्य रूप आधार कौन था? ऊपर भोक्तारूप आधेय कौन था? इनके मध्य में सर्वत्र व्यापक चेतन ज्योति है। बाह्य शक्ति नीचला आधार है, अभ्यन्तर शक्ति ऊँचा आधेय है। असंख्य त्रिलोकात्मक सारभूत फलों को धारण करनेवाले महाशाखास्वरूप तपः जनः महर्लोक प्रगट हुए। उन सत्यलोक मूलवर्ती, तीनों स्कन्धरूप महाशाखाओं से, भूर्भुवः स्वर्गात्मक असंख्य फल–आसन् उत्पन्न हुए। अव्यक्त की अमृतशक्ति का विकास सूत्रात्मक है, सूत्रात्मा का विकास सूर्य है। ''अग्निसोमात्मक पँचभूतों के समुदाय का नाम महाविराट् है।'' इस महाविराट् वृक्ष में तीन–तीन लोक वाले असंख्य फल लगे हैं (परम व्योम में असंख्य ब्रह्माण्ड और असंख्य

सृष्टि हैं। इन सृष्टियों में देव, दैत्य, पितर, गन्धर्व, मनुष्यादि प्राणिमात्र भरे हैं।) उस रुद्रात्मक ब्रह्मा की यह विश्व महिमा है।।7।।ऋग्वेद 10.129.5।।

## जगत् रचनाकार!

किस उपादान कारण से और किस निमित्त कारण से यह चराचर रचना हुई? इस जगत् की उत्पत्ति के पीछे सभी देवता उत्पन्न हुए। फिर इस जगत् में, यथार्थ कौन जानता है? कौन कहे कि किस कारण से जगत् कार्य प्रगट हुआ? इस कारण के विषय में प्रश्न का उत्तर कौन दे सकता है अर्थात् रुद्र।।8।।ऋग्वेद 10.129.6।।

## रुद्र : नीलकण्ठ का रहस्य

वह नाम रूपात्मक चराचर विश्व, जिस कारण से प्रगट हुआ, अथवा जो कारण जगत् को रचकर, पालन एवं संहार करता है, अथवा नहीं करता है, यह उसी का काम है। जो इस जगत् का नियंता, अव्याकृताकाश रूप ब्रह्मलोक–रुद्रलोक–परमेष्ठीलोक–सत्यलोक में विराजमान है, जो व्यापक विधाता नहीं जानता, ऐसा नहीं, वह अवश्य ही जानता है। अथवा नहीं जानता तो इस जगत् की अलौकिक व्यवस्था कौन करता? जिसने रचा सो ही संहार करता है, उसको हम भी वेदों के द्वारा जानने में समर्थ हैं।।9।।ऋग्वेद 10. 129.7।।

## महाब्रह्माण्ड में सत्यलोक : रुद्र

अनन्त शक्ति सम्पन्न सामान्य विशेष स्वरूप से व्यापक रुद्र कारण, सूक्ष्म, स्थूल कार्य भेदवाली माया के द्वारा बहुत स्वरूप धारण करनेवाला होता है। वह असंख्य स्वरूप इस देव के अनन्त शक्ति स्वरूप को प्रख्यात करने के लिए लिंगात्मक महिमा है। जिस–जिस स्वरूप की इच्छा होती है, उस–उस आकार के समान होता है। हरि रूप प्राणशक्ति के प्रथम सूक्ष्म, कारण ये तीन भेद होने पर भी माया ब्रह्माण्ड में दश वसु, दश रुद्र, दश आदित्य और पिण्ड में दश स्थान, दश प्राण, दश इन्द्रियाँ रूप से व्यापक है। निश्चय ही "महाब्रह्माण्ड के सत्यलोक में इस रुद्र का ब्रह्म नाम, सूर्य मण्डल में भर्ग नाम, और प्रत्येक व्यक्तिगत देह में जीव नाम है।।10।।ऋग्वेद 6.47.18।।

## असंख्य ब्रह्माण्ड का स्वामी रुद्र

इन्द्र (रूपी रुद्र) महाविराट् के मस्तक रूप ऊर्ध्व कपाल का स्वामी है। इन्द्र अधो भागवर्ती भूमीमय रजत कपाल का भी स्वामी है। महाप्रलय अवस्थावाले कर्म संस्कार समूह का इन्द्र स्वामी है। इन्द्र अथवा रुद्र ही असंख्य ब्रह्माण्डों का स्वामी है। वह वृद्ध पूज्य ब्रह्मादि प्रजापतियों का स्वामी है। रुद्र बुद्धिमान् अंगिरा आदि ऋषियों का स्वामी है। महेश्वर प्राप्त हुई वस्तु

की रक्षा करने में अप्राप्त की प्राप्ति करने का स्वामी है। वह (रुद्र) ही प्रार्थना के योग्य है।।11।।ऋग्वेद 10.89.10।।

## इन्द्ररूपी रुद्र

हे रुद्ररूपी इन्द्र (इन्द्र रुद्रवाचक है।)! यदि अपरिमित क्षुद्र विराटो के शिर रूप द्यौ और पग रूप असंख्य भूमि होती हुई आपके अनन्त ज्ञानस्वरूप का अन्त नहीं पा सकते हैं। हे धुनष्य (पिनाकी) धारी देव! आपको असंख्य त्रिलोकात्मक सूर्य, प्रकाश नहीं कर सकते। रुद्र की उमा पत्नी से सुरक्षित प्राणशक्ति अपने सूत्रात्मक एवं महाविराट् के सहित भी अन्त नहीं पा सकते हैं तो उत्पन्न होने वाले प्राणिमात्र कैसे अन्त पा सकता है? रुद्र अपनी उमा की एक विकारी प्राणशक्ति का मायिक रूप से आधार है। सो रुद्र माया के पदार्थों से कब नाप में आता?।11।।ऋग्वेद 8.59.5।।

## रुद्रलोक : सत्यलोक के विधाता द्वारा सृष्टि

महेश्वर से प्रेरित हुए, जगत् के आकार में प्रकाश पानेवाले, अव्यक्त जलों के मध्य में गर्भ के समान, संकल्पयुक्त चेतन को स्थापन किया। मैं एक हूँ, बहुत होऊँ, अर्थात् मायारूप क्षेत्र में, क्षेत्रज्ञ स्वरूप ब्रह्मा होऊँ। इस सृष्टि विचार को पूर्ण विकास के लिये जिस माया के तादात्म्य चेतन को, प्राणशक्ति माताधारण करती है, वह प्राणशक्ति दश पाश रूप में विभक्त हुई है। उस प्राणों की समष्टि सूत्रात्मक देह के मध्य में, एक मुख्य चेतन सर्वज्ञ सर्वरूप, उस ब्रह्मा की देवता उपासना करते हैं। जैसे युवॉ नारी रजोदर्शन के अनन्तर गर्भधारण में समर्थ होती है। तैसे ही संकल्प की क्रियाशक्ति रूप माया, कारण के आकार में आने के पीछे ही अपने तादात्म्य चेतन को ब्रह्मा रूप से धारण करती है। प्राणशक्ति कारण के आकार में आने को तैयार हुई, किन्तु आई नहीं सो ही है। यह माया कारण के आकार में आई, सो ही माया हिरण्यगर्भ को धारण करनेवाली अव्याकृत नाम से प्रसिद्ध है। माया–अव्यक्त–अव्याकृत–आपः–सलिल–मरुत्–विष्णु–ऋत्–नर–प्राण–स्वधा इत्यादि नाम विकारी बीज शक्ति रूप प्राणशक्ति के ही हैं।।13।।ऋग्वेद 10.27.16।।

## रुद्र का पुत्र ब्रह्मा

माया के मध्य गर्भस्थान रूप ब्रह्मलोक में विराजमान ''ब्रह्मा, सबके पहिले उत्पन्न होनेवाला, रुद्र का पुत्र है।'' उस सर्वज्ञ पितामह ब्रह्मा का पुत्र महाविराट् देह का अभिमानी है। प्रसिद्ध प्रजापति की विराट् देह के सुवर्ण एवं रजत दो कपाल हैं। महाप्रलय के अनन्तर उत्तर सृष्टि के आदि में जल वर्षा करनेवाले ऊर्ध्व कपाल द्यौ है, और वर्षा रूप रेतसः–वीर्य को धारण करनेवाला, असंख्य भूमियों की जननी रजत कपालात्मक पृथिवी है। ये दोनों जगत् के

माता–पिता (पृथिवी–द्यौ) हैं। कारण स्वरूप प्राणशक्ति ही सूक्ष्म, स्थूल देह है। उस सूक्ष्म स्थूल देह में जो चेतन है, वही सत् स्वरूप क्षेत्रज्ञ ब्रह्मा है। यही ब्रह्मा स्थूल उपाधि से प्रजापति है।।14।।ऋग्वेद 10.5.7।।

## ऋषि शब्द व्याख्या : मन्त्रद्रष्टा

जो कल्प एवं मन्वन्तर के आदि में ऋचा अथवा मन्त्र को देखता है, सो ही ऋषि है और मन्त्रों में जिसका वर्णन होता है, वही देवता (विषय) है। जिस प्रकार "सृष्टि शान्त अनादि है, उसी प्रकार वेद भी अनादि है।" महाप्रलय के अनन्तर उत्तर दृष्टि के आदि में समस्त वेद मन्त्रों का दृष्टा (द्रष्टा) ब्रह्म है। ब्रह्म की कृपा से जिस–जिस ऋषि को मन्त्र–ऋचा प्राप्त होती है, उस मन्त्र का सो ही दृष्टा होता है। मैं बृहस्पति सभी देवताओं के जन्मों के यथार्थ को जानता हुआ कहता हूँ। समस्त प्रपंच के कारण का वर्णन करता हूँ। कोई भी वर्तमान समय में प्रशंसनीय उपादान कारण अव्याकृत में देखता है।।15।।ऋग्वेद 10.72.1।।

## माया का स्वामी रुद्र

जैसे लोहार सूक्ष्म अग्नि को विशेष रूप में प्रज्ज्वलित करता है। तैसे ही महेश्वर ने महाप्रलय श्मशानरूप समाधि से शव स्वरूप निर्विशेष बीज सत्ता को अनन्त महाप्रलय समान क्रमपूर्वक, विकारी कारण के आकार में प्रेरित किया। अर्थात् निर्विशेष बीज शव को, सविशेष सत्ता के आकार में विकाश होने के लिये हिलाया। यही कारण के रूप में सन्मुख होनेवाली माया है। माया के स्वामी महेश्वर रुद्र हैं। फिर "माया संकल्प की अभिव्यक्ति रूप क्रिया ही अव्याकृत है। माया के स्वामी रुद्र ने अनन्त महाप्रलयों के क्रमपूर्वक बीज सत्ता को कारण के रूप में प्रेरित किया।" ब्रह्मा की उत्पत्ति के पहिले प्रलय के अन्त और सृष्टि के आदि रूप, दोनों की संधि में, सो माया कारण के रूप से भासी, उस माया रूप मिथ्या प्राणशक्ति से सत् चेतन स्वरूप भगवान ब्रह्मा उत्पन्न हुआ। उस विधाता के प्रजापति रूप से इन अग्नि, वायु, सूर्यादि अधिदैवों के सहित, वाणी आदि अध्यात्म देवताओं का जन्म हुआ।।16।।ऋग्वेद 10.72.2।।

## प्राणशक्ति से चेतन पुरुष ब्रह्मा प्रगट

अग्नि, इन्द्रादि देवताओं की उत्पत्ति के पहिले मायारूप प्राण शक्ति से चेतन पुरुष ब्रह्मा प्रगट हुआ। उस ब्रह्मा ने अपने सूक्ष्म देह से महाविराडात्मक पँच भूत प्रगट किये। महाविराट् की उत्पत्ति के पीछे उस महाविराट् अभिमानी प्रजापति के अपने स्थूल देहवति पँच भूतों से ऊँचे पगवाले नक्षत्र मण्डल प्रगट हुए।।17।।ऋग्वेद 10.72.3

## ब्रह्म रूपी वृक्ष

भूमी (भूमि) से (आकाश तक) ऊँचे पगवाले वृक्ष (ब्रह्म) प्रगट हुए। अन्तरिक्ष से पूर्वादिक दिशाएँ प्रादुर्हुई। प्राणशक्ति से समर्थ ब्रह्मा उत्पन्न हुआ। ब्रह्मा से महाविराट् रूप सरस्वती (अदिति) प्रगट हुई।।18।।ऋग्वेद 10.72.4।।

## देवता अध्यात्म रूपी प्रजा

हे सर्वज्ञ विधाता, जो आपकी महाविराट् पुत्री प्रगट हुई। उस माता को आधार करके समस्त देवता प्रगट हुए। उत्पत्ति के पीछे, अधिदेव स्वरूप चिरस्थायी स्वभाववाले देवता अध्यात्म रूप प्रजा हैं। अदिति रूप विराट् सर्व देवताओं का उत्पत्ति स्थान प्रिय गृह है। अव्याकृत अदिति की ही सूक्ष्म स्थूल दोनों अवस्था का नाम अदिति है।।19।।ऋग्वेद 10.72.5।।

## महाविराट् में देवता अवस्थित

जिस प्रकार हे देवताओं, उस महाविराट् के अन्तर्गत असंख्य लोकवर्ती, उत्तम अवस्था को धारण करनेवाले आप सब स्थित हो। उसी प्रकार इस सौरात्मक द्यौ में, नृत्य करने के समान, आपका सम्बन्धी, तेज अपने–अपने मण्डल के सदृश्य पृथक् रूप से, उस सूर्य को त्याग (दे) दिया।।20।।ऋग्वेद 10.72.6।।

## किरणों से भूमण्डल आलोकित

हे देवताओं! जिस प्रकार मेघ भूमि के सम्पूर्ण भागों को जलवर्षा से पूर्ण करते हैं, उसी प्रकार सूर्य समूचे विश्व को अपनी किरणों से प्रकाशित करता है। इस द्यौ रूप (ब्रह्माण्डीय) समुद्र में रात्रि के समय अदृश्य हुए सूर्य को, दिन के आगमन रूप से सम्पादन करते हो।।21।।ऋग्वेद 10.72.7।।

## महाविराट् का ज्ञान : सप्त आदित्य

महाविराट् के देह से सर्वत्र व्यापक, आठ पुत्र सूर्यरूपी फल लगे हैं। प्रत्येक सूर्य में सात किरण जल के पान करनेवाले ऋत्विक हैं। ये सात आदित्य देवता हैं। उन सात देवताओं के सहित हे आठवें आदित्य! आप हमारी सर्वत्र रक्षा करो। इस ऋचा में सप्त आदित्य कथन सूर्य उत्पत्ति रहस्य है।।24।।ऋग्वेद 9.113.3।।

## माया सूक्ष्म देह, ब्रह्मा देही रूप रुद्र

उमा नित्य ज्ञान शक्ति ने अपने परमव्योम स्वरूप में बीज शक्ति रूप प्राण शक्ति को जगदाकार के रूप में प्रेरित किया। वह अपने सूत्रात्मा के आकार में सम्पादन करती हुई समष्टि सूक्ष्म देह रूपवाली हुई। इस प्रकार अदिति मृत्यु, अमृतात्मक सोम, अग्नि स्वरूप हुई। सत्यं, तपः, जनः, महः इन

चार लोक से चार पादवाली हुई। साथ ही आठ आदित्य रूप से अष्टपाद हुई। तीन लोक—भूमि, अन्तरिक्ष, स्वर्ग; तीन देव—अग्नि, वायु, सूर्य एवं तीन सर्ग—सृष्टि, स्थिति एवं प्रलय; ये नौपादवाली हुई। असंख्य भौतिक, गुल्म, तृण, लता, वृक्ष, पर्वत, नदी आदि और प्राणियों के आकार में अध्यात्मक रूप से प्रगट हुई। यह समूचा जगत् उमा रुद्र की महिमा है। उमा की शक्ति माया, और माया का अधिष्ठान महेश्वर ही रुद्र है। माया विराट् और ब्रह्मा प्रजापति है।।25।।ऋग्वेद 1.164.41।।

## अदिति का आठवाँ पुत्र मार्तण्ड सूर्य

प्राणशक्तिरूप अव्यक्त ही स्वर्ग है। अमृत शक्ति ही आकाश है। प्रजापति ही प्रगट करनेवाला है। सो ही प्रजापति रूप अदिति पालन करनेवाला ब्रह्मा है। ब्रह्मा प्रजापति रूप पुत्र है। अदिति अग्नि—सोमात्मक ही समस्त प्राणियों के सहित अधिदैव स्वरूप देवता है। पँचजन रूप ही अव्याकृत है। जगत् उत्पन्न हुआ, जो वर्तमान है, और जो उत्पन्न होगा, सो समस्त ही कारण स्वरूप है।।26।।ऋग्वेद 1.89.10।।

## रुद्र के पाँच मुख

समस्त विश्वमण्डल व्यापी समष्टि व्यष्टि रूप सूत्रात्मक देहधारी हिरण्यगर्भ है। मूलभूत रूप से "प्राणशक्ति ही पँच जन है। पँच जन ही सद्योजात, वामदेव, अघोर, तत्पुरुष, ईशान हैं। ये पाँच ही रुद्र के पाँच मुख हैं। इस प्राणशक्ति में पँच मुखधारी रुद्र विराजमान हैं।" माया जगत् कारण रूप योनि और महेश्वर लिंग है। कारण की सूक्ष्म अवस्था का नाम भी अदिति है। प्रत्येक सौर जगत् के द्यावा भूमि का नाम भी अदिति है।।26।।ऋग्वेद 1. 89.10।।

## सोम देवों का स्वामी

महर्लोकवासी सोम अनन्त त्रिलोकमय फलों का उत्पादक है। प्रत्येक त्रिलोकी अण्ड के ऊर्ध्व द्यौकपाल का उत्पन्न करनेवाला, प्रत्येक अण्ड के अधो भागवर्ती भूमि कपाल का उत्पन्न करनेवाला है। भूमि से अग्नि का उत्पन्न करनेवाला, द्यौ से सूर्य प्रगट करनेवाला, मेघस्थ विद्युत् का उत्पन्न करके धारण करता है। दूसरे शब्दों में, वह विद्युत् मेघ से निकलकर अंधकार को अपनी अप्रगतिरूप चरण से दबाता हुआ पृथिवी में प्रवेश करता है। इसलिये ही "विद्युत् का नाम विष्णु" है। अन्तरिक्ष रूप अदिति में वायु रूप इन्द्र का और विद्युत रूप विष्णु का जन्म है। प्रसिद्ध सोम देवताओं का स्वामी है।।27।।ऋग्वेद 9.96.5।।

## रुद्र स्वरूप ज्ञान उत्तम

समस्त देवताओं के मध्य में उत्तम ब्रह्मा है। नाना पदार्थों के स्वरूप को जाननेवालों के मध्य में, अपने स्वरूप को प्राप्त करनेवाला ही उत्तम है। मन्त्रदृष्टा वसिष्ठ, विश्वामित्र, वामदेवादिक ऋषियों के मध्य में मुख्य मन्त्रदृष्टा भगवान ब्रह्मा है। विचरनेवाले पशुओं के मध्य में महान सिंह है। पक्षीयों के मध्य में महान श्येन (वर्तमान में गरुड अथवा बाज़) है। सोम देवता अपनी शक्ति के द्वारा असंख्य ब्रह्माण्ड रूपी फलों को उत्पन्न करता हुआ उस लोक को धारण करता आधार स्वरूप उत्तम है।।28।। ।।ऋग्वेद 9.96.6।।

## अव्यक्त से हिरण्यगर्भ उत्पन्न

सर्वव्यापक स्वयं प्रकाशी महेश्वर रुद्र के विश्व रचनामय संकल्प से कारणोन्मुख माया से ही अव्यक्त–सलिल कारण प्रगट हुआ। उस अव्यक्त से हिरण्यगर्भ उत्पन्न हुआ। उस विधाता से विराट् प्रगट हुआ। उस विराट् से भूमि, अन्तरिक्ष एवं द्यौ उत्पन्न हुआ।।29।।ऋग्वेद 10.11.1।। यह स्मरण रहे कि ब्रह्म–रुद्र ही ऋत है : 'ब्रह्मवा ऋत।।'' शतपथ ब्राह्मण के अनुसार व्यापक जल द्रव्य ही रात्री है : आपो वै रात्रिः।। ब्राह्मण, संहिता एवं ऋग्वेद में ''द्यौ एवं अन्तरिक्ष के वाचक शब्द सलिल, समुद्र, अर्णव आदि हैं।

## सम्वत्सर से ही देवताओं का जन्म

अन्तरिक्ष, द्यौ की उत्पत्ति के पीछे सम्वत्सर रूप सूर्य, चन्द्रमा प्रगट हुआ। सम्वत्सर ही देवताओं का जन्म है : ''सम्वत्सरो वै देवानां जन्म।'' स्वास, प्रत्वास आदि क्रिया करनेवाले, समस्त जगत् के नियंता स्वामी ब्रह्मा ने निमिष, काष्ठ, कला, मूहुर्त, दिन–रात, पक्ष, मास, ऋतु, अयन, वर्षादि बनाया। इससे पहिले के एवं इसमें प्रलय के अन्तर, उत्तर सृष्टि का वर्णन किया है।।30।।ऋग्वेद 10.111.2।।

## सृष्टि वर्णन

ब्रह्मा ने प्रथम कल्प से प्रारंभ करके, प्रत्येक कल्प में, दोनों सूर्य चन्द्रमा को जिस प्रकार रचाया, उसी प्रकार, इस वर्तमान कल्प में भी भूमि और आकाश एवं स्वर्ग की रचना की। इन लोकों की उत्पत्ति के अनन्तर सूर्य को रचा। वह सृष्टि अनादि शान्त प्रवाह स्वरूप है।।31।। ।।ऋग्वेद 10.111. 31।।

# ऋग्वेदीय रुद्र ऋचाएँ : चतुर्थ

।।अविनाशी रुद्र धाम : ब्रह्मलोक कैलास; जन्म मरण मुक्तिदाता रुद्र; रुद्र : अन्तकाल उपदेशक; रुद्र : अनादि प्रपितामह; रुद्र; सृष्टि एवं प्रलयकर्त्ता; रुद्र : भूलोक गुरु।।

## अविनाशी रुद्र धाम : ब्रह्मलोक कैलास

यास्ते प्रजा अमृतस्यपरस्मिन्धामन्नृतस्य।
मूर्धानाभासोमवेन आभूषन्तीः सोम वेदः।।ऋग्वेद 1.43.9।।

हे सोम! आपकी प्रार्थना करनेवाली ये प्रजा सर्वत्र से सुशोभित, श्रेष्ठ यज्ञस्थान में अवस्थित है। हे सोम! उन यज्ञ करनेवाली प्रजाओं के ऊपर, प्रेम करो और आप अविनाशी रुद्र के धाम में पहुँचाओ। यह अविनाशी अमृतमय ऋतस्य अर्थात् रुद्र का धाम कैसा है? यह पृथिवीलोक का मस्तक स्वरूप उत्तम धाम है। पृथिवीस्थ ब्रह्मलोक की अन्तिम अवस्था ही कैलास है। वैदिक विज्ञान में भूस्वर्गक्षेत्र (त्रिविष्टपम्) कैलास कहा गया है और दिव्य अमृतमय सोमादि वनस्पति इस भूस्वर्ग में ही उत्पन्न होती है।।ऋग्वेद 1.43.9।।

## जन्ममरण मुक्तिदाता रुद्र

गाथपतिं मेधपतिं रुद्रं जलासभेषजं।
तच्छंयो सुम्नमीमहे।।ऋग्वेद 1.43.4।।

वेद के पालक, यज्ञ के स्वामी, सुख स्वरूप प्रणव, समस्त दिव्य ओषधियों के उपदेशकर्त्ता रुद्र के अविनाशी, अक्षय सुख को प्राप्त करने के लिये और जन्म मरण रूप दोनों व्याधि शमन के लिये हम रुद्र से प्रार्थना, याचना करते हैं।।ऋग्वेद 1.43.4।।

## रुद्र : अन्तकाल उपदेशक

यथानो मित्रो वरुणो यथा रुद्रश्चिकेतति।
यथा विश्वे सजोषसुः।।ऋग्वेद 1.43.31।।

जैसे दिन–रात में मित्र, वरुण हमको सुखी करते हैं, वैसे ही समान प्रेम करनेवाले सभी देवता हमें सुखी करें। उसी प्रकार अन्तकाल के समय प्रणव स्वरूप रुद्र उपदेशकर्त्ता होवें।।ऋग्वेद 1.43.3।।

## रुद्र : अनादि प्रपितामह

कद्रुद्रायप्रचेतसेमीळ्हुष्टमायतव्यसे।
वोचेमशं तमंहृदे।।ऋग्वेद 1.43.1।।

सबके प्रशंसनीय, महादानी, समस्त पदार्थो की वर्षा करनेवाले, अनादि प्रपितामह, सभी प्राणियों के विराजमान रुद्र के लिये, अत्यन्त सुखरूप वैदिक को हम स्तुति में उच्चारण करते हैं।।ऋग्वेद 1.43.1।।

## रुद्र : सृष्टि एवं प्रलयकर्त्ता

यथानो अदितिःकरत्पश्वे नृभ्यो यथागवे।
यथा तोकाये रुद्रियं।।ऋग्वेद 1.43.2।।

जिस प्रकार सूर्य उदय–अस्त रूप से मनुष्यों, पशुओं आदि को पोषण विश्राम रूप सुख देता है। उसी प्रकार शास्ता रुद्र प्राणियों के लिये सृष्टि और प्रलय सुख करता है। जब प्राणीगण मरण के व्यापार से परिश्रमित होते हैं, तब प्राणियों को महाप्रलय रूप निद्रा सुख देता है। प्राणी महानिद्रा से सृष्टि में आने की इच्छा करते हैं। उस समय उनको सृष्टि रूप में प्रगट करके कर्मानुसार सुख देता है।।ऋग्वेद 1.43.2।।

## रुद्र : भूलोक गुरु

एवाबभ्रोवृषभचेकितान यथादेवन हृणीषे नहंसि।
हवनश्रुनो रुद्रेहबोधि बृहद्वदेमविदये सुवीरा।।ऋग्वेद 2.33.15।।

रुद्र सम्पूर्ण चराचर जगत् का पालनहार है। रुद्र सबको धारण करनेवाला है। आप ही (रुद्र) सर्वज्ञ महाज्ञानी बोधि गुरु हैं। आप माया के द्वारा अनन्त स्वरूप धारण करनेवाले हैं (विरूपाक्ष)। हे रुद्र! आप हमारे अज्ञात–ज्ञात अपराधों पर कोप स्वरूप हनन नहीं करें, हमें क्षमा करें। हमारी प्रार्थनाओं को सुनकर, प्रसन्न होकर, इस भूलोक में रुद्रदेव अध्यात्मज्ञान, ब्रह्मविद्या महाज्ञान आदि का उपदेश करने की कृपा करें। हम सभी उपासक, वैदिक कर्म करनेवाले, उस महाज्ञान पर परस्पर भाषण, संवाद करेंगे। अर्थात् वेदविद्या पर मनन–चिन्तन–अध्ययन–स्वाध्याय करेंगे।।ऋग्वेद 2.33.15।।

# ऋग्वेदीय रुद्र : पँचम

।।सर्वगत अधिष्ठान रुद्र; असुर महाप्रज्ञावान रुद्र; रुद्र से सुरक्षित द्यावा—पृथिवी; रुद्र पुत्र के चमकते आभूषण; रुद्रः नित्य तरुण; रुद्रपुत्र मरुत् शक्ति वृद्धि कर्त्ता; रुद्र पुत्र : कर्मक्रियामय मरुत्; रुद्र गणः तीनों लोकों में वास; रुद्र पुत्र आरोग्यकर्त्ता; द्यावा पृथिवी के दिव्य रक्षक : रुद्र पुत्र मरुत्; रुद्र पुत्र : सर्वत्र वर्षा कर्त्ता; रुद्र पुत्रः प्रकाशित, अप्रकाशित पापों की क्षमा; रुद्र पुत्र की माता पृथिवी अदिति; रुद्रपुत्र मरुत् : अतिज्ञानी प्रबुद्ध कर्म कर्त्ता; सोमरुद्र : सुखप्रद; महामारी नाशक सोमरुद्र; रुद्र : माया बन्धन निर्मुक्ति कर्त्ता; सोमरुद्र : निरंजन कर्त्ता; रुद्रात्मक अग्निःमेघ जलशोषक; रुद्र : पोषक, रक्षक; रुद्र होतारं; रुद्र : द्यौ से उपासक पालनकर्त्ता; रुद्र : स्तुति से प्रसन्न; रुद्र : भूस्वर्ग कैलासासीन; रुद्र : रोग उत्पन्न करनेवाला एवं हरण करनेवाला; रुद्र : माया रूप कोप बन्धन से मुक्ति।।

## ऋग्वेदीय रुद्र ऋचाएँ

### सर्वगत अधिष्ठान रुद्र

प्रयेमे वन्ध्वेषेंगा वोचन्तसूरयः पृश्निं वोचन्त मातरम्।
अधापितरमिष्मिणं रुद्रं वोचंत शिक्वसः।।ऋग्वेद 5.52.16।।

मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने कहा है : मेरे शरीर के ये कारण स्वरूप प्राण तीन अवस्थाओं में, श्वास प्रश्वासमय वीरकर्म करनेवाली वाणी आदि दशेन्द्रियों के आकार को धारण करते हुए व्यापक हैं। ये प्राण दशेन्द्रियों के रूप में प्रगट हुए हैं। वे ही अतिसूक्ष्म नाना रूप करनेवाली बुद्धिमता आकार को धारण करते हैं। उस बुद्धि के द्वारा सर्वगत अधिष्ठान रुद्र को प्रसिद्ध करते हैं। उसी चेतन के द्वारा पँचवृत्ति रूप से प्रकाश पानेवाले प्राण हैं।।ऋग्वेद 5.52.16।।

### असुर महाप्रज्ञावान रुद्र

जे जज्ञिरे दिव ऋष्वा सउक्षणो रुद्रस्य मर्या असुरा अरेपसः।
पावकासः शुचयः सूर्या इव सत्वानो नद्रप्सिनो घोर वर्पसः।।
।।ऋग्वेद 1.64.2।।

इस ऋचा में पुनः रुद्र को "असुर" से संबोधित किया गया है। यह पुनः लिख रहे हैं कि ऋग्वेद में अधिकांश देवों को असुर कहा गया है। असुर

का अर्थ दैत्य, दानव नहीं हो कर महाबलवान्, महाशक्तिवान्, महाचेतनावान्, महाप्रज्ञावान्, महासाम्थर्यवान् आदि का सूचक है (पौराणिक काल में असुर–राक्षसों, दानवों का सूचक बना।)। वायुरूप रुद्र के मरुत् पुत्र, अन्तरिक्ष माता से उत्पन्न हुए। वे मरुत् सूर्य के समान प्रकाशवाले, सुदर्शन, निर्मल, पापरहित, बलवान वर्षाने वाले हैं। वे रुद्र पुत्र उपासकों पर प्रसन्न होनेवाले और शत्रुओं के लिये भयानक रौद्र देहधारी हैं।।ऋग्वेद 1.64.2।।

## रुद्र से सुरक्षित द्यावा पृथिवी

प्रयेशम्भन्ते जनयोन सप्तयो यामन् रुद्रस्य सुनवः सुदंससः।
रोदसीहि मरुत श्चक्रिरे वृधेमदन्ति वीरा विदयेषु घृष्वयः।।
।।ऋग्वेद 1.85.1।।

रुद्र के पुत्र मरुत् उत्तम कर्म करनेवाले, शत्रुओं का संहार करनेवाले हैं। उन्होंने द्यौ पृथिवी को सुरक्षित बनाया है। ये सुदर्शन, सुसंस्कारक, संस्कृतिवान् मरुत् आभूषणों से सुशोभित यज्ञ में यजमान की रक्षा करते हैं। इनकी गति अति शीघ्र है। ये मरुत् शीघ्र प्रसन्न होते हैं। इस ऋचा का आशय है कि द्यावा पृथिवी रुद्र से सुरक्षित है।।ऋग्वेद 1.85.1।।

## रुद्र पुत्र के चमकते आभूषण

द्यावो नस्तृभि श्चितयन्त खादिनो व्य 1 भ्रियान द्युतयन्त वृष्टयः।
रुद्रोयद्वो मरुतो रुक्म वृक्षसो वृषा जनिपृश्न्याः शुक्रऊधनि।।
।।ऋग्वेद 2.34.2।।

हे मरुतो! आपको नक्षत्रों से युक्त अन्तरिक्ष के शुद्ध स्थानों में वर्षारूप ऐश्वर्यवान् वायुरूप इन्द्र ने जब उत्पन्न किया, उस समय आप द्यौ के समान प्रकाशित होते हुए, वर्षा करनेवाले हो। मरुत् ने हाथों में कंकण, वक्षस्थल पर सुवर्णहार धारण किये हैं। मरुत् के आभूषण विद्युत् की तरह चकाचौंध करते हैं। वायुदेह धारी मरुत् अन्तरिक्षचारी हैं।।ऋग्वेद 2.34.2।।

## रुद्र : नित्य तरुण

अज्येष्ठासो कनिष्ठा सएते संभ्रातरो व्रवृधुः सौ भगाय।
युवा पिता स्वपा रुद्रएषां सुदुघा पृश्निः सुदिनामरुद्भ्यः।।
।।ऋग्वेद 5.60.5।।

एक साथ ही जन्मवाले, समभाववाले, सभी मरुत् भाई हैं। जगत् के सौभाग्य वृद्धि के लिये उत्तम कर्म करनेवाले एवं शत्रुओं को पराजित कर वृद्धि पानेवाले इन मरुतों का पालन करनेवाला नित्य तरुण रुद्र है। मरुतों के पोषण के लिये सुन्दर मधुरूप दूध देनेवाली, उत्तम प्रकाशवाली नाना वर्ण की रश्मिवाली सूर्यमण्डल माता है। सूर्य का नाम ही पृश्नि है। श्रुति में कहा है :

"असौवा आदित्यो देव मधु।" स्मरण रहे कि वायु एवं सूर्यमण्डल का स्वामी रुद्र है।।ऋग्वेद 5.60.5।।

## रुद्र पुत्र मरुत् शक्ति वृद्धिकर्त्ता

तं वृधन्त मारुतं भ्राजदृष्टिं रुद्रस्यसूनुं हवसाविवासे।
दिवःशर्धाय शुचयोमनीषा गिरयो नापउग्रा अस्पध्रन्।।
।।ऋग्वेद 6.66.8।।

आकाश के निवासी, मेघों के समान व्यापक, शुद्ध अन्तःकरणवाले, महाबलयुक्त रुद्र के पुत्र शत्रुओं से स्पर्धा करनेवाले एवं विजययुक्त पानेवाले तेजस्वी हैं। हम हमारी शक्ति की वृद्धि के लिए मरुत् गण समूह की स्तुति द्वारा उपासना करते हैं।।ऋग्वेद 6.66.8।।

## रुद्र पुत्र : कर्मक्रियामय मरुत्

कई व्यक्ता नरः सुनीळा रुद्रस्य मर्या अधास्वश्वाः।।
।।ऋग्वेद 7.56.1।।

ये अधिदैव रूप से मरुत् हैं। वे ही अध्यात्म प्राण रूप से दशेन्द्रियों के सहित मन बुद्धि के आकार में प्रगट हुए। अपने–अपने प्रत्येक कार्य को करने में एक समान स्थानवाले, स्थूल देहमय अश्वारुढ़ रुद्रपुत्र व्यापक मरुत् हैं। "कार्यात्मक स्थूल शक्ति ही मरुत्" है। कर्म क्रियामय मरुत् ही रुद्र पुत्र हैं।।ऋग्वेद 7.56.1।।

## रुद्रगण : तीनों लोकों में वास

आनोरुद्रस्य सूनवो नमन्तामद्या हुतासो वसवोऽ धृष्टाः।
यदीमर्भे महति वाहितासो वाधे मरुतो आव्हाम देवान्।।
।।ऋग्वेद 6.50.5।।

देवदैत्यों के युद्ध स्थल रूप अन्तरिक्ष और द्युलोक में रुद्र के निर्भय पुत्र मरुत् अधिकाधिक हैं। इन दोनों लोकों की अपेक्षा भूलोक में मरुत् स्वल्प अवस्थित हैं। इन तीनों लोको में बसनेवाले मरण धर्म से रहित अमर देवताओं का हम इस यज्ञ में आवाहन करते हैं। वे हमारे बुलावे पर आवें। अतः यह स्पष्ट है कि तीनों लोकों में रुद्रगण वास करते हैं।।ऋग्वेद 6.50.5।।

## रुद्र पुत्र आरोग्यकर्त्ता

एषः स्तोमो मारुतं शर्वो रुद्रस्य सूनूँ युवन्यूँ रुद्रश्याः।
कामो राये हवते मास्वस्त्युपस्तुहि पृष दश्वाँ अयासः।।
।।ऋग्वेद 5.42.15।।

हमारे द्वारा सम्पादित दिव्य स्तोत्र रुद्रपुत्र मरुतों के जलरूप प्रसन्नता को करनेवाला होवे। परस्पर मिले हुए, तारागणरूप, नाना बिन्दुओंवाले,

अन्तरिक्षवासी, आवाहन करने पर सहज आनेवाले, रुद्र के पुत्रों की निरंतर शुद्ध स्तुति कर। हे चंचल चित्त! अति आरोग्य सुख, पशुधन (अज, भेड़, अश्व, गो आदि) आदि प्रजा के लिए मेरे को संयुक्त कर। यह उल्लेखनीय है कि सप्त भाग में उनचास (49) मरुत हैं : "सप्त गणावै मरुतः।" "त्रिसप्तासो मरुतः।" "त्रिर्वे सप्तसप्त मरुतः।" ।।ऋग्वेद 5.42.15।। (विवरण : वायुविद्या)

## द्यावा पृथिवी के दिव्य रक्षक : रुद्रपुत्र मरुत्

यथा रुद्रस्य सूनवो दिवोवशन्त्यसुरस्य वेधसः।
युवानस्तथे दसत्।।ऋग्वेद 8.20.17।।

सर्वज्ञ अधिष्ठान सर्व उपाधि से शून्य परमेष्ठी रुद्र के पुत्र, पिता की भांति, नित्य तरुण मरुत् हैं। वे आकाश की जिस प्रकार रक्षा करते हैं, उसी प्रकार भूमि की रक्षा करते हैं। अर्थात् मरुत् द्यौ एवं पृथिवी के दिव्य रक्षक हैं। उपासकों के दुःखों को सुख करके आच्छादन करनेवाले रुद्र की माया से यह चराचर प्रगट् हो रहा है : "वरुणस्य मायया।" ।।ऋग्वेद 8.20.17।। यहाँ रुद्र वरुणवाचक है।

## रुद्रपुत्र : सर्वत्र वर्षाकर्त्ता

मिमातु द्यौ रदिति र्वीतयेनः सन्दनु चित्रा उषसो यतन्ताम्।
आचुच्थवुर्दिव्यकोशभेत ऋषे रुद्रस्य मरुतो गृणानाः।।
।।ऋग्वेद 5.59.8।।

द्यावा पृथिवी हमारी रक्षा के लिये सुख उत्पन्न करे। चित्र– विचित्र प्रकाश के दान करनेवाली उषायें उत्तम प्रकाश को फैलायें। सर्वदर्शी रुद्र के पुत्र मरुत् देवता स्तुति से प्रसन्न होकर आकाशीय जलयुक्त मेघ को सर्वत्र वर्षायें।।ऋग्वेद 5.59.8।।

## रुद्रपुत्र मरुत् : प्रकाशित, अप्रकाशित पापों की क्षमा

ताँ आरुद्रस्यमी ळहुषो विवासे कुविन्नं सन्तो मरुतः पुनर्नः।
यत्सस्वर्ता जिहीळिरे यदा विरवतदेनई महेतु राणाम्।।
।।ऋग्वेद 7.58.5।।

मैं मोक्षज्ञान के सिंचन करनेवाले, सर्व दुःखहर्ता रुद्र के पुत्रों की उपासना करता हूँ। मरुत् देव से विनती है कि वे हमारे सन्मुख बारंबार पधारें। हम अप्रकाशित पाप, प्रकाशित पाप आदि के लिये क्षमा माँगते हैं, वे इन पर कोपायमान नहीं हों। मरुत् हम पर प्रसन्न होवें।।ऋग्वेद 7.58.5।।

## रुद्रपुत्र की माता अदिति पृथिवी

रुद्रस्य येमीळहुषः सन्ति पुत्रा यांश्चो नु दाधृविर्भरध्यै।
विदे ही माता महो मही वा सेत् पृश्निः सुम्भे 3गर्भमाधात्।।

हे रुद्र! आपके असंख्य रुद्र स्वरूप भूमि पर अवस्थित हैं। उनके मारक आयुधों को हमसे हजारों योजन दूरी पर करो। अर्थात् आपके असंख्य स्वरूप मंगलमय हों। हे रुद्र! आपकी आज्ञा में समस्त जगत् है। एक ही रुद्र अपनी अनन्त शक्ति के द्वारा असंख्य स्वरूपवान है।।8।।

अस्मिनमहत्यर्णवेऽन्तरिक्षे भुवा अधि।।
तेषाँ सहस्रयो जनेऽवधन्वा नितन्मसि।।9।।

हे रुद्र! आपके असंख्य स्वरूप परमव्योम के दिव्य महासलिल में स्थित हैं। आकाश दिव्य आपः से ओतप्रोत है। इस मन्त्र के पाठ करते ही रुद्र की आज्ञा से रुद्रस्वरूप धनुष्य पर प्रत्यंचा खींचे आक्रामक मुद्रा से शान्त सौम्य मंगलमय रूप में आ जाते हैं।।9।।

नीलग्रीवाः शितिकण्ठा दिवँ रुद्रा उपाश्रिताः।
तेषाँ सहस्रयो जनेऽवधन्वानि तन्मसि।।10।।

इस मन्त्र में दो परस्पर विरोधी विशेषण नीलग्रीवा (नीलमणि समान कण्ठ, नीला कण्ठ) और शितिकण्ठा (श्वेत कण्ठ, काला कण्ठ) हैं। हे रुद्र! आपका विषपान से (सूर्यस्वरूप में रुद्र पृथिवी के महासमुद्रों का विषमय, नीला भासता जल हरण करते हैं।) नीलकण्ठ–नीलग्रीवा रूप है और विषपान रहित श्वेतकण्ठ है। अर्थात् ये रुद्र का घोर और अघोर रूप है। रुद्र सत्यलोक–ब्रह्मलोक–रुद्रलोक–परमेष्ठीलोक अथवा परमव्योम में विराजमान हैं। इस मन्त्र में परमेष्ठी रुद्र से पिनाक धनुष्य पर प्रत्यंचा खींचकर महातेज बाण धारण किये उग्रतम, रौद्रतम, घोर स्वरूप उपासक की प्रार्थना से त्यागने की विनती की गई है (क्योंकि रुद्र का घोर स्वरूप प्रलय, संहार का प्रतीक है, और अघोर रूप अमृत है।)।।10।।

नील ग्रीवाश्शिति कण्ठाः शर्वा अधः क्षमाचराः।।
तेषाँ सहस्रयो जनेऽवधन्वा नितन्मसि।।11।।

''शर्व का अर्थ प्रलयकर्ता'' है। इसके विपरीत ''भव का अर्थ सबका उत्पादक'' है। इस मन्त्र में पुनः नीलकण्ठ (घोर) एवं श्वेतकण्ठ (अघोर) रुद्र से प्रलयंकर स्वरूप से पाताल में विचरण करने और उपासक को मंगलमय स्वरूप में ही दर्शन देने की प्रार्थना की गई है। यह स्मरण रहे कि रुद्र का शर्व रूप जगत् का समापन है।।11।।

ये वृक्षेषु शष्पिपंजरा नीलग्रीवा विलोहिताः।
तेषाँ सहस्रयोजनेऽवधन्वानितन्मसि।।12।।

इस मन्त्र में विलोहित का अर्थ रक्तिम वर्ण, मंगल ग्रह, ताम्रवर्ण, रुधिर, लाल रंग और शष्पः का अर्थ प्रतिभाक्षय, पिंजर का अर्थ पक्षियों का

आश्रय है। शष्पिपंजराः का एक अर्थ पीत रंग वाला है, पीत वर्ण दिव्य है। वेद में रुद्र वृक्ष वनस्पति के भी स्वामी हैं। हे रुद्र! नीलग्रीवा नीलकण्ठ आपका पीत रक्तिम वर्ण वाला स्वरूप वृक्षों में स्थित है (पीत एवं नील रंग मिश्रण से हरित रंग प्रगट होता है।)। वक्ष ही रुद्र रूप है। आपसे विनती है कि आप उपासक के प्रति अघोर रूप में ही रहें।।12।। वैसे पीत रंग सर्वोच्च अध्यात्मिक स्थिति का भी द्योतक है।

ये भूतानामधिपतियो विशिखासः कपर्दिनः।
तेषाँ सहस्रयोजनेऽवधन्वानि तन्मसि।।13।।

हे प्राणिमात्र के नाथ रुद्र! आप जटाजूटधारी और शिखारहित हैं।।।3।। आप अपना आयुध हमसे दूर करो।

ये पथाम्पथि रक्षिण ऐलवृदा आयुर्यधः।
तेषाँ सहस्र योजनेऽवधन्वानि तन्मसि।।14।।

हे रुद्र! आप ब्रह्माण्ड के सर्वत्र मार्गों के स्वामी एवं मार्ग रक्षक हैं। रुद्र! आप प्राणिमात्र का अन्नसमूह से पालन पोषण करनेवाले हो। आप सत्य रक्षा के लिये शस्त्र से युद्ध के लिये सदैव तत्पर रहते हैं। आपसे विनती है कि आप अघोर रूप में ही उपासक पर कृपा करो।।14।।

ये तीर्थानि प्रचरन्ति सृका हस्तानिषंगिणः।
तेषाँ सहस्रयोजनेऽवधन्वानि तन्मसि।।15।।

रुद्र के गण (रुद्रस्वरूप) सशस्त्र (तलवार, ढाल लिये) पवित्र तीर्थों में भ्रमण करते हैं। उनके आयुधों को हमसे हजारों योजन दूर करने का अनुग्रह करो। अर्थात् पवित्र तीर्थ में रुद्रस्वरूप मंगलमय कल्याणकारी होवे।।15।।

येऽन्नेपु विविध्यन्ति पात्रेषु पिबतो जनान्।
तेषाँ सहस्रयोजनेऽवधन्वानि तन्मसि।।16।।

रुद्र के सौम्य एवं असौम्य (घोर एवं अघोर) दो भेद हैं। रुद्र को आरोग्यदायक भेद से अघोर और रोगकारक से घोर कहा जाता है। दुःख के असंख्य भेद से घोर को भी असंख्य रुद्र कहा है। सुख के अनन्त भेद से अघोर को अनन्त रुद्र कहा गया है। इसलिये अन्न–जल भक्षण से प्राणियों में होनेवाले रोग रूप को घोर रुद्र अपने बाण से छोड़ते हैं। रुद्र ही रोग स्वरूप बाण फैंककर विविध रोग रूप जन्माते हैं। इस मन्त्र में महावैद्यनाथ रुद्र से विनती की गई है कि आप रोग उत्पत्ति के मूल को अपने दिव्य तेजरूपी बाण से नष्ट करो। प्राणिमात्र की सुख आदि महिमा रुद्र की अघोर विभूति की है। यहाँ यह रहस्योद्घाटन होता है कि परमेष्ठी रुद्र ही सभी रोगरूप दुःख के

जनक और स्वयं ही दिव्य ओषध से रोग हरण करनेवाले हन्ता हैं। उस सर्वसत्तात्मक रुद्र को प्रणाम है।।16।।

यएता वन्तश्च भूयाँ् सश्चदिशो रुद्रावित स्थिरे।

तेषाँ् सहस्र योजनेऽवधन्वानि तन्मसि।।17।।

हे रुद्र! आपके कुछ ही स्वरूपों (सूक्त वर्णित) के ही दर्शन होते हैं, यद्यपि आपके अपरिमित रूप हैं। इन अपरिमित रुद्रों के दर्शन नहीं होते हैं। ये अपरिमित अदृश्य रूप सर्व दिशाओं में अवस्थित हैं। रुद्र का चारों मार्गों—मनुष्य गतिरूप; पितृमार्ग यमलोक; इन्द्रलोक एवं ब्रह्मलोक में आलय है। ''चतुष्पथे पै रुद्राणांगृहं।।'' तीन लोकों के पिता रुद्र हैं। ''भूमि के तीन भेद—उष्ण, वर्षा, शीत हैं। अन्तरिक्ष के तीन भेद—वायु, विद्युत्, वरुण लोक हैं। द्यौ के तीन भेद—इन्द्रलोक, प्रजापतिलोक, ब्रह्मलोक हैं। तीन तत्त्व—सत्, रज, तम हैं। मुख्य व्याहृति तीन हैं।'' इन प्रधान नौ भेदों में रुद्र ही व्यापक है।।17।।

नमोऽस्तु रुद्रेभ्यो येदिवियेषाँ व्वर्षमिषवः।

तेभ्यो दश प्रार्चीर्दश दक्षिण दश प्रतीचीर्दशो दीचीर्दशोर्ध्वाः

तेभ्यो नमो अस्तु तेनो मृळयन्तु तेनोऽवन्तु।।

ते यन्द्विष्मोयश्चनो द्वेष्टितमेंषाजम्भे दध्मः।।18।।

यह रुद्र द्युलोकधिपति है। उनके जल वर्षा ही बाण हैं। उन रुद्रों को प्रणाम होवे। हम करबद्ध— पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण और ऊर्ध्व ऊपर की दिशा के रुद्रों से प्रार्थना करते हैं। सभी को प्रणाम करते हैं। वे रुद्र हमारी रक्षा करें। रुद्र ही हमें सुखी करे। हमसे द्वेष करनेवाले शत्रु और जिस शत्रु से हम द्वेष करते हैं, उन शत्रुओं को रुद्र निवाले में स्थापित करते हैं। इस मन्त्र में ''सर्वोत्कृष्ट रुद्र परमेष्ठी अरिहन्त हैं।''।।18।।

नमोऽस्तु रुद्रभ्यो येऽन्तरिक्षे येषा ब्वाताइषवः।।

तेभ्यो दशप्रार्चीर्दशदक्षिणा दशप्रतीचीर्दशोदी चीर्दशोर्ध्वाः।।

तेभ्यो नमो अस्तु तेनो मृळयन्तु तेनोऽवन्तु।

ते यद्विष्मो यश्चनो द्वेष्टि तमेषांजम्भे दध्मः।।19।।

हे रुद्र अन्तरिक्षवासी हैं। वायु बाण वाले रुद्रों को प्रणाम होवे। दोनों करों को जोड़कर पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण एवं ऊर्ध्व दिशाधिपति रुद्रों से रक्षा एवं सुख प्रदान करने की प्रार्थना है। हमसे द्वेष करनेवाले शत्रुओं और हम जिनसे द्वेष करते हैं उन शत्रुओं को रुद्र की वज्र डाढ़ में रखते हैं। इस मन्त्र में पुनः ''अरिहन्त रुद्र'' से सर्व प्रकार की रक्षा और सर्व सुख की विनती की गई है।।19।।

नमोऽस्तु रुद्रेभ्यो ये पृथिव्याँय्येषामन्नमिषवः।।
तेभ्यो दशप्रार्चीर्दशदक्षिणा दशप्रती चीर्दशोदी चीदशो ध्र्वाः।।
तेभ्यो नमो अस्तु तेनो मृळयन्तु तेनोऽवन्तु।
ये यन्द्विष्मो यश्चनो द्वेष्टि तमेषांजम्भे दध्वः।।20।।

इस मन्त्र में पृथिवीवासी रुद्र का उल्लेख है। इससे पहिले द्युलोक एवं अन्तरिक्षस्थ रुद्र का उल्लेख किया गया। दूसरे शब्दों में परमेष्ठी रुद्र तीनों लोकों का स्वामी त्र्यम्बक है। वैदिक रुद्र देवों का भी शास्ता है। रुद्र देवों में नैतिक मर्यादा पालन के लिये प्रजापति का वध करता है। रुद्र केशी के साथ विषपान करता है। दैत्यों के त्रिपुरों को नष्ट करता है। रुद्र ही सूर्यस्वरूप, वरुणस्वरूप, वायुस्वरूप, अग्निस्वरूप, आकाशस्वरूप, इन्द्रस्वरूप आदि विभिन्न रूपों वाला है। रुद्र ही संवत्सर का संचालक है। प्रजापति रुद्र के पुत्र हैं। महायोद्धा मरुत्गण एवं अश्विनौ भी रुद्र के पुत्र हैं। रुद्र मृत्युंजय हैं। रुद्र महारोग निवारक वैद्यनाथ है। रुद्र का घोर रूप संहारक और अघोर रूप मंगलमय शुभकर कल्याणकारी है। रुद्र जगत् के सभी प्राणियों (पशुओं) के पशुपति हैं। रुद्र ही वृक्ष वनस्पति में है। रुद्र की कोई प्रतिमा नहीं है। रुद्र निराकार व्यापकतम, अव्याकृत, सूक्ष्म से भी सूक्ष्म होते हुए भी सर्वव्याप्त हैं। रुद्र का तारक मन्त्र ओंकार है।

पृथिवीवासी रुद्रों का अन्न ही बाण है। उन पृथिवीचारी रुद्रों को दोनों करबद्ध कर नमन करते हैं। पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण एवं ऊर्ध्व दिशाओं में स्थित रुद्रों को प्रणाम करते हैं। रुद्र के तीन बाण–द्यौ में, अन्तरिक्ष में एवं पृथिवी भूमि में हैं। "तिस्रो वैशख्यादि व्यापार्थिया समुद्रिया।।" अघोर रूप रुद्र की कृपा से जगत् की उत्पत्ति, पालन, जल, वर्षा, वायु, अन्नादि होता है। जगत् का पालन–पोषण होता है। घोर रूप रुद्र के ये ही बाण संहार का कारण होते हैं।

"प्रजा मात्र के पालनकर्त्ता–स्थूलकार्य–सूक्ष्म स्थूल की अप्रगट अवस्था ही माया है। इस त्रिविध माया को धारण करनेवाली नित्य ज्ञान स्वरूप उमा–अम्बिका है। अम्बिका जगन्माता है और रुद्र भगिनी है। यही ऋग्वेदीय आदिशक्ति है। उसका स्वामी त्र्यम्बक रुद्र सर्वत्र व्यापक चेतन रूप से सर्वोत्तम यशवाला है। उस सर्वज्ञ, सर्वशक्तिवान् रुद्र का हम यजन करते हैं। जैसे पका फल वृक्ष–लता के बन्धन से छूट जाता है। उसी प्रकार रुद्र आपका घोर स्वरूप हमें जन्म–मृत्यु बन्धन से मुक्त करावे। हम आपके जीवन रूप अघोर अमृत से कभी पृथक् नहीं होवें।"

एक ही रुद्र कार्य, कारण, क्रिया की उपाधि से अनेक रुद्र हैं। हम हमसे द्वेष रखनेवाले शत्रुओं और हम जिन शत्रुओं से द्वेष करते हैं उन्हें अरिहन्त रुद्र के विराट् संहाररूप डाढ़ में स्थापन करते हैं।।20।।
।।काण्वसंहिता सप्तदशेऽध्यायेऽष्ट मोनुवाकः।।
।।यजुर्वेदीय शत रुद्रिय समाप्त।।'

शुक्ल यजुर्वेदीय शतरुद्रिय सूक्त अथवा रुद्रसूक्त में मूलरूप से मात्र 66 मन्त्र (अथवा ऋचाएँ) हैं। शतरुद्रिय सूक्त ऋग्वेद और यजुर्वेद की रुद्र ऋचाओं का सारतत्त्व है। शतरुद्रिय सूक्त में वैदिक देवों के शास्ता रुद्र के विराट् स्वरूप को परमेष्ठी के रूप में ही स्थापित किया गया है। ऋग्वेद, यजुर्वेद के रुद्र मन्त्रों में रुद्र ब्रह्माण्डाधिपति; सूर्यस्वरूप; वरुणस्वरूप; अग्निस्वरूप; वायुस्वरूप; परमव्योम स्वरूप; इन्द्रस्वरूप; जगत् सृष्टि उत्पत्ति–स्थिति–संहार कर्त्ता; जीवन–मृत्यु देव; वन वनस्पति–अन्न–पशुधन स्वामी; ग्रह नक्षत्र–दिशा अधिपति; विराट् पुरुष; संवत्सर स्वामी; गणाधिपति : मातृका शक्ति सम्पन्न; समभाववाले; महादण्डनायक; कार्य–क्रिया–कारण; विश्वकर्मा; त्रिलोक के पिता; सर्वज्ञ; महागुरु; वागीश; सर्वव्यापक; विरूपाक्ष; विरूप; सर्वाधार; प्रजापति के पिता; ब्रह्म आदि हैं।

यहाँ आठवाँ आश्चर्य है कि ''शुक्ल यजुर्वेद के 66 मन्त्रों के शतरुद्रिय सूक्त में प्रकारान्तर में (पुराण काल) ''चमक प्रश्न'', ''गणपति मन्त्र'' आदि प्रक्षिप्त सम्मलित कर प्रगट हुए।'' यजुर्वेदीय काण्व संहिता, यजुर्वेदीय मैत्रायणी संहिता, माध्यन्दिन यजुर्वेद संहिता (श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर); माध्यन्दिन यजुर्वेद संहिता (डॉ. रामकृष्ण शास्त्री); यजुर्वेद (स्वामी दयानन्द); शैवमत आदि अधिकारिक वेद ग्रन्थों में छियासठ मन्त्र ही वर्णित हैं (इन प्रक्षिप्त को हटाने से शुक्ल यजुर्वेद के शतरुद्रिय सूक्त का पाठ मात्र आधे घण्टे से कम का रह जाता है।)। ''यह शोध अनुसंधान का प्रश्न है कि शुक्ल यजुर्वेदीय शतरुद्रिय में चमक प्रश्न, गणपति मन्त्र आदि प्रक्षिप्त कब, किस काल में, क्यों जोड़े गये?''

वैदिक परम्परा में शुक्ल यजुर्वेद शतरुद्रिय के साथ शतरुद्रिय होम–त्र्यम्बक होम का चलन रहा और है। वैदिक मान्यता में ''66 मन्त्रों के शतरुद्रिय का पाठ एवं 7 मन्त्रों के त्र्यम्बक होम अथवा शतरुद्रिय यज्ञ प्रतिदिन'' का भी विधान है। शुक्ल यजुर्वेदीय शतरुद्रिय सूक्त को सरलीकृत करने के लिये विभिन्न संहिताओं का उपयोग किया गया है। ।।ऊँ।।

# शुक्ल यजुर्वेदीय रुद्र : चतुर्थ

रुद्रानुवर्ती अश्विनीकुमार, पशुपति रुद्र, रुद्र और ग्ना, सहस्तुति में रुद्र, रुद्र का दौर्व्रत्य के साथ सम्बन्ध

## पशुपति रुद्र

रुद्राय पशुपतये कणार्यामाऽवलिप्ता रौद्रा नभोरूपा पार्जन्याः।

।।शुक्ल यजुर्वेद मा.स. 24.3।।

ये पशुपति रुद्र के पशु हैं। रुद्र–सम्बन्धी पशु गर्वयुक्त होते हैं। नभो रूप पर्जन्य सम्बन्धी पशु है।।शुक्ल यजुर्वेद मा.स. 24.3।।

## रुद्र और ग्ना

उमा नासत्या रुद्रो अध ग्नाः पूषा भगः सरस्वती जुषन्त।।

।।शुक्ल यजुर्वेद 33.48।।

हे रुद्र, दोनों नासत्यौ, देवशक्तियों–देवांगनाओं, पूषा, भग और सरस्वती हमारी हवियों को स्वीकार करो।।शुक्ल यजुर्वेद मा.स. 33.48।।

## सहस्तुति

प्रातर्भगं पूषण ब्रह्मणस्पतिं प्रातः सोममुत रुद्रं हुवेम।।

।।शुक्ल यजुर्वेद मा.स. 34.34।।

प्रातःकाल हम रुद्र एव सोम का आवाहन करते हैं। साथ ही मन का, पूषा का और मन्त्राधिदेवता ब्रह्मणस्पति का आवाहन करते हैं।।शुक्ल यजुर्वेद 34.34।।

## रुद्र का दौर्वत्य के साथ सम्बन्ध : जीवविज्ञान स्वरूप

उग्रं लोहितेन मित्रं सौव्रत्येन रुद्रं दौर्व्रत्येनेन्द्रं
प्रक्रीडेने मरुतो बलेन साध्यात् प्रमुदा।
भवस्य कण्ठय्ं रुद्रास्यानतः पार्श्व्यं महादेवस्य
यकृच्छर्वस्य वनिष्ठुः पशुपतेः पुरीतत्।।

।।शुक्ल यजुर्वेद मा.स. 39.9।।

हम रक्त के द्वारा उग्र को, अश्वों के शुभ कार्यों द्वारा मित्र देव को, अश्व के असाधारण अभूतपूर्व कार्यों के द्वारा रुद्र को, बल से रुद्र पुत्र मरुतों को, प्रक्रीडन के द्वारा इन्द्र को और प्रमुद से साध्यों को प्रीणित करते हैं। भव कण्ठस्थ है। रुद्र पसलियों के अन्दर है। महादेव यकृत है। शर्व आँत है। पशुपति की पुरीतत नाड़ी है (यह वैदिक देवों की जीव में स्थिति का वर्णन है)।।शुक्ल यजुर्वेद मा.स. 39.9।।

## रुद्रानुवर्त्ती अश्विनौ

तदश्विना भिषजा रुद्रवर्तनी सरस्वती वयति पेशोऽन्तरम्।।

।।शुक्ल यजुर्वेद मा.स. 19.82।।

द्वस्रा युवाकवः सुता वृक्तवर्हिषः आयातं रुद्रवर्तनी।।

।।शुक्ल यजुर्वेद मा.स. 33.58।।

महाभैषज्य रुद्र एवं देव चिकित्सक अश्विनौ के मार्ग का अनुसरण करनेवाली सरस्वती इस इन्द्र के शरीर के अन्दर की रूप निर्माता रही। उन्होंने अस्थि–हड्डी को शष्यादि चूर्ण के निःस्राव से सशक्त किया और पशु चर्म में सुरा को भरते हुए गलनवास से मज्जा को रूपाकार दिया।।19.82।। हे दर्शनीयों! हे नासत्यौ! आप दोनों की कामना करनेवाले लूनदर्भ, यह सोमरस अभिषुत हो चुका है। रुद्र के मार्ग पर चलनेवाले अश्विनौ यज्ञ में पधारो।।शुक्ल यजुर्वेद मा.स. 33.58।।

ऐतरेय ब्राह्मण

# रुद्र द्वारा पातकी प्रजापति वध!

## वैदिक रुद्र का सर्वोच्च नैतिक उत्कर्ष

ऋग्वेद के दो ब्राह्मण ग्रन्थ–ऐतरेय और कौषीतकी (शांखायन) हैं। इनमें ऋग्वेदी ऋचाओं–मन्त्रों, कर्मों एवं विनियोग की व्याख्या है। ऐतरेयादि ब्राह्मण ग्रन्थों को अंतरंग करने पर रहस्योद्घाटन होता है : ब्राह्मण ग्रन्थ यज्ञों की वैज्ञानिकता, दैविक, अधिभौतिक, अध्यात्मिक मींमांसा करनेवाला महनीय विश्वकोश हैं। निरुक्तादि में ''इति विज्ञायते'' कहकर ब्राह्मण ग्रन्थों का ही

निर्देश किया गया है। श्री दुर्गाचार्य ने निरुक्त टीका में लिखा है : एव ब्राह्मणेऽपि विचार्यमाणे ज्ञायते।।

ऐतरेय ब्राह्मण के रचयिता महर्षि महिदास ऐतरेय हैं। ऐतरेय ब्राह्मण में चालीस अध्याय हैं। ऐतरेय ब्राह्मण के तृतीय अध्याय के नवम खण्ड में प्रजापति द्वारा अपनी पुत्री (दुहिता) के साथ निषिद्ध (पातकी) कर्म (मैथुन) के लिए रुद्र द्वारा दण्ड स्वरूप में वध का वृत्तान्त है।

प्रजापतिर्वे स्वां दुहितरमभ्यध्यायत्, दिवमित्यन्य आहुः, उषसमित्यन्ये, तामृश्यो भूत्वा रोहितं भूतामभ्यैत्, तं देवा अपश्यन्। अकृतं वै प्रजापतिः करोतीति ते तमैच्छन्, य एनामारिष्यत्येतमन्योन्यस्मिन्नाविन्दन्, तेषाया एव घोरतमास्तन्व आसंस्ता एकधा समभरन्, ताः संभृता एष देवोऽभवत् तदस्यैतद् भूतवन्नाम ।।इति।।

भवति वै योऽस्यैतदेवं नाम वेद।।इति।।

तं देवा अब्रुवन्। अयं वै प्रजापतिरकृतमकरिमंविध्येति, स तथेत्यब्रवीत् स वै वो वरं वृणाः इति; वृणीष्वेति; स एतमेव वरमवृणीत,पशूनामाधिपत्यं, तदस्यैतत् पशुमन्नाम्।।इति।।

पशुमान् भवति योऽस्यैतदेवं नाम वेद।।इति।।

तमभ्यायत्याविध्यत् स विद्ध ऊर्ध्वं उदप्रपतत् तमेतं मृग इत्याचक्षते, य उ एवं मृगव्याधः स उ एव सः, या रोहित् सा रोहिणी एवेषुस्त्रिकाण्डा सो एवेषुस्त्रिकाण्डा। इति।।3.13.9।।

प्रजापति ने अपनी पुत्री को देखकर (कामवश) अपनी भार्या (पत्नी) के रूप में सोचा। कुछ ऋषि उनकी पुत्री को द्युलोक की देवता कहते हैं और अन्य ऋषि "सरस्वती या उषा देवता कहते हैं।" कामवश प्रजापति अपना रूप हरिण का धारण कर अपनी दुहिता के पास गये। क्योंकि उनकी दुहिता–पुत्री ने उनके भावों को भापकर हिरणी या ऋतुमती का रूप धारण किया था। हिरण रूपी प्रजापति के रोहित–ऋतुमती के समीप पहुँचते ही देवगण चिन्तित हुए। देवों ने दुहितृगामी प्रजापति को देखकर आपस में कहा– "ओह! प्रजापति अकृत कर्म–निषिद्ध नैतिकाचरण करता है।" देवों ने उस देव को खोजना आरम्भ किया जो इस हिरण रूपी प्रजापति को मारने में समर्थ हो। यह आठवाँ आश्चर्य रहा कि उन देवों में से कोई भी प्रजापति को मारने में समर्थ नहीं था।

देवों ने एकत्र होकर अपना–अपना घोररूप को एकीकृत किया। देवों के एकीकृत घोरतम रूप से रुद्र उत्पन्न हुए। इसलिये उस रुद्र का भूत शब्द से युक्त नाम भूतपति हुआ। दूसरी मान्यता है कि निषिद्ध नैतिक कर्म कर्त्ता

प्रजापति वध के लिये सभी देवों ने अपना घोर अंश रुद्र को समर्पित किया। तीसरे, रुद्र का घोर रूप सर्वसंहारक है। यह उल्लेखनीय है कि ऋग्वेद में रुद्र केशी के साथ विषपान कर चुके हैं और त्रिपुर संहार कर चुके हैं। रुद्र ही वायुस्वरूप, अग्निस्वरूप, सूर्यस्वरूप, वरुणस्वरूप, इन्द्रस्वरूप आदि हैं। प्रजापति, अश्विनौ, मरुत् आदि रुद्र पुत्र हैं। रुद्र पशुपति उपाधि से सुशोभित हैं। स्वयं प्रकाशी रुद्र सूर्यमण्डल के मध्य स्थित हैं। रुद्र का मृत्युंजय स्वरूप ऋग्वेद में स्थापित है। ऋग्वेदीय रुद्र महावैद्यनाथ है। उनका घोर और अघोर रूप है। जो रुद्र के भूतपति नाम को जानता है, वह भूतिमान हो जाता है। ऋग्वेद में प्रजापति एवं उनकी दुहिता के साथ पातकी कर्म का सूत्रात्मक वर्णन है।

रुद्र से देवों ने कहा : ''इस प्रजापति ने आकृत–कर्म किया है। अतः इसे विद्ध कर दो।'' रुद्र ने वैसा ही करने का वचन दिया। रुद्र ने देवों से कहा कि मैं आपसे एक वर का वरण करता हूँ। देवों ने कहा : वरण करें। रुद्र ने कहा कि मैं पशुओं का आधिपत्य प्राप्त करूँ। इसीलिये रुद्र का पशु शब्द से युक्त नाम पशुपति हुआ। जो रुद्र के इस नाम को जानता है वह पशुमान् हो जाता है। वेद में रुद्र की उपाधि पशुपति, महादेव, ईशान आदि हैं।

इसके उपरान्त रुद्र ने अपने दिव्य धनुष्य की प्रत्यंचा खींचकर महातेज युक्त दिव्य शक्ति बाण प्रजापति (हिरण) पर छोड़ा। रुद्र के मारक बाण से प्रजापति का शिर विद्ध हुआ (प्रजापति का शिर कट गया)। प्रजापति (शिर) ऊपर को उछला। आकाश में ऊपर उछले प्रजापति (शिर) को मृगशिरा (मृग–हिरण का शिर) नक्षत्र कहते हैं। यह रोहिणी और आर्द्रा नक्षत्र के मध्य स्थित है। प्रजापति रूपी मृगघाती रुद्र को मृगव्याध कहते हैं। प्रजापति की दुहिता–पुत्री लाल रंग (रोहित) की हिरणी रही। रोहित मृगी ही आकाश में रोहिणी नक्षत्र हुई। मृगव्याध रुद्र आर्द्रा है। रुद्र का मारक बाण तीन धारोंवाला रहा। वह बाण तीन धारवाला होने से तीन नोकों–शूलोंवाला हो गया। रुद्र अनैतिक निषिद्ध अथवा पातकी कर्म करनेवाले प्रजापति के वध से देवों के शास्ता कहलाये। यह ऋग्वेद के रुद्र का सर्वोच्च नैतिक उत्कर्ष है (स्मरण रहे कि रुद्र ने ही सृष्टि रचना के लिये ब्रह्मा को उत्पन्न किया। अतः ब्रह्मा रुद्र के पुत्र हैं। रुद्र ने अपने द्वारा उत्पन्न ब्रह्मा के वध से देवताओं की नैतिक आचरण संहिता निर्धारित की।)।।ऊँ।।

# अथर्वण वेदीय रुद्र–प्रथम

।।रुद्र की माया; रुद्र कान्तियुक्त तेज प्रदाता; मणिमन्त्र; महादेव हस्त : घोर, अघोर; अरिहन्त रुद्र; दुष्ट शक्ति विनाशक रुद्र; पिशाच हन्ता रुद्र;, ओषध–रोग स्वामी रुद्र; रुद्र एवं ओषध; रुद्र के प्रति; ज्ञानरक्षक रुद्र; भर्व, शर्व; वागीश : वाक्; वैद्यनाथ रुद्र; आत्मज्ञान एवं ओषधी प्रदाता; रुद्र : चेतन ओषध; रुद्र सूक्त; रुद्र : पशु उपचारक; पशुपति रुद्र; मरुतों के पिता रुद्र; प्रलयंकर : शर्व रुद्र; रुद्र अग्नि तादात्म्य; सत्य के रक्षक परमेष्ठी; एक ही उपास्य देव; भर्व, शर्व; महादेव; भव, शर्व; आत्म–ब्रह्म साक्षात्कार : परमेष्ठी; ज्येष्ठ ब्रह्म : परमेष्ठी; सत्य के घेरे में रुद्र; रुद्र की हेति।।

## रुद्र माया

बृहती परिमात्राया मातु र्मात्राऽधि निर्मिता।
माया ह जज्ञे मायाया मायाया मातली परि।।

।।अथर्ववेद 8.9.5।।

रुद्र पिता के सहित माता उमा की एक सत्ता रूप निर्विशेष बीजशक्ति से सविशेष विकारी रूपान्तर प्रसिद्ध माया प्रलय के अन्त और विश्व रचना से कुछ पहिले आगन्तुक रूप से भासी। यही माया का प्रादुर्भाव है। यह माया कैसी है? यह कार्य के रूप से सर्वत्र व्यापक महाप्राण शक्ति जगत् की कारण बनी है। निर्विशेष से सविशेष अवस्था में आनेवाली बीज सत्ता है। इस क्रिया की अभिव्यक्ति हुई। यह ही अव्याकृत आकाश है। माया की कारणावस्था से सूत्रात्मा महाविराट्मय रथ का प्रेरक ब्रह्मा प्रगट हुआ। माया उस चेतन में लीन होती है। यही मायिक महेश्वर (रुद्र) माया के सूक्ष्म स्थूल कार्य का संचालक मातली रूप ब्रह्मा है।।अथर्ववेद 8.9.5।।

## रुद्र कान्तियुक्त तेज प्रदाता

मित्रश्च वरुणश्चेन्द्रोरुद्रश्य चेततु।
देवासो विश्वधाय सस्ते मांजन्तु वर्चसा।।अथर्ववेद 3.22.2।।

रुद्र, वरुण, मित्र, इन्द्र देवता जगत् का भरण पोषण करनेवाले हैं। वे सभी देवता हमें कान्तियुक्त तेज से सुविख्यात करें। मित्र एवं वरुण दिन रात रूप हैं : "मित्रा वरुणा अहो रात्रे।" आकाश और पृथिवी ही अश्विनौ देवता हैं

: "द्यावा पृथिवी वा अश्विनौ।" इन्द्र, अग्नि और रुद्र ही सूर्य है।।अथर्ववेद 3. 22.2।।

## मणिमन्त्र

अस्मै मणिंवर्म वध्नन्तु देवा इन्द्रो विष्णुः सविता रुद्रो अग्निः।

प्रजापतिः परमेष्ठी विराट् वैश्वानर ऋषयश्चसर्वे।।अथर्ववेद 8.5.10।।

इस उपासक की रक्षा के लिये समस्त देवता अभेद्य कवच बाँधे हुए हैं। ये देवता—मायाजाल के अध्यक्ष (मायिक) रुद्र; विराट् देह का स्वामी वैश्वानर, सूत्रात्मा देह का स्वामी ब्रह्मा; अग्नि देवता; वायु देवता; विद्युत् देवता सूर्य देवता एवं भृगु, अंगिरा आदि मुनिगण हैं।।अथर्ववेद 8.5.10।।

## महादेव हस्त : घोर, अघोर

मित्रश्च वरुणश्चांसौ त्वष्टाचार्य माचदोषणी महादेवो बाहू।।

।।अथर्ववेद 9.22.7।।

इस मन्त्र में अध्यात्म वृषभ और अधिदेव ब्रह्माण्ड वर्णन है। वृषभ के दोनों कन्धे चर्म पग हैं।इसीतरह ब्रह्माण्ड का अधोभाग एवं ऊर्ध्व भाग है। ऊर्ध्वभाग वरुण एवं अधोभाग मित्र है। त्वष्टा अन्धकार रूप चर्म एवं अर्य्यमा प्रकाश रूप चर्म है। रुद्र के दो हस्त—घोर एवं अघोर हैं। रुद्र अघोरमय हस्त से उपासकों की रक्षा करते हैं। वहीं घोर हस्त से रुद्र पापियों को कठोर दण्ड देते हैं।।अथर्ववेद 9.22.7।।

## अरिहन्त रुद्र

योनः स्वोयो अरणः सजात उत निष्टयोयो अस्माँ अभिदासति।

रुद्रः शर्व्यायै तान्ममामित्रान्वि विध्यतु।।अथर्ववेद 1.19.3।।

शत्रु हमारे खेत खलिहान (आजीविका) हरण करके दुःखी करते हैं। ये वैरी भाषण के योग्य भी नहीं है। घोररूपी रुद्र अपने अमोघ बाण से इनका संहार करे। दूसरे अर्थ में घोर स्वरूपा रुद्र हमारे आन्तरिक शत्रुओं—काम, क्रोध, मद, मोह, लोभ, मत्सर को नष्ट करे।।अथर्ववेद 1.19.3।।

## दुष्ट शक्ति विनाशक रुद्र

भूत पतिर्निरजत्विन्द्रश्चेतः सदान्वाः।

गृहस्य वुध्न आसीनास्तो इन्द्रो वज्रेणाधितिष्ठतु।।

।।अथर्ववेद 2.14.4।।

इस ऋचा में रुद्र का दुष्ट—नकारात्मक शक्ति संहारक स्वरूप का वर्णन है। हे प्राणिमात्र के पालक रुद्र! आप नकारात्मक दुष्ट शैतानी शक्तियों को हमारे आलय से निकाल देने का अनुग्रह करें। साथ ही घर में विद्यमान

पिशाची शक्तियों को अपने महातेजस्वी बाण से शान्त करें।।अथर्ववेद 2.14.4।।

## पिशाच हन्ता रुद्र

रुद्रावो ग्रीवा अशरै त्पिशाचाः पृष्टीर्वो पिशृणातु यातुधानः।
वीरुदवो विश्वतो वीर्यायमेनसम जीगमत्।।अथर्ववेद 6.32.2।।

हे प्रलयकर्त्ता रुद्र! पिशाच हन्ता रुद्र! आप महाभैषज्य हैं अर्थात् दैव्य भिषक् हैं। रुद्र! आप हमारे शरीर से माँसभक्षी पिशाच, यातुधान(शरीर क्षय कर्त्ता रोगाणु) आदि को अपनी सर्वसामर्थ्यवान् ओषधि से कृपाकर निकाल दें और रक्तभक्षी राक्षसों (रोग) को यम के अधीन करें। इस ऋचा में पिशाच एवं राक्षस शब्द का नया अर्थ है।।अथर्ववेद 6.32.2।।

## ओषध—रोग स्वामी रुद्र : रुद्र जगत् रूप

नमो रुद्राय नमो अस्तु तक्मने नमो राज्ञे वरुणायत्विषीमते।
नमो दिव नमः पृथिव्यै नम ओषधीभ्यः।।अथर्ववेद 6.20.2।।

द्यौ लोक में रुद्र रूपी सूर्य के प्रति नमस्कार करते हैं। पृथिवी— भूलोकस्थ अन्धकार नष्टकर्त्ता स्वामी अग्नि को नमस्कार करते हैं। साथ ही द्युलोक एवं पृथिवी लोक को नमन करते हैं। हम ओषधी एवं तक्मने— ज्वर (व्याधि) के स्वामी रुद्र को प्रणाम करते हैं। वेद में 32 प्रकार के ज्वर (बुखार) का वर्णन है। रुद्र की मुख्य सत्ता में समस्त नामरूप कल्पित हैं। रुद्र से भिन्न कोई सत्ता नहीं है। अर्थात् सम्पूर्ण जगत् रुद्र रूप है।।अथर्ववेद 6.21.2।।

## रुद्र और ओषध

रुद्रस्य मूत्रमस्यमृतस्य नाभिः।
विषाणका नाम वा असिपितृणां मूलादुत्थिता वातीकृत नाशनी।।
।।अथर्ववेद 6.44.3।।

रुद्र अनादि हैं और मृत्युंजय हैं। रुद्र का अंश पारद में है। आगम में रुद्र का रेतस् पारद कहा गया है। पारद की भस्म विभिन्न असाध्य रोगों के उपचार में उपयोग की जाती है। पारद की भृंगराज वनोषधि के साथ उत्पादित भस्म धातुस्राव आदि व्याधि शोषण करती है।।अथर्ववेद 6.44.3।।

## रुद्र के प्रति : आकाशवत केशवान् रुद्र

रुद्र जलाषभेषज नीलशिखण्ड कर्मकृत।
प्राशं प्रतिप्राशो जह्यस्सान् कृण्वोषधे।।अथर्ववेद 2.27.6।।

हे नीलमणि—मयूर पंख सरीखा जटाजूट मुकुट धारण करनेवाले रुद्र! अथवा नीला भासते आकाशवत केशवान रुद्र! आप उपासकों के दुष्कर्मों को काटनेवाले हो। आप घृतकुमारी वनोषधि (ग्वारपाठा) को हमारे विरोधी वक्ताओं

के तिरस्कार करने योग्य बनाओ। हे घृतकुमारी वनोषधि! आप हमारे विरोधियों (व्याधियों) को पराजित करें। घृतकुमारी घुटनों के दर्द से लेकर, केशवर्धन और शरीर कान्ति आदि के लिये उपयोग की जाती है।।अथर्ववेद 2.27.6।।

## ज्ञानरक्षक, आदिज्ञानी रुद्र

प्रजावतीः सूयवसे रुशन्तीः शुद्धा अपः सुप्रपाणे पिबन्तीः।
मा व स्तेन ईशत माघशंसः परि वो रुद्रस्य हेतिर्वृणक्तु।।
।।अथर्ववेद 4.21.7।।

हे गो (गो का अर्थ ज्ञान की किरण, प्रकाश की किरण, इन्द्रिय शक्तियाँ, सूर्य, इन्द्र का वज्र, स्वर्ग, पृथिवी, हीरक, वाणी देव–वागीश, जल, चन्द्रमा, गायादि है।)! आप उत्तम घास का सेवन करनेवाली हो। आप स्वच्छ शुद्ध जल का पान करो। आप उत्तम संतानवान् बनो। आपको कोई चुरा नहीं सके। एकमात्र ज्ञान–विद्या की ही चोरी नहीं की जा सकती है। वागीश, आदिज्ञानी, आदिगुरु, आदि–उपदेशक रुद्र ही ज्ञान के रक्षक हैं।।अथर्ववेद 4. 21.7।।

## रुद्र : भव, शर्व

भवाशर्वाँ मन्वे वां तस्य वित्तं ययौवामिदं प्रदिशि यद् विरोचते।
यावस्येशाये द्विपदो यो चतुष्पदस्तौ नो मुंचतमंहसः।।अथर्ववेद 4.28।।

रुद्र सूक्त में परमेष्ठी को विश्वरूपं कहा गया है। क्योंकि सृष्टि में परमेष्ठी के ही समस्त रूप हैं। परमेष्ठी वाचक रुद्र ही ''भव–सबका उत्पत्तिकर्त्ता'' और ''शर्व–सृष्टि प्रलयकर्त्ता'' है।

हे भव एवं शर्व! हम आपका महत्व जानते हैं। आपसे ही सम्पूर्ण जगत् प्रकाशित और समाप्त (लय) होता है। भव एवं शर्व को (रुद्र) वज्र से संयुक्त करते हैं। आप राक्षसों को उस आयुध से नष्ट करो। हे पशुओं के स्वामी! हमारे द्विपद एवं चतुष्पद प्राणियों की रक्षा करें ।।अथर्ववेद 4.28.1।।

## भव, शर्व

ययोरभ्यध्व उत यद् दूरे चिद् यौ विदिताविषुभृतामसिष्ठौ।
यावस्येशाथे द्विपदो यौ चतुष्पदस्तौ नो मुंचतमंहसः।।
।।अथर्ववेद 4.28.2।।

भर्व एवं शर्व (रुद्र) के अधिकार में सृष्टि सृजन और सृष्टि संहार है। अर्थात् सभी कुछ इनके अधीन है। भव एवं शर्व का ज्ञाता (रुद्र) धनुष्य (पिनाक) से महातेज रूपी बाण–विद्युत्मय वज्र छोड़ने में कुशलतम हैं। वे हमें पाप से बचाएँ और हमारे द्विपद एवं चतुष्पद प्राणियों की रक्षा करें।।अथर्ववेद 4.28.2।।

## वागीश : वाक्

अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चराम्यहमादित्यैमरुत विश्वदेवैः।
अहं मित्रावरुणोभा बिभर्म्यहमिन्द्राग्नी अहमश्विनोभा।।1।।
अहं रुद्राय धनुरा तनोमि ब्रह्मद्विषे शरवे हन्तवा उ।
अहं जनाय समदं कृणोम्यहं द्यावापृथिवी आ विवेश।।5।।
।।अथर्ववेद 4.30.1, 5।।

वैदिक परम्परा के अनुसार अथर्ववेद के चतुर्थ काण्ड का तीसवाँ सूक्त ऋग्वेद के दशम मण्डल के एक सौ पच्चीसवें सूक्त की प्रतिकृति है। वाक् इस सूक्त का अधिष्ठात्री देव है। ब्रह्मस्वरूप वाग्देव–वागीश, वाग्देवी का वर्णन ऋग्वेद में अन्यत्र भी मिलता है (ऋग्वेद 10.71.3; 8.100.10, 11)। वैदिक देवों के शास्ता रुद्र वागीश हैं। वाक् सूक्त में वाक् ब्रह्म के साक्षात्कार से पावन होकर अपनी विश्वात्मक अनुभूति अभिव्यक्त कर रहा अथवा रही है। ऋग्वेद में गणात्मक देवता रुद्र, वसु एवं आदित्य हैं। ऋग्वेद में इनकी संख्या का उल्लेख कहीं नहीं मिलता है। ऋग्वेद (7.10.4) में इनके नेता–अग्रणी के रूप में क्रमशः रुद्र, अदिति एवं इन्द्र का उल्लेख हुआ है। ऋचा में कहा है : रुद, वसु और आदित्य देवों एवं विश्वदेवों के साथ मैं नित्य संचरण करता अथवा करती हूँ। मेरा ही आधार अग्नि एवं उभय अश्विना देवों को है।।1।।

हमारे ब्रह्मा अथवा ब्रह्म के विद्वेषी का वध करने के उद्देश्य से शरसंधान करने के लिये रुद्र पर अनुग्रह करूँ इस विचार से मैं ही उनका धनुष्य झुकाकर सज्ज करता अथवा करती हूँ। उसी प्रकार लोक इच्छा के लिये उनमें परस्पर युद्ध छेड़ देता हूँ। स्वर्ग एवं पृथिवी दोनों में सर्वत्र ही मैं प्रविष्ट हो रहा हूँ। इस मन्त्र में ब्रह्मद्विषे का अर्थ "उसके वध के उद्देश्य से" और शरु के लिये का अर्थ "शरु की सहायता से उसका वध हो इसलिए" है। पितरम् याने द्यौः रूपी पिता का भी निर्माणकर्त्ता वाक् है।।अथर्ववेद 4.30.1, 5।।

## वैद्यनाथ रुद्र : रोगी को दीर्घायुष्य आशीर्वाद

इदमिद्वा उभेष जमिदं रुद्रस्य भेषजम्।
येनेषुमेक तेजना शतशल्यामप ब्रवत्।।अथर्ववेद 6.57.1।।

महाभैषज्य वैद्यनाथ रुद्र की ओषधि निश्चय रूप से रोगनाशक है। शास्ता रुद्र ने सैकड़ों मारक शस्त्रों से सुसज्जित शरसंधान से त्रिपुर का संहार किया। हे रुद्र! आप घोर रूप त्यागकर अघोर रूप धारण कर हमारे रोगी को दीर्घायु का आशीर्वाद प्रदान करें।।अथर्ववेद 6.57.1।।

## रुद्र : आत्मज्ञानरूप ओषधि प्रदाता

जलापेणाभिषिंचत जलाषेणोपसिंचत।
जलाषमुग्रं भेषजं तेननो मृडजीवसे।।2।।
शंचनो मयश्चनो माचनः किंचनाममत्।
क्षमारपो विश्वंनो अस्तु भेषजं सर्वनो अस्तु भेषजम्।।3।।
।।अथर्ववेद 6.57.2, 3।।

हे रुद्र! आप ओषधि को सुख रूप से सर्वत्र वर्षाते हो। आप हमारी प्रजा के दीर्घ आयु के लिये उस सुख का सिंचन करो। आप करुणा कर हमारे ''हृदय में उत्तम सुखस्वरूप आत्मज्ञान रूपी ओषधि की स्थापना'' करो। इस कृपा से हम आपके आत्मस्वरूप का साक्षात्कार करने में समर्थ हो सकेंगे।।2।।हे परमेष्ठी रुद्र! आपके अनुग्रह से हमारे रोग नष्ट हों और हमें लौकिक सुख होवें। हमसे सम्बन्धित प्राणिमात्र (परिजन, स्वजन, पशुधन) भी रोगग्रस्त नहीं होवें। हमारे ज्ञात, अज्ञात पाप की शान्ति हो। आपसे विनती है कि आप चराचर जगत् के लिये सुख रूप होवें।।अथर्ववेद 6.57.2, 3।।

## रुद्र : चेतन ओषधि

विश्व रूपां सुभगामच्छा वदामि जीवलाम्।
सानो रुद्रस्यास्तां हेतिं दूरं नयतु गोभ्यः।।अथर्ववेद 6.59.3।।

विश्वरूपा, अनेक सुन्दर स्वरूपवाली, उत्तम भाग का निरूपण करनेवाली, जीवन देनेवाली ''सहदेवी'' ओषधि है। सहदेवी के देवता को सन्मुख करके अभिलाषित फल प्राप्त करने की प्रार्थना करता हूँ। यह ओषधि देवता, रोग के देवता (रुद्र) की फेंकी हुई जलमिश्रित व्याधि रूप शक्ति को प्रजा एवं प्राणिमात्र के समीप से दूर स्थान में ले जाकर डाले। यह ''ओषधि के चेतन होने की प्रार्थना'' है। वैदिक काल में वनोषधि को रुद्रस्वरूप मान कर उसके संग्रह से पहिले प्रार्थना एवं अनुमति लेने की समृद्ध परम्परा रही है। प्रकारान्तर में रुद्र के नक्षत्र आर्द्रा अथवा रोग निवारक नक्षत्र में वनोषधि तोड़ी अथवा संग्रह की परम्परा रही।।अथर्ववेद 6.59.3।।

## रुद्रसूक्त : रोगहरणकर्ता रुद्र

यति रुद्रइषु मास्थदंगेभ्यो हृदयाय च।
इदंतामद्यत्वंद्वयं विषूचीं विवृहामसि।।1।।
यास्ते शतंधमनयोंगान्यनुषिष्ठिताः।
तासां ते सर्वासां वयं निर्विषाणि व्हयामसि।।2।।
नमस्ते रुद्रास्यते नमः प्रतिहितायै।
नमो विसृज्य मानायै नमो निपतितायै।।3।।अथर्ववेद 6.90.1, 2, 3।।

ऋग्वेद के अनुसरण में अथर्ववेद के छठे काण्ड के नब्बेवें सूक्त के प्रथम तीन मन्त्र वैदिक देवों के शास्ता रुद्र के महाभिषक् विराट् स्वरूप से साक्षात्कार करवाते हैं। इसमें रुद्र ही रोग शरसंधान करनेवाले (घोर रूप) और रोग हरणकर्त्ता (अघोर रूप) हैं।

हे रोगी! आपके हस्त, पद आदि अंगों में हृदय को पीड़ा पहुँचानेवाली व्याधि (रोग) है। रुद्र का घोर रूप रोग रूपी शर छोड़ता है। रुद्र का अघोर रूप अनेक जटिलताओंवाली व्याधि को दूर करता है। यह स्मरण रहे कि रुद्र ही दैव्य भैषज्यनाथ–वैद्यनाथ हैं। एकमात्र वैदिक रुद्र के पास ही ओषधियों का अनन्त भण्डागार है। ऋग्वेद में वैद्य–चिकित्सक का नामकरण रुद्र किया गया है। रुद्र वैद्य को स्पष्ट निर्देश है कि वे सदैव अपने पास आपातकालीन ओषधियाँ रखें। इसके अलावा दूरदृष्टा की तरह वर्षों बाद (भविष्य) आनेवाले रोग–महामारी के उपचार की ओषधि पहिले ही तैय्यार करके रखे।।1।।

हे रोगी! आपके अंगों में (शरीर) असंख्य नाड़ियाँ स्थित हैं। इन नाड़ियों में अनगिनत रोग भरे हुए हैं। आपको शूल रोग भी है। हम ओषधियों के द्वारा इस नाड़ी संजाल से रोग का उन्मूलन करते हैं।।2।।

धनुष्य की प्रत्यंचा खींचकर शरसंधान को तत्पर रुद्र को प्रणाम है। आपके धनुष्य एवं अमोघ शर को भी प्रणाम है। आपके धनुष्य से छोड़े गये बाण को प्रणाम है। लक्ष्य भेद करनेवाले अमोघ शर को पुनः नमस्कार है। यह रुद्र के घोर स्वरूप की स्तुति है। जिससे रुद्र अघोर स्वरूप धारण कर कल्याण करें।।3।।अथर्ववेद 6.90.1, 2, 3।।

## रुद्र : पशु उपचारक!

वायुरेनाः समाकरत् त्वष्टा पोषाय ध्रियताम्।
इन्द्र आभ्यो अधिव्रवद्रुद्रो भूम्ने चिकित्सतु।।
।।अथर्ववेद 6.141.1।।

वायु देवता इन गायों को एक साथ समूहबद्ध करे। सृष्टि रचयिता विश्वकर्मा इस गोवंश को वृद्धि के लिये धारण करे। सेनानी इन्द्र गोवंश के लिये विशेष सुख का प्रबन्ध करनेवाला भाषण करे। रुद्र समस्त गोवंश के रोगों के नाश के लिये उपचार करे।।अथर्ववेद 6.141.1।।

## पशुपति रुद्र

यइशे पशुपतिः पशूनां चतुष्पदामुतयो द्विपाद्म।
निक्रीतः सयज्ञियंभागमेतुरायस्पोषायजमानं सचन्ताम्।
।।अथर्ववेद 2.34.1।।

अथर्ववेद के दूसरे काण्ड के चौतीसवें सूक्त की प्रथम ऋचा में सीधे–सीधे ''रुद्र को पशुपति उपाधि'' से सम्बोधित किया गया है। यह ऋग्वेदीय रुद्र को ज्यों का त्यों स्वीकारना है।

पशुपति रुद्र दो पदवाले मनुष्यादि पशुओं का स्वामी है। रुद्र ही चतुष्पद पशुओं–गो, अश्व, महिष, वृषभ, अज आदि का नियंता है। अतः पशुपति रुद्र अपने अधीन पशुमात्र (प्राणिमात्र) को वश में करके यज्ञ के योग्य भाग प्राप्त करे। उपासक को प्रजा पशुधन आदि की वृद्धि के लिये सिंचन रूप से सेवन करे। ''पशवो वै रायः।।'' प्रजा रूप पशु ही धन है। चक्षु आदि इन्द्रियों से बाह्य विषयों को ही विशेष देखकर जाननेवाला पशु है। चौंकें नहीं! आधुनिक समाज विज्ञान में मनुष्य को सामाजिक पशु–जन्तु घोषित किया गया है। अद्वैत का सिंहनाद करनेवाले श्रीमद्आदिशंकराचार्य ने जन्तुओं–पशुमात्र में मनुष्य को श्रेष्ठ कहा है। आगम में भी वेद के आधार पर पशुपतिनाथ की अवधारणा प्रतिपादित की गई।।अथर्ववेद 2.34.1।।

## मरुतों के पिता पशुपति

मरुतां पिता पशूनामधिपतिः स मावतु।
अस्मिन् ब्रह्मण्यस्मिन् कर्मण्यस्यां पुरौधायामस्यां–प्रतिष्ठायामस्यां चित्त्यामस्या –कूत्यामस्यामाशिष्य स्यां देवहूव्यां स्वाहा।।अथर्ववेद 5.24.12।।

अथर्ववेद के पँचम काण्ड के चौबीसवें सूक्त की बारहवीं ऋचा में पुनः रुद्र के लिये ''पशुपति'' विशेषण प्रयोग में लिया गया है। यद्यपि इस ऋचा में रुद्र का मरुतों के पिता के रूप में पशुपति शब्द आया है। मरुतों के पिता (रुद्र) पशुओं के अधिपति हैं। अर्थात् पशुधिपति रुद्र हैं। पशुपति इस वेदोक्त पौरोहित्य कर्म में, प्रतिष्ठा में, संकल्प में, देव आवाहन कर्म में और आशीर्वाद कर्म में हमारी रक्षा करें।।अथर्ववेद 5.24.12।।

## प्रलयंकर : शर्व रुद्र

यमो मृत्युरघमारो निर्ऋथो वभ्रुः शर्वोऽस्ता नीलशिखण्डः।
देवजनाः सेनयोत्तस्थिवांसस्ते अस्माकं परि वृंजन्तु वीरान्।।1।।
मनसा होमैर्हरसा घृतेन शर्वायास्त्र उत राज्ञे भवायः।
नमस्तेभ्यो नम एभ्यः कृणोम्यन्यत्रास्मदघविषा नयन्तु।।2।।
।।अथर्ववेद 6.93.1, 2।।

नीलशिखण्ड (जिसका नीला आकाश ही केश है), शर्व (सर्वसंहारक), बभ्रु (ताम्र वर्ण) (सभी घोर रूप रुद्र के विशेषण), निर्ऋति, मृत्यु, यम, अघमार आदि देवगण अपने सपरिवार पृथिवीलोक की ओर प्रस्थान कर चुके हैं।

अघोर–घोर स्वरूपा रुद्रादि करुणामय हैं, वे दया करके हमारे परिजनों को छोड़ दें।।1।।

शर्व (प्रलयकर्त्ता) और सभी देवों के स्वामी महादेव रुद्र के लिये हम पूरे मन से, आज्यों से, तेजादि से प्रणाम करते हैं। आप समस्त नमन करने योग्य हैं। रुद्र आप प्रसन्न होकर पाप रूपी विष से पूर्ण कृत्याओं को हमसे कोसों दूर करने का अनुग्रह करें।।अथर्ववेद 6.93.1, 2।।

## रुद्र अग्नि तादात्म्य

यो अग्नो रुद्रो यो अप्स्व1न्तर्य ओषधीर्वीरुध आविवेश।
य इमा विश्वा भुवनानि चाक्लृपे तस्मै रुद्राय नमो अस्त्वग्नये।।
।।अथर्ववेद 7.87.1।।

अथर्ववेद के सप्तम काण्ड के 87वें सूक्त में रुद्र विषयक मात्र एक ऋचा है। इसके ऋषि अथर्वा, एवं देवता रुद्र हैं। इसमें "रुद्र शब्द अग्नि वाचक है और अध्यात्मिक रूप से वाणी है।" रुद्र–रुत् + 2।। रुत् अर्थात् वाणी किंवा शब्द इसका जो प्रवर्त्तक आत्मा है, वह समस्त स्थिर, चर पदार्थों में व्याप्त है। वह ही जल, अग्नि, ओषधि, वनस्पति, समस्त भुवन आदि में है। वह सभी का रचयिता है। उस तेजपुँज आत्मदेव को मेरा नमन है।।अथर्ववेद 7.87.1।।

## सत्य रक्षक परमेष्ठी

सुविज्ञानं चिकितुषे जनाय संचासंच वचसी पस्पृधाते।
तयोर्यत्सत्यं यतारदृजीयस्तदित्सोमोऽवति हन्त्यासत्।
।।अथर्ववेद 8.4.12।।

इस सूक्त में सिंहगर्जना की गई है कि "सत्य का रक्षक परमेष्ठी है। सत्यमार्ग के पथिक के सन्मुख अनन्त आपत्तियाँ–अवरोध–विकट संकट आदि खड़ी हुई तो भी वह भयभीत नहीं होगा। क्योंकि इस ऋचा का संदेश है कि "सत्य का रक्षक परमेश्वर है। वैदिक देवों के शास्ता रुद्र सत्य के रक्षक हैं।" वे सत्य की रक्षा के लिये "पातकी प्रजापति का वध करते हैं; दैत्यों के त्रिपुर का संहार करते हैं; केशी के साथ विषपान करते हैं; प्राणीमात्र के रक्षक पशुपति हैं; महादेव हैं; उनके भय से तीनों लोक काँपते हैं; वे तीनों लोकों के पिता हैं। वे दुष्टों का वध करते हैं और सत्य परिपालक वरुण देवता भी रुद्रस्वरूप हैं।"

जगत् में सत्य और असत्य के मध्य स्पर्धा चल रही है। परमेष्ठी सत्य, सरल, सहज की रक्षा करता है और कुटिल, षड़यन्त्रकारी एवं असत्यवादी का नाश करता है। जगत् में प्रत्येक मनुष्य परमेश्वर के इस अटल

(शाश्वत) नियम को स्मरण रखे। साथ ही अपना आचरण सत्य और सरल रखे। सनातन ज्ञान में कहा गया है कि सहज एवं सरल को कोई छल नहीं सकता है। सत्यता, सरलता, सहजता परमेष्ठी की कृपा प्राप्त करने का एक उत्तम उपाय है।।अथर्ववेद 8.4.12।।

## एक ही उपास्य देव

यक्षं पृथिव्यामेकवदेकर्तुर्नाति रिचयते।।अथर्ववेद 8.9.26।।

इस सम्पूर्ण पृथिवी पर एक ही सर्वव्यापक, अव्यक्त, सर्वज्ञ सभी का उपास्य देव है। इसका कोई अतिक्रमण नहीं कर सकता है। इस ही देव की महिमा इस सूक्त में वर्णित है। परन्तु ऋषिवर कश्यपः, सर्वे ऋषयः के वर्णन करने की रीति अत्यन्त गूढ़ है।।अथर्ववेद 8.9.26।।

## भव, शर्व : यज्ञ सर्वस्व त्याग, सद्कर्म

धर्मः समिद्धो अग्निनायं होमः सहस्रहः।

भवश्च पृश्निबाहुश्च सर्व सेनाममू हतम्।।अथर्ववेद 8.8.17।।

इस ऋचा में अग्नि रुद्र वाचक है। रुद्र ही शर्व एवं भव कारक है। यह प्रदीप्त होम अग्नि द्वारा सहस्रों प्रकारों से प्रज्ज्वलित हुआ है। ''यज्ञ का एक अर्थ सद्कार्य–सत्कर्म, सर्वस्व समर्पण और अग्नि का अर्थ चित् तत्त्व, आत्मा, ज्ञान भी है।'' इस ऋचा में कहा गया है कि विचित्र बाहुवाला शर्व एवं भव आप दोनों शत्रु का नाश करो। अर्थात् इस यज्ञ के द्वारा शत्रुसेना (आन्तरिक बाह्य, शत्रु) नष्ट होवे।।अथर्ववेद 8.8.17।।

## महादेव

मित्रश्च वरुणश्चर्चासौ त्वष्टा चार्यमा च दोषणीमहादेवा बाहू।

।।अथर्ववेद 9.7.7।।

गो के विश्वरूप सूक्त में ''महादेव'' शब्द का उपयोग किया गया है। दूसरे शब्दों में वेद काल में महादेव की अवधारणा प्रतिपादित की गई। वैदिक ग्रन्थों में गो शब्द का अर्थ अत्यन्त व्यापक है। विश्वरूप गो के महादेव बाहु हैं। मित्र एव वरुण कन्धे हैं और त्वष्टा एवं अर्यमा बाहुभाग हैं। अर्थात् ''महादेव क्रिया शक्ति हैं''।।अथर्ववेद 9.7.7।।

## भव, शर्व

भवाशर्वावस्यतां पापकृते कृत्याकृते।

दुष्कृते विद्युतं देवहेतिम्।।अथर्ववेद 10.1.23।।

भव और शर्व (रुद्र के अघोर एवं घोर स्वरूप) देव विद्युत् रूपी शस्त्र घातक दुराचारी पापी के ऊपर फेंके।।अथर्ववेद 10.1.23।।

## आत्म–ब्रह्म साक्षात्कार : परमेष्ठी

ये पुरुषे ब्रह्म विदुस्ते विदुः परमेष्ठिनम्।।अथर्ववेद 10.7.17।।

जो इस मनुष्य को ब्रह्म का साक्षात्कार कराता है, वे परमेष्ठी को जानते हैं। यहाँ मनुष्य के ब्रह्म का आशय आत्मा है।।अथर्ववेद 10.7.17।।

## ज्येष्ठब्रह्म : परमेष्ठी

योभूतं च भव्यं च सर्वं यश्चाधितिष्ठति।

स्व 1 र्यस्य च केवलं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः।।

।।अथर्ववेद 10.8.1।।

जो भूतकाल, वर्तमानकाल एवं भविष्यकाल के भी अधिष्ठाता होकर रहता है। जिसका केवल प्रकाशमय स्वरूप है। उस श्रेष्ठब्रह्म अथवा परमेष्ठी के लिये नमस्कार है। शतरुद्रिय सूक्त (यजुर्वेद) में ज्येष्ठ ब्रह्म को नमस्कार कहा गया है। यह उल्लेखनीय है कि रुद्र स्व प्रकाशमान् है और सूर्यमण्डल के मध्य विराजमान है।।अथर्ववेद 10.8.1।।

## सत्य के घेरे में रुद्र

अविर्वै नाम देवतर्तेनास्ते परीवृता।

तस्या रूपेणेमे वृक्षा हरिंता हरितस्रजः।।अथर्ववेद 10.8.31।।

रुद्र को हरिकेश कहा गया है (हरे पत्तों सरीखे केशवाला)। इस ऋचा में कहा है कि एक देवता ही रक्षणकर्त्ता है। वह सत्य से घिरा हुआ है। उसके रूप से ये समस्त हरे वृक्ष एवं हरे पत्ते हैं, अर्थात् जीवन है।।अथर्ववेद 10.8.30।।

## रुद्र की हेति

ये गोपतिं पराणीयायाहुर्माददा इति।

रुद्रस्यास्तां ते हेति परियन्त्यचि त्या।।अथर्ववेद 12.4.52।।

इस मन्त्र में कहा है कि जो गो दान नहीं करने का उपदेश देते हैं, उनका रुद्र के कोप से नाश होगा। ''अध्यात्मिक रूप से ज्ञानदान– विद्यादान ही गोदान है। ज्ञान की अनन्त महाधारा का विरोध अज्ञानी करते हैं। अज्ञान ही विनाश की ओर ले जाता है''।।अथर्ववेद 12.4.52।।

# अथर्ववेदीय रुद्र : द्वितीय

।।रुद्र : अध्यात्म;महादेव : व्रात्य सूक्त; रुद्र : व्रात्य; सप्तमूर्त्ति रुद्र; महादेव : पापियों का संहारक; रुद्र : उपासक की वृद्धि कर्त्ता; रुद्र : सभी ग्रह नक्षत्र अधीन; महारक्षक रुद्र; रुद्र : मायाजालमय बन्धन मुक्तिदाता; रुद्र का भोजन : अग्निहोत्र; सर्वस्व रुद्र; रुद्र–यक्ष–ब्रह्म–ईशान; अन्नरूपी रुद्र; पशुपति रूप अग्नि; सोमारुद्र : सुरक्षा; सोम रुद्र : रक्षक; रुद्र शान्ति मन्त्र; नील, हरित रुद्र ब्रह्म;ब्रह्म रुद्र : पँचभूत धारक; रुद्रादि स्थान अगम्य; रुद्र : समष्टि व्यष्टि; रुद्र परमब्रह्म : विराट् रूप; परब्रह्म को नमन; समष्टि स्वरूप रुद्र।।

## रुद्र : अध्यात्म

रश्मिभिर्नभ आभृतं महेन्द्र एत्यावृतः।।2।।
सोऽर्यमा स वरुणः स रुद्रः स महादेव।।4।।
स रुद्रो वसुवनिर्वसुदेये नमोवाके वषट्कारोऽनुसंहितः।।26।।
तस्येमे सर्वे यातव उप प्रशिषमासते।।27।।
तस्यामू सर्वा नक्षत्रा वशे चन्द्रमसा सह।।28।।

।।अथर्ववेद 13.4.2, 4; 13.4.26, 27, 28।।

अथर्ववेद का त्रयोदश काण्ड "अध्यात्म प्रकरण" के रूप में प्रसिद्ध है। इस काण्ड का देवता रोहित है। इस देवता के विषय में अथर्ववेद की सर्वानुक्रमणी में कहा है : "उदेहि वाजिन्निति काण्डं ब्रह्माध्यात्मं रोहितादित्य –दैवत्यं त्रैष्टुभम्।। अथर्व.बृ.स. 13.1।।" यहाँ आदित्य शब्द देवता (विषय) निश्चित करने में सहायक हो सकता है। आदित्य का अर्थ सूर्य है। सूर्य रुद्र वाचक है। वाजसनेयी यजुर्वेद (40.16) में कहा है : "योऽसावादित्ये पुरुषः सोऽसावहम्।।" जो सूर्य के अन्दर पुरुष है, वह मैं हूँ। यह पहिले लिख चुके हैं कि सूर्यमण्डल के अन्दर स्वयं प्रकाशी रुद्र स्थित है। यानी "रुद्र ही पुरुष–परमब्रह्म है।" जिससे ये सभी भूत उत्पन्न होते हैं, पालित पोषित होते हैं और अन्त में उसमें ही मिलते हैं, वह ब्रह्म है।।3.1।।"यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानिजीवन्ति।यं प्रयन्त्या भिसंविशन्ति, तद्विजिज्ञासस्व, तब्द्रह्मेति।।"।।तैत्तिरीय उपनिषद् 3.1।।

अथर्ववेद के त्रयोदशं काण्डम् के अध्यात्म प्रकरण के चौथे सूक्त की बीसवीं, इक्कीसवीं ऋचा में ऋग्वेद की ऋचा को दोहराते हुए कहा है कि एक ही ब्रह्म है, ब्रह्मविद उसे अग्नि, सूर्य, इन्द्र, वायु, वरुण, अर्यमा, मित्र, सविता, रुद्रादि नामों से पुकारते हैं। ''वह परमेष्ठी एकमात्र एक ही है, उसके समान कोई दूसरा नहीं है''।।अथर्ववेद 13.4.20, 21।। ''स एष एक एकवृदेक एव।।20।। सर्वे अस्मिन् देवा एकवृतो भवन्ति।।अथर्ववेद 13.4.20, 21।।''यह भी कहा गया है : ''स धाता स विधर्ता।।''अथर्ववेद 13.4.3।। वह धाता–विधाता है।

इस परिदृश्य में कहा गया है कि जिससे समूचा आकाश आलोकित है, वह देवों का देव राजा तेज से आवृत्त होकर चलता है (रुद्र सूर्य मण्डल के मध्य स्थित है। रुद्र स्वयं दिव्य प्रकाशवान है। रुद्र से ही सूर्य प्रकाशित है। वैदिक देवों का सम्राट वरुण रुद्रस्वरूप है। सूर्य वरुण में ही चक्कर काटता है। प्रत्येक शायंकाल सूर्य सम्राट वरुण को दिन भर के कार्य का ब्योरा देता है।)।।12।।

इस सूक्त में ''अप्रत्याशित रूप से रुद्रादि को महादेव विशेषण से सम्बोधित किया गया है।'' रुद्र, वरुण, अयर्मा महादेव हैं अर्थात् महान् देव हैं।।4।। वह ही अमृत है और वह ही मृत्यु है। अर्थात् रुद्र ही मृत्यु एवं अमरत्व का अकेला देव है।। ''स एव मृत्युः सो 3मृतं सो3भ्वं 1 स रक्षः''।।अथर्ववेद 13.6.25।। वह रुद्र धन (भौतिक, दैविक, अध्यात्मिक) दान के समय धन प्राप्त करवाने वाला है अर्थात् रुद्र धन प्रदाता है। रुद्र नमस्कार ही यज्ञ में उत्तम रीति से उच्चारित वषट्कार है।।26।। रुद्र के आज्ञा में सभी हैं।।27।। रुद्र के वश में चन्द्रमादि समस्त नक्षत्र रहते हैं।।28।। अथर्ववेद 13. 4.2, 4; 13.6.26, 27, 28।।

## महादेव : व्रात्य सूक्त : अध्यात्म प्रकरण

व्रात्य आसीदीय एव स प्रजापतिं समरैयत्।।1।।
स प्रजापतिः सुवर्णमात्मन्नपश्यत्तत्प्राजनयत्।।2।।
तदेकमभवत्तल्ललामम भवत्तन्महदभवत्तज्ज्येष्ठम – भवत्तब्द्रह्माभवत्त –त्तपोऽभवत्तत्सत्यमभवत्तेन प्राजायत।।3।।
सोऽऽवर्धत स महानभवत्स महादेवोऽऽभवत्।।4।।
स देवानामीशां पर्यैत्स ईशानोऽभवत्।।5।।
स एकव्रात्योऽ ऽभवत्स धनुरादत्त तदेवेन्द्रधनुः।।6।।
नीलमस्योदरं लोहितं पृष्ठम्।।7।।
नीलेनैवाप्रियं भ्रातृव्यं प्रोर्णोति लोहितेन द्विषयन्तं

विध्यतीति ब्रह्मवादिनो वदन्ति।।अथर्ववेद 15.1.1–8।।

इस काण्ड में ''व्रात्य'' शब्द का अर्थ सूक्त की कुंजी है। व्रात्य का अर्थ–समूह, समाज, आम जन, मनुष्य के लिये हितकारी; समूह में रहनेवाला, समूह में उत्पन्न, समाज में जन्मा; समूह पालक, समूह स्वामी; व्रतों के लिये समर्पित, व्रताचरण में तत्पर, नियम अनुष्ठान में तत्पर, व्रती–ब्रह्मचर्य आदि व्रतों का पालन करनेवाला; परिव्राजक, सन्यासी, उपदेशक, सर्वत्र धर्मोपदेश करनेवाला आदि है।

वेद के व्रात्य के तात्पर्य और स्मृति–आगम के व्रात्य शब्द के अर्थों में जमीन–आसमान का अन्तर है। स्मृति में वेद मर्यादा का एवं आश्रममर्यादा का उल्लंघन करनेवाला व्रात्य है। स्मृति में कहा है कि त्रैवर्णिकों के कर्तव्य नहीं करने से पतित व्रात्य है। व्रात्यस्तोम से इसकी शुद्धि करने से यह पुनीत होकर द्विजत्व प्राप्त करता है। ''स्मृति में व्रात्य का अर्थ अधम'' है। श्रुति–वेद और स्मृति में एक ही शब्द के अर्थ एकदम भिन्न, विपरीत अर्थ हैं। ''वेद में व्रात्य शब्द का अर्थ उत्तम'' है।

अथर्ववेद का सूक्त सीधे–सीधे उद्घोषणा करता है कि व्रात्य अत्यन्त पूज्य है। वेद में व्रात्य परमेष्ठी, परमेश्वर, परमात्मा है। परमेष्ठी व्रातों–समूहों एवं गणों के पति होने से व्रात्य है। परमेष्ठी सम्पूर्ण नियमों, व्रतों का यथायोग्य पालन करवानेवाला होने से व्रात्य है। सम्पूर्ण जगतादि के हितकारी होने के आधार पर परमेष्ठी व्रात्य है। इसप्रकार व्रात्य शब्द के सभी अर्थ परमेष्ठी पर पूर्णतया सार्थक होते हैं।

ऋग्वेदीय–यजुर्वेदीय रुद्र ऋचाओं में रुद्र के लिये प्रजापति शब्द प्रयोग में लिया गया। तीन वेदों की ऋचाओं में प्रजापति का रुद्र से उत्पन्न होना बताया गया है। रुद्र ने सृष्टि रचना के लिये प्रजापति को रूपाकार दिया। रुद्र परमेष्ठी का वर्णन व्रात्य शब्द से किया गया है। ''प्रेरक व्रात्य ने प्रजापालक देव को प्रेरित किया (जगत् निर्माण के लिये प्रेरित किया।)''।।1।।

इस प्रजापति देव ने उत्तम चमकदार रंगवाले मूल दैवी प्रकृतिरूप प्रकृत्यात्मा को देखा और उसने सम्पूर्ण जगत् का निर्माण किया।।2।। यहाँ ''सुवर्ण आत्मा'' शब्द का प्रयोग उत्तम रंगरूप से चकाचौंधवाली मूल प्रकृति–दैवी प्रकृति के लिये किया गया है। इसमें महातेज एवं अनन्त चमक है। यह त्रिगुणमयी प्रकृति ही जगत् का निर्माण करने वाली है। इस प्रजनन क्रिया से ''सात पदार्थ–एक, ललाम्, महत्, ज्येष्ठ, ब्रह्म, तप एवं सत्य'' उत्पन्न हुए। इनके सदृश नाम – ''भूः, भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः, सत्यः'' विचारणीय हैं। यह सप्त संख्या अनुशीलन का विषय है। ''इन दोनों में तीन शब्द –

सत्य, महत्, तप समान हैं।'' यह भी अनुसंधान का विषय है कि ''क्या ये दोनों सप्तक एक दूसरे के पूरक हैं''? प्रकृति से सृष्टि की उत्पत्ति होने से सप्तलोक, सप्तभुवन, सप्तधाम, सप्तसिंधु, सप्तरश्मि, सप्तजिव्हाग्नि, सप्तव्याहृति, सप्तपदार्थ, सप्तप्रजापति, सप्तवायुस्कन्ध, सप्तर्षि, सप्तरुद्र आदि हुए हैं।

इन भुवनों के उत्पन्न होने से उस प्रेरक देव का महत्व सभी में व्यक्त हुआ। यही मूलभूत कारण है कि वह समस्त देवों का अधिदेव अर्थात् ''महादेव'' है। वह सभी छोटे अथवा अनेक देवों का अधिपति है, अतः वह ''ईशान'' कहलाया। देव और महादेव का विचार तुलनात्मक अध्ययन ब्रह्म जिज्ञासुओं के लिये आवश्यक है।

| देव | महादेव |
|---|---|
| ईश | ईशान |
| आत्मा | परमात्मा |
| ब्रह्म | परब्रह्म |
| इन्द्र | महेन्द्र |
| ईश | ईश्वर |
| देव | इन्द्रियाधिपति |
| (कीटाणु) | (महादेव) |

सारसंक्षेप में ''चराचर का परमात्मा–परमेश्वर–परमेष्ठी ही महादेव है।'' इसी पृष्ठभूमि में इस सूक्त में एक व्रात्य–एकमात्र परमेश्वर–सबका नियन्ता कहा गया है। इस परमेष्ठी का धनुष्य अप्रतिहत है। परमेष्ठी के धनुष्य से विद्वेषीजनों का पूर्णतया नाश होता है। परमेष्ठी का शासन सर्वोपरि है। इस शासन में हिंसकों का संहार होता है और सज्जनों की रक्षा होती है। इसी सूक्त में व्रात्य ब्रह्मचारी की सविस्तार व्याख्या की गई है।।अथर्ववेद 15.1. 1–8।।

## रुद्र : व्रात्य

रात्री केशा हरितौ प्रवतौ कल्मलिर्मणि।।5।।
भूतं च भविष्यच्च परिष्कन्दौ मनो विपथम्।।6।।
।।अथर्ववेद 15.2.5, 6।।

रात्री का कृष्ण वर्ण ही उसके केश हैं। उसके कुण्डल सूर्यकिरण हैं। आकाश के तारागण उसकी मणि अथवा मुण्डमाला है। यह व्रात्य ब्रह्मचारी निसर्ग को ही आभूषण बनाता है। ''निसर्ग नियमों से युक्त जीवन व्यतीत करनेवाला व्रात्य होता है।'' अतः निसर्ग के पदार्थ ही उसका भूषण हैं।

उसके दो रक्षक–भूतकाल का इतिहास और भविष्यकाल की उन्नति की योजना है। इसी तरह अमावस्या और पौर्णमासी यानी महिने के शुक्ल एवं कृष्ण पक्ष, दिन एवं रात्री ये अहोरात्र के दो विभाग हैं। वेद में पौर्णमासी एवं अमावस्या के सूक्त हैं। ज्ञान एवं विज्ञान, श्रवणोपदेश एवं उपदेश मनन से प्राप्त विशेष ज्ञान ये भी रक्षा करनेवाले हैं। उपदेश का आधार ''भूत'' काल के इतिहास से होता है। इस उपदेश से श्रवण कर्त्ताओं के मन में भविष्यकाल की बड़ी आशाएँ, उन्नति–अभ्योदय की आकांक्षाएँ आदि उत्पन्न होती हैं। परिणामतः क्रम से उन्नति होती है। मनुष्य ''मनोरथ'' (मन के ही रथ) करता है। व्रात्य ब्रह्मचारी मन के रथ में उड़ता है, मन से ही उसमें बैठता है एवं मन से ही विचरण करता है। मनोरथ के श्वास एवं उच्छ्वास दो अश्व हैं। कीर्ति एवं यश की कुंजी सदाचार है।।अथर्ववेद 15.2.5, 6।।

## वैदिक सप्तमूर्त्ति रुद्र!

तस्मै प्राच्या दिशो अन्तर्देशाद् भवमिष्वासमनुष्ठातारमर्कुवन्।
भव एनमिष्वासः दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातानु
तिष्ठति नैनं शर्वो न भवोनेशानः।।2।।
नास्य पशून् न समानान् हिनस्ति य एव वेद।।3।।
तस्मै दक्षिणाया दिशो अन्तर्देशाच्छर्वमिष्वासमनुष्ठातारमकुर्वन।
शर्व एनमिष्वासो दक्षिणाया
शर्व एनमिष्वासो दक्षिणाया दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातानु
तिष्ठति नैनं शर्वो न भवो नेशानः।।5।।
तस्मै प्रतीच्या दिशो अन्तर्देशात् पशुपतिमिष्वासमनुष्ठातारकुर्वन्।।6।।
पशुपतिरेनामिष्वासः प्रतीच्या दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातारमकुर्वन।।7।।
तस्मा उदीच्या दिशो अन्तर्देशादुग्रं देवमिष्वासमनुष्ठातारमकुर्वन।।8।।
उग्र एनं देव इष्वास उदीच्या दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातारमकुर्वन्।।9।।
तस्मै ध्रुवाया दिशो अन्तर्देशाद् रुद्रमिष्वासमनुष्ठातारमकुर्वन्।।10।।
रुद्र एनमिष्वासो ध्रुवाया दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातारकुर्वन्।।11।।
तस्मा ऊर्ध्वाया दिशो अन्तर्देशान्महादेवमिष्वासमनुष्ठातारमकुर्वन्।।12।।
महादेव एनमिष्वास ऊर्ध्वाया दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातारमकुर्वन्।।13।।
तस्मै सर्वेभ्यो अन्तर्देशेभ्य ईशानमिष्वासमनुष्ठातारमकुर्वन्।।14।।

ईशान एनमिष्वासः सर्वेभ्यो अन्तर्देशेभ्योऽनुष्ठातानु
तिष्ठति नैनं शर्वो न भवो नेशानः ।।15।।
नास्य पशून् न समानन् हिनस्ति य एवं वेद।।16।।

।।अथर्ववेद 15.5.1—16।।

अथर्ववेद के पन्द्रहवें सूक्त के पँचम पर्याय सूक्त में रहस्योद्घाटन किया है : ''समस्त दिशाओं एवं अन्तर्दिशाओं में सप्तदेव — भव, शर्व, पशुपति, उग्रदेव, रुद्र, महादेव एवं ईशान पिनाक धनुष्य और महातेज शर प्रत्यंचा महाबाहुओं में धारण किये हुए रक्षा करते हैं।'' ये सभी रुद्र हैं, यानी ''सप्त रुद्ररूप हैं।'' यहाँ यह समझना हिमालयी भूल होगी कि ये सात देव भिन्न—भिन्न हैं। ये सर्वोच्च ब्रह्म ''ईशान'' अथवा महारुद्र के ही सात नाम हैं। ''ईशान ही एक परमब्रह्म—महारुद्र है, जिसके गुणधर्म बोधक सप्त नाम हैं।''

''यह देव (महारुद्र) सबका ईश—स्वामी होने से इसको 'ईशान' कहते हैं।'' इसके अधीन अनन्त देव हैं। उन देवों पर मुख्य अधिष्ठाता होने से इसको ''महादेव'' कहते हैं। यही ईश्वर समूचे दुष्ट एवं पापकर्मियों को योग्य दण्ड देकर रूलाता है। इसलिये इसको ''रुद्र'' कहते हैं। यही सद्कार्य वालों को सुख देने से एवं उपदेश देने से रुद्र कहाता है। पापियों को यही भयंकर स्वरूप ''उग्र'' वीरभद्र प्रतीत होता है। रुद्र के पास अतुल पाशवी शक्ति रहती है। अर्थात् यह समस्त पशुओं—प्राणिमात्र—जीवों का पालक होने से ''पशुपति'' कहलाया। यह अत्यन्त गतिमान् प्रचण्ड वेगवान् होने से इसको ''शर्व'' (शर्वति गच्छति) कहते हैं। यह समस्त जगत् को भूति एवं ऐश्वर्य प्रदान करता है। अतः इसको ''भव'' कहते हैं। यह सुस्पष्ट है कि ''ये सातों शब्द एक ही देव के गुणधर्म बोधक अथवा वाचक हैं।'' दूसरे शब्दों में ''एक ही रुद्र देव प्रमुख सात कर्म करता है। इसलिये इसको ये सप्त नाम प्राप्त होते हैं।''

वैदिक काल में देवों के शास्ता के सप्त — ''भर्व, शर्व, पशुपति, उग्र, रुद्र, महादेव, ईशान'' स्वरूपों (गुणधर्म, कर्म) को प्रतिपादित किया गया (प्रकारान्तर में भाष्यकारों ने इन्हें—आकाश, वायु, अग्नि, सूर्य—चन्द्र, जल, पृथिवी एवं यज्ञ, कुल सप्त, की संज्ञा दी।)। कौषीतकि ब्राह्मण में इसे नये स्वरूप में प्रस्तुत किया गया।

यद् भव आपस तेन।
यत् सर्वो अग्निस तेना।
यत पशु पतिर वायुस तेन।
यद् उग्रो देवा ओषधयो वनस्पतयस तेना।
यद् रुद्रशं चंद्रमास तेन।

यद् ईशानो अन्नम तेन।

अशनिर इन्द्रस तेना।।कौषीतकि ब्रह्मण।।

यहाँ पुनः लिख रहे हैं कि वेद में ''सप्त रहस्यपूर्ण अध्यात्मिक संख्या है।'' वेद में सप्तरश्मि, सप्तऋषि, सप्तप्रजापति, सप्तवायुस्कन्ध, अग्नि की सप्तजिव्हा, सप्तस्वर, सप्तप्रकृति, सप्तलोक, सप्तव्याहृति आदि हैं।'' इनमें ''अथर्ववेद ने सप्तरुद्र का नया अध्याय सम्मिलित किया है। कुछ भाष्यकार इसे सप्त विभक्तियाँ भी कहते हैं।

यह अप्रत्याशित अभूतपूर्व है कि निगम से आगम में रुद्र का नया भव्य नामकरण शिव (शाब्दिक अर्थ–शुभ, मांगलिक, सौभाग्यशाली, प्रसन्न, समृद्धादि) किया गया। शिवमहापुराणम् की विश्वेश्वर संहिता में ''शिव की अष्टमूर्त्ति'' प्रगट होती है।

पूजयेदष्टमूर्तीश्चत्रेवत्रिजगन्मयी।।45।।

क्षितिरापोनलोवायुराकाशः सूर्य्यसोमकौ।

यजमानइतित्वष्टौमूर्तयः परिकीर्तिताः।।46।।

महादेवःपशुपतिरेतान्मूर्त्तिभिरर्चयेत्।।47।।

।।श्री शिवमहापुराणम्, विश्वेश्वर संहिता।।

वैदिक देवों के शास्ता रुद्र की आगम में ''शिव की अष्ट मूर्त्तियाँ – भव, शर्व, पशुपति, उग्र, रुद्र, महादेव, ईश्वर, भीम हैं।'' इस प्रकार ''अथर्ववेद के सप्त रुद्र के छह नाम – भव, शर्व, पशुपति, उग्र, रुद्र, महादेव आगम में यथावत'' लिये गये और वेद के ''सप्तम नाम ईशान के स्थान पर ईश्वर जोड़ा गया (दोनों का शाब्दिक अर्थ एक ही है) एवं आठवाँ नाम ''भीम'' जोड़ा गया है। अष्टमूर्त्ति के आठ अक्षर की शुभता का माध्यन्दिनीय शतपथ ब्राह्मण के मन्त्र में उल्लेख किया गया : ''अष्टा ऽउत्तमानालभते। अष्टाक्षर गायत्री ब्रह्म गायत्री तद्ब्रह्मैवैतदस्य सर्व्वस्योत्तमंकरोति तस्माद्ब्रह्मास्य सर्व्वस्योत्तममित्त्याहुं।। शतपथ ब्राह्मण 13.6.27।।'' वेद और आगम में एक साम्यता है कि रुद्र–शिव को देवाधिदेव कहा गया है। यद्यपि वेद में मात्र सप्त रुद्र हैं। आगम में सप्त रुद्र को अष्टमूर्त्ति शिव कहने से नया विभ्रम उत्पन्न हुआ।।अथर्ववेद 15.5. 1–16।।

## महादेव : पाप कर्मियों का संहारक

हेतिः शफानुत्खिदन्ती महादेवो 3 पेक्षमाणा।।

।।अथर्ववेद 12.7.8।।

महादेव रुद्र की इच्छा रूप शक्ति पाप कर्म करनेवालों के मूलों को उखाड़ती शोभा पाती है।।अथर्ववेद 12.7.8।।

## रुद्र : उपासक वृद्धि कर्त्ता

मृत्यु हिंकृण्वत्यु 1 ग्रोदेवः पुच्छं पर्यस्यन्ती।।अथर्ववेद 12.7.10।।

महाकाल रूप रुद्र द्वारा छोड़ी गई व्यापकतम शक्ति उपासक की वृद्धि करती है और पापी गणों के पिछले मूल को नष्ट करती है।।अथर्ववेद 12.7.10।।

## रुद्र : सभी नक्षत्र ग्रह अधीन

सरुद्रो वसुनिर्वसुदेये नमोवाकेवषट्कारोनु संहितः।।5।।
तस्येमे सर्वे यांतषु उपप्रशिषमासते।।6।।
तस्यामू सर्वान क्षत्रावशे चन्द्र मसासह।।7।।
।।अथर्ववेद 13.6.5, 6, 7।।

"स्वाहा" शब्द से रुद्र व्यापक हवि ग्रहण करता है। रुद्र धनदाता (भौतिक, दैविक, अध्यात्मिक) है। रुद्र–नमस्कार सहित हवि अर्पण करनेवाले उपासक के लिये अनुकूल उत्तम सुख स्थापन करता है।।5।।उस रुद्र महेश्वर की आज्ञा से सभी श्वास–प्रश्वास रूप क्रिया करनेवाले देवता पालन करते हैं।।6।।रुद्र के अधीन सभी गतिशील नक्षत्र समूह (चन्द्रमा सहित) हैं।।7।।अथर्ववेद 13.6.5, 6, 7।।

## महारक्षक रुद्र

अपश्चादग्धान्नस्य भूयासम्।
अन्नादामान्नपतये रुद्राय नमो अग्नये।
सभ्यः सभांमे पाहिये च सभ्या सभासद।।
।।अथर्ववेद 19.56.5।।

हवि के भोग करनेवाले अन्न के स्वामी व्यापक रुद्र को प्रणाम है। हवन किये हुए अन्न के व्यापक शेष भाग को हम भोगनेवाले बहुत होवें। हे रुद्र! आप हमारे स्वजन परिजनों और वैदिक धर्मसभा के सुयोग्य सभासदों की रक्षा करो।।अथर्ववेद 19.56.5।।

## रुद्र : मायाजालमय बन्धन मुक्तिदाता

अर्यमणं यजामहे सुबन्धुं पतिवेदनम्।
उर्वारु कमिव बन्धनात्प्रेतो मुंचामि नामुतः।।
।।अथर्ववेद 14.1.7।।

हम हवि से माया का भी अधिष्ठान रूप, उत्तम कारण, श्रेष्ठ स्वयं प्रकाश, सबके पालक रुद्र को नमस्कार सहित पूजते हैं। रुद्र की उपासना, अर्चना, नमनादि से हम इस माया रूपी जगत् में बारंबार महादुःख (जन्म–मृत्यु) माया के बन्धन से मुक्त होते हैं। करुणासिंधु, ओढ़रदानी,

आसुप्रसन्न, सर्वज्ञ, सर्वव्याप्त, सर्वातीत, सर्वजनीन रुद्र की कृपा से ही हम मायाजालमय बन्धन से छुटकारा पाते हैं।।अथर्ववेद 14.1.17।।

## रुद्र का भोजन : अग्निहोत्र

सत्यं ब्रवीमि वधइत्स तस्य।

नार्यमणं पुष्यतिनो सखायं केवलाघो भवति केवलादी।।

मन्त्र दृष्टा अंगिरा ऋषि ने कहा : ''मैं सत्य कहता हूँ कि जो ब्रह्मजिज्ञासु अन्न रूप हवि सर्वोत्तम महातेजस्वी रुद्र को प्रदान नहीं करता और पाप का नाश करनेवाले सन्यासी का पोषण नहीं करता, दोनों को अर्पण किये बिना सपरिवार खाता है, वह केवल पापी है। उस पापी का कभी उद्धार नहीं होता है।'' अर्थात् ''अग्निहोत्र ही रुद्र का भोजन'' है। साथ ही अतिथि को भोजन देना ही पोषण करना है। परम वैदिक अग्निहोत्र का प्रतीक रूप परिपक्व अन्न ही रुद्र का भोग है।।ऋग्वेद 10.117.6।। इस ऋचा को अथर्ववेद में नये कलेवर में कहा गया है।

## सर्वस्व रुद्र

ब्रह्म होता ब्रह्म यज्ञ ब्रह्मणा स्वरवोमिताः।

अध्वर्यु र्ब्रह्मणो जातो ब्रह्मणो न्तर्हितं हवि।।

।।अथर्ववेद 19.42.1।।

रुद्र के मायिक स्वरूप से हवनकर्त्ता अग्नि प्रगट हुआ। असंख्य यज्ञों का स्वरूप सूर्यवेदिः प्रगट् हुई। वेद मन्त्र प्रगट हुए। रुद्र से आकाश चारी वायु उत्पन्न हुआ। सात स्वर के रूप में साम गान की ऋचाएँ (परमव्योम से) प्रगट हुई। रुद्र के मध्य में समस्त चराचर जगत् रूप हवि स्थित है। ''ब्रह्मा परं युज्यतां ब्रह्म पूर्वं ब्रह्मान्ततो मध्यतो ब्रह्म सर्वतः।।'' रुद्र आगे, रुद्र ही पीछे, रुद्र मध्य में अर्थात् रुद्र आदि अन्त रहित सर्वत्र व्यापक है। अधिष्ठान रुद्र महेश्वर की व्यापक कार्य कारण रूप माया हवि है। ''आत्मा वै हविः।।'' ब्रह्माण्डरूप यज्ञ के स्वामी रुद्र को जानो। ''ब्रह्मवास्तोष्पतिं।।'' ब्रह्मवाचक शब्द–रुद्र, सूर्य, वायु, सोम, अग्नि, वरुण, चन्द्रमा, यज्ञ, वेद, प्रणव आदि हैं। ''ऋग्वेद के दशम मण्डल के इकसठवें सूक्त का सातवाँ मन्त्र–ऋचा में ब्रह्म का नाम रुद्र है।'' वही रुद्र ब्रह्म अथर्ववेद के इस मन्त्र में है।।अथर्ववेद 19. 42.1।।

## रुद्र–यक्ष–ब्रह्म : ईशान

सदेवाना मीशां पर्यैत्स ईशानो भवत्।।

।।अथर्ववेद 25.1.5।।

उस रुद्र ने समस्त देवताओं के अभिमान (गर्व) को यक्ष के रूप से नाश करके हैमवती उमा रूप धारण करके देवताओं को अपने स्वरूप का उपदेश दिया। जिस उपदेश रूप महिमा से एक अखण्ड रस अद्वैतात्मक प्रसिद्धि को सभी देवताओं से सर्वत्र पाया। उन्होंने कहा कि ब्रह्म रुद्र–यक्ष से बड़ा कोई ओर नहीं है। अतः वह प्रख्यातिवाला ईशान नामवाला हुआ।।अथर्ववेद 25.1.5।।(विवरण वायुविद्या एवं आचार्य शंकर केनोपनिषत् भाष्य में)

## अग्नि सूर्य में रुद्र

यो अग्नौ रुद्रो यो अपस्वे1 न्तर्य ओषधी वीरुध आविवेश।
यइमा विश्वाभुवनानि चाक्लृपे तस्मै रुद्राय नमो अस्त्वग्नये।
।।अथर्ववेद 7.92.1।।

जो रुद्र अग्नि में अन्तर्यामी रूप से एवं व्यापक रश्मि समूह के सूर्य मण्डल के मध्य में भर्ग रूप से विराजमान है। साथ ही वायु में एवं चन्द्रमा में विद्यमान है। वही रुद्र प्राणिमात्र के मध्य में जीव रूप में अवस्थित भी है। वही विरूप रुद्र ही वनस्पतियों में एवं लता–गुल्म–अन्नादिक–घास में अवस्थित है। रुद्र इन समस्त भुवनों के सहित चराचर की उत्पत्ति–पालन–संहार–तिरोभाव–अनुग्रह आदि करने में समर्थ है। उस सर्वेश्वर रुद्र को हमारा बारंबार प्रणाम है।।अथर्ववेद 7.92.1।।

## अन्नरूपी रुद्र : अग्नि रुद्र तादत्म्य

अपश्चा दग्धान्नस्य भूयासम्।
अन्नादायान्नपतये रुद्राय नमो अग्नये।
सभ्यः सभां मे पाहि ये च सभ्याः सभासदः।।
।।अथर्ववेद 19.55.5।।

मैं अन्न का स्वीकार करनेवाले अन्न के पति, रुद्ररूपी अग्नि के लिये नमस्कार करता हूँ। आप सभा के योग्य हैं, हमारी सभा की रक्षा करें। साथ ही सभा में बैठनेवाले सभासद आदि एवं सभा की रक्षा करें। हम जले अन्नवाले के पीछे नहीं होवें।।अथर्ववेद 19.55.5।।

## पशुपति रूप अग्नि

यो नो अग्निर्गार्हपत्यः पशूनामधिपा असत्।।
।।अथर्ववेद 19.31.2।।

हमारा गार्हपत्य अग्नि पशुओं का अधिपति अर्थात् पशुपति (रुद्र) है।।अथर्ववेद 19.31.2।।

## सोमारुद्र : सुरक्षा

सोमं ते रुद्रवन्तमृच्छन्तु।
ये माघायवो दक्षिणाया दिशोऽऽभिदासात्।।
।।अथर्ववेद 19.18.3।।

जो पापी दक्षिण दिशा से आकार हमें दास बनाना चाहते हैं, वे रुद्र से युक्त सोम के अधीन हों। दक्षिण "यम" का विशेषण है। अतः यह मन्त्र यम को रुद्र के अधीन कर सुरक्षा का है। आगम में रुद्र ने यम का वध किया, अर्थात् अधीन किया।।अथर्ववेद 19.18.3।।

## सोम रुद्र : रक्षक

सोमो मा रुद्रैर्दक्षिणाया दिशः पातु तस्मिन्क्रमे तस्मिंछ्रये तां पुरं प्रैमि।
स मा रक्षतु स मा गोपायतु तस्मा आत्मानं परि ददे स्वाहा।।
।।अथर्ववेद 19.17.3।।

रुद्र एवं सोम हमें दक्षिण दिशा से सुरक्षित रखे। उसके लिये हम अपने आपको देते हैं। अर्थात् हम समर्पण करते है। यहाँ पुनः रुद्र एवं सोम से यम से मुक्ति की प्रार्थना है। दिव्य सोम अमृत है।।अथर्ववेद 19.17.3।।

## रुद्र शान्ति मन्त्र

शं रुद्राः।।अथर्ववेद 19.9.10।।

रुद्र हमें शान्ति प्रदान करे।।अथर्ववेद 19.9.10।।

## नील, हरित रुद्र ब्रह्म

नीलनखेभ्यः स्वाहा।।4।। हरितेभ्यः स्वाहा।।5।।
महागणेभ्यः स्वाहा।।17।।अथर्ववेद 19.22.4, 5, 17।।

यजुर्वेद शतरुद्रिय में रुद्र वृक्षों के अधिपति हैं। रुद्र हरे पत्तों के केशवाले हैं। रुद्र गणों के महा अधिपति हैं। अथर्ववेद के अंगिरा ऋषि ने इसे नये कलेवर में प्रस्तुत किया है। नीले नखोंवाले (नील आकाशवत केश एवं हाथ वाले) के लिये, हरे रंग (पत्तों) के लिये और महा गणों के लिये हम स्वयं अर्पण करते हैं।।अथर्ववेद 19.22.4, 5, 17।।

## रुद्र : शान्ति मन्त्रम्

आदित्य रुद्रा वसवो जुषन्तामिदं ब्रह्म क्रियमाणं नवीयः।।
।।अथर्ववेद 19.11.4।।

यह नवीन स्तोत्र रुद्र, आदित्य एवं वसु सेवन करें। इस सूक्त के ऋषि वसिष्ठ हैं और देवता (विषय) बहुदैवत्यम् है। इसे अथर्ववेद का शान्ति सूक्त भी कहा गया है।।अथर्ववेद 19.11.4।।

## ब्रह्म रुद्र : पंचभूत धारक

प्रयोजज्ञे विद्वानस्य बन्धुर्विश्वदेवानां जनिमा विविक्ति।
ब्रह्म ब्रह्मणउज्जभार मध्यान्नीचैरुच्चैः स्वधा अभि प्रतस्थौ।।
।।अथर्ववेद 4.1.3।।

इस प्रपंच का कारण सर्वज्ञ ब्रह्मा सम्पूर्ण प्राणियों के सहित देवताओं के जन्मों को भिन्न करने में समर्थ है। ब्रह्मा की सूत्रात्मक देह से व्यापक आकाश, वायु, अग्नि, जल और भूमि रूप अन्न प्रगट हुआ। अमृत शक्ति का भाग आकाशादि है।'' तीन भूत ऊर्ध्व गतिवाले और मृत्यु शक्ति का भाग अधोगतिवाला जल भूमि है।'' अमृत मृत्युक्रिया कार्य रूप से स्थित है। इन पँचभूतों को (रुद्र पुत्र) ब्रह्मा धारण करता है।।अथर्ववेद 4.1.3।।

## रुद्रादि स्थान अगम्य

यत्रादित्याश्च रुद्राश्च वसवश्च समाहिताः।
भूतं च यत्र भव्यं च सर्वे लोकाः प्रतिष्ठिताः
स्कम्भं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः।।अथर्ववेद 10.7.22।।

जहाँ रुद्र, वसु एवं आदित्य रहते हैं और जहाँ भूत, भविष्य, वर्तमान एवं सभी लोक आधार लिये हैं। उस सर्वाधार के विषय में कौन कह सकता है? यह ऋग्वेद के नासदीय सूक्त का नवविस्तार है।।अथर्ववेद 10.7.22।।

## रुद्र : समष्टि व्यष्टि

पुण्डरीकं नवद्वारं त्रिभिर्गुणेभिरावृतम्।
तस्मिन्यद् यक्षमात्मन्वदत्तद्वै ब्रह्म विदो विदुः।।43।।
यत्र देवाश्च मनुष्या श्चारा नाभा विवश्रिताः।
अपांत्वा पुष्पं पृच्छामि यत्र तन्माययाहितं।।34।।
त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उतवा कुमारी।
त्वं जीर्णोदण्डेन वंचसित्वं जातो भवसि विश्वतो मुखः।।27।।
उतैषां पितोतवा पुत्र एषामुतैषां व्येष्ठउतवाकनिष्ठः।
एको देवो मनसि प्रविष्टः प्रथमो जातः सउ गर्भे अन्तः।।28।।
।।अथर्ववेद 10.8.43, 34, 27, 28।।

तीन कार्य क्रिया कारणमय मूल (सत्, रज्, तम्) धर्मों से आवृत्त नवछिद्रवाला अथवा नव पंखड़ियों वाला कमल (नवदल कमल) समष्टि व्यष्टि हृदयाकाश है। उस हृदय में सभी द्वारा पूज्य रुद्र स्थावर जंगम व्यापी स्वरूप है। उस अद्वैत का श्रद्धायुक्त ध्यान के द्वारा ही वेदज्ञ साक्षात्कार करते हैं। व्यष्टि हृदय अपना अधिदेव सूर्यमण्डल हृदय है। समष्टि सत्यलोक है। तीन

लोक आवरणों से परे आवरण रहित ब्रह्मलोक है। स्थूल मण्डल–जल–तेज इन तीनों से परभर्ग है। चेतन–देह, प्राण, अन्तःकरण से परे है।।43।।

होता सर्व कर्म के ज्ञाता ब्रह्मा नाम के ऋत्विक् से प्रश्न करता है। हे यज्ञकुशल ऋत्विक्! कृपया मेरे प्रश्नों का उत्तर दो। जैसे रथ के चक्र में आरे लगे होते हैं, उसी प्रकार सूत्रात्मक देहधारी ब्रह्मा में देव, दैत्य, राक्षस, गन्धर्व, पितर, मनुष्यादि प्राणिमात्र स्थित हैं। व्यापक प्राणशक्ति के प्रथम विकास रूप सभी के पितामह (ब्रह्मा) हैं। जो रुद्र स्वरूपा ब्रह्मा जिस समष्टि व्यष्टि देह में माया के द्वारा स्थित है, वह रुद्ररूप ब्रह्मा अनन्त स्वरूप है (समष्टि व्यष्टि देह में रुद्र ही ब्रह्मजीव रूप माया से स्थित है।)।।34।।

हे रुद्र! आप ही हैमवती उमा रूप से स्त्री–देवांगना–दैवीशक्ति मात्र हैं। हे रुद्र! आप महेश्वर रूप से पुरुष मात्र हैं। आप ही बाल मात्र हैं। आप ही कन्या (कात्यायनी) मात्र हैं। आप ब्रह्मारूप में वृद्ध हैं। आप सर्वव्यापी होने पर भी माया के द्वारा प्रगट होते हैं। यही सर्वाधार रुद्र की अद्भुत माया है।।27।।

रुद्र ही प्राणियों का उत्पादक पिता है और इनका पुत्र है। स्वयं रुद्र ही सर्वश्रेष्ठ (ज्येष्ठ) और लघु देव (कनिष्ठ) है। स्वयं प्रकाशी अद्वितीय रुद्र अपनी सृष्टि रचनात्मक क्रिया रूप अव्यक्त में एक रहा। एक से अनेक होऊँ के लिये माया के द्वारा प्रवेश किया। सो ही मायिक रुद्र सबकी उत्पत्ति से पहिले ब्रह्मारूप से अव्यक्त के मध्य में प्रगट हुआ।।अथर्ववेद 27, 28, 34, 43।।

## रुद्र परमब्रह्म : विराट् रूप

यस्य भूमिः प्रमान्तरिक्ष मुतोदरम्।
दिवंयश्चक्रे मूर्धानं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः।।अथर्ववेद 10.7.32।।

ऋग्वेद के पुरुष सूक्त के अनुसरण में ही अथर्ववेद के दशम काण्ड का सातवाँ सूक्त है। यह उल्लेखनीय है कि पुरुष सूक्त को रुद्र का ही सूक्त माना गया है। अर्थात् विराट् पुरुष रुद्र परमब्रह्म है। इस पृष्ठभूमि में इस ऋचा को समझना सरल होगा।

उस विराट् का चरण भूमि और उदर अन्तरिक्ष है। विधाता विराट् का मस्तक स्वर्ग है। उस आदिपुरुष परमब्रह्म के प्रति मेरा प्रणाम है।।अथर्ववेद 10. 7.32।।

## परमब्रह्म को नमन्

यस्य वातः प्राणावानौ चक्षुरंगिरसोभवन्।
दिशो यश्चक्रे प्रज्ञानी स्तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः।।

।।अथर्ववेद 10.7.34।।

विराट् पुरुष (ब्रह्म) देह का वायु प्राण अपान है। नक्षत्र गण प्रकाश है। उस विधाता ने दश दिशाओं के लिये चिन्ह बनाया। समस्त देवों में सर्वश्रेष्ठ ब्रह्म (स्वयं प्रकाशी रुद्र) की प्राप्ति के लिये हम नमस्कार करते हैं।।अथर्ववेद 10.7.34।।

## रुद्र ही प्राण : रोग हरण प्रार्थना

अधि ब्रूहि मा रभथाः सृजेमं तवैव सन्त्सर्वहाया ऽहास्तु।
भवाशर्वो मृडतं शर्म यच्छतमपसिध्य दुरितं धत्तमायुः।।7।।
अस्मे मृत्यो अधि ब्रूहीमं दयस्वोदितां 3 यमेतु।
अरिष्टः सर्वांगः सुश्रुज्जरसा शतहायन आत्मना भुजमश्नुताम् ।।8।।
कृणोमि ते प्राणापानौ जरां मृत्युं दीर्घमायुः स्वस्ति।
वैवस्वतेन प्रहितान् यमदूतांश्चरतोऽप सेधामि सर्वान्।।11।।
।।अथर्ववेद 8.2.78।।

एकमेव रुद्र उत्पन्न पालन करने से ''भव'' पशुपति है, और संहार करने से ''शर्व'' है। रुद्र का द्विवचन में सम्बोधन भव शर्व है। हे रुद्र! आप प्राणशक्ति के आधार हैं। इस रोगी के प्राण नहीं लें, प्राण को छोड़ने का अनुग्रह करें। यह उपासक आपका ही है। यह सर्वरोग रहित सामर्थ्यवाला होवे। हे करुणामय रुद्र! इस यजमान पर भव शर्व नामवाले देवता दया करें एवं आप पापरूप व्याधि को नष्ट करके दीर्घ जीवन का स्थापन करो। ''प्राणा वै वसवः।। प्राणाहीदं सर्वेवस्वाददते।।'' प्राण ही अष्ट वसु हैं। प्राण ही इस समूचे जगत् को वास कराते हैं। ''प्राण वै रुद्राः।। प्राणाहीदं सर्वं रोदयंति।।'' ''प्राण ही रुद्र है।'' प्राण ही इस समूचे शरीरों को शोक कराते हैं। ''प्राणा वा आदित्याः।। प्राणाहीदं सर्व माददते।'' ''प्राण ही आदित्यं है। प्राण ही सम्पूर्ण जगत् को ग्रहण करता है। इस प्रकार प्राण के भिन्न–भिन्न नाम हैं। प्राण की उपाधियों से ''एक ही रुद्र के इकतीस नाम हैं।'' प्राण ही सबका रक्षक है। ''प्राणो वै गोपाः।।'' अतः प्राण ही रुद्र है। यह प्राण ही सभी को रुदन कराते हैं। ''प्राणवावरुद्रा एतेहीदं सर्वं रोदयन्ति।।'' यह भी पुनः प्रश्न उठा कि कितने रुद्र हैं? उसका उत्तर है : ''पाँच प्राण एवं पाँच उपप्राण कुल दश प्राण देह में हैं और प्राणयुक्त ग्यारहवाँ जीवरूप रुद्र है। परन्तु उन अध्यात्म रुद्रों का अधिदेव स्वरूप ग्यारहवाँ रुद्र अन्तरिक्ष में है।'' असंख्य त्रिलोक व्यापी अधिदैव रुद्रों का एक प्राणशक्ति अधिष्ठान महेश्वर रुद्र ही समष्टि स्वरूप है।।7।।

इसको आरोग्य प्राप्ति का उपदेश दो। इस पर इस समय मृत्यु दया करे। यह सभी प्रकार का अभ्युदय प्राप्त करे। इसके समस्त अवयव पूर्ण रीति

से विकसित हों एवं निर्दोष रहें। यह ज्ञानवान होकर पूर्णायु होवे। यह अन्त तक अपने प्रत्यत्न से अपने लिये आवश्यक भोग प्राप्त करे।।8।।

प्राण–अपान, वृद्धावस्था, दीर्घायु आदि के कारण उपासक को सुख प्राप्त हो। उपासक को कष्ट देनेवाले को हम दूर करते हैं।।11 ।।अथर्ववेद 8. 2.7, 8, 11।।

## अथर्वणवेदीय रुद्र : तृतीय रुद्रसूक्त : भर्व शर्व रहस्य!

।।काण्ड 11, सूक्त 2, ऋचा 1–31।। ऋषि : अथर्वा।। देवता : भव–शर्व– रुद्राः।।

भवाशर्वौ मृडतं माभि यातं भूतपती पशुपति नमोवाम् प्रतिहितामायतां।
मा वि स्राष्टं मा नो हिंसिष्टं द्विपदो मा चतुष्पदः।।1।।
शुने क्रोष्ट्रे मा शरीराणि कर्तमलिक्लवेभ्यो ये च कृष्णा अविष्यवः।
मक्षिकास्ते पशुपते वयांसि ते विघसे मा विदन्त।।2।।
क्रन्दाय ते प्राणाय याश्च ते भव रोपयः।
नमस्ते रुद्र कृण्मः सहस्राक्षायामर्त्य।।3।।
पुरस्तात्ते नमः कृण्म उत्तरादधरादुत।
अभीवर्गादि्दवस्पर्यन्तरिक्षाय ते नमः।।4।।
सुखाय ते पशुपते यानि चक्षूंषि ते भव।
त्वचे रूपाय संदृशे प्रतीचीनाय ते नमः।।5।।
अंगेभ्यस्त उदराय जिव्हाया आस्याय ते।
द्दभ्यो गन्धाय ते नमः।।6।।
अस्रा नीलशिखण्डेन सहस्राक्षेण वाजिना।
रुद्रेणार्धकघातिना तेन मा समरामहि।।7।।
स नो भवः परि वृणक्तु विश्वत आप इवाग्निः परि वृणक्तु नो भवः।
मा नोऽभि मांस्त नमो अस्त्वस्मै।।8।।
चतुर्नमो अष्टकृत्वो भवाय दश कृत्वः पशुपते नमस्ते।
तवेमे पंच पशवो विभक्ता गावो अश्वाः पुरुषा अजावयः।।9।।
तव चतस्रः प्रदिशस्तव द्यौस्तव पृथिवी तवेदमुग्रोर्व 1न्तरिक्षम्।
तवेदं सर्वमात्मन्वद्यत्प्राणत्पृथिवीमनु।।10।।
उरुः कोशो वसुधानस्तवायं यस्मिन्निमा विश्वा भुवनान्यन्तः।

स नो मृड पशुपते नमस्ते पर क्रोष्टारो अभिभाः श्वानः
परो यन्त्वघरुद्रो विकेश्यः।।11।।
धनुर्बिभर्षि हरितं हिरण्ययं सहस्राघ्नि शतवधं शिखण्डिनम्।
रुद्रस्येपुश्चरति देवहेतिस्तस्यै नमो यतमस्यां दिशी3तः।।12।।
यो3भियातो निलयते त्वां रुद्र निचिकीर्षति।
पश्चादनुप्रयुङ्.क्षे तं विद्धस्यं पदनीरिव।।13।।
भवारुद्रौ सयुजा संविदानावुभावुग्रौ चरतो वीर्याय।
ताभ्यां नमो यतमस्यां दिशी3तः।।14।।
नमस्तेऽस्त्वायते नमो अस्तु परायते।
नमस्ते रुद्र तिष्ठत आसीनायोत ते नमः।।15।।
नमः सायं नमः प्रातर्नमो रात्र्या नमो दिवा।
भवाय च शर्वाय चोभाभ्यामकरं नमः।।16।।
सहस्राक्षमतिपश्यं पुरस्तद्रुद्रमस्यन्तं बहुधा विपश्चितम्।
मोपाराम जिव्हयेयमानम्।।17।।
श्यावाश्वं कृष्णमसितं मृणन्तं भीमं रथं केशिनः पादयन्तम्।
पूर्वे प्रतीमो नमो अस्त्वस्मै।।18।।
मा नोऽभि स्रा मत्यं देवहेति मा नः क्रुधः पशुपते नमस्ते।
अन्यत्रास्मद्दिव्यां शाखां वि धूनु।।19।।
मा नो हिंसीरधि नो ब्रूहि परि णो वृङ्.ग्धि मा क्रुधः।
मा त्वया समरामहि।।20।।
मा नो गोषु पुरुषेषु मा गृधो नो अजाविषु।
अन्य त्रोग्र वि वर्तय पियारूणां प्रजां जहि।।21।।
यस्य तक्मा कासिका हेतिरेकमश्वस्येव वृषणः क्रन्द एति।
अभिपूर्व निर्णयते नमो अस्त्वस्मै।।22।।
यो3न्तरिक्षे तिष्ठति विष्ट भितोऽयज्वनः प्रमृणन्देवपीयून्।
तस्मौ नमो दशभिः शक्वरीभिः।।23।।
तुभ्यमारण्याः पशवो मृगा वने हिता हंसाः सुपर्णाः शकुनावयांसि।
तव यक्षं पशुपते अप्स्व1न्तस्तुभ्यं क्षरिन्त दिव्या आपो वृधे।।24।।
शिंशुमारा अजगराः पुरीकया जषा मत्स्या रजसा येभ्यो अस्यसि।
न ते दूरं न परिष्ठास्ति ते भवः सद्य सर्वान्परि
पश्यति भूमिं पूर्वास्माद्धंस्युत्तरस्मिन्त्समुद्रे।।25।।
मा नो रुद्र तक्मना मा विषेण मा नः सं स्रा दिव्येनाग्निना।
अन्यत्रास्मद्विद्युतं पातयैताम्।।26।।

भवो दिवो भव ईशे पृथिव्या भव आ पप्र उर्व1न्तरिक्षम्।
तस्मै नमो यतमस्यां दिशी3तः।।27।।
भव राजन्यजमानाय मृड पशूनां पशुपतिर्बभूथ।
यः श्रद्दधाति सन्तिं देवा इति चतुष्पदे द्विपदेऽस्य मृड।।28।।
मा नो महान्तमुत मा नो अर्भकं मा नो वहन्तमुत मा नो वक्ष्यतः।
मा नो हिंसीः पितरं मातरं च स्वां तन्वं रुद्र मा रीरिषो नः।।29।।
रुद्रस्यैलबकारेभ्योऽसंसूक्तगिलेभ्यः।
इदं महास्येभ्यः श्वभ्यो अकरं नमः।।30।।
नमस्ते घोषिणीभ्यो नमस्ते केशिनीभ्यः।
नमो नमस्कृताभ्यो नमः संभुंजतीभ्यः।
नमस्ते देव सेनाभ्यः स्वस्ति नो अभयं च नः।।31।।

## शर्व – भव : अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक रहस्य

अथर्ववेद के रुद्र सूक्त में शर्व और भव देवता का वर्णन है। यह स्मरण रहे कि शर्व एवं भव दो भिन्न–भिन्न देवता नहीं हैं। ''भवाशर्वो'' द्विवचन में भी अध्यात्मिक रहस्यमय छिपा है। यह एक सर्वोत्कृष्ट परमेष्ठी रुद्र के दो गुण हैं। रुद्र सर्वविश्व में व्यापनेवाला परमेष्ठी है। रुद्र ही सृष्टि उत्पन्न करता है। इसलिये ''रुद्र का नाम भव'' है। ''रुद्र ही सृष्टि का संहार करता है। अतः रुद्र देवता का ही नाम शर्व'' है। निगम–श्रुति और आगम–स्मृति, पुराण, तन्त्र, इतिहासादि में सर्वत्र रुद्र देवता के लिये शर्व एवं भव दो नाम मिलते हैं। दूसरे शब्दों में ''रुद्र का घोर स्वरूप शर्व और अघोर स्वरूप भव है।'' रुद्रसूक्त में रुद्र को पशुपति, नीलशिखण्डेन, भीम, केशिन, दश शक्तिवाला, ईश, देवराज, दैवीशक्तिवान्, मृत्यु निवारक, घोष कर्त्ता, दिव्य जल धारी, सहस्राक्ष, अमरदेव, द्यौ–अन्तरिक्ष स्वरूप, दिशाधिपति, धनुष्यधारी, महातेजस्वी, रोग कारक, रोग निवारक, विष शमन करने वाला, शब्द रूपी प्राण–अक्षरब्रह्म, समस्त भुवनों का स्वामी, शोक हरण करनेवाला, देवसेनाधिपति आदि कहा गया है। ये सभी नाम एक ही परमेष्ठी रुद्र वाचक हैं।

रुद्र सूक्त की प्रथम ऋचा–मन्त्र में रुद्र देवता की दो प्रधानतम दिव्य शक्तियों–गुणों–विशेषताओं का स्मरण कराया गया है। इनके कारण एक ही रुद्र को दो देव कहा गया है। इस प्रकार अनेक गुणधर्मादि के कारण एक देव को अनेक देवताएँ कहा जाता है। ऋग्वेद की ऋचाओं में बारंबार दोहराया गया हैं कि एक ही ब्रह्म–परमेष्ठी को ब्रह्मविद रुद्र, सविता, सूर्य, वायु, वरुण, मरुत्, अर्यमा, इन्द्र, अश्विनौ, अग्नि आदि नामों से सम्बोधित करते हैं। वेद में अनेक देवताओं में एक ही परमात्मा–परमेष्ठी– ब्रह्म अधिष्ठित है। अर्थात्

परमेष्ठी तत्त्व सर्वोपरि है। चौंकें नहीं! रुद्रसूक्त में नील शिखण्डेन का अध्यात्मिक आशय है : "नीला आकाश ही रुद्र के केश हैं।" अर्थात् रुद्र अनन्त आकाशवत विराट् पुरुष है।

सूक्त में रुद्र के "मारण गुणधर्म को शर्व" कहा गया है। रुद्र जगत् में विनाशक कार्य अर्थात् मारण, हिंसा कार्य–मक्खी, श्वान, गीदड़, कौवा, कीट पतंग, अनन्त प्रकार के विषाक्त जल, अन्न, वनस्पति, आकाशीय विद्युत्, विभिन्न ज्वर, क्षय, अस्त्र–शस्त्र, तेजादि से सम्पन्न करता है। कीट–कृमि–मक्खी–मच्छर–जीवाणु आदि व्याधियों को जन्म देते हैं। अतः व्याधियों से रक्षा के लिये स्वच्छता अनिवार्य नीति है। भौतिक जगत् में इसके अलावा अन्यान्य व्याधियों के मारण साधनों की मूलभूत जानकारी एवं निवारण ज्ञान होना चाहिये।

सूक्त की सप्तम ऋचा तक "मृत्यु के देवता रुद्र की उपासना" है। दूसरे शब्दों में रुद्र देवता महाकाल स्वरूप है। उनसे असमय, अकाल मृत्यु से निवृत्ति चाही गई है। नवम्–दशम ऋचा में रुद्र को असंख्य नमन के साथ उन्हें "जगत् का नियन्ता" कहा गया है। सम्पूर्ण विश्व को रुद्र देवता के अधीन कहा गया है। सूक्त के उत्तरार्ध में रुद्र देवता से नये सिरे से मृत्यु दूर करने एवं दीर्घायुष्य का अनुग्रह करने की विनती की गई है।

तेईसवीं ऋचा में रुद्र को सर्वव्यापक देव की संज्ञा दी गई है। ऋचानुसार रुद्र ही अन्तरिक्ष एवं आकाश में व्याप्तता है। दो ऋचाओं में स्पष्ट किया है कि समस्त प्राणी रुद्र के आधार से रहते हैं। यह सबसे महत्वपूर्ण है : "रुद्र सभी को समदृष्टि से देखता है।" वैदिक रुद्र "समभाव दर्शन के प्रतिपादक" हैं। ऋग्वेद के भाष्यकार महाज्ञानी महर्षि रावण अथवा लंकेश्वर दशकन्धर रावण के सुप्रसिद्ध ताण्डव स्तोत्र में रुद्र से समभाव प्रदान करने का अनुग्रह करने की प्रार्थना है। रावणभाष्य में ऋग्वेद की दार्शनिक व्याख्या की गई है। रुद्र विघातक शत्रु का नाश करता है।

सूक्त की अन्तिम ऋचाओं में कहा है कि रुद्र सम्पूर्ण स्थिर चर जगत् का "ईश" है। यह भी स्पष्ट किया है कि "समूचे जगत् का एक प्रभु रुद्र है।" वह "रुद्र भव स्वरूप में जगत् का राजा" है। जगत् में सुखी रहने की कुंजी–दैवी शक्तियों का सृष्टि में कार्य करना स्वीकारना है। रुद्र समस्त दैवी शक्तियों का अधिष्ठाता है। उस ईशान रुद्र की अनन्त शक्तियाँ इस सृष्टि में काम कर रही हैं।

रुद्रसूक्त में "मनुष्य के दिव्य बनने का सूत्र" छिपा है। सूक्त के अन्त में रुद्र से अभय की प्रार्थना की गई है। यानी सर्वसाधारण से निर्भयता का

निवेदन है। यह चाहा है कि रुद्र देवता से विरोध का भाव नहीं हो। सूक्त में संहारक, मारक शक्ति के अधिष्ठाता घोर स्वरूपा रुद्र से शान्त, सौम्य, मंगलम, शुभकर्त्ता, कल्याणप्रद आदि अघोर स्वरूप ही रखने की प्रार्थना है। "रुद्र के शब्दरूपी प्राण" को नमस्कार कहा है।

सूक्त भावार्थः हे भव एवं शर्व! हे सृष्टि रचयिता पालक और संहारक! आप दोनों सभी को सुखी करें। हम पर हमला नहीं करें। आप दोनों भूतों के पालक (भूतपति) एवं पशुओं के पालक (पशुपति) हैं। आप दोनों को नमस्कार है। आप हम पर धनुष्य की प्रत्यंचा पर रखे शर नहीं छोड़ें। हमारे द्विपाद एवं चतुष्पादों की हिंसा नहीं करें।।1।। जो काले एवं हिंसक कृमि हैं, उन कुत्तो–गीदड़ों के लिये और क्रूर शब्द करनेवाले गीधों के (गिद्धों) लिये शरीरों को मत काटो। हे चराचर के पालक रुद्र! आपकी दया से पक्षी गणों की जातिमात्र एवं मक्खियाँ हमारे भोजन पर बैठकर अपवित्र नहीं करे।।2।।

हे सबकी उत्पत्ति करनेवाले रुद्र! देहत्याग करते समय शब्द करनेवाले प्राणवायु रूप आपके लिये प्रणाम है। वेदानुसार मृत्यु के उपरान्त धनंजय वायु शरीर से निकलते हुए शब्द करती है। धनंजय वायु मृत्यु के कुछ घण्टे बाद तक शरीर में रहती है (स्रोत : वायुविद्या)। हे समस्त दुःखों के मूल को नष्ट करनेवाले रुद्र और जो मोहित करनेवाले असंख्य देह भेद से प्राणरूप शरीर हैं, उनके आपको प्रणाम है। हे जन्म मरण धर्म रहित अविनाशी, अधिदैव, अध्यात्मरूप क्षेत्रों में–क्षेत्रज्ञ स्वरूप से व्यापक, अन्तर्यामी, आपको प्रणाम है।।3।।

पूर्व, दक्षिण, पश्चिम, उत्तर, ऊर्ध्व एवं उपदिशाओं में स्थित रुद्र को प्रणाम है। मोक्ष स्वरूप रुद्र माया के द्वारा, ब्रह्मारूप में प्रगट हुए। वही ब्रह्मा सूर्य रूप में स्वर्ग में स्थित हुए। उन सूर्य रूप से स्थित हुए, ब्रह्मा के पुत्र भग स्वरूप आपको प्रणाम करता हूँ। अन्तरिक्ष में वायु रूप से स्थिर और अन्तवाली भूमि में अग्निरूप में स्थित आप रुद्र के निमित्त प्रणाम करता हूँ। "ब्रह्मैवेदममृतं पुरस्ताद्ब्रह्म।।" "ब्रह्म वास्तोष्पतिं।।" "ऋतं वै सत्यं।।" "ब्रह्म वै ब्रह्मा।।" "रुद्र ही ब्रह्मा है।" रुद्र देवों के मध्य में निराकार है। "देवानां ब्रह्मा निरुक्तं।।" व्यापक रुद्र ही यह सब चराचर है। "अग्निर्वा वेदं सर्वं।।" भव शर्व ही इन प्रजाओं के स्वामी हैं। "आसां प्रजानामधिपति रुद्रोऽग्निः।।" "जो निराकार रुद्र है, वह ही साकार प्रतीत होता है। "ब्रह्मज्ञानी जन के रुद्र निराकार एवं उपासक के लिये साकार है।"।।4।।

हे समस्त प्राणिमात्र के रक्षक रुद्र! आपके विराट् स्वरूपात्मक अग्निमुख के सहित स्पर्शादि ज्ञानेन्द्रिय अधिदैव अध्यात्म समूह को और

हस्तादि कर्मेन्द्रिय अधिदैव अध्यात्म समूह को नमस्कार करता हूँ। हे समस्त चराचर के उत्पत्ति कर्त्ता रुद्र! आपके अग्नि, सूर्य, चन्द्रमा नेत्रों को प्रणाम करता हूँ। "उपासकों की भावनानुसार असंख्य मायिक स्वरूपों को धारण करके उपासकों को प्रत्यक्ष दर्शन देनेवाले आपके अद्भुत स्वरूप को प्रणाम करता हूँ।" देवताओं की प्रसन्नता के लिये आपको प्रणाम करता हूँ। पितरों की प्रसन्नता के लिये स्वधाकार ही उत्तम है। "नमस्कारोहि देवाना।। स्वधाकारोहि पितृणां।।" "रुद्र आप मायारहित निराकार एवं मायायुक्त साकार हैं।"।।5।।

पँचम ऋचा में रुद्र की विराट् देह का वर्णन है। इसमें उपासकों के लिये प्रत्यक्ष दर्शन देनेवाले दिव्य देहधारी रुद्र के सर्वोत्कृष्ट स्वरूप का वर्णन है। हे रुद्र! आपके प्रत्येक दिव्य अंग को मेरा बारंबार प्रणाम है।।6।।हे रुद्र! नीली आभा लिये आकाश ही आपके केश हैं। आपके आयुध सृष्टि में सबसे शक्तिशाली मारक क्षमता से सम्पन्न हैं। आप अनन्त नेत्रों से समूचे जगत् के कार्यों के द्रष्टा हैं। सर्व संहारक रुद्र से कभी हम विरुद्ध नहीं रहें। रुद्र के प्रगट होते ही प्रतिपक्ष की आधी सेना भस्म हो जाती है। रुद्र शब्द के "र" बीजाक्षर मन्त्र में सर्वसंहारक एवं बिना लड़े शत्रुसेना का बल हरने की दिव्य शक्ति वर्णित है।।7।।

हे रुद्र! आप हमारी सर्वत्र उपद्रवों से रक्षा करें। जल जैसे अग्नि को घेरता है, वैसा ही उत्पत्तिकर्ता रुद्र हमें घेरे रहकर रक्षा करे। हमें नष्ट नहीं करे। ऐसे रुद्र देव को मेरा नमस्कार है।।8।। हम शर्व को चार बार प्रणाम करते हैं एवं भव को आठ बार प्रणाम करते हैं। हे पशुपते! आपको दश बार अर्थात् अनन्त नमस्कार है। आपके विचार से ही पाँच प्रकार के पशुओं–गो, अश्व, अजअवयः भेड़, बकरियाँ एवं मनुष्य विभाग किये हैं। आप पाँच प्रकार के पशुओं के पालक पशुपति हैं। आप ही प्रलय करनेवाले शर्व हैं।।9।।

हे रुद्र! चार प्रधान दिशाएँ हैं। सभी आपके वशवर्ती हैं। आपके आधीन द्युलोक स्वर्ग, अनन्त विस्तारवाला आकाश, तेजस्वी अन्तरिक्ष एवं पृथिवी है। आपके वश में चेतन सहित श्वासप्रश्वास आदि चेष्टा करनेवाला प्राणिमात्र भूमि को आश्रय करके स्थित है। आपके ही वश में समष्टि चेतन एवं व्यष्टि चेतन है।।10।।हे पशुपते! जिसमें ये भुवन हैं, वह वसुओं का निवास स्थान स्वरूप यह विश्वरूपी बृहद कोश आपका ही है। यह ब्रह्माण्डमय भुवन आपके अधीन है। आप हमें सुखी करो। आपको हमारा कोटि–कोटि प्रणाम है। आपकी शुभ दृष्टि से हिंसक एवं रात्री को अशुभ रुदन करनेवाले श्याल,

जम्बुक, श्वान, चमगादड़, गीदड़ादि हमसे कोसों दूर चले जायें। अनिष्टकारी प्रेतादि भी हमारे समीप से दूर चले जावें।।11।।

हे नीलाम्बर रूपी केशवाले! आपका प्रलय के समय शरसंधान करनेवाला दिव्य धनुष्य अद्भुत है। आपका अद्वितीय धनुष्य हरे वर्णवाला, कोटि सूर्य समान प्रकाशवान् असंख्य प्राणियों का पलक झपकते ही संहार करनेवाला, अनन्त ब्रह्माण्डों को पल भर में नष्ट करनेवाला और सूर्यमण्डलरूप मयूर किरणात्मक पिच्छों से शोभायमान् है। इस दिव्य धनुष्य को प्रणाम है। रुद्र धनुष्य का दैत्यों को मारनेवाला शर सर्वत्र अप्रतिहत गति से विचरता है। हमारे स्थान से जिस ओर मूजवान् कैलास–मेरु–सुमेरु–पर्वत है, उस पर स्थित प्रलयंकर बाण को नमस्कार करता हूँ।।12।।

जैसे व्याध बाण से घायल हिरणादि के पलायन पर पदचिन्हों से पता लगाकर मृगादि को मार डालता है। तैसे ही हे रुद्र! हम आपके उपासक हैं। आप हमारे प्रतिपालक हो। इसलिये जो शत्रु कृत्यादि से हमें कष्ट दुःख पहुँचाना चाहता है, आप हमारे उस शत्रु का अन्त करो। आप अरिहन्त हैं। हे अरिहन्त! आप हमारे आन्तरिक (काम, क्रोध, मद, लोभ, मोह, मत्सर) एवं बाह्य शत्रुओं को समाप्त करने का अनुग्रह करें।।13।। हे भव एव शर्व आप दोनों परस्पर अभेद रूप से मित्र हो। आप जगत् की रचना, स्थिति और लय क्रम को क्रमपूर्वक जाननेवाले महाज्ञानी हो। आप स्वतन्त्र स्वभाववाले हो। आप दोनों अति श्रद्धालु उपासक के लिये सुख की वृद्धि करते हुए भ्रमण करते हो। हमारे स्थान से उत्तर में स्थित मूजवान् पर्वतराज के पार (कैलास शिखर) विराजमान भव एवं शर्व देवों को प्रणाम करता हूँ।।14।।

हमारी ओर पधारते रुद्र को प्रणाम है। मूजवान् प्रस्थान करते हुए रुद्र को नमन करते हैं। पुनः आते हुए रुद्र को नमस्कार है। साक्षात् खड़े रुद्र और आसन ग्रहण कर विराजमान् रुद्र को प्रणाम हो।।15।। अर्थात् रुद्र को प्रत्येक स्थिति में प्रणाम है। हे रुद्र! हम आपको प्रातःकाल, सायंकाल, दिनरात बारंबार नमन करते हैं। आपके घोर एवं अघोर दोनों रूपों को भी प्रणाम करते हैं। धर्म विरुद्धाचरणवान नास्तिक के प्रजादि पशुओं को मारनेवाला रुद्र है। वहीं ब्रह्मज्ञानी एवं उपासक प्रजा आदि का रक्षक भी रुद्र है। "धातुकोऽस्य रुद्रः पशून्ः भवति।। अधातुंको रुद्रः पशून् भवति"।।16।।

अनन्त पदार्थों का असंख्य रश्मियों से प्रकाशक होने से सूर्य असंख्य नेत्रवाला है। सूर्य गुप्त प्रगटमय वस्तुओं को अपने महातेजस्वी स्वरूप नेत्रों से देखता है। अर्थात् सर्वदर्शी है। सूर्य उदय होते समय पूर्व दिशा में हिरण्य रश्मि रूप बाण जाल फैलाता है। सूक्ष्मतम दर्शी अपने मण्डल के अग्र भागमय

तेज से व्यापक होता है। सूर्यमण्डल में स्थित रुद्र मनुष्य विरोधी नहीं हो। हम वैदिक उपासना को त्यागकर अवैदिक उपासना को धारण करके विरोध नहीं करें।।17।। अर्थात् हम सभी मनुष्यत्व के सद्गुणों का पालन करें।

सप्त वर्ण की रश्मियों से व्यापक सूर्य रथ अन्धकार रूप बन्धन से रहित और अन्धकार (अज्ञान, अविद्या) को नाश करनेवाला है। सूर्य के मण्डल रूप रथ को अन्तर्यामी रूप से प्रेरणा रुद्र करते हैं। हम रुद्र को प्रसन्न करने के लिये प्रातःकाल उठकर इस प्रत्यक्ष (सूर्य) मण्डलवर्त्ती (रुद्र) देव के लिये अर्घ्य प्रदान के सहित नमस्कार करते हैं। "अन्धकार आकाश ही नीड है।" "कृष्णं नियानं।।" ब्रह्मा ने प्रकाश देवों की रचना की और रात्री रूप अन्धकार से वृत्र–दैत्यों को रचा।

"शुक्ल प्रकाश ही देवताओं का और अन्धकार दैत्यों का बल है। ज्ञान ही प्रकाश है और अज्ञान अन्धकार है।" "देवाः शुक्ला अभवन्।। कृष्णा असुराः।। दिवा देवान सृजत।। नक्तम सुरान।।" व्यापक अन्धकार ही वृत्र है। व्यापक अन्धकार ही रात्री है। मेध ही वृत्रासुर है। व्यापक प्रकाश दिन है। "आपो वै वृत्रः। गिरिर्वे वृत्रः। आपो दिवा कृष्णा आपोऽहर्नक्तं।" सूर्यमण्डल का स्वामी चेतन रुद्र सर्वदा स्वयं प्रकाशी है। इसमें "कृष्ण एवं अर्जुन शब्द अन्धकार और प्रकाश के लिये" प्रयोग किये गये हैं। इनका महाभारत, पुराण के कृष्ण एवं अर्जुन से कोई सम्बन्ध नहीं है।।18।।

हे रुद्र! आपकी मारक दिव्य शक्ति को मरणधर्मी मनुष्य आदि प्राणिमात्र को लक्ष्य करके नहीं छोड़ने की कृपा करें। हे सर्वेश्वर! हम पर कोप नहीं करो। हम आपको कोटि–कोटि नमन करते हैं। आप अपनी महाविनाशक शक्ति को किसी निर्जन क्षेत्र में विसर्जित करें।।19।। हे रुद्र! आप अपनी दैवी शक्ति से मारने के स्थान पर विशेष ब्रह्मज्ञान रहस्योद्घाटन का उपदेश करें। आप हम पर कभी क्रोध नहीं करें। हम भी आपके प्रति कुव्यवहार करने का दुःसाहस कभी नहीं करेंगे।।20।।

हे रुद्र! आप कृपा कर हमारे स्वजन परिजनों को और पशुओं में से किसी की भी हिंसा करने की इच्छा नहीं करो। हमारे शत्रुओं (अज्ञान, अहंकार, लोभ, दंभ, दर्प, क्रोध, मद, मोह, काम, मत्सर आदि) को मारो। रुद्र पाप करनेवालों का नाश करता है।"पुरुषं महादेवो हन्ति।।" "रुद्राय नृघ्ने।। नृणां पापकृतां हंत्रे रुद्राय देवाय।।" सूर्यमण्डल का चेतन स्वामी रुद्र है। "देवाश्च महादेवाः।। रश्मयश्च देवागरगिरः।।" इस महान रुद्र को विष किसी प्रकार की बाधा नहीं करता है। "नैनं गरो हिनस्ति य एवं वेद।।" ऋग्वेद में रुद्र ने केशी के साथ विषपान किया। रुद्र पर विष का कोई प्रभाव नहीं हुआ।

ऋचाओं में नीलशिखण्डे का अर्थ है कि नीला आकाश ही जिसका केश है।।21।।

यह अबूझपहेली है कि सर्वज्ञ रुद्र ही रोग–व्याधि को उत्पन्न करनेवाला और रुद्र ही रोग निवारक बताया गया है। इस ऋचा में कहा है कि रुद्र की मारक शक्ति दुःख से जीवन व्यतीत करनेवाले रोगी के शरीर में प्रवेश करके विभिन्न प्रकार के ज्वर (वेद में 32 प्रकार के ज्वरों का उल्लेख), खाँसी आदि पीड़ा करनेवाली है। इस रोग के देवता रुद्र को नमस्कार करता हूँ। सर्वव्यापी रुद्र सुख एवं दुःख में व्याप्त है। रुद्र में संहार शक्ति (ऋचा सन्दर्भ रोग शक्ति) है और उत्पन्न एवं पालन (रोग निवारण) शक्ति है। उस रुद्र को नमन हो।।22।।

आकाश में विविध वर्ण की किरण रूप जटाधारी सूर्य स्थित है। आदित्यमण्डलवर्त्ती रुद्र यज्ञ (सद्कार्य, होमादि) करनेवाले देवों एवं वैदिक ज्ञानवान अथवा ब्रह्मविद्, उपासकों की हर स्थिति में रक्षा करता है। उस महान रुद्र को हम करबद्ध करके प्रणाम करते हैं। वैदिक काल में अनेक प्रकार के यज्ञ आम प्रचलन में रहे। यज्ञ सर्वस्व समर्पण है। देवता अग्निमुख में आहुति देने से तृप्त होते हैं। ''वर्तमान में अवैदिक उपासना से किसी वैदिक देवता के दर्शन नहीं होते हैं''।।23।।

अरण्य में उत्पन्न होनेवाले व्याघ्र, हरिण आदि पशु और जल के समीप रहेनवाले हंस, बकुलादि एवं उड़नेवाले गरुड, बाज, चिड़िया, शुक, मयूर, कपोत, क्रोंच, गिद्धादि पक्षी आपके ही हैं। साथ ही ग्राम, पट्टनादि के पशु मात्र भी आपकी माया है। हे रुद्र! आप ही उनका पालन–पोषण –वृद्धि करते हो। हे चरावर जगत् के पालक रुद्र आपका पूजनीय स्वरूप किरण समूह रूप मण्डल के मध्य स्थित है। उसकी प्रेरणा से आकाशीय जल वर्षते हैं। जल ही तेजोमय मण्डल है। जल ही मण्डल है। ''रेतो वै हिरण्यं।।'' ''अमृतं वे हिरण्यं।।'' तेज राशी मण्डल है। व्यापक किरण है। ''तेजो हिरण्यं।।'' ''आपो रश्मयः।।'' सूर्यमण्डल के तीन नाम हैं – ''सलिलः सलिगः सगरः।'' हे महापूज्य रुद्र! आप ब्रह्माण्ड के मध्य में तपते हो। ''महदय क्षंभु वनस्य मध्ये तपसि।।'' रुद्र की सप्त मूत्तियों में यह मुख्य मूर्त्ति है। हे रुद्र! आपको कोटि–कोटि नमन करता हूँ।।24।।

समुद्र भयावह कच्छ, जलसर्प, अष्टपाद, घड़ियाल मत्स्य, केंकड़ा आदि से भरा है। हे रुद्र! आप पूर्व, दक्षिण, पश्चिम एवं उत्तर के महासमुद्रों में क्षण भर में व्यापक होकर सम्पूर्ण प्राणियों का अवलोकन कर संहार एवं वृद्धि

करते हो। आपके लिये ब्रह्माण्ड को उत्पन्न करना, धारण करना और महाप्रलय में संहार करना पलक झपकाने के समान है।।25।।

हे रुद्र! हमें दुःखमय जीवन करनेवाले ताप (ज्वर) से पीड़ित नहीं करो। हिमालय से आनेवाली विषमय वायु से दुःखी मत करो। हमें सूर्य के झुलसानेवाले महाप्रचण्ड ताप से बचाओ। हमारी आकाशीय विद्युत् से रक्षा करो, प्रलयंकर जल सुनामी से रक्षा करो।।26।।

हे रुद्र! आप द्यौ का विस्तारवाले अन्तरिक्षएवं भूमि के स्वामी हो। अर्थात् रुद्र तीनों लोक–द्युलोक, अन्तरिक्ष एवं पृथिवी के पिता–त्र्यम्बक हैं। रुद्र आप सूर्य देह से सर्वत्र परिपूर्ण व्याप्त हैं। आप जिस भी दिशा में (इस समय) स्थित हैं, उसमें रुद्र के प्रति प्रणाम है।।27।।

हे रुद्र! आप द्विपद एवं चतुष्पद प्राणिमात्र के पालन करनेवाले स्वामी हैं। इस प्रकार वेद माननेवाले विश्वास रखते हैं। रुद्र आप उनके स्वजन–परिजन, पशुधन आदि को सुखी करो। साथ ही मृत्यु के अनन्तर सायुज्य मुक्ति रूप सुख करो। शतपथ ब्राह्मण (6.1.3.10.17) के अनुसार रुद्र की अष्ट मूत्तियाँ – 1. शर्वः, 2. पशुपतिः, 3. उग्रः, 4. भवः, 5. महादेवः, 6. अशनिः, 7. ईशान एवं 8. रुद्र हैं। शर्व रुद्र अग्नि तत्त्व का स्वामी है। इसके विपरीत वेद में सप्तमूर्त्ति रुद्र का वर्णन मिलता है। ''यच्छ र्वोऽग्निः।।'' पशुपति रुद्र वायु का स्वामी है।। ''यत्पशुपति र्वायुः।।'' ''महाविराट् रुद्र के पाँच स्वरूप मुख–भूमि (पृथिवी), जल, अग्नि, वायु, आकाश हैं (सभी पँचभूत)।'' ''असंख्य तारा गण रूप रुद्र की मुण्डमाला है।'' पाँच अथवा दश दिशाएँ ही रुद्र के दश हाथ हैं। रुद्र के शिर (महा आकाश) में आकाशगंगा विराजमान है। इस सप्तमूर्त्ति स्वरूप रुद्र के अन्तर्गत अपरिमित ब्रह्माण्ड उत्पत्ति–स्थिति–लय रूप से शोभायमान हैं। सप्तमूर्त्ति के अन्तर्गत समस्त पदार्थ महाविराट् स्कम्भ–लिंग की प्रसादी हैं। यह स्मरण रहे कि ''सूर्य गगन लिंग है और पृथिवी पर अग्नि लिंग है।'' वेद में पहिले ही स्पष्ट किया है कि ब्रह्म की कोई प्रतिमा नहीं है (यदि प्रतिमा हो तो वह तीनों लोक से बृहद हो।)। रुद्र निराकार सर्वव्यापक है। ऐसे में ज्ञान के लिये वैदिक मार्ग रूप सूर्य की शरण में जाना ही उत्तम है।।28।।

हे रुद्र! आप हमारे स्वजन–परिजन–गुरुजन पर कृपा करें, उन्हें नहीं मारें। हमारे स्वयं की प्रिय देह के चक्षु आदि अंग हैं, आपसे करबद्ध प्रार्थना है कि आप हमारे अवयवों का व्याधि से नाश नहीं करो। रुद्र अध्यात्म रूप से इन्द्रियों का स्वामी है। वहीं इन्द्रियों के अधिदैव रूप अग्नि का स्वामी है।।29।।

विराट्रुद्र के प्रथम गण रुद्र शत्रुओं पर चढ़ाई करते समय भयानक खतसंचारी अमंगल वाणी का गगनभेदी घोष करते हैं। इनके भयाक्रान्त करनेवाले मुख हैं। ये मनुष्य देह से रहित दिव्य स्वर्गीय देहधारी हैं। इन सभी रुद्र स्वरूपों को नमस्कार करता हूँ।।30।।हे रुद्र! आपकी महागर्जना करनेवाली सेना को प्रणाम करता हूँ। खुले केशवाली सेना को नमन करता हूँ। आपके नन्दी, भृंगी, श्रृंगी, उग्र अथवा वीरभद्र आदि गणों की सेना के लिये नमस्कार है। आपकी भोजन करती सेना को प्रणाम है। हे रुद्र! आपकी त्रिलोक व्यापी सेनाओं को नमस्कार है। आप हमें सम्पूर्ण आपदाओं से रहित निर्भय करो एवं देहपात के अनन्तर हमें सायुज्य मुक्ति देओ।।31।। अथर्ववेद 11.2.1—31।।

## अथर्वणवेदीय रुद्र : चतुर्थ

# पशुपति सूक्त : मुक्ति महापथ

।।अथर्ववेद काण्ड 2, सूक्त 34।।ऋषि—अथर्वा।।देवता—पशुपति।।ऋचाएँ : 1—5।।

य ईशे पशुपतिः पशूनां चतुष्पदामुत यो द्विपदाम्।
निष्क्रीतः स यज्ञियं भागमेतु रायस्पोषा यजमानं सचन्ताम्।।1।।
प्रमुंचन्तो भुवनस्य रेतो गातुं धत्त यजमानाय देवाः।
उपाकृतं शशमानं यदस्थात्प्रियं देवानामप्येतु पाथः।।2।।
ये बध्यमानमनु दीध्याना अन्वैक्षन्त मनसा चक्षुषा च।
अग्निष्ठानसे प्र मुमोक्तु देवो विश्वकर्मा प्रजया संरराणः।।3।।
ये ग्राम्यः पशवो विश्वरूपा विरूपाः सन्तो बहुधैकरूपाः।
वायुष्टानग्रे प्रमुमोक्तु देवः प्रजापतिः प्रजया संरराण।।4।।
प्रजानन्तः प्रति गृह्वन्तु पूर्वे प्राणमंगेभ्यः पर्याचरन्तम्।
दिवं गच्छ प्रति तिष्ठा शरीरैः स्वर्गं याहि पथिभिर्देवयानैः।।5।।

## पशुपति रुद्र

अथर्ववेदीय सूक्त के देवता "पशुपति" हैं। अर्थात् सूक्त का "विषय पशुपति" है। यह विषय अभूतपूर्व है। ऋग्वेद में रुद्र को पशुपति घोषित किया गया है। यह भी स्मरण रहे कि वेद में प्राण को रुद्र एवं रुद्र पशुपति कहा गया है। प्राण शब्द परमात्मा एवं शरीरस्थ प्राण का वाचक भी है। यजुर्वेद के

शतरुद्रिय में प्राण–रुद्र है। शतपथ ब्राह्मण आदि में इसका बारंबार उल्लेख मिलता है। इसप्रकार पशुपति शब्द रुद्र एवं प्राण दोनों ही अर्थों में प्रयुक्त किया गया है।

मूलभूत रूप से मानवीय शरीर में पशुभाव है। स्थूल शरीर में पाशवी बल विद्यमान है। इन्द्रियों में भोगेच्छा, काम, क्रोध, मद, मोह, लोभ, मत्सर आदि पशुभाव हैं। मन का कुविचार, कुवासना आदि भी पशु भाव हैं। शरीर में स्थूल एवं सूक्ष्म कारणों से पशु विद्यमान है। पशुभाव को वश में रखनेवाला शरीर का स्वामी प्राण है। प्राण को वश में करते ही समस्त पशु वश में हो जाते हैं। पशुपति होना स्वयं में महासिद्धि है। अथर्ववेद के ग्यारहवें काण्ड के छठे सूक्त की ऋचा में कहा है : ''प्राण के लिये प्रणाम है। प्राण के वश में यह समस्त है। प्राण सभी का स्वामी है। प्राण में सब ठहरा है।''

प्राणाय नमो सर्वमिदं वशे।
यो भूतः सर्वस्येश्वरो यस्मिन्सर्व प्रतिष्ठितम्।।
।।अथर्ववेद 11.6.4।।

यह उल्लेखनीय है कि ''प्राण धन से खरीदा नहीं जा सकता है। योगादि मार्ग से प्राण की उपासना करने से इसकी प्राप्ति होती है।'' वैराग्य और अभ्यास–स्वाध्याय से प्राण की प्राप्ति का विधान मिलता है। यह पूर्णतः स्वाधीन हो जाता है। स्वाधीन होने के बाद यह यज्ञियं भाग में प्राप्त होता है। योगीजन–ब्रह्मविद प्राण की उपासना प्राणायाम द्वारा करते हैं। प्राणायाम मात्र शारीरिक व्यायाम नहीं है।

## सात्विक अन्न

पशुपति सूक्त में सात्विक अन्न ही काम में लेने का उपदेश दिया है। अन्न इन्द्रियों का हितकारी, सुपाच्य, पुष्टि, कान्ति एवं बलवर्धक हो। ''अन्न एवं रस ओषधि की तरह ही सेवन करें।'' सूक्त में सोम ओषधि वाचक है।

## पशु

सूक्त के पशु शब्द से भ्रमित नहीं हों। क्योंकि मनुष्य से लेकर गाय, अश्व, गज, भेड़, बकरी, महिष आदि सभी पशु हैं। आधुनिक समाज विज्ञान भी मनुष्य को सामाजिक जन्तु पशु–प्राणी मानता है। आचार्य शंकर ने कहा है कि जन्तुओं में मनुष्य श्रेष्ठ है।

वेद में निरन्तर उपदेश दिया गया है कि मनुष्यत्व प्राप्त करो और देवता बनो। मनुष्यत्व का अर्थ–मननशीलत्व को विकसित करना है। ''प्रत्येक मानव को सद्विचार, सत्कर्म, (ब्रह्म) ज्ञान, इन्द्रियों की स्वाधीनता, सुशिक्षा, सुसंस्कार, नैतिकता आदि से आन्तरिक पशु (भाव) को वश में करना चाहिये।''

यह स्मरण रहे कि गौतम धर्मसूत्र आदि में धर्म को सदगुणों से परिभाषित किया है। धर्म परमेश्वर परमेष्ठी सूचक नहीं है। इस प्रकार ''वैदिक परम्परा में मानवीय सद्गुण धर्माधार है।'' पश्चिम में धर्म का अर्थ इसके ठीक विपरीत है।

## बीज

त्रिभुवन के भीतर अनन्त पदार्थ और अक्षय अनन्त प्रचण्ड ऊर्जा बीज शक्तिमान देव हैं। इस बीज शक्ति का अपरिमित विस्तार हो सकता है। बीज की केन्द्रीभूत शक्ति सूर्य, अग्नि, चन्द्र, वायु, रुद्रादि से प्राप्त की जा सकती है।

## मुक्ति पथ

पशुपति सूक्त में ''मुक्ति पथ'' का रहस्य समझाया गया है। इसके लिये – ''मन एवं अन्तःकरण से मोह बन्धन को दूर करें; चक्षु सुख त्यागें; मन मस्तिष्क से हीन भावना, नकारात्मक विचार निकालना; सकारात्मक विधायकी सोच अपनाना; दीनों के उद्धार के लिये आत्मसमर्पण करना; सद्ज्ञान–सद्साहित्य–सद्संगत–सद्मनोरंजन–सद्संस्कृति अपनाना; कष्ट ग्रस्तों की सहायता करना; सात्विक भोजन; काम वासनाओं–एषणा का तिरस्कार आदि उपाय हैं।''

## प्राणोपासना

शरीर में एक ही प्राण के विभिन्न अवयवों में कार्य करने से अनेक नाम हैं। इस क्रम में पाँच मुख्य प्राण–प्राण, अपान, व्यान, उदान, समान और पाँच उपप्राण–नाग, कूर्म, कृकर, देवदत्त, धनंजय हैं। परमेश्वरीय नियम से एक ही प्राण अनेक अवयवों में जाकर स्वेच्छा से निवृत्त होता है। प्राणोपासना में प्राण पर मनुष्य की इच्छा का स्वामित्व हो जाता है। परिणामतः शरीर का कोई भी अवयव कभी भी रोगग्रस्त नहीं होता है। इच्छा मृत्यु की सिद्धि प्राप्त होती है। वह प्रकाशमय स्थान प्राप्त कर देवों के मार्ग से स्वर्ग में जाता है। यह प्राण का आयाम–प्राणायाम का साधना का विषय है।

## वैश्विक एकरूपता

विभिन्न इन्द्रियों में आत्मा की शक्ति समान रूप से काम कर रही है। ठीक इसी प्रकार सूर्य, वायु, अग्नि, जल आदि देवों में एक अभिन्न आत्मा की परमशक्ति कार्यरत है। यह विविध प्रकार के विभिन्न जगत् में अभिन्न रीति से ओतप्रेत हुई है। विश्वभर में प्राणिमात्र में पशुता है। सभी एक रूप हैं।

सूक्त भावार्थ : मुक्ति का मार्ग : एक ही परमेष्ठी (रुद्र) द्विपाद एवं चतुष्पाद आदि समस्त प्राणियों (पशुओं) का स्वामी पशुपति है। वह निःशेष रीति से प्राप्त के पश्चात् पूजित होता है। उपासक को उसकी कृपा से समस्त

प्रकार का धन (दैविक, अध्यात्मिक, भौतिक) एवं पुष्टियाँ प्राप्त होती हैं।।1।। समस्त देव उपासक को संसार का रेतस् वीर्य (तेज शक्ति) प्रदान करते हुए सन्मार्ग बताते हैं। देवों का सोम रूप सुसंस्कृत प्रिय पेय है। वह उपासक को भी प्राप्त होता है।।2।।

जो तेजस्वी (ब्रह्म) ज्ञानी अपने एवं नेत्र से बद्ध स्थिति में रहकर प्राणी को अनुकम्पा की दृष्टि से देखते हैं, उनको जगत् रचयिता, प्रजा में रमने वाला एवं प्रकाशमय देव सर्वप्रथम मुक्त करता है।।3।। विश्व के विविध रूपवाले पशु वास्तव में एक रुपवाले के समान ही हैं। उनको भी प्राणियों के साथ रहनेवाला प्राणों का प्राणदेव मुक्त करता है।।4।। ज्ञानीजन सम्पूर्ण शरीर में संचार करनेवाले प्राण को वश में रखते हैं। फलस्वरूप उनका शरीर सुदृढ़ होता है। वे सीधे स्वर्ग को जाते हैं और प्रकाशमय स्थान प्राप्त करते हैं।।5।।

पशुपति सूक्तानुसार प्राण समस्त द्विपाद–चतुष्पादों का संचालक है। प्राण की स्वाधीनता होने पर शरीर की शोभा एवं पुष्टि में वृद्धि होती है। सूर्यादि देवों की तेज शक्ति प्राप्त करने का साधन प्राण को वश में करना है। इसके लिये दिव्य सुसंस्कार अन्न ही भोजन योग्य है। जगत् की विविधता में एक शक्ति की अभिन्न एकता अनुभव करने से मुक्ति मिलती है। लोकोद्धार, लोकोपकार, लोकसंग्रह, लोककल्याण आदि एवं स्वयं का आत्मसमर्पण मुक्तिदाता है।। अथर्ववेद 2.34.1–5।।

## अथर्ववेदीय रुद्र सूक्त : पँचम्
## रुद्र यम : महाकाल स्वरूप

काण्ड 6, सूक्त 93, ऋचा 1–3।।ऋषि–शन्तातिः।।देवता–रुद्र।।

यमो मृत्युरघमारो निर्ऋथो बभ्रुः शर्वोऽस्ता नीलशिखण्डः।
देवजनाः सेनयोत्त स्थिवांसस्ते अस्माकं परिवृंजन्तु वीरान्।।1।।
मनसा होमैर्हरसा घृतेन शर्वायास्त्र उत राज्ञे भवाय।
नमस्ते भ्यो नमः एभ्यः कृणोम्यन्यत्रास्मदघविषा नयन्तु।।2।।
त्रायध्वं नो अघविषाभ्यो वधाद् विश्वे देवा मरुतो विश्ववेदसः।
अग्निषोमा वरुणः पूतदक्षा वातापर्जन्ययोः सुमतौ स्याम।।3।।

अथर्ववेद के दुर्लभ रुद्र सूक्तों में से एक षष्ठ काण्ड का तिरयानवेवाँ सूक्त है। इसमें तीन ऋचाएँ मात्र हैं। इसमें ''रुद्र यम'' अर्थात महाकाल रूप में हैं। विराट् स्वरूप रुद्र को नीलशिखण्ड–अर्थात् नील आकाश ही केश स्वरूप कहा गया है। इसमें भव–सर्वपालक, सर्व उत्पादक एवं शर्व सृष्टि संहारक शब्दों का उल्लेख है। साथ ही विश्वेदेव, अग्नि, पवित्र जलवाला वरुण, पवित्र सोम, पर्जन्य एवं रुद्र पुत्र मरुत् देवों से प्रार्थना की गई है। इसमें रुद्र आदि से रक्षा की अनुकम्पा चाही है।

हे नील आकाशवत केशवाले विराट् रुद्र! आप ही मृत्यु नियामक, मारक, पापियों को नष्ट करनेवाले, पीड़क, सर्व पोषक, सर्वसंहारक, लक्ष्यभेदी अस्त्र छोड़नेवाले, समूचे दिव्यजन एवं सेना के साथ आक्रमण करनेवाले हो। कृपा कर हमारे वीरों की रक्षा करें।।1।। हम समस्त विध्वंस के अस्त्र छोड़नेवाले और कल्याण, अभ्योदय के राजा (रुद्र) के लिये नमन करते हैं। हम आपके लिये घृत से होम करते हैं। यज्ञ में वसुधारा प्रवाहित करते हैं। आप सदैव पूजा उपासना अर्चना के योग्य हैं। आपका मन, कर्म, वचन और दान से सत्कार किया जावे। हमसे पापी सबसे दूर रहें।।2।।

समस्त दिव्य एवं सर्वज्ञ, मृत्यु तक कार्य करनेवाले वीर और अग्नि, सोम, देव सम्राट वरुण आदि हमारी रक्षा करें। वायु एवं पर्जन्य की सुमति में हम हमेशा रहें। अर्थात् हम देवों की उत्तम मति में रहकर उत्तम कार्य करें।।3।।अथर्ववेद 6.93.1–3।।

## अथर्ववेदीय रुद्र : षष्ठम्
## ज्येष्ठ ब्रह्म रहस्यम्

यजुर्वेद के सुविख्यात ''शतरुद्रिय सूक्त में ज्येष्ठ एवं कनिष्ठ'' शब्द अध्यात्मिक रहस्यपूर्ण हैं। यजुर्वेद (वाजसनेयी माध्यन्दिन शुक्ल) के सोलहवें अध्याय के छियासठ मन्त्रों में बत्तीसवाँ मन्त्र–ऋचा ''नमो ज्येष्ठाय च कनिष्ठाय च......'' है। शुक्ल यजुर्वेद की काठक संहिता, सप्तदश स्थानक, अनुवाक चौदह में प्रथम मन्त्र है : ''नमो ज्येष्ठाय चकनिष्ठायच।।'' शुक्ल यजुर्वेद के शतरुद्रिय सूक्त का ज्येष्ठ शब्द रुद्र परमेष्ठी को सम्बोधन के लिये

प्रयोग किया गया है। यह पुनः उल्लेख कर कर रहे हैं कि रुद्र ने ऋग्वेद में केशी के साथ विषपान किया, त्रिपुर विध्वंस किया एवं पातकी प्रजापति का वध किया। रुद्र ही अग्निस्वरूप, वायुस्वरूप, वरुणस्वरूप, सूर्यस्वरूप, आकाशवत, पृथिवीरूपा आदि है। रुद्र पशुपति, वृक्षाधिपति, तीनों लोकों के पिता–त्र्यम्बक, मरुत्गण के पिता, प्रजापति के पिता, अश्विनौ के पिता आदि हैं। रुद्र सभी प्रकार के धन–भौतिक, दैविक, अध्यात्मिक प्रदाता हैं। रुद्र जगत् के रचयिता, पालक एवं संहारक हैं। मृत्यु एवं जीवन सर्वव्याप्त रुद्र के अधीन है। ''रुद्र ही सत्य एवं ऋत् हैं।'' वैदिक ऋचाओं के अनुसार परमव्योम संरचना से पहिले रुद्र विद्यमान रहे। आदिगुरु वागीश रुद्र ब्रह्मज्ञान के प्रथम प्रवक्ता हैं। उनके विराट् स्वरूप में तीनों लोक समाये हैं। इसप्रकार स्वयं प्रकाशी, देवों के शास्ता रुद्र परमेष्ठी अथवा श्रेष्ठतम ब्रह्म अर्थात् देवों में ज्येष्ठ ब्रह्म हैं। ''अथर्ववेद के दशम काण्ड के अष्टम सूक्त में ज्येष्ठ ब्रह्म के रहस्य को अनावृत किया गया है।'' इसमें ज्येष्ठ ब्रह्म की स्तुति बहुत ही अद्‌भुत है। सूक्त में ''ज्येष्ठ'' शब्द का प्रयोग चार ऋचाओं में किया गया है। साथ ही ''ज्येष्ठ ब्रह्म'' कहा है। अथर्ववेद के सूक्त के ऋषि कुत्स, देवता या विषम आत्मा एवं 44 मन्त्र–ऋचाएँ हैं।

योे भूतं च भव्यं च सर्वं यश्चाधितिष्ठति।
स्व1र्यस्य च केवलं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः।।1।।
स्कम्भेनेमे विष्टभिते द्यौश्च भूमिश्च तिष्ठतः।
स्कम्भ इदं सर्वमात्मन्वद्यत्प्राणन्निमिषच्च यत्।।2।।
तिस्रो ह प्रजा अत्यायमायन् न्य1न्या अर्कमभितोऽविशन्त।
बृहन् ह तस्यौ रजसो विमानो हरितो हरिणीरा विवेश।।3।।
द्वादश प्रधयश्चक्रमेकं त्रीणि नभ्यानि क उ तच्चिकेत।
तत्राहतास्त्रीणि शतानि शंकवः षष्टिश्च स्वीला अविचाचलाये।।4।।
इदं सवितर्वि जानीहि षड्‌यमा एक एकजः।
तस्मिन् हापित्वमिच्छन्ते य एषामेकं एकजः।।5।।
आविः सन्निहितं गुहा जरन्नाम महत्पदम्।
तत्रेदं सर्वमापितमेजत्प्राणत्प्रतिष्ठितम्।।6।।
एकचक्रं वर्तत एकनेमि सहस्राक्षरं प्र पुरो नि पश्चा।
अर्धेन विश्वं भुवनं जजान यदस्यार्ध क्व 1 तब्दभूव।।7।।
एंचवाही वहत्यग्रमेषां प्रष्टयो युक्ता अनुसंवहन्ति।
आयतमस्य ददृशे न यातं परं नेदीयोऽवरं दवीयः।।8।।
तिर्यग्बिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नस्तस्मिन् यशो निहितं विश्वरूपम्।

तदासत ऋषयः सप्त साकं ये अस्य गोपा महतो बभूवुः।।9।।
या पुरस्ताद्युज्यते या च पश्चाद्या विश्वतो युज्यते या च सर्वतः।
यया यज्ञः प्राङ्. तायते तां त्वा पृच्छामि कतमा सर्चाम्।।10।।
यदेजति पतति यच्च तिष्ठति प्राणदप्राणान्निमिषच्च यद्भुवत।
तद्वाधार पृथिवीं विश्वरूपं तत्संभूय भवत्येकमेव।।11।।
अनन्तं विततं पुरुत्रानन्तमन्तवच्चा समन्ते।
ते नाकपालश्चरति विचिन्वन्विद्वान्भूतमुत भव्यमस्य।।12।।
प्रजापतिश्चरति गर्भे अन्तरदृश्यमानो बहुधा वि जायते।
अर्धेन विश्वं भुवनं जजान यदस्यार्ध कतमः स केतु।।13।।
ऊर्ध्व भरन्तमुदकं कुम्भेनेवोदहार्य म्।
पश्यन्ति सर्वे चक्षुषा न सर्वे मनसा विदुः।।14।।
दूरे पूर्णेन वसति दूर ऊनेन हीयते।
महद्यक्षं भुवनस्य मध्ये तस्मै बलिं राष्ट्रभृतो भरन्ति।।15।।
यतः सूर्य उदेत्यस्तं यत्र च गच्छति।
तदेव मन्येऽहं ज्येष्ठं तदु नात्येति किं चन।।16।।
ये अर्वाङ्. मध्य उत वा पुराणं वेदं विद्वांसमभितो वदन्ति।
आदित्यमेव ते परि वदन्ति सर्वे अग्निं
द्वितीयं त्रिवृतं च हंसम।।17।।
सहस्राव्हयं वियतावस्य पक्षौ हरेर्हंसरय पततः स्वर्गम्।
स देवान्त्सर्वानुरस्युपदद्य संपश्यन् याति भुवनानि विश्वा।।18।।
सत्येनोर्ध्वस्पति ब्रह्मणाऽर्वाङ्. वि पश्यति।
प्राणेन तिर्यङ्. प्राणति यस्मिन् ज्येष्ठमधि श्रितम्।।19।।
यो वै तै विद्यादरणी याभ्यां निर्मथ्यते वसु।
स विद्वान ज्येष्ठं मन्येत स विद्याद्ब्राह्मणं महत्।।20।।
अपादग्रे समभवत् सो अग्रे स्व1राभरत्।
चतुष्पाद् भूत्वा भोग्यः सर्वमादत्त भोजनम्।।21।।
भोग्यो भवदथो अन्नमदब्दहु।
यो देवमुत्तरावन्तमुपासातै सनातनम्।।22।।
सनातनमेनमाहुरुताद्य स्यात्पुनर्णवः।
अहोरात्रे प्र जायेते अन्यो अन्यस्य रूपयोः।।23।।
शतं सहस्रमयुतं न्य र्बुदमसंख्येयं स्वमस्मिन्निविष्टम्।
तदस्य न्धघ्नन्त्यमिपश्यत एव तस्मादेवो रोचत एष एतत्।।24।।
बालादेकमणीयस्कमुतैकं नैव दृश्यते।

ततः परिष्वजीयसी देवता सा मम प्रिया।।25।।
इयं कल्याण्य 1 जरा मर्त्यस्मामृता गृहे।
यस्मै कृता शये स यश्चकार जजार सः।।26।।
त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी।
त्वं जीर्णो दण्डेन वंचसि त्वं आतो भवसि विश्वतोमुखः।।27।।
उतैषां पितोत वा पुत्र एषामुतैषां ज्येष्ठ उत वा कनिष्ठः।
एको ह देवो मनसि प्रविष्टः प्रथमो जातः स उ गर्भे अन्त।।28।।
पूर्णात्पूर्णमुदचति पूर्णं पुर्णेन सिच्यते।
उतो तदद्य विद्याम यतस्तत्परिपिच्यते।।29।।
एषा सनत्नी सनमेव जातैषा पुराणी सर्वं बभूव।
मही देव्यु1षसो विभाती सैकेनैकेन मिषता वि चष्टे।।30।।
अविर्वै नाम देवतर्तेनास्ते परीवृता।
तस्या रूपेणेमे वृक्षा हरिंता हरितस्रजः।।31।।
अन्ति सन्तं न जहात्यन्ति सन्तं न पश्यति।
दैवस्य पश्य काव्यं न ममार न जीर्यति।।32।।
अपूर्वेणेषिता वाचस्ता वदन्ति यथायथम्।
वदन्तीर्यत्र गच्छन्ति तदाहुर्ब्राह्मणं महत्।।33।।
यत्र देवाय मनुष्या श्चारा नाभाविव श्रिताः।
अपां त्वा पुष्पं पृच्छामि यत्र तन्मायया हितम्।।34।।
येभिर्वात इषितः प्रवाति ये ददन्ते पंच दिशः सध्रीचीः।
य आहुतिमत्यमन्यन्त देवा अपां नैतारः कतमे त आसन्।।35।।
इमामेषां पृथिवीं बस्त एकोऽन्तरिक्षं पर्येको बभूव।
दिवमेषां ददते यो विधर्ता विश्वा आशाः प्रति रक्षन्त्येके।।36।।
यो विद्यात्सूत्रं विततं यस्मिन्नोताः प्रजा इमाः।।37।।
सूत्रं सूत्रस्याहं वेदाथो यद्ब्राह्मणं महत्।।38।।
यदन्तरा द्यावापृथिवी अग्निरैत्प्रदहन्विश्वदाव्यः।
यत्रातिष्ठन्नेकपत्नीः परस्तात्क्वे वासीन्मातरिश्वा तदानीम्।।39।।
अपस्वा सीन्मातरिश्वा प्रविष्टः प्रविष्टा देवाः सलिलान्यासन्।
बृहन्ह तस्थौ रजसो विमानः पवमानो हरित आ विवेश।।40।।
उत्तरेणेव गायत्रीममृतेऽधि वि चक्रमे।
साम्ना ये साम संविदुरजस्तद्ददृशे क।।41।।
निवेशनः संगमनो वसूनां देव इव सविता सत्यधर्मा।
इन्द्रो न तस्थौ समरे धनानाम्।।42।।

पुण्डरीकं नवद्वारं त्रिभिर्गुणेभिरावृतम्।
तस्मिन्यद्यक्षमात्मन्वत्तद्वै ब्रह्मविदो विदुः।।43।।
अकामो धीरो अमृतः स्वयंभू रसेन तृप्तो न कुतश्वनोनः।
तमेव विद्वान्न बिभाय मृत्योरात्मानं धीरमजरं युवानम्।।44।।

जो भूतकाल, भविष्यकाल और वर्तमानकाल का, सब पर अधिष्ठाता होकर रहता है। जिसका केवल प्रकाशमय स्वरूप है। उस श्रेष्ठ ब्रह्म रुद्र के लिये नमस्कार है। यह उल्लेखनीय है कि परमेष्ठी रुद्र स्वयं प्रकाशी हैं। रुद्र सूर्यमण्डल के मध्य स्थित हैं। उनका प्रकाश ही सूर्य में है। त्र्यम्बक रुद्र तीनों लोकों के पिता हैं। रुद्र सृष्टि–स्थिति–संहार के नियामक हैं। मृत्यु एवं जीवन के स्वामी रुद्र कालातीत हैं। अर्थात् काल के अधिष्ठाता हैं। इस प्रकार रुद्र ज्येष्ठ श्रेष्ठ ब्रह्म हैं, उन्हें कोटि–कोटि नमन करते हैं।।1।।

द्युलोक एवं पृथिवी सर्वाधार परमेष्ठी पर ठहरे हुए हैं। यह प्राण धारण करता है और सर्वद्रष्टा है। यह सभी आत्मा से युक्त विश्वाधार अथवा स्कम्भ में है।।2।।तीन प्रकार की प्रजाएँ अतिक्रमण को प्राप्त होती हैं। सत्वगुणी प्रजा सूर्य को प्राप्त होती है। दूसरी, रजोगुणी, रजोलोक को मापती रहती है। तीसरी, तमोगुणी, हरण करनेवाली हरिद्वर्ण को प्रविष्ट होती है।।3।।

बारह प्रधियाँ हैं, एक चक्र है। तीन नाभियाँ हैं। उसे कौन भला जानता है? उस चक्र में तीन सौ साठ आरे अथवा खूँटिया हैं। उसमें उतने ही स्वील लगाये हैं। यह हिलनेवाला नहीं है। "इस ऋचा में एक वर्ष में बारह माह, तीन मुख्य ऋतु एवं तीन सौ साठ दिन का रेखांकन किया गया है। दूसरे शब्दों में वेदकाल में वर्ष, वर्ष के दिन, माह एवं ऋतु चक्र का सूक्ष्मतम ज्ञान मन्त्रद्रष्टा ऋषियों को रहा"।।4।।

हे सविता देवता! आप यह जान लें कि यहाँ छह जोड़े हैं और एक अकेला है। जो इनमें अकेला एक है, उसमें निश्चय से अन्य अपना सम्बन्ध जोड़ने की इच्छा करते हैं।।5।। (यह अकेला ज्येष्ठ ब्रह्म है।) गुहा में संचार करनेवाला सुप्रसिद्ध स्थान है। वह प्रकट होने वाला भी संनिध है। उस प्रख्यात गुहा में कँपानेवाला, प्राणवाला, समर्पित एवं प्रतिष्ठित है। ऋग्वेद एवं यजुर्वेद के अनुसार परमेष्ठी रुद्र गुहावासी हैं। वैदिक ऋचाओं में रुद्र प्राण है। त्र्यम्बक तीनों लोकों को कँपायमान करनेवाला है।।6।।

ऋचा में कहा है कि उपरोक्त एक चक्र में एक मध्यनाभि है। यह सहस्रों आरों से युक्त है और उनसे चक्र आगे–पीछे होता है। इस एक चक्र के आधे भाग में समस्त भुवन अवस्थित हैं। "शेष आधा भाग अज्ञात है"।।7।।इनमें से जो पाँचों से उठायी जानेवाली है, वह अन्त तक पहुँचती है

(सम्भवतः पँच भूत)। उसमें जो अश्व जोते हैं, वे सही प्रकार से उठा रहे हैं। यह रहस्य है कि इनका चलना दिखायी नहीं देता है, परन्तु चलता है। ''यह भी पहेली है कि बहुत दूर का बहुत ही समीप है और जो समीप है, वह अति दूर है''।।8।।

तिरछे मुखवाला और ऊपर पृष्ठभागवाला एक पात्र है। उसमें नाना रूपवाला यश रखा है। वहाँ सप्त–सप्त ऋषि आसीन हैं। वे इस महानुभाव के संरक्षक हैं।।9।। मैं उस विषय में आपसे पूछता हूँ। वह ऋचाओं में कौनसी ऋचा है – जो आगे एवं पीछे जुड़ी रहती है, जो चारों ओर सब प्रकार से सम्बद्ध है, जिससे यज्ञ पूर्व की ओर फैलाया जाता है।।10।।

वह विश्वरूपी सत्त्व इस पृथिवी को धारण करता है। वह सब मिलकर एक होता है। वह काँपता है, गिरता है और स्थिर रहता है। प्राण धारण करनेवाला, प्राणरहित एवं निमेषोन्मेष करता है। वह (सृष्टि यज्ञ का) होता है।।11।। इस ऋचा की शैली बहुत उलटबांसी है। अनन्त चारों ओर फैला है। अनन्त एवं अन्तवाला दोनों एक दूसरे से मिले हुए हैं। वह भूतकाल, भविष्यकाल एवं वर्तमानकालीन समस्त पदार्थ मात्र के सम्बन्ध विवेक के पश्चात सबको जानकर सुखपालक चलता है। परमेष्ठी त्रिकालज्ञ, अनन्त विराट् एवं सूक्ष्म होकर सुखपालक है।।12।।

प्राण प्रजापति अदृश्य होकर गर्भ के अन्दर संचार करता है। वह अनेक प्रकार से उत्पन्न होता है (स्मरण रहे कि प्राण ही रुद्र है।)। यह पुनः कहा है कि परमब्रह्म आधे भाग से समस्त भुवनों को उत्पन्न करता है। यह प्रश्न किया गया है कि उसके दूसरे आधे भाग की निशानी क्या है?।।13।।

सभी नेत्रों से देखते हैं, परन्तु मन की आँखों से नहीं देखते हैं।।14।। परमब्रह्म–परमेष्ठी–परमात्मा पूर्ण होने पर भी दूर रहता है और न्यून–सूक्ष्म से सूक्ष्म होने पर भी दूर रहता है। वह सृष्टि में सर्वोच्च पूज्य देव है। उसके लिये राष्ट्रभृत बलिदान करते हैं। भृत का अर्थ धारण करनेवाला, पोषण करनेवाला आदि है।।15।।

''श्रेष्ठ ब्रह्म का अतिक्रमण कोई नहीं कर सकता है।'' ऋचा में ज्येष्ठ (श्रेष्ठ) शब्द का प्रयोग किया गया है। श्रेष्ठ ब्रह्म को सूर्य के उदय एवं सूर्य के अस्त के स्थान का ज्ञान है अर्थात् सर्वज्ञ है।।16।। पुरातन ब्रह्मज्ञानियों–वेदवेत्ताओं की सर्वत्र प्रशंसा होती है। ब्रह्मज्ञानी गण आदित्य की प्रशंसा करते है। इसके अलावा जातवेदा अग्नि और त्रिवृत हंस–परमेष्ठी की प्रशंसा करते हैं।।17।।

इस हंस के स्वर्ग को जाते हुए इसके दोनों पक्ष सहस्र अथवा अनन्त दिनों तक फैले रहते हैं। हंस समस्त देवों को अपने वक्षस्थल पर लेकर स्वरचित सभी भुवनों को देखता हुआ जाता है।।18।। (परमेष्ठी) सत्य के साथ ऊपर तपता है। ज्ञान से नीचे दृष्टिपात करता है। प्राण से तिरछा प्राण लेता है। जिसमें ज्येष्ठ–श्रेष्ठ ब्रह्म रहता है।।19।। जो दोनों अरणियों को जानता है, जिससे वसु निर्माण किया जाता है। वह ब्रह्मज्ञानी ज्येष्ठ ब्रह्म का ज्ञाता है। वह ही महान् ब्रह्म को जानता है।।20।।

प्रारम्भ में पादरहित आत्मा एक ही रहा। आत्मा प्रारम्भ में स्वात्मानंद भरता रहा। प्रकारान्तर में चार पादवाला भोग्य होकर सब भोजन प्राप्त करने लगा।।21।। वह भोग्य हुआ और बहुत अन्न खाने लगा। सनातन एवं श्रेष्ठ देव की उपासना करता है।।22।। इसे सनातन कहते हैं। वह आज ही फिर नया होता है। इससे परस्पर रूप के अहोरात्र–दिन एवं रात्री होते हैं।।23।।

इसमें एक दो नहीं, सैकड़ा, सहस्र, दश सहस्र, लाख अथवा असंख्य स्वत्व हैं। इसके देखते ही वह सत्व आघात करता है। इससे यह देव इसको प्रकाशित करता है।।24।। यह एक केश से भी अति सूक्ष्म है। यह दूर से अदृश्य प्रतीत होता है। उससे जो दोनों को आलिंगन करनेवाला देवता है; वह हमें प्रिय है।।25।।

यह कल्याण करनेवाला अक्षय है। यह मरने वाले के घर में अमर है। जिसके लिये की जाती है, वह लेटता है। जो करता है, वह वृद्ध होता है।।26।। मन्त्रदृष्टा ऋषि कहता है कि हे श्रेष्ठ ब्रह्म! आप ही पुरुष हैं एवं आप ही स्त्री हैं। आप कुमार एवं कुमारी हैं। आप ही वृद्ध होकर दण्ड के साथ चलते हैं। आप प्रगट होकर सभी ओर मुखवाले होते हैं। इसका आशय यह है कि परमेष्ठी ही प्राणिमात्र में है।।27।।

ऋचा में रहस्यात्मक अध्यात्मिक भाषा में कहा गया है कि परमब्रह्म (ज्येष्ठ) और देवता अथवा पिता एवं पुत्र एक ही परमेष्ठी के मन में प्रविष्ट होते हैं। पहिले जो हुआ है, वही गर्भ में आता है। स्मरण रहे कि ऋग्वेद की ऋचा में कहा है कि सबसे पहिले अदिति प्रगट हुई। अदिति से प्रजापति हुए। दूसरी पंक्ति में कहा गया कि अदिति प्रजापति की दुहिता है। इसका आशय है कि एक ही ब्रह्म विभिन्न रूपों में है।।28।। मन्त्रदृष्टा कुत्स महर्षि ने कहा है कि पूर्ण से पूर्ण होता है। पूर्ण से ही पूर्ण के द्वारा सींचा जाता है। वर्तमान में आज हम जानें, कि वह जहाँ से सींचा जाता है। उपनिषद् में पूर्ण से ही पूर्ण के रहस्य की सविस्तार व्याख्या मिलती है।।29।।

यह सनत्नी शक्ति है। यह शाश्वत सनातन काल से विद्यमान है। यही पूर्वकालीन अथवा आदिकालीन शक्ति सर्वस्व है। यही बृहद् देवी उषाओं को प्रकाशित करती है। यह अद्भुत शक्ति अकेले प्राणी के साथ दीखती है।।30।। रक्षणकर्त्री नामक एक देवता है। रक्षणकर्त्री सत्य के घेरे में है। उसके रूप से ये समस्त वृक्ष एवं पत्ते हरे हैं। यजुर्वेद के शतरुद्रिय सूक्त में इस ऋचा के रहस्य को उजागर किया गया है। ''वृक्षाणां पतये नमः।।'' ''नमो हरि केशायोपवीतिने पुष्टानां पतये नमः।।''''नमो वृक्षेभ्यो हरिकेशेभ्यः।।'' रुद्र वृक्ष वनस्पति के अधिपति हैं। रुद्र के केश हरे अथवा हरित पत्ते हैं। रुद्र सत्य के पालक एवं स्वयं प्रकाशवान् हैं।।31।।

(ब्रह्म रुद्र) समीप होने पर भी नहीं दीखता है (प्राणस्वरूप रुद्र शरीरस्थ होकर भी अदृश्य है।)। वह समीप होने पर भी नहीं छोड़ता है। प्राणरूपी रुद्र शरीर के अन्दर है एवं उससे ही जीवन है। प्राण रुद्र का गमन मृत्यु है। इस देव का काव्य अतुल्य है। यह (प्राण रुद्र) कभी नहीं मरता है और वृद्ध या जीर्ण भी नहीं होता है। रुद्र नित्य युवॉ है।। प्राण भी चिर युवॉ है।।32।।

(अनादि रुद्र) देव से पूर्व कोई नहीं रहा। उससे ही प्रेरित ये वाचाएँ (वेद का सूत्र–सूक्त–ऋचाएँ) हैं। वह वाणियाँ यथायोग्य वर्णन करती हैं। ब्रह्मज्ञ कहते हैं कि ये उच्चारण करती हुई, वेदब्रह्म पाठ करती हुई ज्येष्ठ ब्रह्म–परमेष्ठी तक पहुँचती हैं। ऋग्वेद में रहस्योद्घाटन किया गया है कि वैदिक ऋचाएँ परमव्योम स्थित हैं। प्रकारान्तर में स्फोटवाद में अक्षरब्रह्म–शब्दब्रह्म का सिद्धान्त प्रस्तुत हुआ।।33।।

देव एवं मानव नाभि में एवं लगने के समान जहाँ आश्रित हुए हैं, उस आप्–तत्त्व के पुष्प से हम पूछते हैं कि जहाँ वह माया से आच्छादित होकर रहता है?।।34, 35।। जिनसे प्रेरित होकर वायु प्रवाहित होती है। वह मिला–जुला पाँचों धारण करता है। ये देव आत्म सर्वस्व–त्याग आत्म समर्पण–आहुति को अधिक मानते हैं। वे जलों के नेता कौनसे हैं?।।36।।

इनमें से एक इस पृथिवी पर रहता है। दूसरा, अन्तरिक्ष में व्यापता है। इनमें धारक ही द्युलोक को धारण करता है और सभी दिशाओं की रक्षा करता है। यजुर्वेद के शतरुद्रिय सूक्त में कहा है : ''य एतावन्तश्च भूयांसश्च दिशो रुद्रा वितस्थिरे।।63।।''रुद्र समस्त दिशाओं में अवस्थित है। रुद्र ही अन्तरिक्ष है। वह ही द्युलोक को–ब्रह्माण्डों को धारण करता है।'' अथर्ववेद में सप्तरुद्र और शतपथ ब्राह्मण में अष्टरुद्र का वर्णन मिलता है। प्रकारान्तर में

अष्ट दिशाओं में रुद्र की परिकल्पना आगम में प्रचलित हुई।।37।। अर्थात् ब्रह्म कालातीत है।

यह समस्त प्रजा जिसमें ओतप्रोत (पिरोयी) है। इस फैले सूत्र का ज्ञाता ही सूत्र के सूत्र का रहस्य जानता है। वह ब्रह्मज्ञ ही महान ब्रह्म को जानता है (रुद्र का मायिक रूप एवं विराट् सूत्रात्मक देह)।।38।। द्युलोक एवं पृथिवी लोक के मध्य विश्व को संचालित करनेवाला अग्नि है। जहाँ दूर तक एक कटिसूत्र सहधर्मिणी–भार्या रहती है (आगम में अग्नि की पत्नी स्वाहा है।) (वैश्वानर परमात्मा स्वरूप है।)। उस स्थिति में वायु कहाँ रहा? पँच महाभूतों में सर्वप्रथम परमव्योम हुआ, व्योम से वायु, वायु से तेज (अग्नि), तेज से आपः (जल) और आपः से पृथिवी हुई।।39।।

इस ऋचा में कहा है कि वायु जलों में प्रविष्ट रहा। समूचे देव ब्रह्माण्डीय दिव्य जलों में प्रविष्ट थे (यह सृष्टि रचना का वर्णन प्रतीत होता है।)। मन्त्रद्रष्टा ऋषि जलमयी भुवनसंस्था का वर्णन कर रहा है। वेद की वायु देवता की ऋचाओं में स्पष्ट किया है कि द्युलोक से वायु सूर्य किरणों के साथ भूलोक पर आता है। प्रस्तुत ऋचा के अनुसार वायु सूर्यकिरण के साथ रहा। उस समय बृहद् रज (रेणु, सूर्य किरण से फैले कण, क्रियाशील कारण, द्रव्य के घटक गुण, सूक्ष्मतम कण) का विशेष प्रभाव रहा।।40।।

उच्चतर रूप से अमृत में सस्वर उच्चरित सूक्त शब्दब्रह्म को विशेष रीति से प्राप्त करते हैं। भरत के अनुसार साम पाप को छिन्न करता रहता है। साम का अर्थ शान्ति अथवा मंगल स्थापित करनेवाला गान है। "स्यति पापं नामु।।" जो साम से साम जानते हैं, वह अजन्मा ने कहाँ देखा?।।41।। आदिसूर्य सविता सत्यधर्म से युक्त है। गायत्री छन्द का मन्त्र सविता देवता का है। "लोक प्रचलन में सविता देवता के मन्त्र को गायत्री मन्त्र कहा जाता है।" सविता से ही सूर्य प्रगट हुआ। सविता सभी प्रकार के धनों–भौतिक, दैविक, अध्यात्मिक देनेवाला है। यह निवास का हेतु है। सविता धनों के संग्राम में इन्द्र अथवा परमब्रह्म के समान स्थिर रहता है।।42।।

नव द्वार वाला पुण्डरीक–कमल सत्त्व–रजस्–तमस् तीन तत्त्वों– गुणों के घेरे में है। इस पुण्डरीक के मध्य आत्मावाला देव प्रमुख है। इस तत्त्वज्ञान को केवल मात्र ब्रह्मज्ञानी जानते हैं।।43।।

यह देव निष्काम, धीर, स्वयंभू, रस से संतुष्ट, अमर आदि है। यह कहीं से भी न्यून नहीं है। इस सूक्त की अन्तिम ऋचा में मन्त्रद्रष्टा ऋषि परमेष्ठी के निराकार, निर्विकार, निष्काम, निर्गुण, अनादि, निरंजन, निश्चल, मृत्यु– जन्म चक्र निर्माता, सर्वव्याप्त, अव्यक्त आदि स्वरूप का वर्णन कर रहा

है। परमेष्ठी सूक्ष्म से सूक्ष्म एवं व्यापक से व्यापकतम अर्थात् विराट् है। परमेष्ठी सृष्टि रचयिता, पोषक एवं संहारक है। परमेष्ठी तत्त्व का ज्ञाता ब्रह्मविद मृत्यु–जीवन के चक्र से मुक्त हो जाता है (ब्रह्मविद जीवन–मरण से निर्भय होता है।)। क्योंकि ब्रह्मविद इस गूढ़तम रहस्य का साक्षात्कार कर चुका है कि वही (परमेष्ठी) धीर, अमर, नित्य युवॉ आत्मा है। प्रत्येक आत्मा महान परमेष्ठी–परमात्मा का अंश है। आत्मज्ञान कैवल्य (परमात्मा के साथ आत्मा की तद्रूपता) प्राप्ति है।।44।।अथर्ववेद 10.8.1–44।।ऊँ।।

## अथर्ववेदीय रुद्र : सप्तम्
# रुद्र एवं सर्प

।।काण्ड 6, सूक्त 56, ऋचा 2,3।।ऋषि–शन्तातिः।।देवता–रुद्रः।।

नमोऽस्त्वसिताय नमस्तिरश्चिराजये।
स्वजाय बभ्रवे नमो नमो देवजनेभ्यः।।2।।
सं ते हन्मि दता दतः समु ते हन्वा हनू।।
सं ते जिव्हाया जिव्हां सम्वास्नाह आस्यम्।।4।।

अथर्ववेद का यह सूक्त मृत्युकारक विषधारी सर्प से रक्षा का है। इसकी प्रथम ऋचा का विषय (देवता) विश्वेदेवा एवं द्वितीय, तृतीय ऋचा का रुद्र है। कालरूपी काले विषधारी सर्प को नमस्कार हो। तिरछी रेखाओंवाले सर्प को नमन करते हैं। भूरे रंगवाले और देह पर कुण्डली मारनेवाले सर्पों के लिये नमस्कार है। साथ ही समस्त दिव्यजनों को प्रणाम करते हैं। अर्थात् आलय का सुप्रबन्धन हो, जिससे सर्पदंश अथवा विष से कदापि मृत्यु नहीं हो।।2।।

हे सर्प! हम आपके विष छोड़नेवाले दांतों को तोड़ते हैं (इन विषवाले दांतों के उखड़ते ही सर्प शक्तिहीन हो जाता है। प्राचीन काल से सर्प विषहीन करने की विधियाँ प्रचलन में रही। वर्तमान में सपेरे निर्विष सर्प टोकरी में रखते हैं। सर्प विष से अनेक जीवन रक्षक ओषधियाँ निर्माण की जाती हैं।)। हम सर्प की जिव्हा एवं मुख फाड़ते हैं। ऋचा का एक आशय यह है

कि सर्प को मारना अनुचित नहीं है।रुद्र देवता की दोनों ऋचाओं का अध्यात्मिक भाव दुर्बोध है।। अथर्ववेद 6.56.2, 3।।ऊँ।।

## अथर्ववेदीय रुद्र सूक्त : अष्टम्
## शुभ मार्ग

।।काण्ड 6, सूक्त 55, ऋचा 1–3।।ऋषि–ब्रह्मा।।देवता–1 विश्वेदेवा, 2, 3 रुद्र।।
ये पन्थानो बहवो देवयाना अन्तरा द्यावापृथिवी संचरन्ति।
तेषामज्यानि यतमो वहाति तस्मै मा देवाः परि धत्तेह सर्वे।।1।।
ग्रीष्मो हेमन्तः शिशिरो वसन्तः शरद् वर्षाः स्विते नो दधात।
आ नो गोषु भजता प्रजायां निवात इद वः शरणे स्याम।।2।।
इदावत्सराय परिवत्सराय संवत्सराय कृणुता बृहन्नमः।
तेषां वयं सुमतौ यज्ञियानामांप भद्रे सौमनसे स्याम।।3।।

"संवत्सरों के पाँच नाम–संवत्सर, परिवत्सर, इदावत्सर, अनुवत्सर एवं इद्वत्सर" हैं। ये क्रमशः प्रभव से लेकर हर एक पँचयुगी है। वेद काल के पश्चात चतुर्युगों के नाम इनके अनुसरण में – कृत, त्रेता, द्वापर एवं कलि हैं।

शुभ मार्गों में सर्वश्रेष्ठ को सज्जनों के व्यवहार में चलना चाहिये। मन्त्रद्रष्टा ऋषि ब्रह्मा ने कहा कि स्वयं का आचरण उत्तम रहने पर सभी ऋतुओं (परिस्थितियों) से लाभ होता है। यदि स्वयं के भीतर दोष हुआ तो हानि होती है। प्रत्येक को उत्तमाचरण करना चाहिये, जिससे सज्जन प्रसन्न हों। स्वयं के लिये पर्याप्त खाद्यान्न उत्पन्न करना चाहिये। अर्थात् हर व्यक्ति आत्मनिर्भर स्वावलम्बी हो।

देवों के आने–जाने के अनेक मार्ग हैं। देव द्युलोक एवं भूलोक के मध्य विचरण करते रहते हैं। उनमें से समृद्धि (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक) लाने का मार्ग भी है। हे समस्त देवों! आप हमें उस समृद्धि मार्ग के लिये धारण करो। इसका यह भी आशय है कि उत्तम ब्रह्मविदों–सज्जनों–विद्वानों–महाज्ञानियों के व्यवहार (आचरण) के अनेक मार्ग हैं। उनमें जो (आचरण) मार्ग निर्दोष–सर्वश्रेष्ठ हो, उस पर चलना चाहिये।।1।।

हमें समस्त ऋतु–वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरत्, हेमन्त एवं शिशिर उत्तम अवस्था में धारण करे। हमारा ज्ञान, इन्द्रिय शक्तियाँ, गो एवं प्रजाएँ सुख का

भागी हो। आपके साथ हम निश्चय से वात आदि के उपद्रव रहित रहें। हमें ऐसा आचरण करना चाहिये, कि जिससे छहों ऋतुओं (प्रत्येक परिस्थिति) में उत्तम सुख लाभ हो। अथवा ऋतु अनुकूल आचरण करना हितकारी है। इससे हमारे पशुधन एवं जनधन का हित साधन हो। हमारे आवास में कोई दोष नहीं हो।।2।।

इदातत्सराय, परिवत्सराय, संवत्सराय, संवत्सर आदि के लिये भरपूर अन्न उत्पन्न करो। हम हमेशा यज्ञकर्त्ताओं की उत्तम बुद्धि और कल्याण में एवं उत्तम मन में रहें। अर्थात् हर वर्ष उत्तम अन्न पर्याप्त मात्रा में उत्पन्न करें। जिन्होंने अपना जीवन सत्कार्य समर्पित–यज्ञमय–सर्वस्य त्यागमय बनाया है, उनके उत्तम शुभ संस्कारयुक्त मन एवं बुद्धि में रहना सार्थक है। ब्रह्मविदों की संमति हमारे विषय में उत्तम रहे। स्वयं का आचरण ब्रह्मविदों के नियमों, व्रतों के अनुसार रहे। सारसंक्षेप में रुद्र विषयक ऋचाओं में ब्रह्मा ऋषि ने सत्संग–सदाचरण–सद्मार्ग पर चलने का उपदेश दिया है। ईसा पूर्व आचार्य शंकर–श्रीमद्आदिशंकराचार्य ने बहुचर्चित चर्पटमंजरी में सत्संग से जीवनमुक्ति का सिंहनाद किया।।3।। अथर्ववेद 6.55.1–3।।ऊँ।।

## अथर्ववेदीय रुद्र : नवम्

## रुद्रः, दिशः

।।काण्ड 3, सूक्त 26, ऋचा 1–6।।ऋषि–अथर्वा।।देवता–रुद्रः, दिशः।।

ये 3ऽस्यां स्थ प्राच्यां दिशि हेतयो नाम देवास्तेषां वो अग्निरिषवः।
ते नो मृडत ते नोऽधि ब्रूत तेभ्यो वो नमस्तेभ्यो वः स्वाहा।।1।।
ये 3ऽस्यां स्थ दक्षिणायां दिश्य विष्यवो नाम देवास्तेषां वः काम इषवः।
ते नो मृडत ते नोऽधि ब्रूत तेभ्यो वो नमस्तेभ्यो वः स्वाहा।।2।।
ये 3ऽस्यां स्थ प्रतीच्यां दिशि वैराजा नाम देवास्तेषां व आप इषवः।
ते नो मृडत ते नोऽधि ब्रूत तेभ्यो वो नमस्तेभ्यो वः स्वाहा।।3।।
ये 3ऽस्यां स्थोदीच्यां दिशि प्रविध्यन्तो नाम देवास्तेषां वो वात इषवः।
ते नो मृडत ते नोऽधि ब्रूत तेभ्यो वो नमस्तेभ्यो वः स्वाहा।।4।।
ये 3ऽस्यां स्थ ध्रुवायां दिशि निलिम्पा नाम देवास्तेषां व ओषधीरिषवः।
ते नो मृडत ते नोऽधि ब्रूत तेभ्यो वो नमस्तेभ्यो वः स्वाहा।।5।।
ये 3ऽस्यां स्थोर्ध्वायां दिश्यवस्तवन्तो नाम देवास्तेषांवो बृहस्पतिरिषवः।

ते नो मृडत ते नोऽधि ब्रूत तेभ्यो वो नमस्तेभ्यो वः स्वाहा।।6।।

## वैदिक दिशाओं का तत्त्व

वैदिक दिशाओं के नाम वर्तमान प्रचलित (संस्कृत, हिन्दी) नामों से बहुत ही अलग हैं। वैदिक ऋचाएँ दिव्य दृष्टि से जगत् के पदार्थों को देखने का गुण वैदिक धर्मियों में उत्पन्न कर रही हैं। वेद परमात्मा रचित दिव्य काव्य है। उसका अर्थ समझने एवं ज्ञानरस के आनन्द के लिये मन्त्रद्रष्टा ऋषि के मानस में अथवा विशेष उच्च कोटि का हृदय चाहिये।

इस विशेष ज्ञान अर्थात् वेद का अपनी योग्यता, मेधा, क्षमता, ज्ञान अवस्था, अन्तःकरण जागरण आदि के अनुसार लाभ उठा सकते हैं। असाधारण काव्य दृष्टि से वेद के दिव्य काव्य का आशय समझा जा सकता है। इसमें मूलभूत समस्या मन्त्रद्रष्टा वैदिक ऋषि के मानस में पहुँचना, असाधारण काव्य दृष्टि, आत्मज्ञान आदि है। अतः यह आमजन के लिये साध्य नहीं है। वैदिक व्याख्याकार परमऋषि रावण, आचार्य टी.वी. कपाली शास्त्री, आचार्य एच.डी. वेलणकर, आचार्य श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, आचार्य भगवद्दत्त आदि के अधिकांश ग्रन्थ अनुपलब्ध हैं। सुविज्ञ चेतन दृष्टि से वेद को देखते हैं। यह उल्लेखनीय है कि आत्मा की शक्ति का विकास शरीर के प्रत्येक में भाग होता है और उसका स्पष्ट आभास भी दिखाई देता है।

## पूर्व दिशा विभूति : प्राची दिक् : रुद्र वाचक सूर्य

इस सूक्त में ''प्राची दिक्'' मूलतः ''पूर्व दिशा'' की विभूति है। ''प्राची'' (प्र + अंच्)। ''प्र'' का तात्पर्य प्रकर्ष, सन्मुख, आधिक्य, आगे है। ''अंच्'' का अर्थ पूजन, गति, सत्कार, पूजा करना, जाना, चलना, वृद्धि एवं हलचल करना है। प्राची का अर्थ–वृद्धि, उन्नति करना, अग्रभाग में जाना, उदय प्राप्ति, अभ्युदय संपादन, ऊपर चढ़ना, प्रगति का साधन करना आदि है। ''दिक्'' का अर्थ – दिशा, सीध, आज्ञा, लक्ष्य, सरल मार्ग, सीधा रास्ता, तरफ आदि है।

इस प्रकार प्राची दिक् का आशय–अभ्योदय प्राप्ति मार्ग; उच्चगति का सीधा पथ; सत्कार एवं पूजा का पथ; उन्नति की गतिविधि; आगे बढ़ने की दिशा; उदय पथ आदि है। इन अर्थों से स्पष्ट है कि वेद में पूर्व दिशा का नाम प्राची दिक् क्यों रखा गया। यह उल्लेखनीय है कि सूर्योदय उन्नति–अभ्योदय का सूचक है। सूर्य के सर्व प्रकाशक प्रकाश का श्रीगणेश पूर्व दिशा से होता है। यह दिशा तेजोरूप सूर्य के जन्म अथवा प्रगट होने की है। पूर्व दिशा से उदित सूर्य की असंख्य रश्मियाँ समूचे विश्व में नव ऊर्जा, चैतन्यता, नवजीवन, ज्ञानादि का संचार करती हैं। सत्त्वगुणी प्रकाश के चमकने

से तमोगुणी अन्धकार (अज्ञान) का नाश होता है। नवोदित सूर्य का दृश्य मनोरम, रमणीय, तेजोत्पादक, चैतन्यकर्त्ता, स्फुरण देनेवाला, असंख्य शुभ गुणों से युक्त एवं आनन्दित करनेवाला होता है। सूर्य चेतन परमब्रह्म है। परमब्रह्म अर्थात् परमेष्ठी का महातेज पुँज सूर्य में है। सूर्य प्राणों का प्राण है। पृथिवी पर जीवन सूर्य से है। प्रकाश का अर्थ ज्ञान भी है। सूर्यमण्डल के मध्य रुद्र अवस्थित है। रुद्रस्वरूप सूर्य को गगन लिंग भी कहा गया है।

सूर्य के तेजस्विता की पूर्व दिशा जगत् के प्रत्येक प्राणी में तेज फूंककर अभ्युदय का मार्ग बता रही है। सूर्योदय के बाद सूर्यास्त होता है। सूर्य पुनः पुरुषार्थ कर उदित होता है। मानवीय देह में सूर्य, चन्द्र आदि सभी देवता सत्य रूप में अवस्थित हैं। प्राची दिक् सन्देश दे रही है कि सभी को स्वयं के स्वालंबन एवं पुरुषार्थ से मनवांछित अभ्युदय करने का परिपूर्ण अधिकार है। योग वासिष्ठ में परमऋषि वासिष्ठ ने कहा है : ''प्रत्येक व्यक्ति अपना मनचाहा भाग्य–प्रारब्ध लिख सकता है, शुभ कर्मों से।'' वेद का योग वासिष्ठ विस्तारभर है।

## शान्ति की दिशा–पश्चिम प्रतीची : वरुण देव

वैदिक देवों के सम्राट वरुण देवता की दिशा है। वरुण देवता ब्रह्माण्डीय दिव्य एवं भौतिक जल के भी अधिपति हैं। वरुण देव सत्य के पालक एवं सदैव पाश लेकर भ्रमण करते हैं। वेदानुसार वरुण के घेरे में ही सूर्य परिभ्रमण करता है। प्रतिदिन सायंकाल सूर्य सम्राट वरुण को दिनभर की रपट पेश करता है। सतयुग की राजा हरिश्चन्द्र कथा वैदिक कथा का नवरूप है। वरुण के गुप्तचर जगत् में सर्वत्र व्याप्त हैं। जगत् में अन्न, वनस्पति, जीवन जलाधिपति वरुण के जल पर निर्भर है। दूसरे शब्दों में जल ही जीवन है। अतः ''पश्चिम दिशा जगत् के प्राणियों की शान्ति, अभ्योदय की दिशा'' है।

पश्चिम दिशा की विभूति–मानवीय देह में गुह्य भाग, दिन में सायंकाल एवं आयु में तरुण्यावस्था है। पश्चिम दिशा की विभूति–युगों में द्वापर युग, सुषुप्ति अवस्था, पुरुषार्थों में काम (संकल्प), गृहस्थाश्रम, श्रावण माह, वर्षा ऋतु एवं भाद्रपद में पर्जन्यकाल है। पश्चिम दिशा को ''प्रतीची'' (प्रति + अंच्) कहा गया है। ''प्रतीची का अर्थ–विश्राम की तैयारी, निवृत्त होना, अंतर्मुख होना, पीछे हटना आदि है।'' सूर्य देवता सायंकाल में विश्रान्ति को पधारते हैं। वह रात्री के साथ संलग्न होता है। यही कारण है कि रात्री को रमण करनेवाली को ''रमयित्री'' कहा गया है। प्राणीमात्र रात्री को शांति पाता है। सूर्य दिनभर तपने के कारण तपस्वी है, ब्रह्मचारी है। रात्री में रममाण करने से गृहस्थी है। ''पश्चिम स्व–रूप प्राप्ति अर्थात् मृत्यु दिक् भी है।''

## उदीची उत्तर दिशा : आत्माधिपति

"उदीची" (उत् + अंच्) उच्च गति की दिशा है। उदीची अर्थात् उत्तर से "उच्चता" का भाव व्यक्त होता है। मानवीय देह में बायीं बगल उत्तर दिशा है। इसमें हृदय अवस्थित है। इसका "अधिपति आत्मा" है। वेदानुसार हृदय में अंगुष्ठ मात्र पुरुष (ब्रह्मांश) रहता है। उपनिषद् के अनुसार इसका "स्वजः" (स्व–ज)शब्द स्वत्व से उत्पन्न होनेवाली शक्ति का बोधक है। यहाँ आत्म की स्वकीय शक्ति से रक्षण होता है। आत्म की निज शक्ति का व्यापक प्रभाव है।

उच्च होने की भावना ही उत्तर अर्थात् उच्चतर दिशा है। वेद में पँचजन का उल्लेख मिलता है। समूचा जगत् पँचजन का है। भौतिक जगत् में "पुरुष का अर्थ पुरि–वस, पुर–वस, पुर–उष अर्थात् पुरी–नगर में रहनेवाला नागरिक है। शरीर भी एक पुर है, उसमें रहनेवाली आत्मा है, वह भी पुरुष है।" उत्तर दिशा धनोत्पादक, शरद ऋतु, आश्विन कार्तिक माह, उच्चतर होने की भावना, कौशल आदि की सूचक है।

## दक्षिण : दक्षता की दिशा

दक्षिणा दिशा अर्थात् दक्षिण दिक् "दक्षता" का वाचक है। इसके अधिपति वैदिक सेनानी इन्द्र देव हैं। यह शत्रुनिवारक स्वामी है। पंक्ति में चलनेवाला संरक्षक एवं महाशक्तिवान्, हलचल उत्पन्न करनेवाला है। दक्षिणा दिशा उन्नति की साधक है। दक्षिण का कर्म–पर्यावर्तः, साधन– नक्षमाणः, साधक–यमः संविदानः, एवं क्रिया–नियच्छात् है। वैसे दक्षिण शब्द का अर्थ दक्ष, योग्य, प्रबुद्ध, सीधा सच्चा आदि है। दक्षिण दिशा का आशय सीधा मार्ग, सच्चा मार्ग, दक्ष मार्ग आदि है। वेद का स्पष्ट उपदेश है कि उन्नति के लिये सीधा–सच्चा मार्ग श्रेष्ठ है। संविदान ज्ञान सूचक है। यम–नियमों का सूचक है।

## ध्रुवा दिक् : स्थिरता

ध्रुवा दिक्–स्थिरता, दृढ़ता, निश्चितता, उन्नति साधक, समस्त कल्याण (शिवा), सर्वहितकारी, स्वतन्त्रता के देव, अविनाश के देवता, इन्द्रिय संरक्षण, संयम आदि का सूचक है। वेदानुसार वैदिक ध्रुवा दिक् अधिपति विष्णु है। विष्णु सर्वव्यापकता का सूचक है। यह उल्लेखनीय है कि स्थिरता का मार्ग श्रेष्ठ है। स्थिरता की मूलभूत शर्त स्वतन्त्रता है।

## इषु अथवा इषवः : अध्यात्मिक रहस्य

वेद में दिशाओं के "देवों इषवः" का अर्थ एक अध्यात्मिक रहस्य है। यद्यपि वेद व्याख्याकारों ने इषवः का तात्पर्य शस्त्र, बाण आदि भी माना है। इषुः–इष्–गतौ धातु से बना शब्द है। इस शब्द में मुख्य गति, हलचल भाव

है। इसका अर्थ–''वक्तृत्व करना, घोषणा करना, उन्नति करना एवं हलचल करना'' है। इस धात्वर्थ का भाव इषवः में है। आचार्य श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ने इषवः का यही भावार्थ माना है। शब्द कल्पद्रुम इषवः को बाण कहता है। अधिकांश वैदिक भाष्यकार इषवः की समुचित व्याख्या नहीं कर पाये हैं। अतः वैदिक शोधक ही इषवः शब्द की व्याख्या करें। ''इषवः का अर्थ तेजोमय देव शक्ति अधिपति भी कहा गया है।'' यह अधिक उपयुक्त लगता है।

## छह दिशा : उन्नति का तत्त्व

अथर्वा ऋषि ने छह दिशाओं के द्वारा मानवीय उन्नति, अभ्योदय के छह केन्द्र वर्णित किये हैं : 1. प्राची–पूर्व दिशा उदयप्राप्ति; 2. दक्षिणा–दक्षिण दिशा दक्षता; 3. प्रतीची–पश्चिम दिशा शान्ति की; 4. उदीची–उत्तर दिशा उच्चतर क्रम; 5. ध्रुवा–स्थिरता की दिशा और 6. ऊर्ध्व–आत्मिक अध्यात्मिक उन्नति की दिशा।

वेद की कुछ ऋचाओं में पाँच दिशाओं का उल्लेख मिलता है। (उनमें ध्रुवा दिशा को सम्मलित नहीं किया गया है।)। ब्रह्मजिज्ञासु, अध्यात्मविद, उपासक, वेदविद आदि इन छह दिशाओं में होनेवाली नैसर्गिक घटनाक्रम पर विचार करें। यहाँ परमेष्ठी का सीधा स्पष्ट उपदेश है कि हम जड़ भाव त्यागें और विचार स्थिर कर परमात्मीय चैतन्यता से ओतप्रोत सृष्टि को देखें। उन्नति के पाँच अथवा छह केन्द्रों के सम्बन्ध में वैदिकोपदेश को ग्रहण करें। परिणामतः निश्चित मार्गों का ज्ञान होगा।

## वैदिक दिशः, देवः एवं इषवः

यह पुनः लिख रहे हैं कि वैदिक दिशा की तरह उनके देवों के नाम भी विचित्र हैं। इस पहेली को उनके इषवः के नाम ओर गहराते हैं। यह स्मरण रहे कि वैदिक अध्येताओं ने ''इषवः शब्द का अर्थ–बाण, शस्त्र, तेजोमय दिव्य शक्ति एवं अधिपति किया है।'' यह अवश्य है कि अधिपति देवता तेजोमय दिव्य शक्ति सम्पन्न ही होता है।

प्राची दिशा के देवाः हेतय एवं इषवः अग्नि है। दक्षिणा दिशा के देवाः अविष्यवः और अधिपति काम है। प्रतीची दिशा के देवाः वैराजाः एवं अधिपति आपः (वरुण) है। उदीची दिशा के देवाः प्राविध्यन्तः और इषवः वातः (वायु देव) है। ध्रुवा दिशा के देवाः निर्लिपाः और अधिपति ओषधीः है। ऊर्ध्वा दिशा के देवाः अपस्वन्तः एवं अधिपति बृहस्पति है। यह स्मरण रहे कि ''यजुर्वेद (10. 10–14) में पाँच दिशाएँ–प्राची, दक्षिणा, प्रतीची, उदीची एवं ध्रुवा ऊर्ध्वा का उल्लेख है।''''यजुर्वेद के सूक्त के अनुसार प्राची दिशा का द्रविणं–ब्रह्म अर्थात्

ज्ञान है। दक्षिण दिशा का धन शौर्य–क्षत्र है। प्रतीची दिशा का धन पुरुषार्थ करने की शक्ति–विट् है। उदीची दिशा का धन–परिणाम, फल है। ध्रुवा एवं ऊर्ध्वा दिशा का धन–वर्चः अथवा शक्ति, वर्चस्व, बल है। यजुर्वेद में इन दिशाओं की ऋतुएँ क्रमशः प्राची की वसन्त, दक्षिणा की ग्रीष्म, प्रतीची की वर्षा, उदीची की शरद् और ध्रुर्वा ऊर्ध्वा की हेमन्त एवं शिशिर वर्णित हैं।''

सूक्त भावार्थ : आप पूर्व दिशा में वज्र (हेतयः) नामवाले देव हो। आपका अधिपति अग्नि है। आप हमें उपदेश करो और सुखी करो। हम आपके लिये नमन करते हैं। हम आपके लिये अपना सर्वस्व समर्पण करते हैं।।1।। दक्षिण दिशा में अविष्यव रक्षा की इच्छा करनेवाले देव हो। आपका अधिपति काम (यहाँ काम का अर्थ संकल्प) है। आप हमें उपदेश करो एवं सुखी करो। आपको हम प्रणाम करते हैं। आपके लिये हमारा नमन एवं समर्पण है।।2।।

उत्तर (उदीची) दिशा उच्चतर क्रम की है। आपके देव प्राविध्यन्तः वेध करनेवाले हैं। आपका अधिपति वायु देव है। आप सभी हमें उपदेश प्रदान करें एवं सुखी करें। हे शान्ति की पश्चिम (प्रतीची) दिशा! आपके विराज नाम देव एवं अधिपति आपः (वरुण) है। आप हमें सदोपदेश दें एवं सुखी करें। आपके लिये हमारा नमन एवं समर्पण होवे।।3, 4।।

ध्रुवा दिशा के निर्लिपा नामक देव और अधिपति ओषध है। परमेष्ठी रुद्र वृक्षाधिपति एवं ओषधिपति हैं। वेद में ध्रुवा व्यापक विष्णु की भी दिशा है। आप हमें उपदेश करो एवं सुखी करो। आपको हमारा नमन हो एवं समर्पण होवे।।5।। ऊर्ध्व दिशा के देव अवस्वन्त या रक्षक हैं और अधिपति बृहस्पति हैं। आप हमें ब्रह्मज्ञान का उपदेश करें और सुखी करें। आपके लिये हमारा नमन एवं समर्पण होवे।।6।। इस प्रकार अथर्ववेद में छह दिशाएँ, दिशाओं के देव, दिशाधिपति का सत्कार और उन्हें सर्वस्व समर्पण का मूल मन्त्र दिया है। साथ ही उनकी भौतिक, दैविक एवं अध्यात्मिक शक्ति से परिचय करवाया है।।अथर्ववेद 3.26.1–6।।ऊँ।।

## अथर्ववेदीय रुद्र : दशम्
## भव, शर्व, ईशान से रक्षा : षष्ठमूर्त्ति रुद्र!

### वैदिक दिशा, दिशाधिपति
### अथर्ववेद 15.5.1–21

तस्मै प्राच्या दिशो अन्तर्देशाद् भवमिष्वासमनुष्ठातारमकुर्वन्।।
भव एनमिष्वासः प्राच्य दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातानुं तिष्ठति
नैनं शर्वो न भवो नेशानः।।2।।
नास्य पशून् समानान् हिनस्ति य एवं वेद।।3।।
तस्मै दक्षिणाया दिशो अन्तर्देशाच्छर्वमिष्वासमनुष्ठातारमकुर्वन्।।4।।
शर्व एनमिष्वासो दक्षिणाया दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातानु तिष्ठति
नैन शर्वो न भवो नेशानः।
नास्य पशून् समानान् हिनस्ति य एवं वेद।।5।।
तस्मै प्रतीच्या दिशो अन्तर्देशात् पशुपतिमिष्वासमनुष्ठातारमकुर्वन्।।6।।
पशुपतिरेनमिष्वासः प्रतीच्या दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातानु रमकुर्वन्।
नैनं शर्वो न भवो नेशानः।।7।।
तस्मा उदीच्या दिशो अन्तर्देशादुग्रं देवमिष्वासमनुष्ठातारमकुर्वन्।
नास्य पशून् समानान् हिनस्ति य एवं वेद।।8।।
उग्र एनं देव इष्वास उदीच्या दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातारकुर्वन् तिष्ठति
नैनं शर्वोन भवो नेशानः।।9।।
नास्य पशून् समानान् हिनस्ति य एवं वेद।।9।।
तस्मै ध्रुवाया दिशो अन्तर्देशाद् रुद्रमिष्वासमनुष्ठातारमकुर्वन्।।10।।
रुद्र एनमिष्वासो ध्रुवाया दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातानु तिष्ठति
नैनं शर्वा न भवो नेशानः। नास्य पशून् समानन् हिनस्ति य एवं वेद ।।11।।
तस्मा ऊर्ध्वाया दिशो अन्तर्देशान्महादेवमिष्वासमनुष्ठतारमकुर्वन्।।12।।
महादेव एनमिष्वास ऊर्ध्वाया दिशो अन्तर्देशादनुष्ठातानु तिष्ठति
नैनं शर्वा न भवो नेशानः। नास्य पशून् समानन् हिनस्ति य एवं वेद ।।13।।
तस्मै सर्वेभ्यो अन्तर्देशेभ्य ईशानमिष्वास मनुष्ठातारमकुर्वन्।।14।।
ईशान एनमिष्वासः सर्वेभ्यो अन्तर्देशेभ्योऽनुष्ठातानु तिष्ठति

नैनं शर्वो न भवो नेशानः ।।15।।
नास्य पशून् समानान् हिनस्ति य एवं वेद।।16।।

इस सूक्त में प्राच्याः दिशः, प्रतीच्याः दिशः, उदीच्याः दिशः, ध्रुवायाः दिशः, ऊर्ध्वायाः दिशः एवं दक्षिणायाः दिशः (पूर्व दिशा, पश्चिम दिशा, उत्तर दिशा, ध्रुवा दिशा, ऊर्ध्व दिशा एवं दक्षिण दिशा) यानी छह दिशाओं और उनके अनुष्ठाता का विशेष ज्ञान दिया गया है। इन दिशाओं के अनुष्ठाता क्रमशः –''पूर्व दिशा का भव, दक्षिण दिशा का शर्व, पश्चिम दिशा का पशुपति, उत्तर दिशा का उग्र, ध्रुव दिशा का रुद्र और ऊर्ध्व दिशा का महादेव है।'' ये ''षष्ठमूर्त्ति रुद्र–भव, शर्व, पशुपति, उग्र, रुद्र एवं महादेव हैं।'' इससे पूर्व वेद में सप्तमूर्त्ति रुद्र का वर्णन आया है। प्रकारान्तर में ''शतपथ ब्राह्मण (6.1.3.10) में अष्टमूर्त्ति रुद्र प्रगट होते हैं।'' श्रुति–निगम से ''आगम की महायात्रा में पुराण में अष्टमूर्त्ति शिव का सिद्धान्त आया।'' यह वेद का विस्तार मात्र है। आगम में दिशाओं के रुद्र अधिष्ठाताओं को ''लोकपाल'' कहा गया। वेद के अनुसार ''दिशाओं के अनुष्ठाता के ब्रह्मज्ञान होने पर शर्व, ईशान और भव घात, हिंसा नहीं करते हैं'' (ऋग्वेद, यजुर्वेद, अथर्ववेद में रुद्र के नाम भव–सर्वपालक, शर्व–प्रलयकर्ता, ईशान–सभी का ईश कहे गये हैं।)। वेद के दूसरे सूक्तों के अनुसरण में मात्र छह दिशाओं का वर्णन है। इन दिशाओं के नाम भी दूसरे सूक्तों की तरह वर्तमान प्रचलित (दिशाओं के) नामों से पृथक हैं।

सूक्त भावार्थः उसके लिये ''पूर्व दिशा'' के अन्तर्देश से धनुर्धारी (दिव्यास्त्र लिये देव सेनानी) ''भव'' को अनुष्ठाता बनाया।।1।। जो इस ज्ञान को जानता है, उसका धनुर्धारी भव प्राची दिशा के अनुष्ठाता होकर रहता है। इसका शर्व, भव एवं ईशान घात नहीं करता है। साथ ही इसके स्वजन–परिजन एवं पशुओं की हिंसा भी नहीं करता है।।2, 3।।

''शर्व'' को ''दक्षिण दिशा'' के अन्तर्देश का अनुष्ठाता बनाया है, जो इस अध्यात्म के रहस्य को जानता है, उसका महातेजोमय रुद्र का घोर रूप शर्व दक्षिण दिशा के अन्तर्देश से अनुष्ठाता होकर रहता है। इसका घातपात भर्व, शर्व एवं ईशान नहीं करता है और स्वजन, परिजन एवं पशुओं की हिंसा भी नहीं करता है।।4, 5।।

''पशुपति'' को ''पश्चिम दिशा'' के अन्तर्देश से धनुर्धर अनुष्ठाता बनाया है। जो यह ज्ञान जानता है, उसका पशुपति (ऋग्वेद, यजुर्वेद में रुद्र का विशेषण) पश्चिम दिशा से अनुष्ठाता होकर रहता है। इसका घातपात भव, शर्व एवं ईशान नहीं करते हैं। इसके बन्धु बान्धव एवं पशुओं की भी हिंसा नहीं करते हैं।।6, 7, 8।।

"उत्तर दिशा" के अन्तर्देश से "उग्र देव" को धनुर्धारी अनुष्ठाता बनाया है। इस तथ्य के ज्ञान जाननेवाले का धनुर्धारी उग्रदेव उत्तर दिशा के अन्तर्देश से अनुष्ठाता होकर रहता है। इसका और इसके बन्धुओं एवं पशुओं का भव, शर्व, ईशान घातपात नहीं करता है।।10, 11, 12।।

"धुव्र" दिशा के अन्तर्देश से "महादेव" धनुर्धारी अनुष्ठाता है। इस ज्ञान से, उसका रुद्रदेव ध्रुव दिशा के अन्तर्देश से अनुष्ठाता होकर रहता है। उसकी, उसके बान्धवों एवं पशुओं की भव, शर्व, ईशान हिंसा नहीं करते, घातपात नहीं करते हैं।।13, 14, 15।।

"ऊर्ध्व" दिशा के अन्तर्देश से "महादेव" (महान् देव) धनुर्धारी" अनुष्ठाता है। इस ज्ञान से, उसका महादेव धनुर्धारी ध्रुव दिशा के अन्तर्देश से अनुष्ठाता होकर रहता है। उसकी, उसके बन्धु–बान्धवों एवं पशुओं की भव, शर्व, ईशान हिंसा नहीं करते, घातपात नहीं करते हैं।।16, 17, 18।।

उसके लिये समस्त अन्तर्देशों में "ईशान" को धनुर्धारी अनुष्ठाता बनाया है। उसका धनुर्धारी ईशान "समस्त दिशाओं" के अन्तर्देशों से अनुष्ठाता होकर रहता है। इसका और इसके बान्धवों एवं पशुओं का ईशान नाश नहीं करते, हिंसा नहीं करते हैं।।19, 20, 21।।अथर्ववेद 15.5.1–21।।

## ऋग्वेदीय–अथर्ववेदीय

# रुद्र : मृत्यु

ऋग्वेद–यजुर्वेद–सामवेद–अथर्ववेद की ऋचाओं में "परमेष्ठी रुद्र मृत्यु कारक" भी हैं। अधिकांश वैदिक ऋचाओं में रुद्र से मृत्यु से मुक्ति देने, दीर्घ आयुष्य आदि की प्रार्थना मिलती है। यह पुनरुक्ति कर रहे हैं कि रुद्र का घोरस्वरूप प्रलयंकर अथवा मृत्युवाचक है। वहीं अघोर रुद्र मंगलमय, शुभ, कल्याणप्रद है। ऋग्वेद (7.59.12) में त्र्यम्बक रुद्र का मृत्यु विमोचनी ऋचा है : "त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम् उर्वारिकमिव बन्धनामृत्योर्मुक्षीय मामृतात।।" "प्राणि प्रजा मात्र के पालन कर्त्ता, उत्पत्ति कर्त्ता, संहार कर्त्ता, स्थूलतम कार्य, सूक्ष्म–स्थूल अप्रगट अवस्था ही माया है। इस त्रिविध माया को धारण करनेवाला नित्य तरुण ज्ञानस्वरूप है। उनका स्वामी त्र्यम्बक रुद्र है।

त्र्यम्बक का अर्थ तीनों लोकों का पिता है। उस सर्वशक्तिमान, अव्यक्त, सूक्ष्म से सूक्ष्म, सर्वव्याप्त रुद्र का हम यजन करते हैं। आप तीनों लोकों (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक)(त्रयी तत्त्व–सत्व, रजस, तमस)(द्युलोक, अन्तरिक्ष, पृथिवी)(देव, असुर, मनुष्य)को पुष्ट करते हैं। आपका यश त्रिलोकी में सुगन्ध की तरह व्याप्त है। जैसे पका हुआ फल वृक्ष–लता के बन्धन से मुक्त हो जाता है, उसी प्रकार रुद्र आपका घोरस्वरूप हमें जन्म–मृत्यु बन्धन से मुक्ति करावे। हम आपके जीवन रूप अघोर अमृत से कभी पृथक् नहीं होवें।''

ऋग्वेद के दशम मण्डल के अठारहवें सूक्त की चार ऋचाओं का विषय ''मृत्यु'' है। इसके अलावा अथर्ववेद के चार सूक्तों (6.13.1–3; 4.35. 1–7; 7.102.1; 6.63.2, 3) की ऋचाओं का देवता–विषय मृत्यु है। अथर्ववेद में रुद्र व्याघ्र रूप में (4.3.1–7) हैं।

## ऋग्वेदीय मृत्यु सूक्त

।।मण्डल–10, सूक्त–18, ऋचा–1–4।।ऋषि–संकुसुको यामायनः।।देवता– मृत्युः

परं मृत्यो अनु पेरहि पन्थां यस्ते स्व इतरो देवयानात्।
चक्षुष्मते शृण्वते ते ब्रवीमि मा नः प्रजा रीरिषो मोत वीरान्।।1।।
मृत्योः पदं योपयन्तो यदैत द्राघीय आयुः प्रतरं दधानाः।
आप्यायमानाः प्रजया धनेन शुद्धाः पूता भक्त यज्ञियासः।।2।।
इमे जीवः वि मृतैराववृत्रन्नभूद्भद्रा देवहूतिर्नो अद्य।
प्रांचो अगाम नृतये हसाय द्राधीय आयुः प्रतरं दधानाः।।3।।
इमं जीवेभ्यः परिधिं दधामि मैषां नु गादपरो अर्थमेतम्।
शतं जीवन्तु शरदः पुरूचीरन्तर्मृत्युं दधता पर्वतेन।।4।।

हे मृत्यु! आप सबसे भिन्न मार्ग से जाने का अनुग्रह करें। अथवा हमें छोड़कर दूसरे मार्ग से प्रस्थान करो। जो मार्ग देवयान से अलग है, उस मार्ग से आप जायें। हे अनन्त नेत्रवाले एवं सब कुछ सुननेवाले परमेष्ठी! आपसे सविनय कहता हूँ; आप हमारे स्वजन–परिजन एवं वीरों को मृत्यु का निवाला नहीं बनायें।।1।।

जो मृत्यु के कारण मार्ग को छोड़कर जाते हैं, वे दीर्घ एवं उत्तम आयुष्य धारण करनेवाले होते हैं। अर्थात् ''मृत्यु के कारण–मार्ग का ज्ञानकर निवारण ही दीर्घायु का मूलमन्त्र है।'' यज्ञशील यजमानों! आप प्रजा एवं धन से युक्त होकर शुद्ध एवं पवित्र बनकर रहो।।2।।

ये जीवित मनुष्य मृत्यु बन्धन से घिरकर नहीं रहें। आज हमारा पितृमेध यज्ञ (माता, पिता, पितामह, माता–पितातुल्य वरिष्ठजन आदि सेवा) चल रहा है। यह पितृमेध कल्याणकर हो। अनन्तर हम उत्तम दीर्घायुष्य प्राप्त

कर, नृत्य–हास्य आदि आनन्द के लिये पूर्व दिशा की ओर आगे के मार्ग पर प्रस्थान करें।।3।।

हम जीवनधारी मनुष्यों की रक्षा के लिये परिधि खींचते हैं। इनमें से कोई भी उस मृत्यु के मार्ग से नहीं जावे। ये शतायु हों। इसलिये हम पर्वत से मृत्यु को धकेल कर दूर भगाते हैं।।4।।ऋग्वेद 10.18.1–4।।

# अथर्ववेदीय मृत्यु सूक्त

।।काण्ड 6, सूक्त 13, ऋचा 1–3।।ऋषि–अथर्वा (स्वस्त्ययनकामः)।।देवताः मृत्यु।।

नमो देववधेभ्यो नमो रावधेभ्यः।
अथो ये विश्यानां वधास्तेभ्यो मृत्यो नमोऽस्तु ते।।1।।
नमस्ते अधिवाकाय परावाकाय ते नमः।
सुमत्यै मृत्यो ते नमो दुर्मत्यै त इदं नमः।।2।।
नमस्ते यातुधानेभ्यो नमस्ते भेषजेभ्यः।
नमस्ते मृत्यां मूलेभ्यो ब्राह्मणेभ्य इदं नमः।।3।।

अथर्ववेदीय मन्त्रद्रष्टा स्वस्त्ययनकाम ऋषि ने सूक्त में मृत्यु के अनेक प्रकार – ''देववध, राजवध, विश्यानां वध'' कहे हैं। ''देववध'' अर्थात् देव द्वारा होनेवाला वध अथवा मृत्यु है। रुद्र, अग्नि, वायु, वरुण, सूर्य आदि और ब्रह्मविद देव हैं। इनके कारण होनेवाली मृत्यु देववध श्रेणी में आती है। भौतिक रूप से अग्नि प्रकोप, वायु विकृति, सूर्य के उत्ताप, जल प्रलय, असाध्य व्याधि और ब्रह्मविदादि के कारण मृत्यु होती है। ''राजवध'' का आशय राजपुरुषों के व्यवहार से एवं सुरक्षा सेवा में होनेवाली मृत्यु है। ''विश्यानां वध'' का तात्पर्य वाणिज्य–व्यापार, धनार्जन कारणों से होनेवाली मृत्यु है। इन कारणों से होनेवाली मृत्यु के सुधार के भी उपाय हैं।

''मृत्यु कारण निवारण के उपाय–अधिवाकः एवं सुमतिः हैं।'' इनमें ''अधिवाकः का अर्थ अनुकूल वचन बोलना; और सुमतिः का तात्पर्य उत्तम बुद्धि'' है। इसके ठीक ''परावाकः, दुर्मतिः'' आदि है। परवाक का अर्थ प्रतिकूल वचन एवं दुर्मतिः का दुष्टबुद्धि है। प्रतिकूल वचन से निराशा, मनोवषाद, नकारात्मक विचार, भयाक्रान्तता आदि उत्पन्न होती है। फलस्वरूप मृत्यु का ग्रास बनते हैं। दुर्मति से भी मृत्यु होती है।

यातना देनेवाली व्याधि मृत्यु कारक है। इसे ''यातुधानः'' कहा गया है। यह भी उल्लेखनीय है कि गलत ओषधि उपाय भी मृत्यु का कारण बनता है। यह ''भेषजं'' कहा गया है। ज्ञानियों एवं ब्रह्मविदों को मृत्यु के इन कारणों पर मनन कर दीर्घजीवी बनने का उपाय करना चाहिए।

ब्रह्मज्ञान के शास्त्रों को नमस्कार है। सुरक्षा क्षात्रकर्म के शास्त्रों को और वाणिज्य व्यापार करने के शास्त्रों को भी नमस्कार है। हे मृत्यु! आपको प्रणाम करता हूँ।।1।। आपको आशीर्वाद के लिये नमस्कार है। आपके प्रतिकूल वचन के लिये नमन है। आपकी उत्तम एवं दुष्टमति को भी यह नमस्कार है।।2।।

आपकी यातना देनेवाली व्याधियों एवं ओषध उपायों को नमन करते हैं। हे मृत्यो! आपके मूलभूत कारणों को और ज्ञानियों को भी हमारा प्रणाम है।।अथर्ववेद 6.13.1–13।।ऊँ।।

# अथर्ववेदीय अतिमृत्यु सूक्त
# ज्ञान से मृत्यु के पार

।।काण्ड 4, सूक्त 35, ऋचा 1–7।।ऋषि–प्रजापतिः।।देवता–अतिमृत्युः।।

यमोदनं प्रथमजा ऋतस्य प्रजापतिस्तपसा ब्रह्मणेऽपचत्।
यो लोकानां विधृतिर्नाभिरेषात्तेनौदनेनाति तराणि मृत्युम्।।1।।
येनातरन्भूतकृतोऽति मृत्युं यमन्वविन्ढन्तपसा श्रमेण।
यं पपाच ब्रह्मणे ब्रह्म पूर्वं तेनौदनेनाति तराणि मृत्युम्।।2।।
यो दाधार पृथिवीं विश्वभोजसं यो अन्तरिक्षमापृणाद्रसेन।
यो अस्तभ्नाद्दिवभूर्ध्वो महिम्ना तेनौदनेनाति तराणि मृत्युम्।।3।।
यस्मान्मासा निर्मितास्त्रिंशदराः संवत्सरो यस्मान्निर्भितो द्वादशारः।
अहोरात्रा यं परियन्तो नापुस्तेनौदनेनाति तराणि मृत्युम्।।4।।
यः प्राणदः प्राणदवान्बभूव यस्मै घृतवन्तः क्षरन्ति।
ज्योतिष्मतीः प्रदिशो यस्य सर्वास्तेनौदनेनाति तराणि मृत्युम्।।5।।
यस्मात्पक्वादमृतं संबभूव यो गायत्र्या अधिपतिर्बभूव।
यस्मिन्वेदा निहिता विश्व रूपास्तेनौदनेनाति तराणि मृत्युम्।।6।।
अव बाधे द्विषन्तं देवपीयुं सपत्ना ये मेऽप ते भवन्तु।

ब्रह्मौदनं विश्वाजिंत पचानि शृण्वन्तु मे श्रद्दधानस्य देवाः।।7।।

## ज्ञानस्वरूपान्न—ब्रह्मौदन

"ब्रह्म शब्द" इस सूक्त में "ज्ञान वाचक" है (सामान्य रूप से ब्रह्म का अर्थ—परमेष्ठी, परमेश्वर, आत्मा, ज्ञान है।)। "ओदन" का तात्पर्य "अन्न" है। सूक्त की अन्तिम ऋचा में प्रयोग "ब्रह्मौदन शब्द का अर्थ ज्ञान रूप अन्न" है। यह स्मरण रहे कि इन्द्रियों का अन्न उनके विषय हैं। मन का अन्न मन्तव्य मनन है। "बुद्धि एवं मस्तिष्क का अन्न ज्ञान है।" आत्म ज्ञान स्वरूप है, सच्चिदानन्द स्वरूप है। चित् ज्ञान वाचक है। यह निष्कर्ष है कि आत्मा का स्वभाव, गुण ज्ञान है। ज्ञान से ही बुद्धि विवेक पुष्ट होती है।

अध्यात्मिक रूप से आत्मा का प्रकाश ही ज्ञान रूप है। स्वाभाविक रूप से ज्ञान सदैव आत्मा के साथ रहता है। इस पृष्ठभूमि में सूक्त में सिंहगर्जना की है कि हम "आत्मशक्ति से मृत्यु को पार" करते हैं। आत्मा ही पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्युलोक का धारक है। यहाँ "परमेष्ठी ही परम आत्मा" है। परमेष्ठी ने त्रिलोकी को धारण किया है। अथवा "ज्ञान स्वरूप आत्मा ने तीनों लोकों को धारण किया" हुआ है। प्रजापति ऋषि ने रहस्योद्घाटन किया है कि आत्मा में अमृतमय रस भरा हुआ है। उसको प्राप्त कर अमर बनना है। अर्थात् आत्मज्ञान ही मोक्षकारक है।

## परिपक्व आत्मा से अमृत

यह स्पष्ट है कि परमात्मा सर्वाधिक परिपक्व, पूर्ण से पूर्ण, अमृतमय रस युक्त आदि है। उस अमृत की प्राप्ति अमरता है। सूक्त में "वाग्देवी के अधिपति के लिये गाय—त्री शब्द प्रयुक्त किया गया है।"वहीं "वागीश रुद्र" हैं। उनके अधीन ही वाक् है। उनमें वेद अवस्थित हैं।

## आत्मोद्धारक तप

अमृत की प्राप्ति तपक (तप) आचरण और परिश्रम से ही साध्य है। तप से ही आत्मोद्धार किया जाता है। तप के आचरण से शोधन कर जीवन सफल बना सकते हैं और मृत्यु को तर सकते हैं।

## आत्मशुद्धि उपाय

आत्मशुद्धि के लिये — 1. जगत् विजय के लिये ब्रह्मज्ञानान्न पकाना एवं सेवन करना, 2. सत्य पर अटूट श्रद्धा रखना, 3. देव निन्दकों—ब्रह्मज्ञान विरोधियों—सनातन ज्ञान के प्रतिकूलों से दूर रहना, 4. और प्रतिस्पर्धा—प्रतिस्पर्धियों को दूर करना आदि उपाय हैं। मन में काम, क्रोध, मद, मोह, मत्सर, लोभ आदि भावों—आन्तरिक शत्रुओं को दूर करना आवश्यक है। मन—हृदय में हमेशा विधायकी—सकारात्मक—रचनात्मक—तेजोमय—ओजोमय

विचार, चिन्तन एवं भावना होनी चाहिये। सदैव सात्त्विक अन्न ही ग्रहण करना चाहिये। हमेशा (जीवनभर) ज्ञान पिपाशा होनी चाहिये।

इस सूक्त का देवता – ''विषय अतिमृत्यु'' है। सूक्त में रुद्र प्रजापति स्वरूप हैं। जिसने सम्पूर्ण सत्य और अटल नियमों का सर्व प्रथम प्रवर्त्तन किया, उस रुद्र स्वरूप प्रजापति ने विशेष महत्त्व प्राप्ति के लिये यह ज्ञानरूपान्न तैयार किया। यह समस्त लोकों का विशेष रीति से पालन–पोषण–धारण करता है। इससे किसी का नाश नहीं होता है। हम इस ब्रह्मज्ञान से मृत्यु से तरते हैं।।1।।

इस ज्ञान से भूतों को उत्पन्न करनेवाले मृत्यु के पार हो गये। इस ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति तप एवं परिश्रम से होती है। इसे पहिले ब्रह्म ने महत्त्व प्राप्ति के लिये परिपक्व किया। उसी ज्ञान से हम भी मृत्यु को दूर करते हैं।।2।। जिसने पृथिवी को धारण किया, द्युलोक को स्थिर किया और अन्तरिक्ष को ब्रह्माण्डीय दिव्य जल से भर दिया, उस ब्रह्मौदन से मृत्यु को दूर करते हैं।।3।। उसने तीस दिवसवाले माह और बारह माहवाला वर्ष बनाया। उसका आदि अन्त प्रतिक्षण गमन करनेवाले दिन–रात भी पता नहीं लगा सके। स्मरण रहे कि रुद्र संवत्सर है और अनादि है। रुद्र आदिभूत एवं आदितत्त्व है। हम उस ब्रह्मज्ञान रूपी अन्न से मृत्यु के पार जाते हैं।।4।।

ब्रह्म स्वयं जीवनशक्ति देनेवाला है। वह जीवन देनेवालों का भी स्वामी है। उसकी तृप्ति के लिये सम्पूर्ण रसामृत प्रवाहित हुए हैं। जिसके अनन्त कोटि सूर्य समान तेज से समस्त दिशाएँ तेजोमय हो चुकी हैं। उस ब्रह्मज्ञान–आत्मज्ञान–सृष्टिज्ञान स्वरूप अन्न से मृत्यु को दूर करते हैं।।5।।

परिपक्व आत्मा से अमृत उत्पन्न हुआ। परमेष्ठी परमात्मा ही अमृत रचयिता है। वह वाणी का अधिपति वागीश (रुद्र) है। वाक् में वेद (विशेष ब्रह्म ज्ञान) रूपी आत्मज्ञान अर्थात् ब्रह्मज्ञान रखा है। उसी ज्ञानान्न से मृत्यु को दूर करते हैं।।6।। हम देवत्व नष्ट करनेवालों पर प्रतिबन्ध लगाते हैं। हम अनावश्यक प्रतिस्पर्धी गणों को दूर करते हैं। हम विश्वविजयवाला ज्ञानान्न परिपक्व करते हैं। हम श्रद्धा, आस्था, शुभ संकल्प में विश्वास रखते हैं। अतः हमारा कथन समस्त ज्ञानीजन सुनें।।4।।अथर्ववेद 4.35.1–4।।

# अथर्ववेदीय रुद्र सूक्त : निर्ऋति यम : बंधन मुक्ति

।।काण्ड–6, सूक्त–63, ऋचा–2, 3।।ऋषि–द्रव्हणः।।देवता–निर्ऋति, यम।

नमोऽस्तु ते निर्ऋते तिग्मतेजोऽयस्मयान् वि चृता बन्धपाशान्।
यमो मह्यं पुनरित्त्वां ददाति तस्मै यमाय नमो अस्तु मृत्यवे।।2।।
अयस्मये द्रुपदे बेधिष इहाभिहितो मृत्युभिये सहस्रम्।
यमेन त्वं पितृभिः संविदानं उत्तमं नाकमधि रोहयेमम्।।3।।

इस सूक्त में परातंत्र्य–बंधन में रहने के दुष्परिणामों को चिन्हित किया है। "अयस्मस्यः पाशाः।।""अयस्मये द्रुपदे बेधिष, इह सहस्रं मृत्युभिः अभिहितः।।"ये परातंत्र्य के पाश सहज ही छूटनेवाले नहीं हैं। जैसे लोह जंजीर तोड़ना कठिन होता है। उसी प्रकार परातंत्र्य के पाश तोड़ना दुरसाध्य होता है। जो मनुष्य लौह स्तम्भ में लोहमय पाशों से बांधा जाता है, उस पर अनन्त दुःख एवं मृत्यु आती है। मानो वह दुःख एवं मृत्यु से बांधा गया है।

परातंत्र्य बंधन के कारण मनुष्य सैकड़ों आपत्तियों में घिर जाता है। उस स्थिति में उसे मुक्ति की कोई राह नहीं दिखती है। वह दिड्–मढसा हो जाता है। परन्तु पाश से मुक्ति आवश्यक है। क्योंकि परातंत्र्य में कोई अभ्योदय सम्भव नहीं है। इसलिये द्रव्हण ऋषि ने कहा है कि लौहमय बन्धन तोड़ दो। "परातंत्र्य के बंधन कितने ही अटूट हों, उन्हें तोड़ना सम्भव है।" इससे चार लाभ–आमजन का दीर्घायु होना, आमजन के तेज में वृद्धि, लोकपुष्टि और अन्नादि भोग्य पदार्थ पर्याप्त परिमाण में मिलना हैं।

इसके ठीक विपरीत परातंत्र्य से प्रमुख हानियाँ–मनुष्यों की आयु क्षीण होना, लोक में बल की कमी, नकारात्म विचार, मनोवषाद, तेजस्विता का अभाव एवं किसी को भी खाने के लिये पर्याप्त अन्न भी नहीं मिलना आदि हैं। अतः प्रत्येक के लिये उचित है कि वह परतंत्रता का पाश नष्ट करे और मुक्ति प्राप्त करे। स्वयं को स्वर्गधाम का अधिकारी बनावे। वेद में सम्पूर्ण दृढ़ता एवं संकल्प के साथ परातंत्र्य पाश को नष्ट करने का आवाहन किया गया है।

सूक्त व्याख्या : लोहे सरीखे ये कठिन दुर्गति के पाश नष्ट कर दो। इस कार्य के लिये महातेजस्वी देव (स्वयं प्रकाशी रुद्र) का आश्रय करो। यह

सामर्थ्य आपको सबका नियामक (रुद्र) प्रदान करेगा, निश्चित रूप से करेगा। इसलिये उसमें श्रद्धा, विश्वास, आस्था रख, उपासना कर, सद्कर्म कर, नमन आदि कर। यह पुनः स्मरण रहे कि वैदिक देवों के शास्ता नियामक रुद्र हैं।।2।। जिसके गले में ये पाश अटके हैं, उसे हजारों दुःख एवं अनगिनत विनाश हमेशा सताते हैं। इन रक्षक देवों एवं नियामक के साथ संमेल करना चाहिये। जिससे बंधन मुक्त होकर सुखपूर्ण स्वर्गधाम में प्रवेश करें।।अथर्ववेद 6.63.2, 3।।

## अथर्ववेदीय रुद्र
## रुद्र : मृत्यु

।।काण्ड 7, सूक्त 102 ऋचा 1।। ऋषि–प्रजापति।।देवता–मृत्यु।।

नमस्कृत्य द्यावापृथिवीभ्यामन्तरिक्षाय मृत्यवे।
मेक्षाम्यूर्ध्वस्तिष्ठन्मा मा हिंसिषुरीश्वरा।।1।।

अथर्ववेद के इस सूक्त में मात्र एक ऋचा है। इसके मन्त्रद्रष्टा ऋषि प्रजापति हैं। हम द्युलोक, अन्तरिक्षलोक एवं भूलोक में रहनेवाले आप्त पुरुषों को एवं मृत्यु को नमस्कार करते हैं। वह भी अपनी धर्ममर्यादा के अनुसार उच्च बनकर, उच्च स्थान में रहता हुआ, उच्च विचार करता हुआ, उच्च के साथ सम्बन्ध जोड़ता हुआ, नेत्र खोलकर जगत् का निरीक्षण नियंता हमारी हिंसा नहीं करे। हमारा घात नहीं करे। यजुर्वेद के शतरुद्रिय सूक्त में और अथर्ववेद में ज्येष्ठब्रह्म–श्रेष्ठब्रह्म–रुद्र हैं। सप्त भुवनों में सर्वोच्च रुद्रलोक अथवा सत्यलोक है।।अथर्ववेद 7.102.1।।

## अथर्ववेदीय रुद्र
## रुद्र व्याघ्र सूक्त : अरिहन्त

।।कण्ड–4, सूक्त–3, ऋचा–1–7।।ऋषि–अथर्वा।।देवता–रुद्र; व्याघ्रः।।

उदितस्त्रयो अक्रमन्व्याघ्रः पुरुषो वृकः।

हिरुग्धि यन्ति सिन्धवो हिरुग्देवो
वनस्पतिर्हिरुङ्.नमन्तु शत्रव।।1।।
परेणैतु एथा वृकः परमेणोत तस्करः।
परेण दत्वती रज्जुः परेणाघायुरर्षतु।।2।।
अक्ष्यौ च ते मुखं च ते व्याघ्र जम्भयामसि।
आत्सर्वान्विंशतिं नखान्।।3।।
व्याघ्रं दत्वती वयं प्रथमं जम्भयामसि।
आदु ष्टेनमथो अहिं यातुधानमथो वृकम्।।4।।
यो अद्य स्तेन आयति स संपिष्टो अपायति।
पथामपध्वंसेनैत्विन्द्रो वज्रेण हन्तु तम्।।5।।
मूर्णा मृगस्य दन्ता अपिशीर्णा उ पृष्टयः।
निम्रुक्ते गोधा भवतु नीचायच्छशयुर्मृगः।।6।।
यत्संयमो न वि यमो वि यमो यन्न संयमः।
इन्द्रजाः सोमजा आथर्वणमसि व्याघ्रजम्भनम्।।7।।

इस सूक्त का अध्यात्मिक आशय बहुत ही रहस्यपूर्ण एवं गूढ़तम है। इसमें शत्रु दमन के उपाय बहुत महत्वपूर्ण हैं। अर्थात् रुद्र व्याघ्र विषय के द्वारा ''शत्रु दमन विद्या'' का ज्ञान दिया गया है। यहाँ यह महत्वपूर्ण है कि मन्त्रद्रष्टा ऋषि अथवा आन्तरिक एवं बाह्य शत्रुओं का उल्लेख कर रहे हैं।

ऋचा में कहा गया है : ''जिसका संयम किया हो, उसको और अधिक विशेष नहीं दबाया जावे। परन्तु जिसका दमन बिल्कुल नहीं किया हो तो उसका संयम अवश्य किया जावे।'' शत्रु दमन विद्या के नियम हैं : 1. इन्द्रियों का अधिष्ठाता मन अथवा अंतःकरण चतुष्टय है। उससे उत्पन्न होनेवाली अंतः शक्तियों से दमन होता है; 2. सोम आदि ओषधियों की शक्ति से दमन किया जाता है। सूक्त में दुष्ट प्राणियों–व्याघ्र (बाघ अथवा सिंह, चीता), वृक (भेड़िया), अहि (सर्प), दत्त्वती रज्जु (दांतवाली काटनेवाली रस्सी अथवा सांपिन), हिंसक वन्य जीव (हिंस्र मृग), तस्कर (चोर), पापी (अघायु), लुटेरा (यातुधान), वैरी (शत्रु) आदि का वर्णन है। जैसे हमें दुष्ट जनों को समाज से दूर कर आम जन की रक्षा एवं सुखी करते हैं। वैसे ही समाज से–जीवन से हिंस्र पशुओं को दूर कर सुख शान्ति करनी चाहिये।

सूक्त का अन्तर्निहित उपदेश है कि मानव के आन्तरिक छह शत्रु–काम, क्रोध, लोभ, मद, मोह, मत्सर हैं। सूक्त में इन आन्तरिक शत्रुओं की उपमाएँ बहुत ही अद्भुत हैं। घमंड–गरुड के समान, गर्वपूर्ण चालचलन। लोभ–गीध (गिद्ध) के समान व्यवहार। काम–चिड़ियों के समान बर्ताव या

आचार। मत्सर द्वेष–कुत्ते के समान आचार अथवा स्वकीयों से द्वेष। मूढता–उल्लू के समान आचार। क्रूरता–भेड़िये के समान आचरण।

संयमित इन्द्रियों और वृत्तियों से व्यवहार का मूलमन्त्र सूक्त से मिलता है। यह आवश्यक है कि जो इन्द्रियाँ संयम में स्थित नहीं हैं उनको नियमों में बांधने के प्रयत्न कर वश में करना होता है। ऐसी इन्द्रियों के वश में आने पर योग्य स्वतन्त्रता से सुरक्षित संयमित मार्ग से चलना चाहिये। उदाहरणार्थ बाघ–सिंह–हाथी–घोड़ा आदि को वश में करके ही करतब दिखाये जाते हैं। सभी ''पशुओं को प्रेम'' से शिक्षित किया जाता है।

मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने मानवीय अन्तःकरण के पशु भाव को लुटेरे, चोर, शत्रु आदि नामों से सम्बोधन किया है। इन दुष्प्रवृत्तियों को संयम से अधीन करना सम्भव है। शरीरगत व्याधि होने पर ओषधि एवं अन्तःकरण की शक्ति दोनों की सहायता ली जा सकती है। सत्त्व गुण में अभिवृद्धि के लिये सत्त्वगुणी अन्न का सेवन करना चाहिये। इससे छह आन्तरिक शत्रु अंश न्यूनतम या नगण्य होगा। रजोगुणी–तमोगुणी अन्न सेवन से काम क्रोधादि प्रबल होंगे। मांस–मदिरा आदि काम क्रोधादि में वृद्धि करते हैं। अतः इन तमोगुणी–रजोगुणी पदार्थों के सेवन से निवृत्ति लें। कामादि शत्रुओं पर आन्तरिक शक्तियों का अनुष्ठान श्रेष्ठतम है।

सूक्त भावार्थ : यहाँ से बाघ, भेड़िया और अन्य हिंसक प्राणी भाग जावें। जिस प्रकार नदियों के प्रवाह नीचे की ओर जाते हैं, और दिव्य वनस्पतियों से रोग दूर होते हैं। इसीप्रकार हमसे शत्रु दूर हो जावें।।1।। हम सभी से भेड़िया, चोर, सर्प एवं पापी दुष्ट दूर रहें। हम बाघ की आँखें, मुँह के दांत एवं बीस नख नष्ट करते हैं।।2, 3, 4।। हम पर आक्रमण करनेवाले चोर का पूर्ण नाश होगा। यदि बच भी गया तो घबराकर अपना मार्ग भूलेगा। फिर शूर अपने शस्त्र से उसका संहार करेगा।।5।।
हिंस्र पशुओं (आन्तरिक–बाह्य शत्रु) के दांत तोड़े गये और पसलियाँ काटी गई हैं। समस्त हिंस्र पशु नीचे मुख करके डर से भाग जावें।।6।। जिसको उत्तम प्रकार से वश में रखा है, उस पर अधिक दबाव नहीं रखो। परन्तु जिनको संयमन–स्वाधीन नहीं किया है, उसको अच्छी तरह दबाव में रखो। यह इन्द्र, सोम एवं अथर्वा के दुष्टों के दमन करने के उपाय हैं।।7।। अथर्ववेद 4.3. 1–7।।

# वैदिक यज्ञ, मिथ्या और यथार्थ

## रुद्रमय का यज्ञ : शूलगव होम

श्रौतसूत्रों में वर्णित स्मार्त्त यज्ञ "शूलगव होम" अध्यात्म के रहस्यों के घेरे में है। शूलगव होम सृष्टि–स्थिति–संहारक; सर्वव्यापक; त्रिलोकी के अधिष्ठाता; प्राणिमात्र के अधिपति पशुपतिः देवों के शास्ता; महादेव; सर्वज्ञ; वागीश रुद्रमय बनने का महापथ है। विराट् रुद्र में समाहित होने की वैदिक विधि है।

शूलगव आदि के अध्यात्मपरक अर्थ के स्थान पर शाब्दिक अर्थ को लेकर पश्चिमी विद्वानों ने विभ्रम पैदा किया। उनका कहना है कि "शूल अर्थात् शूल धारी रुद्र को गव अर्थात् वृषभ की कथित बलि देना शूलगव यज्ञ है।" इससे पहले "गोमेध, अश्वमेध, सर्वमेध, नरमेध, पित्रमेध आदि यज्ञों में कथित पशु बलि का विवाद उठा।" यद्यपि ये तीनों वेद वर्णित यज्ञ हैं। वितण्डा खड़ा करनेवालों ने मेध शब्द का अध्यात्मपरक अर्थ छोड़कर हिंसावाला आशय लिया। यज्ञों में बलि को लेकर यज्ञ संस्था पर ही प्रश्नचिन्ह खड़ा किया गया। यह उल्लेखनीय है कि उन्नीसवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध तक जम्बूद्वीप भारतवर्ष "यज्ञमय राष्ट्र" रहा। यहाँ मूलभूत रूप से वैदिक यज्ञ संस्था के दर्शन, अध्यात्म आदि के मूलतत्त्व पर विचार–मनन–चिन्तन आवश्यक है। यज्ञ का दार्शनिक एवं अध्यात्मिक आशय क्या है?

### वैदिक यज्ञ

महर्षि पाणिनी ने दर्शन के सन्दर्भ में कहा : "दृश्यते अनेनेति दर्शनम्।" ऋग्वेद में कहा है कि सृष्टिकर्ता–ब्रह्म ने जगत् निर्माण के लिए यज्ञ में स्वयं का अर्पण–बलिदान (यज्ञ) किया। परमेष्ठी अपनी शक्ति का यज्ञ अनन्त जीवों के उद्धार के लिये करता है। यज्ञ शब्द यज्ञ् धातु से – "यज याच यत विच्छ प्रच्छ रक्षो नङ्." है। पाणिनीय सूत्र से "नङ्." प्रत्यय करने पर यज्ञ शब्द बनता है। पाणिनीय सूत्र के अनुसार "यज् का प्रयोग तीन अर्थों–देवपूजा, संगतिकरण एवं दान में होता है।" यज्ञ शब्द के व्युत्पत्तिजन्य अर्थ अत्यन्त व्यापक हैं।

येन सदनुष्ठानेन इन्द्रप्रभृतयो देवाः सुप्रसन्नाः<br>सुवृष्टिं कुर्युस्तद् यज्ञपदाभिधेयम्।

येन सदनुष्ठानेन स्वर्गादिप्राप्तिः सुलभा स्यात् तद् यज्ञपदाभिधेयम्।
येन सदनुष्ठानेन सम्पूर्णं विश्वं कल्याणं भजेत् तद् यज्ञपदाभिधेयम्।
येन सदनुष्ठानेन अध्यात्मिक अधिदैविक
अधिभौतिकपत्रयोन्मूलनं सुकरं स्यात् तद् यज्ञपदाभिधेयम्।
यागांगसमूहस्य एकफलसाधनाय अपूर्ववान् कर्मविशेषो यागः।
यत्र प्रक्षेपांगको देवतोद्देशपूर्वको द्रव्यत्यागोऽनुष्ठीयते स याग पदार्थः।।
।।भाट्टदीपिका 4.2.12।।

यज्ञः कस्मात्? प्रख्यातं यजति कर्मेति नैरुक्ताः। याच्ंयो भवतीति वा यजुर्भिरुन्नो भवतीति वा,बहुकृष्णाजिन इत्यौपमन्यवः यजूँष्येनं नयन्तीति वा।
।।निरुक्त 3.4.19।।

दैवतं प्रति स्व द्रव्यस्योत्सर्जनं यज्ञः।।

## वैदिक यज्ञ व्याख्या

"जिस सदनुष्ठान द्वारा परमेष्ठी–परमब्रह्म–परमात्मा आदि प्रसन्न होकर सुवृष्टि (अध्यात्मपरक अर्थों में) प्रदान करें उसे यज्ञ कहते हैं।" "जिस सद्नुष्ठान द्वारा स्वर्ग आदि की प्राप्ति हो, वह यज्ञ कहलाता है।" जिस सद्नुष्ठान द्वारा जगत् का कल्याण हो, उसे यज्ञ कहते हैं।" "जिस सद्नुष्ठान के माध्यम से अध्यात्मिक, अधिदैविक एवं अधिभौतिक संकट दूर हों उसे यज्ञ कहते हैं। अर्थात् यज्ञ से अध्यात्मपरक, अधिदैविक एवं अधिभौतिक उन्नति का अभ्योदय होता है।" "यगांगसमूह के एक फल साधनार्थ अपूर्व से युक्त कर्म विशेष को यज्ञ कहा जाता है।" "वैदिक मन्त्रों के द्वारा परमेष्ठी– ईश्वर देवता को उद्देश्य करके किये हुए द्रव्य के दान को यज्ञ कहते हैं।" "जहाँ पर देवताओं को उद्देश्य कर अग्नि में द्रव्य का प्रक्षेप किया जाता है, उसे यज्ञ कहते हैं (भाट्टदीपिका)।" "यज्ञ क्यों कहलाता है? यज् धातु का अर्थ देव पूजा आदि और वेद में प्रसिद्ध है।।निरुक्त।।" "देवताओं के प्रति स्वद्रव्य का त्याग–उत्सर्जन करना यज्ञ है।"

इसी के साथ जिस "सद्कार्य में देवगण तृप्त हों उसे यज्ञ कहते हैं।" "यजनं धर्मदेश जाति मर्यादारक्षायै महापुरुषाणामेकीकरणं यज्ञः।।""इज्यते संगतीक्रियन्ते विश्वकल्याण परिभ्रमणं कृत्वा महान्तो विद्वाँसः वैदिकशिरोमणयः व्याख्यानरत्नाकराः निमन्त्र्यते अस्मिन्निति यज्ञः।।""इज्यन्ते स्वकीय बन्धु बान्धवादयः प्रेमसम्मानभाजः संगतिकरणाय आहूयन्ते प्रार्थ्यन्ते च येनकर्मणेति यज्ञः।।" "धर्म, देश, समुदाय वर्णाश्रम की मर्यादा की रक्षा के लिये ब्रह्मविद–विद्वानों–महापुरुषों को एकत्रित कर विचार–मनन–चिन्तन–कर्म करना यज्ञ कहलाता है।" "सृष्टि कल्याण के लिये विश्व भ्रमण करके महापुरुषों–

अध्यात्मविदों–वेदविदों को आमन्त्रित कर महासंवाद एवं कार्य योजना भी यज्ञ कहलाता है।'' ''सदनुष्ठान में स्वजन परिजनों को आमन्त्रित कर सत्र यज्ञ कहाता है।''

इस तरह यज्ञ कल्याण के दिव्य उद्देश्यों के लिये, जगत् कल्याण के लिये, सर्व अभ्योदय एवं कल्याण के लिये आदि है। ''यज्ञ ज्ञानयोग की कर्मयोग से समग्र साधना है।'' यज्ञ आत्मसमर्पण–त्याग बलिदान; परमात्मा के प्रति भक्ति, कृतज्ञता, प्रेमपूर्ण स्मृति एवं सहिष्णुता है। यज्ञ सद्कार्य है। मानवीय सद्गुणों को अंगीकृत कर देवत्त्व प्राप्ति विधि यज्ञ है। यज्ञ में दिव्यगुणों से युक्त देवों की पूजा, अर्चना, साधना आदि होती है। यज्ञ से व्यक्तित्व परिष्कृत होता है, सामूहिकता एवं सामाजिक उत्थान होता है, समभाव आता है।

''वैदिक दर्शन यज्ञ को ब्रह्म घोषित करता है।'' दर्शन में यज्ञ को सर्वोच्च स्थान दिया गया है। वैदिक विज्ञान में यज्ञ के स्वरूप निर्माण के समय पहिले यजुः, तदनन्तर ऋक् और अन्त में साम अपना भाग ग्रहण करते है। यज्ञ के स्वरूप की रचना ये तीनों वेद क्रम से अनुप्रविष्ट होकर सम्पन्न करते हैं। वेद त्रयी ''वाक् रूप'' है। वेद अपने स्वरूप का जहाँ तक विकास करते हैं, वहीं तक यज्ञ सम्पन्न होता है। यह उल्लेखनीय है कि ''वेद वाक्प्रधान और यज्ञ प्राणप्रधान'' है। ''वाक् और प्राण नित्य संसक्त रहते हैं।'' अर्थात् ''यज्ञ का उद्गम स्थल वेद है।'' वेद के त्रिधातु होने से उनका आशयस्वरूप यज्ञ भी त्रिधातु है। मूलतः यज्ञ द्वारा सत्य व्यापक रूप ग्रहण करता है। वेद त्रयी सत्य में ही वर्तमान रहता है।

## वैदिक यज्ञ भेद

यज्ञ के पाँच भेद हैं। पहिला, सृष्टि में सर्वप्रथम ''स्वयम्भू यज्ञ'' होता है। इस स्वयम्भू यज्ञ से तीन वेद सम्बद्ध हैं। उन्हीं से चराचरात्मक समूचे जगत् की सत्ता है। यह यज्ञ प्रक्रिया अनवरत चल रही है। इसमें अपने में ही स्वयं को ही आहुत किया जा रहा है। परिणाम स्वरूप नये–नये ऋग्यजुःसाम की सतत उत्पत्ति हो रही है। त्रिवेदों के उत्पन्न होने पर उससे संसर्ग रखनेवाला नवीन यज्ञ सम्पन्न होता है और ब्रह्माण्ड ग्रहादि का निर्माण होता है। ये सभी स्वयम्भू यज्ञ से सम्बद्ध हैं। परन्तु स्वयम्भू यज्ञ का आश्रय और इन यज्ञों का आश्रय अलग–अलग है। परव्योम के अधिष्ठाता परमेष्ठी–परमात्मा –परमब्रह्म हैं। अत स्वयम्भू यज्ञ का आश्रय परमेष्ठी है। त्रयी वेद ब्रह्म होने से उनसे सम्पन्न यज्ञ भी ब्रह्म है। वेद से ही सम्पूर्ण सृष्टि की उत्पत्ति हुई है। ऋग्वेद के पुरुष सूक्त (10.90.1–16) में स्वयम्भू यज्ञ का सूत्रात्मक वर्णन है।

इस सूक्त में विराट् पुरुष का आशय परमेष्ठी है। विराट् पुरुष ही त्रिलोकी रूपी पुर में व्याप्त है। इसमें विश्व का रूप पुनः पुनः उत्पन्न होता है।

## विराट् पुरुष यज्ञ

तस्माद्विराळजायत विराजो अधि पूरुषः।
स जातो अत्यरिच्यत पश्चाद्भूमिमथो पुरः।।5।।
यत् पुरुषेण हविषा देवो यज्ञमतन्वत।
वसन्तो अस्यासीदाज्यं ग्रीष्म इध्मः शरद्धविः।।6।।
तं यज्ञं बर्हिषि प्रौक्षन् पुरुषं जातमग्रतः।
तेन देवा अयजन्त साध्या ऋषयश्च ये।।7।।
तस्माद्यज्ञात् सर्वहूतः संभृतं पृषदाज्यम्।
पशून् ताँश्चक्रे वायव्यानारण्यान् ग्राम्याश्च ये।।8।।
तस्माद्यज्ञात सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे।
छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत।।9।।
तस्मादश्वा अजायन्त ये के चोभयादतः।
गावो ह जज्ञिरे तस्मात् तस्माज्जाता अजावयः।।10।।
यत् पुरुषं व्यदधुः कतिधा व्यकल्पयन्।
मुखं किमस्य कौ बाहू का ऊरु पादा उच्यते।।11।।
।।ऋग्वेद 10.90.5–11।।

उस परमेष्ठी से विराट् पुरुष उत्पन्न हुआ। विराट् के ऊपर एक अधिष्ठाता पुरुष हुआ। वह उत्पन्न होने पर विभक्त होने लगा। प्रथम, भूमि आदि गोल हुए, अनंतर उस पर के शरीर हुए।।5।। जब देवों ने विराट् पुरुषरूपी हवि से यज्ञ करना प्रारम्भ किया, तब इस यज्ञ में वसन्त ऋतु ने घृत का कार्य किया। ग्रीष्म ऋतु ईंधन और शरद ऋतु हवि रहा।।6।। उस प्रथम उत्पन्न हुए यजनीय विराट् पुरुष को यज्ञ में प्रोक्षण करके देव साध्य एवं ऋषि ने उस विराट् पुरुष से ही यज्ञ चलाया।।7।।

उस सर्वहुत यज्ञ से दही के सात घृत (दोनों अध्यात्मपरक आशय में) मिला। वायु में उड़नेवाले पक्षी प्राप्त हुए। वायु देवता के वनों के वन्य जीव और ग्राम्य पशुओं का सृजन हुआ।।8।।

"सर्वहुत यज्ञ से ऋग्वेद की ऋचाएँ और सामगान प्राप्त हुआ।" इसी यज्ञ से यजुर्वेद एवं वेद के छन्द उत्पन्न हुए। अर्थात् तीनों वेद की ऋचाओं की उत्पत्ति विराट् पुरुष के स्वयम्भू यज्ञ से हुई।।9।। इसी यज्ञ से दोनों ओर दांतवाले अश्व, गाय, बकरियाँ, भेड़िया आदि की उत्पत्ति हुई।।10।। यहाँ जिस विराट् पुरुष का वर्णन किया जा रहा है, उसकी कितने प्रकार से परिकल्पना

की गयी है? इसका मुख क्या है? दोनों बाहूँ कौन हैं? इसके नेत्र कौन से हैं? उसके पाद कौन से हैं? इसका वर्णन किया जाता है।।ऋग्वेद 10.90.5–11।।

पुरुष सूक्त में विराट् पुरुष से क्षर पुरुष की उत्पत्ति का वर्णन है। ''विराट् पुरुष के अवयवों को यज्ञ कहा गया है।'' साथ ही विराट् पुरुष के अवयवभूत देवताओं को यज्ञ का कर्त्ता कहा गया है। ऋग्वेद के सूक्त की ऋचाओं में सर्वहुत यज्ञ से तीनों वेदों की उत्पत्ति और सृष्टि के सभी पदार्थों, सूर्य–चन्द्र–ग्रह आदि की उत्पत्ति का वर्णन है।

दूसरा, महर्षि ऐतरेय ने कहा है कि ''मन का प्राण में आकर वाक् बनना और वाक् का पुनः मन में परिवर्तन क्रम यज्ञ है।'' ''वाचश्चित्त–स्योत्तरोत्तरक्रमो यज्ञः।।'' जगत् में सभी प्राण हैं। प्राण ही रुद्र है, प्राण ही ब्रह्म है। प्राण का प्रकाशक मन है। वाक् तेज स्वरूप है। वाक् प्राण पर आधारित रहता है। ''प्राण, मन और वाक् का संकलन करने वाला रुद्र पुत्र प्रजापति है।'' इस प्रकार ''मन का प्राण में प्रविष्ट होना, उसका मन में आना और वही क्रिया वाक् के साथ होती है। यह गमनागमन को ही यज्ञ कहा जाता है। मन एवं वाक् दोनों प्राण रूप यज्ञ के साथ चलनेवाले हैं।''

तीसरा, वैदिक विज्ञान में ''सोम के अग्नि रूप में रूपातंरण और अग्नि का सोम रूप में परिवर्तन की प्रक्रिया यज्ञ है।'' यह उल्लेखनीय है कि सोम की अग्नि में आहुति से सोम अग्नि रूप में चला जाता है। अग्नि महारूप लेकर शान्त हो जाता है। उसके बाद सोम के रूप में ही परिवर्तित हो जाता है। चौथा, यह स्मरण रहे कि ''अमृत ही सोम स्वरूप है। अमृत कभी नष्ट नहीं होता है। अमृत ही संसार के सभी पदार्थों का उपादान है।'' मूलभूत रूप से ''आकाश में रूप, रस, गन्ध आदि रहित सोम व्याप्त है।'' यह उलटबांसी है कि ''सोम के संयोग से रूप, रस, गन्ध आदि से युक्त पदार्थों की रचना होती है।'' एक सोम का दूसरे सोम में आघात–प्रत्याघात से बल विशेष उत्पन्न होता है। इसे ''सहः'' कहा गया है। सहः से अग्नि उत्पन्न होती है। अर्थात् सोम के आघात से सहः नामक बल और उससे अग्नि की उत्पत्ति होती है। यह समूची प्रक्रिया ''यज्ञ'' है। वैदिक विज्ञान के अनुसार ''सृष्टि अग्नि सोमात्मक है।''

पाँचवाँ, सर्वादि प्रजापति का विस्तृत होना। यह यज्ञ है। इस यज्ञ से सम्पूर्ण प्रजा की उत्पत्ति निर्दिष्ट की गई है। यज्ञ के द्वारा ही प्रजाओं का अबाध गति से प्रजनन हो रहा है। यज्ञ से ही वस्तुस्वरूप रक्षा और वस्तुसमुत्पादन होता है।

अग्नि के तीन भेद वैदिक–अध्यात्मिक, दैविक एवं भौतिक हैं (यद्यपि ब्रह्माग्नि–सुब्रह्माग्नि, देवाग्नि एवं भूताग्नि; ब्रह्माग्नि–आंगिरोऽग्नि, ऋताग्नि, अन्नादग्नि–पशुकाग्नि का भी उल्लेख है।) (गार्हपत्य, आहवनीय एवं दक्षिण अग्नि)। अग्नि की बलवत्ता सोम सम्बन्ध पर निर्भर है। ''अग्नि के रुदन रोकने का उपाय सोमाहुति है।'' अध्यात्मिक रूप से अग्निमूर्त्ति साम्बसदाशिव महारुद्र परमेष्ठी, अधिदैवत्त रुद्र एवं भौतिक साक्षात अग्नि हैं।

इस प्रकार सारसंक्षेप में ''अग्नित्रय का संस्कार करना यज्ञ है।'' ''वैदिक अग्नि को यजुः'' कहते हैं। इस यजुः अग्नि के रस से ही सभी पदार्थ सुरक्षित हैं। यह यजुः ऋक् होता हुआ उक्रान्त होता है। वह फिर सोम के द्वारा साम में आता है। वह पुनः अग्नि रूप में परिणत होकर यजुः रूप लेता है। यह प्रक्रिया ''वैदिक अग्नि संस्कार'' है। वैदिक अग्नि में विस्तृत स्वरूप रुद्र, आदित्य एवं वसु आदि से तारतम्य बनता है और उसी में तैंतीस देवता सन्निविष्ट रहते हैं। यज्ञ का स्वरूप अन्न, अर्क एवं प्राण के परिग्रह से निष्पन्न होता है। अन्तिम भौतिक अग्नि में भौतिक यज्ञ सम्पन्न होता है। ''अग्नि चयन यज्ञ का अर्थ है कि अग्नि के संस्कार के लिये अग्नि की आहुति देना।'' ''सोमयज्ञ में अग्नि संस्कारार्थ सोम की आहुति दी जाती है।'' अग्नि में सोम की आहुति का अर्थ समस्त देवों की आहुति देना है।

पुरुष सूक्त के अनुसार यज्ञ करते हुए देवों ने पुरुष को ही पशु बनाकर आहुति दी। ''देवां यद्यज्ञं तन्वानाः आबध्न्न् पुरुषं पशुम्।।'' यह पुनरुक्ति है कि वैदिक दर्शन में यज्ञ को सर्वोच्च स्थान अर्थात् ब्रह्म घोषित किया गया। ऋग्वेद में कहा है कि यज्ञ सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड की नाभि है। अथवा समूचा ब्रह्माण्ड ही यज्ञमय है।

पृच्छामि विश्वस्य भुवनस्य नाभिम्।<br>
अयं यज्ञो विश्वस्य भुवनस्य नाभिः।।ऋग्वेद 1.164.34, 35।।

वेद में रहस्यमय अध्यात्मपरक शैली में कहा है कि देवों ने यज्ञ से यज्ञ का यजन किया। ''यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवाः।।'' शुक्ल यजुर्वेद 31.16।। आर्ष ग्रन्थों के अनुसार ''यज्ञ परमेष्ठी की पराकाष्ठा'' है। ''यज्ञो यत्र पराक्रान्तः।।'' यज्ञ वाचक शब्द का अर्थ है – परमात्मा यज्ञ है; जगत्–सृष्टि यज्ञ है, संगठित समुदाय यज्ञ है; मानवीय जीवन यज्ञ है और प्रत्येक सद्कर्म यज्ञ है।

## शुक्ल यजुर्वेद में यज्ञ

शुक्ल यजुर्वेद में आता है कि सर्वप्रथम उत्पन्न भगवत्स्वरूप उस यज्ञ से इन्द्रादि देवताओं, सृष्टि साधन योग्य प्रजापति आदि साध्यों और मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने यज्ञब्रह्म का यजन किया।

तं यज्ञं वर्हिषि प्रौक्षन् पुरुषं जातमग्रतः।

तेन देवा प्र अजयन्त साध्या ऽऋषयश्च ये।।

शुक्ल यजुर्वेद में मुख्य रूप से कहा है : 1. पाहि यज्ञम्।।2.6।। हे व्यापक यज्ञपुरुष! आप हमारे यज्ञ की रक्षा करो। 2. ऊर्ध्वमिममद्ध्वरं दिवि देवेषु होत्रा यच्छ।।6.25।। हे देव! आप इस यज्ञ को उन्नत करके यज्ञ करनेवालों को देवत्व प्रदान करो। 3. देवासो यज्ञमिमं जुषध्वम्।।7.19।। देवताओं! आप इस यज्ञ से प्रीति करो। 4. प्रतितिष्ठामि यज्ञे्।।20.10।। हम यज्ञ में प्रतिष्ठा प्राप्त करें। 5. सं यज्ञपतिराशिषा।।6.10।। यज्ञकर्त्ता आशीर्वाद से श्रेष्ठ संगति प्राप्त करे। 6. यज्ञो भुवनस्य नाभिः।।23.62।। यज्ञ ही समस्त भुवनों की नाभि है। 7. यज्ञं नो देवीरमृतेषु धत्त।।29.8।। समस्त देवियाँ–देवांगनाएँ–दिव्य शक्तियाँ–दैवी शक्ति हमारे यज्ञ को देवताओं में स्थापित करें। 9. संवत्सरते यज्ञं दधातु नः।।26.14।। संवत्सर के अधिष्ठातृ देवता आपके निमित्त किये गये हमारे यज्ञ को पुष्ट करें। 10.

यज्ञं वष्टु धियावसुः।।20.84।। यज्ञ से अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक ऐश्वर्य प्राप्ति होती है। 11. शं नो भवतु भुवनस्य यस्पतिः।।362।। हमारे लिये सम्पूर्ण भुवनों का अधिपति सुख स्वरूप हो। 12. देवा यज्ञं नयन्तु नः।।33. 89।। यजनशील देवगण हमारे यज्ञ को प्राप्त करें। 13. यज्ञेषु विप्रराज्ये।।32. 83।। यज्ञों में ब्रह्मविदों–ब्रह्मजिज्ञासुओं–ज्ञानियों का राज्य होता है। 14. इमं यज्ञमवतामध्वरं नः।।27.17।।

हमारे इस यज्ञ से कुटिलतादि दोष शून्य हों अर्थात् सात्विक यज्ञ की रक्षा करो, हमारे गुण धर्म सात्विक हों। 15. यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः।।20. 54।। हे यज्ञ के ऋत्विजों! आप अनेक कल्याण द्वारा हमारी हमेशा रक्षा करें। 16. ऋतवस्ते यज्ञं वितन्वन्तु।।26.14।। हे यज्ञ देव! समस्त ऋतुएँ आपके निमित्त किये गये हमारे यज्ञ का विस्तार करें। 17. स्विष्टे मे सन्तिष्ठस्व।।12. 19।। हे यज्ञपुरुष! आप हमारे श्रेष्ठ यज्ञ में पधारने का अनुग्रह करें। 18. यज्ञो यज्ञेन कल्पताम्।। आयुर्यज्ञेन कल्पताम्।।18.29।। यज्ञ के द्वारा महायज्ञ प्राप्त हो। यज्ञ से दीर्घायु हो। 19. प्रसुव यज्ञम्, प्रसुव यज्ञपतिम्।।11.7।। आदि सूर्य सविता प्रसव कर्त्ता है। सविता देवता का मन्त्र ही गायत्री मन्त्र कहा जाता है। सविता ही हमारे सूर्य की उत्पत्ति करनेवाला है। सविता ही श्री, सद्बुद्धि एवं

मेधा प्रदाता है। हे सवितृ देव! आप हमारे यज्ञ की प्रेरणा करो और यज्ञ–यजमान को सुख–सौभाग्य की प्रेरणा करो। 20. यं कं च लोकमगन् यज्ञस्ततो मे भद्रमभू।।8.60।। हमारा यज्ञ जिस भी लोक में गया हो, हमारे इस यज्ञ से हमारा शुभ, मंगल, कल्याण हो।

## ब्राह्मणादि ग्रन्थों में यज्ञ

यज्ञोऽपि तस्यै जनतायै कल्पते।। ऐतरेय ब्राह्मण 2.1।।

ऐतरेय ब्राह्मण में सिंहगर्जना की कि यज्ञ जनता जनार्दन के कल्याण के लिये होते हैं। शतपथ ब्राह्मण में कहा है : "यज्ञो वै श्रेष्ठतरं कर्म।।1.7.1.5।। शतपथ ब्राह्मण में यह भी कहा है कि "पुरुषो वै यज्ञः।।1.2.4.3.2।। एष वै प्रत्यक्षं यज्ञो यत्प्रजापति :।।4.3.4.3।। स यः स यज्ञोऽसौ स आदित्यः।।14.1.1.6।। वाग्वै यज्ञः।। 1.1.1.2।। यज्ञो वै कर्म ।।1.1.1.1।। यज्ञो वै प्रावित्रम्।।1.4.3.5.2।। यज्ञः प्रजापतिः।।11.6.3.9।। यज्ञे वै परशुः।।3.6.4.10।। यज्ञो वै स्वरहर्देवाः सूर्यः।।1.1.1.2.1।। यज्ञो वा आपः।।1.1.1.1।। यज्ञो वा अनः।।1.1.1.2।। प्रजापतिर्यज्ञः।।1.1.1.1।। आदि।" गोपथ ब्राह्मण के अनुसार यज्ञ ही सविता है : "यज्ञ एव सविता" ।।1.33।। ताण्ड्य ब्राह्मण कहा है कि अग्नि ही यज्ञ है। "अग्निवै यज्ञः ।।12.5.2।।"

## यज्ञकर्त्ता ही ब्राह्मण अर्थात् ब्रह्मविद् : वर्ण जाति गौण

शुक्ल यजुर्वेद के शतपथ ब्राह्मण, ऐतरेय ब्राह्मण, तैत्तिरीय ब्राह्मण आदि में अभूतपूर्व रहस्योद्घाटन किया कि "यज्ञ करनेवाला ब्रह्मविद ब्राह्मण है, चाहे वह किसी वर्ण का हो। यज्ञ सम्पन्न करते ही वह ब्रह्मविद अर्थात् ब्राह्मण हो जाता है।" जन्म से ब्राह्मण नहीं होता है।

स ह दीक्षमाणा एव ब्राह्मणताम्भुपैति।

।।ऐतरेय ब्राह्मण 7.23।।

तस्मादपि राजन्यं का वैश्यं वा ब्राह्मण इत्येव
ब्रूयाद् ब्राह्मणो हि जायते यो यज्ञाज्जायते।।

।।शतपथ ब्राह्मण 3.2.1.40।।

य उ वै कश्च यजते ब्राह्मणीभूयेवैव यजते।।

।।शतपथ ब्राह्मण 14.4.1.3।।

## यज्ञ : चार ऋत्विक्

ऋग्वेद में यज्ञ के चार ऋत्विजों–होता, उद्गाता, ब्रह्मा और अध्वर्यु का वर्णन है।

ऋचां त्वः पोषमास्ते पुपुष्वान।
गायत्रं त्वो गायति शक्वरीषु।।

ब्रह्मा त्वो वदति जातविद्याम्।

यज्ञस्य मात्रां विमिमीत उ त्वः।।ऋग्वेद।।

## परमात्मा की प्रतिमा नहीं

वेदानुसार परमेष्ठी रुद्र का साक्षात्कार अन्तःकरण में ही किया जा सकता है। रुद्र अव्यक्त, व्यापकतम, अदृश्य, सूक्ष्म से भी सूक्ष्म, सर्वव्याप्त है। दूसरे शब्दों निराकार है।

शुक्ल यजुर्वेद के सर्वमेध यज्ञ प्रकरण में सीधे–सीधे घोषणा की कि परमेष्ठी की कोई प्रतिमा नहीं है।

न तस्य प्रतिमा अस्ति यस्य नाम महद् यशः।

हिरण्यगर्भ इत्येषः।। मा मा हिंसीदित्येषा।।

यस्मान्न जात इत्येषः।।शुक्ल यजुर्वेद 32.3।।

अथर्ववेद में कहा कि विश्व के अधिष्ठाता परमेष्ठी की प्रतिमा इतनी है कि जितना ऊपर द्युलोक है, और जितना उपरले एवं नीचले आकाश में अग्नि ने अन्तर बनाया है (परमेष्ठी की प्रतिमा तीनों लोकों के समान हो।)।।8. 9.6।।

वैश्वानरस्य प्रतिमोपरि द्यौर्यावद्रोदसी

विवबाधे अग्निः।।अथर्ववेद 8.9.6।।

ऋग्वेद के अनुसार "हे लोकों! जिसको छोड़कर लोक विजय प्राप्त नहीं करते हैं और संघर्षरत रक्षण के लिये जिसकी प्रार्थना करते हैं। जो "विश्व की प्रतिमा हो गया है।" वह स्वयं नहीं हिलता हुआ दूसरों को हिलाता है। वह जगत् का स्वामी है।।ऋवग्वेद 2.12.9।।अथर्ववेद 20.34.9।।"

यस्मान्न ऋते विजयन्ते जनासो सं युद्यमाना अवसे हवन्ते।

यो विश्वस्य प्रतिमानं बभूव यो अच्युतच्युत स जनास इन्द्रः।।

।।ऋग्वेद 2.12.9।।

ऋग्वेद की ऋचा के अनुसार परमेष्ठी की प्रतिमा विश्व के समान हो अथवा परमेष्ठी की कोई प्रतिमा नहीं है। वेदवाणी के अनुसार यह स्पष्ट है कि परमेष्ठी रुद्र की कोई प्रतिमा नहीं है।

## यज्ञ स्वरूप

ऐतरेय श्रुति में पाँच प्रकार के यज्ञों का उल्लेख किया गया है। ये–अग्निहोत्र, दर्शपौर्णमास यज्ञ, चातुर्मास्य यज्ञ, पशु यज्ञ एवं सोम यज्ञ हैं। "स एष यज्ञः पंचविधः अग्निहौत्रम्, दर्शपौर्णसौ, चातुर्मास्यानि, पशुः, सोमः इति।।"

उधर शुक्ल यजुर्वेद के अश्वमेध यज्ञ, गोमेध, सर्वमेध आदि सुविख्यात महायज्ञ हैं। सामवेद सहित त्रैयी वेद में महामारी रक्षोहण याग का उल्लेख है। यह बहुत ही दुःखद है कि मेध के गलत अर्थ से यज्ञों में माँस की आहुति का दुष्प्रचार हुआ। यद्यपि वेदों में हिंसा का निषेध किया गया है।

"श्रौत यज्ञों और स्मार्त्त यज्ञों की संख्या इक्कीस है।" श्रीमद्भगवद्गीता में "सात्त्विकयज्ञ, राजसयज्ञ एवं तामसयज्ञ को परिभाषित किया गया है।"

"यज्ञ के दो भेद—यज्ञ एवं महायज्ञ हैं।" महर्षि अंगिरा के अनुसार व्यष्टि और समष्टि सम्बन्ध से यज्ञ—महायज्ञ कहे जाते हैं : "यज्ञ महायज्ञौ व्यष्टि समष्टिसम्बन्धात्।।"

"यज्ञ" का उद्देश्य आत्मोन्नति, सर्वोन्नति एवं आत्मकल्याण— सर्वकल्याण है। उसका व्यष्टि से सम्बन्ध होने से उसमें निज् स्वार्थ की प्रधानता आ जाती है। "महायज्ञ" का परिणाम विश्व कल्याण, लोकसंग्रह आदि है। महायज्ञ का समष्टि से सम्बन्ध होने निःस्वार्थता की प्रधानता आ जाती है। यज्ञ अनुष्ठान के प्रभाव से प्राणिमात्र से क्षुद्रता, अल्पज्ञता, असहिष्णुता, विद्वेषता, आन्तरिक शत्रुओं (काम, क्रोध, लोभ, मद, मोह, मत्सर), कलुषित विचार आदि का विनाश होता है। यज्ञ से परमेष्ठी के साथ एकता का मार्ग खुलता है।

यज्ञ की आवश्यकता पर वैदिक मन्त्रद्रष्टा महर्षि वसिष्ठ का कथन महत्वपूर्ण है। "यज्ञ से सृष्टि चलती है। यज्ञ से विविध प्रकार के अन्न, वनस्पति, ओषधि, फल आदि पैदा होते हैं। अतः मननशीलों को चाहिये कि प्राणिमात्र के जीवन के लिये यज्ञ अवश्य करें।"

यज्ञात् सृष्टिः प्रजायन्ते अन्नानि विविधानि च।
तृणान्यौषधान्यथ च फलानि विविधानि च।
जीवानां जीवनार्थाय यज्ञं संक्रियतो बुधैः।। महर्षि वसिष्ठ।।

शतपथ ब्राह्मण, तैत्तिरीयारण्यक, याज्ञवल्क्य स्मृति, आश्वलायन— गृह्यसूत्र, मनुस्मृति, छान्दोग्परिशिष्ट, गीता आदि में "पँच महायज्ञ—देवयज्ञ, ब्रह्मयज्ञ, पितृयज्ञ, भूतयज्ञ एवं मनुष्ययज्ञ" का उल्लेख मिलता है।

भूतयज्ञो मनुष्ययज्ञः पितृयज्ञो देवयज्ञो ब्रह्मयज्ञ इति।।
बलिकर्मस्वधाहोमस्वाध्यायातिथिसत्क्रियाः।
भूतपित्रमरब्रह्म मनुष्याणां महामखाः।।
।।याज्ञवल्क्य स्मृति, आचाराध्याय 102।।
देवभूतपितृब्रह्ममनुष्याणामनुक्रमात्।

महासत्राणि जानीयात्त एव हि महामखाः ।।
।।छान्दोग्परिशिष्ट ।।
पंच वा एते महामखाः सतति प्रतायन्ते सतति
सन्तिष्ठन्ते देवयज्ञः पितृयज्ञो मनुष्ययज्ञो भूतयज्ञो
ब्रह्मयज्ञ इति। ।।तैत्तिरीयारण्यक 2.10 ।।
अथातः पंचमहायज्ञा देवयज्ञो भूतयज्ञः पितृयज्ञो
ब्रह्मयज्ञो मनुष्ययज्ञ इति।।आश्वलायनगृह्यसूत्र 3.1.1 ।।
अध्यापनं ब्रह्मयज्ञः पितृयज्ञस्तु तर्पणम्।
हीमो दैवो बलिर्भौतो नृयज्ञो ऽतिथिपूजनम्।।
।।मनुस्मृति 3.70 ।।
यत्फलं सोमयागेन प्राप्नोति धनवान् द्विजः।
सम्यक् पंचमहायज्ञे दरिद्रस्तदवाप्नुयात्।।
।।महर्षि हारीत ।।
पंचयज्ञांस्तु यो मोहान्न करोति गृहाश्रमी।
तस्य नायं न च परो लोको भवति धर्मतः।।
।।महर्षि गर्ग ।।

''ब्रह्मयज्ञ'' ब्रह्मविद्या–वेदादि पठन पाठन है। ब्रह्मयज्ञ करने से ज्ञान की वृद्धि होती है। ''देवयज्ञ'' से नित्य एवं नैमित्तिक देवता तृप्त होते हैं। देवयज्ञ में परब्रह्म की उपासना, मन्त्रयाग–जपयाग, साधनायज्ञ, मानसयज्ञ, देवार्चनायज्ञ, देवगाथा श्रवण वाचन यज्ञ, देवज्ञान यज्ञ, देव ग्रन्थ रचना यज्ञ, आर्ष ग्रन्थ प्रसार यज्ञ, हवन आदि आते हैं। ''भूतयज्ञ'' कृमि, कीट, पतंग, पशु, पक्षी, रेंगनेवाले जीव एवं जल में रहनेवाले जीवों की सेवा को कहते हैं। भूतयज्ञ से कृमि, कीट, पशु, पक्षी, जलचर आदि तृप्त होते हैं।

''नरयज्ञ अथवा मनुष्ययज्ञ'' क्षुधा से अत्यन्त पीड़ित के घर पर आने अथवा कहीं भी उसकी भोजनादि से की गई सेवा कहाता है। किसी भी वर्ण के अतिथि को ब्रह्म समझकर समुचित पूजा का विधान है। अर्थात् ''मनुष्यमात्र की सेवा नरयज्ञ'' है। ''पितृयज्ञ'' का आशय समाज–परिवार में वरिष्ठजनों की प्रत्येक प्रकार से सेवा है। वरिष्ठजनों का आदर, सत्कार आदि से उनके ऋण से उऋण होते हैं। इसी शृंखला में परलोकगामी नैमित्तिक पितरों के लिये पिण्डदान और उनके सन्मार्ग का अनुसरण करना है।

इन यज्ञों की समृद्ध सांस्कृतिक परम्परा में ''ज्ञानयज्ञ'' (निःशुल्क शिक्षा देना), ''ओषधियज्ञ'' (निःशुल्क बीमारों का उपचार एवं निःशुल्क ओषधि देना), ''ब्रह्मविदयज्ञ'' (विश्व, राष्ट्र, राज्य और क्षेत्र के ब्रह्मविद्या–

आत्मविद्या–अध्यात्मविद्या–धर्मशास्त्र विद्वान आदि का महासंगम कर लोककल्याण, लोकसंग्रह, अध्यात्मिक चेतना पर चिन्तन एवं मुहिम प्रारम्भ करना), ''भूयज्ञ–पृथिवीयज्ञ'' (वेद में द्यौ पिता एवं पृथिवी माता है। भूसंरक्षण, बंजड़ीकरण को रोकना, वनोषधि एवं वनस्पति विस्तार, भूमिहीनों को भू आवंटन आदि), ''आर्षग्रन्थोद्धारयज्ञ'' (प्राचीन आर्षग्रन्थों की पाण्डुलिपि का लेखन, प्रकाशन, प्रचार), ''सांस्कृतिकयज्ञ'' (वेद विज्ञान–संस्कृति– दर्शन आदि के बारे में चेतना मुहिम), ''आध्यात्मयज्ञ'' (ब्रह्मविद्या के तत्त्व ज्ञान अध्ययन, अध्यापन प्रचार एवं प्रसार), ''सर्वोत्थानयज्ञ'' (समाज अथवा पुर के अन्तिम व्यक्ति का अभ्योदय), ''भ्रमोन्मूलनयज्ञ'' (वैदिक विज्ञान संस्कृति के बारे में मिथ्या प्रचार को रोकने का अभियान), ''नैतिकयज्ञ–चरम भौतिकता निवारण यज्ञ'' (ऋग्वेद की मन्त्रद्रष्टा ऋषिका ने चरम भौतिकता की चकाचौंध से सामाजिक पतन की चेतावनी दी है। ऋषिका का निर्देश है कि ब्रह्मविद, विद्वतजन–बौद्धिक वर्ग इस पतन को रोकने के लिये लोकसंग्रह करें। वर्तमान में भौतिकता के चर्मोत्कर्ष से समाज पतन के महागर्त में गिर रहा है। इसलिये आज लोकसंग्रह अधिक सामयिक है।) आदि आते हैं। ये सभी यज्ञ वर्तमान में भी सामयिक हैं।

## आर्षग्रन्थों में वर्णित यज्ञ

शुक्ल यजुर्वेद में ''अश्वमेधयज्ञ'', ''पितृमेधयज्ञ'', ''गोमेधयज्ञ'' और ''सर्वमेधयज्ञ,–''नरमेधयज्ञ'' आदि का वर्णन है। अथर्ववेद में ''राजसुययज्ञ'' का विशद् वर्णन है। इनके अलावा प्राचीन आर्षग्रन्थों के ''विश्वजीतयज्ञ'', ''वाजपेययज्ञ'', ''त्र्यम्बकयज्ञ'', ''शतरुद्रिययज्ञ'', ''शूलगवयज्ञ'' आदि सुप्रसिद्ध हैं।

इन यज्ञों के मेध आदि वैदिक शब्दों के गूढ़ वास्तविक अर्थ को नहीं समझ पाने से अर्थ का अनर्थ हुआ है। ''राजसुययज्ञ'' का मूल आशय ''राजा के चयन के लिये आयोजित सम्मेलन'' है। ऋग्वेद के अनुसार वैदिक संस्कृति में राजा का चुनाव होता रहा। इसका वर्णन अथर्ववेद के सूक्त में भी है। ''वाजपेययज्ञ'' अन्न से आमजन को अथवा वाणी से लोक को तृप्त करना है। ''अश्वमेध यज्ञ का आशय राष्ट्रवृद्धि यज्ञ'' है।

श्रौतयज्ञों में–अग्निहोत्र, दर्शपूर्णमासयज्ञ, चातुर्मास्यानियज्ञ, पशुयज्ञ एवं सोमयज्ञ हैं। इनमें ही निरुढ़पशुबन्धयज्ञ, आग्रयणेष्टियज्ञ, सौत्रामणीयज्ञ, द्वादशाहयज्ञ, गवामयनसत्रयज्ञ, अग्निचयनयज्ञ, एकाहयज्ञ, अहीनयज्ञ, सत्र आदि शामिल हैं।

## ऋग्वेद : यज्ञ से देवत्व

ऋग्वेद (5.35.8) में वृत्तान्त आता है कि सुधन्वा के तीनों पुत्र यज्ञ द्वारा मनुष्य से देवता बन गये। साथ ही ऋग्वेद (10.77.2) के अनुसार यज्ञ रूपी पुण्य के प्रताप से मरुद्गण देवता बन गये।

## वेद में हिंसा निषेध

## मेध का आशय संवर्द्धन

तीनों वेदों में हिंसा को निषेध किया गया है। वेद में स्पष्ट रूप से केवल सात्त्विक अन्नाहार का निर्देश है।

मा नो हिंसीज्जनिता यः पृथिव्या यो वा दि्वं सत्यधर्मा जजान।
यश्चापश्चन्द्रा बृहर्तीजजान कस्मै देवाय हविषा विधेम।।
।।ऋग्वेद 10.121.9।।

जो सत्य के अटल नियमों को धारण करता है और जो द्युलोक का रचयिता है एवं जो पृथिवी का जनक है, वह हमारी कभी हिंसा नहीं करे। यहाँ हिंसा का अर्थ कष्ट भी है। जो पहिला देव आनन्ददायक पदार्थों को और जल आदि पदार्थों का सृजक है, उस आनन्ददायक देव की "आत्मार्पण" (सर्वस्व समर्पण) से हम सभी पूजा करें।।ऋग्वेद 10.121.9।। वैदिक देवों के नाम भी इस तथ्य की पुष्टि करते हैं कि वैदिक देवता शाकाहारी हैं, मांसाहारी नहीं हैं : अ मृतान्धस (मृत हुआ अन्न नहीं खानेवाले, मृतक को नहीं खानेवाले), आज्यपाः देव (शुक्ल यजुर्वेद 21.40 –घृत पीनेवाले) और हवि र्भुजः (हविष्यान्त्र खानेवाले, हविष्यान्न का आशय–चावल एवं अन्य धान्य आदि)।

अश्वमेध, पुरुषमेध–नरमेध, गोमेध एवं सर्वमेध यज्ञ वाले यजुर्वेद में स्पष्ट रूप से "अहिंसा" का उपदेश है।

अश्वं ....... मा हिंसी ....... ।।41।।
अविं ........ मा हिंसी ....... ।।43।।
इमं मा हिंसीर्द्विपादं पशुम्।।47।।
इमं मा हिंसी ....... वाजिनम्।।48।।
इममूर्णायुं ...... मा हिंसीः।।50।।यजुर्वेद 13.41, 43, 47, 48, 50।।
मा हिंसीः पुरुषम्।।यजुर्वेद 16.3।।

यजुर्वेद की ऋचाओं में स्पष्ट रूप से कहा है कि अश्व, बकरा, द्विपाद पशु, ऊन देनेवाले पशु और मनुष्य इनकी हिंसा नहीं करें।

अथर्ववेद में सीधे–सीधे शब्दों में मांस–भक्षण का निषेध किया है। साथ "मांस वर्ग के साथ मद्य, द्यूत एवं व्यभिचार का भी निषेध किया गया है।"

यथा मांसं यथा सुरा यथाऽक्षा अधिदेवने।
यथा पुंसो वृषण्यतः स्त्रियां निहन्यते मनः।।
।।अथर्ववेद 6.70.1।।

वेद में पशुबलि का भ्रम शब्दों के गूढ़, रहस्यपूर्ण, संकेतात्मक, प्रतीकात्मक, बहुअर्थवान, अभिव्यंजनात्मक, अध्यात्मिक, कूटात्मक, लाक्षणिक, संहत, संक्षिप्त आदि भाषा शैली से उत्पन्न हुआ। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के एक सौ चौसठवें सूक्त की 43वीं ऋचा का पश्चिमी विद्वानों सर्वश्री विल्सन् एवं ग्रिफिथ ने अनुवाद किया : ''गोबर अग्नि से उठा धुवाँ मैंने देखा जो ऊपर उठा था। वीरों ने विचित्र वृषभ (सांड, बैल) को सजाया था। वे रीतियाँ पहिले समय की थी''।।ऋग्वेद 1.164.43।।

शकमयं धूममाराद पश्यं विषूवता पर एनावरेण।
उक्षाणं पश्चिमपचन्त वीरास्तानि धर्माणि प्रथमन्यासन्।।
।।ऋग्वेद 1.164.43।।

आचार्य सायण ने इसकी व्याख्या की : ''गोबर की अग्नि का धुवाँ समीप से मैंने देखा। इस निकृष्ट व्याप्तिमान धूम से परे रहनेवाले अग्नि को मैंने जाना। वहाँ वीरगण श्वेत सोम ओषधि का पाक कर रहे थे। ''विचित्र वृषभ का आशय हिमालय में उगनेवाली ऋषभ सोम ओषधि'' है। इसका ''रूपाकार बैल के सींग'' की तरह होता है। ये धर्म के उत्कर्ष थे।। ऋग्वेद 1. 164.43।। इस ऋचा में अपचन्त शब्द आया है। इसका वैदिक अर्थ ''तप'' है। ऋग्वेद में कहा है कि जिसके शरीर में तपाचरण नहीं हुआ, वह उस आत्मिक सुख को प्राप्त नहीं कर सकता है। ''अतप्ततनूर्न तदामो अश्नुते।।ऋग्वेद 9.83. 1।।'' उपनिषदों में पच् धातु का तात्पर्य अध्यात्मिक उन्नति से है।

अथर्ववेद में कहा है : ''हम पशुओं से पुष्टि लेते हैं। द्विपाद एवं चतुष्पादों से भी पुष्टि लेते हैं और धान्य लेते हैं। हमें सविता देवता, बृहस्पति देवता ने पशुओं से दूध और ओषधियों से रस दिया।।19.31.5।।'' इस ऋचा में स्पष्ट संकेत है कि पशु शब्द आने पर पशु से किस पदार्थ को ग्रहण करना चाहिये और ओषधि शब्द आने पर ओषधि से कौनसा पदार्थ लेना है, यह ज्ञान आवश्यक है।

पुष्टिं पशूनां परिजग्रभाहं चतुष्पदां द्विपदां यच्च धान्यम्।
पयः पशूनां रस ओषधीनां बृहस्पतिः सविता मे नि यच्छात्।
।।अथर्ववेद 19.31.5।।

## हन् मेध का रहस्य

वैदिक विज्ञान में ''हन् और मेध्'' शब्द बहुत ही रहस्यमय एवं अध्यात्मपरक हैं। वैदिक कोश निघण्टु (2.14) में ''हन् का अर्थ गति'' दिया हुआ है। ऋग्वेद (6.75.14) में ''हन् का आशय रक्षा करना'' है। गणित में हन का आशय ''वृद्धि करना, गुणा'' है। शाकुंतल (1.32) में ''हन् का तात्पर्य उड़ाना'' है। व्याकरणाचार्यों ने ''हन् का अर्थ प्रेरणा देना, चलाना, जाना'' भी माना है। ''महाभारत में ''हन् अर्थ दूर करना, रक्षा करना'' है। सूर्य सिद्धांत के महान आचार्य वराहमिहिर ने ''बृहत्संहिता में हन् शब्द का आशय स्पर्श करना'' लिया है। हन् के अन्य अर्थों में – प्रतिबंध करना, छोड़ देना, ताडन करना आदि हैं। व्याकरणशास्त्र के अनुसार ''गावः हन्यन्ते'' का अर्थ गो का ज्ञान प्राप्त करना, गो प्राप्त करना और गायों को चलाना–हांकना है, हिंसा करना नहीं है। इसलिये वेद की ऋचाओं में हन् शब्द किस सन्दर्भ में आया है, उसी के अनुसार अर्थ प्रयुक्त होगा। वेद प्रकरण देखकर हन् एवं मेध का संगति से अर्थ करना चाहिये। ''हन् शब्द का अर्थ वध'' ही सभी ऋचाओं में लेने से अर्थ का अनर्थ हुआ एवं हो रहा है, होगा।

शुक्ल यजुर्वेद के सर्वमेध, अश्वमेध, गोमेध, नरमेध आदि में ''मेध'' शब्द अध्यात्मपरक, रहस्यपूर्ण है। मेध का अर्थ वध अथवा हिंसा ही नहीं है। ''मिद्, मिथ्, मिध्, मेद्, मेध् धातुओं में से किसी से मेध बना है।'' ''मिथ् मेधायाम्।। मिद् स्नेहने।। मिद् मेधायाम्।। मिध् मेधायाम्।। मेथ् मेधायाम्।। मेद् मेधायाम्।। मेध् मेधायां संगमे च।। पाणिनी।।'' संस्कृत व्याकरण के महान आचार्य पाणिनी ने धातु पाठ के ये अर्थ बताये हैं।

''मेधा'' शब्द मेध धातु से है। ''मेधा का अर्थ–बुद्धि, धारणशक्ति, यज्ञ, शक्ति, बल, बुद्धिबल आदि है।'' इसी से ''मेध्य'' शब्द बनता है। मेध्य का आशय–ज्ञानी, नवीन, धर्म्य, बुद्धिवर्धक, शुद्ध, उत्साहवर्धक, बलवर्धक, और यज्ञ के योग्य है। इसी से ''मेध'' शब्द आया। इस कारण ''मेध का तात्पर्य–यज्ञ, सत्त्व, पवित्र, सार, पूज्य, अपर्ण एवं रस'' है। वैदिक विज्ञान में मेध शब्द इन्हीं अर्थों में प्रयुक्त है (इसके ठीक विपरीत वैदिक विज्ञान के प्रति अज्ञानता से मेध का शाब्दिक अर्थ वध करना लेने से भ्रान्ति फैली।)।

## वेद : गो व्यापकता

वेद में देवों के सम्राट वरुण की तीन जिव्हाएँ वर्णित हैं। वरुण की तीन जिव्हाएँ : 1. वाणी, 2. गो एवं 3. भूमि हैं।

तिस्रो जिव्हा वरुणस्यान्त दीर्द्यत्यासनि।।
तासां मध्ये या राजति सा वशा दुष्प्रतिग्रहा।।28।।

अथर्ववेद में कहा है : पृथिवी ही धेनु है।अन्तरिक्ष धेनु है। द्यौ धेनु है, दिशाएँ धेनु हैं।।4.39.2, 4, 6, 8।। यहाँ धेनु ब्रह्म तत्त्व है।

पृथिवीः धेनुः।।2।। अंतरिक्षः धेनुः।।4।।

द्यौ र्धेनुः।।6।। दिशो धेनवः।।8।।अथर्ववेद 4.39.2, 4, 6, 8।।

अथर्ववेद के गोसूक्त में गो के विराट् स्वरूप में समूचा ब्रह्माण्ड, द्यौ, अन्तरिक्ष, सम्पूर्ण देवता, पृथिवी आदि समाहित है। यह ऋग्वेद के पुरुष सूक्त, शतरुद्रिय आदि का विस्तार है। यहाँ गो परमेष्ठी स्वरूप है।

### परमेष्ठी : गो विराट् रूप

प्रजापतिश्च परमेष्ठी च शृंगे इन्द्रः शिरो
अग्निर्ललाटं यमः कृकाटम्।।1।।
सोमो राजा मस्तिष्को द्यौरुत्तरहनुः पृथिव्य धरहनुः।।2।।
विद्यज्जिव्हा मरुतो दन्ता रेवतीर्ग्रीवाः।
कृत्तिका स्कन्धा धर्मो वहः।।3।।
विश्वं वायुः स्वर्गो लोकः कृष्णद्रं विधरणी निवेष्यः।।4।।
श्येनः क्रोऽो3न्तरिक्षं पाजस्यं 1
बृहस्पतिः ककुद् बृहतीः कीकसाः।।5।।
देवानां पत्नीः पृष्टय उपसदः पर्शवः।।6।।
मित्रश्च वरुणश्चांसौ त्वष्टा चार्यमा
च दोषणी महादेवो बाहू।।7।।
इन्द्राणी भसद् वायुः पुच्छं पवमानो बालाः।।8।।
ब्रह्म च क्षत्रं च श्रोणी बलमूरू।।9।।
धाता च सविता चाष्ठीवन्तौ जंघा गन्धर्वा
अप्सरसः कुष्ठिका अदितिः शफाः।।10।।
चेतो हृदयं यकृन्मेधा व्रतं पुरीतत्।।11।।
क्षुत् कुक्षिरिरा वनिष्ठुः पर्वताः प्लाशयः।।12।।
क्रोधो वृक्कौ मन्युराण्डौ प्रजा शेपः।।13।।
नदी सूत्री वर्षस्य पतय स्तन स्तनयित्नुरूधः।।14।।
विश्वव्याश्चर्मौषधयो लोमानि नक्षत्राणि रूपम्।।15।।
देवजना गुदा मनुष्या आन्त्राण्यत्रा उदरम्।।16।।
रक्षांसि लोहितमितरजना ऊबध्यम्।।17।।
अभ्रं पीबो मज्जा निधनम्।।18।।
अग्निरासनि उत्थितोऽश्विना।।19।।
इन्द्रः प्राङ्. तिष्ठन् दक्षिणा तिष्ठन् यम्।।20।।

प्रत्यङ्. तिष्ठन् धातोदङ्. तिष्ठन्सविता।।21।।
तृणानि प्राप्तः सोमो राजा।।22।।
मित्र ईक्षमाण आवृत्त आनन्दः।।23।।
युज्यमानो वैश्वदेवो युक्तः प्रजापतिर्विमुक्तः सर्वम्।।24।।
।।अथर्ववेद 9.7.1–24।।ऋषि–ब्रह्मा।। देवता–गो।।

इस सूक्त में गो–वृषभ को विराट् पुरुष–परमब्रह्म स्वरूप बताया है। परमेष्ठी एवं प्रजापति गो के दो सींग हैं। इन्द्र शिर, अग्नि ललाट एवं यम गले की संधि है।।1।। सोम मस्तिष्क, द्युलोक ऊपर का जबड़ा एवं पृथिवी निचला जबड़ा है।।2।। गो का विद्युत् जिव्हा, मरुत् दन्त, रेवती नक्षत्र गला (कण्ठ), कृत्तिका नक्षत्र कंधा एवं ग्रीष्मकाल कंधे की हड्डी है।।3।।

इसका वायु समस्त अवयव है और स्वर्ग–लोक कृष्णद्र है। इसकी धारकशक्ति पृष्ठवंश की सीमा है।।4।। दिव्य श्येन पक्षी इसका सीना अथवा गोद है। गो का अन्तरिक्ष उदर है। बृहस्पति ककुद् और बृहती सीने की हड्डी है।।5।। दिव्य शक्तियाँ इसके पीठ के भाग में हैं और उपसद इष्ठियाँ पसुलियाँ हैं।।6।। वैदिक देव सम्राट वरुण एवं मित्र कंधे हैं। सृष्टि रचनाकार त्वष्टा एवं अर्यमा हाथ हैं। रुद्र का महादेव स्वरूप सर्वशक्तिमान अजेय बाहू हैं।।7।। इन्द्राणी गुह्य भाग है। वात वायु पुँच्छ है एवं पवमान वायु केश हैं।।8।।

ब्रह्मज्ञ एवं रक्षाकर्त्ता शूर नितम्ब एवं बल जंघा हैं।।9।। धाता एवं सविता टखने हैं। गन्धर्व जंघा है। अप्सराएँ लघु अस्थियाँ और देवों की माता अदिति खुर है।।10।। उसका ह्रदय चेतना है। यकृत् मेधा है। नेत्र व्रत हैं।।11।। कोख ही क्षुधा है। अन्न आंते हैं। पर्वत छोटी आंते हैं।।12।। क्रोध गुर्दे और उत्साह अण्ड है। प्रजनन इन्द्रिय प्रजा है (यहाँ गो के वर्णन में गाय के स्थान पर वृषभ का वर्णन है।)।।13।। नदी सूत्रनाड़ी एवं गर्भाशय और वर्षाधिपति स्तन हैं। वर्षा करनेवाले और गर्जन करनेवाले मेघ दूध से भरे दुग्धाशय हैं।।14।।

सर्वत्र व्याप्त व्यापिनी शक्ति चर्म है। ओषधियाँ लोम और नक्षत्र रूप हैं।।15।। इसका देवजन गुदा और मानव आंते हैं। इसका उदर अन्य प्राणी हैं।।16।। राक्षस रक्त और इतर जन अपचित अन्न हैं।।17।। मेघ मेदा और निधन मज्जा है। अग्नि आसन एवं अश्विनौ उत्थान है।।18।। यह पूर्व (प्राची) दिशा में देखने के समय इन्द्र और दक्षिण (दक्षिणा) दिशा में यम है।।20।। पश्चिम की ओर धाता और उत्तर दिशा में यही सविता है।।21।।

यह जब तृण (घास) को प्राप्त करता है, वही दिव्य सोम राजा बनता है।।22।। यह अवलोकन करते समय सूर्य और परावृत्त होने पर वही आनन्द है।।23।। इसे जोतते समय यह विश्वेदेव है। जब जोता जाता है, तब प्रजापति है और जब स्वतन्त्र होता है, तब सब कुछ बनता है।।23।। यह निःसन्देह गो अथवा गोवंश का सर्वव्यापी स्वरूप है। यही गो का सर्वरूप–विश्वरूप है।।24।। इस सर्वरूप गोमहात्म्य में गो शब्द से गाय, वृषभ एवं बैल तीनों ही ग्रहण करना चाहिये। गो के अंगों में सभी वैदिक एवं दैवीय शक्तियाँ समाहित हैं। गो सभी वैदिक देवों का विराट् रूप है।।अथर्ववेद 9.7. 1–24।।

इस प्रकार अथर्ववेद के नवम् काण्ड के प्रथम सूक्त की चौबीस ऋचाओं में भी विराट् रूप गो का वर्णन है। इस सूक्त के ऋषि अथर्वा और देवता मधु एवं अश्विनौ हैं। इस सूक्त में गो को सम्पूर्ण जगत् का सत्त्व घोषित किया गया है। ''गो पृथिवी, द्यौ, तेज, वायु, आपः–जल (पँच भूत) और प्रकाश– सनातन ज्ञान का सार है।'' गोरस सबका प्राण एवं अद्भुत अमृत है। सम्पूर्ण देवों ने गो की अपनी–अपनी समूची दिव्य शक्तियों से रचना की।। अथर्ववेद 9.1.1–24।। दूसरे शब्दों में सम्पूर्ण जगत् गो रूप है।

## गो शब्दार्थ : वैदिक दृष्टि में

वेद में ''गो'' शब्द बहु अर्थों में आया है। ''गो का अर्थ सूर्य की किरण, ज्ञान, इन्द्रिय शक्तियाँ, ब्रह्म आदि है।'' अतः प्रत्येक वैदिक ऋचा में गो का आशय गाय नहीं लिया जा सकता है। अथर्ववेद के गोसूक्त में ऋग्वेद के पुरुषसूक्त की भाँति गो विराट् स्वरूप (परमेष्ठी) में है। अर्थात् गो परमेष्ठी अथवा परमब्रह्म है। अथर्ववेद के दूसरे सूक्त में गो सम्पूर्ण जगत् का सत्त्व अथवा विश्वरूप है। ऋग्वेद के भाष्य की भूमिका में परमाचार्य टी.वी. कपाली शास्त्री ने एक शब्द के अनेक ऋचाओं में अनेक अर्थों का रहस्योद्घाटन किया है।

वैदिक कोश निघण्टु में गो के नौ नामों का वर्णन है। इनमें ''अघ्न्या'' अर्थात् हनन करने अयोग्य (अहंतव्या), ''अही'' – जिसका हनन नहीं किया जा सके और ''अदिति'' – टुकड़े करने अयोग्य (अखण्डनीय) प्रमुख हैं। इनके अनुसार गो की हिंसा नहीं की जानी चाहिये। इसका अनुसरण करते हुए महर्षि चरक ने कहा है कि आदिकाल में गो आदि पशुओं को यज्ञ में सुशोभित किया जाता रहा : ''आदिकाले खलु यज्ञेषु पशवः समालंभनीया बभूवः नारंभाय प्रक्रियन्ते स्म।।'' चरक चिकित्सा अध्याय 19।।

## अवध्य गो–वृषभ–बैल

ऋग्वेद में गाय से मिलनेवाले सुख की अभिव्यक्ति का चित्रण बहुत ही सटीक है। "बृहद् पात्र उठाओ, उसमें अमृत स्वरूप गो रस की धाराएँ चलती रहें। गोघृत से द्युलोक एवं पृथिवी लोक को भर दो। गो से उत्तम पान प्राप्त होता है।।5.83.8।।

महान्तं कोशमुदचा नि षिंच स्यन्दन्तां कुल्या विषिताः पुरस्तात्।
घृ तेन द्यावापृथिवी व्युन्धि सुप्रमाणं भवत्वघ्न्याभ्यः।।
।।ऋग्वेद 5.83.8।।

ऋग्वेद के दशम मण्डल की ऋचा में पृथिवी माता एवं गोमाता के भोग का अलंकारिक वर्णन है। पुत्र ऋभुओं के पराक्रम का वर्णन करते हैं। जो सबको धारण करनेवाले हैं, वे भूमि, गो का माता के समान भोग करते हैं। यहाँ भूमि माता पर वन, वनस्पति, धान्य, खनिज, जल आदि और गोमाता के दुग्ध, दुग्ध उत्पाद, गोबर एवं गोमूत्र का उपयोग को भोग कहा है।।10.176. 1।।

स सूनव ऋभूणां बृहन्नवन्त वृजिना।
क्षामा ये विश्वधायसोऽश्नन्धेनुं न मातरम्।।
।।ऋग्वेद 10.176.1।।

इसी शृंखला में ऋग्वेद में कहा है कि "जिस के घर में सुगमता से दूध देनेवाली गो रहती है, वह निश्चित रूप से अमृतपान करता है। वही बल वृद्धि करनेवाला अन्न प्राप्त करता है"।। ऋग्वेद 92.35.7।।" वेद में कहा है : "गो की वृद्धि करो। प्रजाओं को पुष्ट करो। रोग बीजों का नाश करो। आम से उत्पन्न होने वाले, अजीर्ण से पैदा होनेवाली बीमारियों को दूर करो।।"ऋग्वेद 8.35.18।।

स्व आ दमे सुदुघा यस्य धेनुः स्वधां पीपाय सुभ्वमन्नमति।।
।।ऋग्वेद 92.35.7।।

धेनूर्जिन्मतमुत जिन्वतं विशो हंतरक्षांसि सेधतममीवा।।
।।ऋग्वेद 8.35.18।।

अतः "वैदिक काल में गो को परमादरणीय माता का सर्वोच्च स्थान" प्राप्त रहा। वैदिक समय में अधिक संख्या में गोवंश अथवा गाय होना प्रतिष्ठा का विषय रहा। ऋग्वेद की ऋचा में कहा है : "वर्तमान में चांदी का श्वेत चमकीला घड़ा गोरस से भरा हुआ है। यह गोदुग्ध तेजस्वी अन्न से परिपूर्ण है। इसे ब्रह्म स्वीकार कर पान करें। अध्वर्यु आदि द्वारा प्रस्तुत गोरस ब्रह्म

आनन्द के लिये पीये और शूरवीर भी इसे आनन्द के लिये ग्रहण करे (इस ऋचा में इन्द्र ब्रह्म वाचक है।)।।4.27.5।।

अध श्वेतं कलशं गोभिरक्तमापिप्यानं मघवा शुक्रमन्धः।
अध्वर्युभिः प्रयतं मध्वो अग्रमिन्द्रो मदाय
प्रतिधत्पिबध्यै शूरो मदाय प्रतिधत्पिबध्यै।।ऋग्वेद 4.27.5।।

वेद काल के सुन्दर यज्ञ में देवताओं को गोदुग्ध पान के लिये आमन्त्रित किया जाता रहा।।ऋग्वेद 1.19.1।।

प्रति त्यं चारुमध्वरं गोपीथाय प्रहूयसे।।ऋग्वेद 1.19.1।।

गो को ऋग्वेद में ''सौभाग्य सूचक'' की संज्ञा प्राप्त रही। ऋग्वेद में कहा है कि ''यह अवध्य गो अश्विनौ देवों के लिये दूध प्रदान करे और हमारे सौभाग्य के लिये वृद्धि करे।।1.164.27।।''

दुहामश्विभ्यां पयो अन्ध्येयं सा वर्धतामहते सौभगाय।।ऋग्वेद 1.164.27।।

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के एक सौ चौंसठवें सूक्त की चालीसवीं ऋचा में ''गाय से भाग्यवान बनने'' की अभूतपूर्ण भविष्यवाणी की गयी है।'' ''गो उत्तम तृण–घास खा कर भाग्यवान बने और हम उस गो से भाग्यवान हों। हे गो माता! आप हमेशा मधुर तृण ग्रहण करें और लौटते समय शुद्ध पवित्र जल का पान करें।।1.164.40।।'' अर्थात् वेद में स्पष्ट निर्देश है कि गाय के लिये उत्तम तृण–घास आदि की सुदृढ़ व्यवस्था हो। गाय को स्वच्छ शुद्ध पवित्र जल ही प्रस्तुत करें। गो को सड़ा धान्य, अभोज्य अन्न, विष्ठा आदि खिलाना निषेध किया गया।

सूयवसाद्भगवती हि भूया अथो वयं भगवन्तः स्याम।
अद्धि तृणमघ्न्ये विश्वदानीं पिब शुद्धमुदकमाचरन्ती।।
।।ऋग्वेद 1.164.40।।

यजुर्वेद में कहा है कि ''गो अनुपमेय'' है। अर्थात् गो के लिये कोई उपमा नहीं है। गोमाता के मनुष्य पर असंख्य उपकार हैं। ''ज्ञान तेज के लिये सूर्य की उपमा है। द्युलोक के लिये महासमुद्र की उपमा दी जाती है। पृथिवी माता अत्यन्त विस्तृत है, परन्तु उससे इन्द्र समर्थ है। यह बात अलग है कि गाय के साथ किसी की भी तुलना नहीं की जा सकती है।।यजुर्वेद 23.48।।''

ब्रह्म सूर्यसमं ज्योतिद्यौः समुद्रसमं सरः।
इन्द्रः पृथिव्यै वर्षीयान् गोस्तु मात्रा न विद्यते।।
।।यजुर्वेद 23.48।।

यज्ञपरक यजुर्वेद में ही ''गो को अवध्य'' घोषित कर उसके अनेक नामों का वर्णन किया। ये–इडा, रन्ता, हव्या, काम्या, चन्द्रा, ज्योति अदिति,

सरस्वती, मही एवं विश्रुति हैं। गाय के ये वैदिक नाम गो की महिमा का बखान करते हैं। इनके अर्थ हैं : ''इडा'' – उत्साहवर्धक पेय देनेवाली; ''रन्ता'' – आनन्द वृद्धि कारक; ''हव्या'' – सत्कार करने योग्य; ''काम्या'' – प्रेममय; ''चन्द्रा'' – तेजस्वी, सुन्दर; ''ज्योति'' – प्रकाशवान्; ''अदिति'' – अखंडनीय; ''सरस्वती'' – ज्ञान देनेवाली, अमृतरूपी रस देनेवाली; ''मही'' – विशेष महत्व वाली; ''विश्रुति''–असाधारण कीर्तियुक्त एवं ''अघ्न्या''–अवध्य।।यजुर्वेद 8.43।।

इडे रन्ते हव्ये काम्ये चन्द्रे ज्योतिऽदिते सरस्वती
महि विश्रुति। एताते अघ्न्ये नामानि।।यजुर्वेद 8.43।।

यह स्मरण रहे कि गो का सूक्त अथर्ववेद में भी है। अथर्ववेद के दशम काण्ड के दशम सूक्त का देवता वशा गो, ऋषि कश्यप और 34 ऋचाएँ हैं। इसकी प्रथम ऋचा में गो को नमन करते हुए कहा है : हे हनन करने अयोग्य गो! जन्मते ही आपको नमस्कार करता हूँ। आपको उत्पन्न होने के बाद भी नमन करते हैं। आपके दर्शनीय सम्पूर्ण अवयवों, सुन्दर केश एवं खुर को भी नमस्कार करता हूँ।।अथर्ववेद 10.10.1।।''

नमस्ते जायमानायै जाताया उत ते नमः।
बालेभ्यः शफेभ्यो रूपायाघ्न्ये ते नमः।।
।।अथर्ववेद 10.10.1।।

इसी सूक्त की चौथी ऋचा में कूट शैली में रहस्योद्घाटन किया है कि द्युलोक, अन्तरिक्षलोक एवं पृथिवी लोक को धारण–भरण–पोषण करनेवाला परमेष्ठी गाय के रूप में हमारे पास आता है। हमें अपना अमृत रस देता है।।अथर्ववेद 10.10.4।।

यया द्यौयर्या पृथिवी ययापो गुपिता इमाः।
वशां सहस्रधारां ब्रह्मणाच्छावदामसि।।अथर्ववेद 10.10.4।।

''राष्ट्र रक्षक गौ'' घोषित करनेवाली अथर्ववेदीय ऋचा गो के महत्व को प्रदर्शित करती है।।10.10.8।।

अपस्त्वं धुक्षे प्रथमा उर्वरा अपरा वशे।
तृतीयं राष्ट्रं धुक्षेऽन्नं क्षीरं वशे त्वम्।।अथर्ववेद 10.10.8।।

## गोरस में स्वर्ण

''गाय के दूध में सूर्य किरण ताप–आग्नेय तत्त्व स्वर्ण तत्त्व समावेश का गुह्य विज्ञान अथर्ववेद की ऋचा में सांकेतिक रूप में उद्घाटित किया गया है।'' यह स्मरण रहे कि ''भारतीय ककुद वाली गाय के दुग्ध एवं गोमूत्र में स्वर्ण'' होता है। सूर्य प्रकाश के सम्पर्क से ककुदवान गो के मेरुदण्ड से स्वर्ण भस्म रूप में गोरस एवं गोमूत्र में आती है। ऋचा में मन्त्रद्रष्टा ऋषि कश्यप ने

कहा है : ''हे कल्याण करनेवाली वशा गो! आपके अन्दर अग्नि प्रविष्ट हुआ। इसी के साथ अमृतमय सोम प्रविष्ट हुआ। विद्युत् आपके स्तन–थण हैं और दुग्धाशय पर्जन्य है। अर्थात् अग्नि, सोम, विद्युत् एवं पर्जन्य देवों ने गाय के शरीर में आश्रय लिया।

अनु त्वाग्निः प्राविशदनु सोमो वशे त्वा।

ऊधस्ते भद्रे पर्जन्यो विद्युतस्ते स्तना वशे।।अथर्ववेद 10.10.7।।

सबसे महत्वपूर्ण यह है कि वेदानुसार ''गोमाता का पांव ही यज्ञ है।'' ''गो पर्जन्य से उत्पन्न होनेवाले घास से पालित होती है। यह गो यज्ञरूपी पाद से युक्त है। यह अपनी धारण शक्ति युक्त प्राणवाली, भूमि को प्रकाशित करनेवाली, दुग्ध रूपी अन्न प्रदाता और अन्न से देवों के पास जानेवाली है।।'' अथर्ववेद 10.10.6।।

यज्ञपदीराक्षीरा स्वधाप्राण महीलुका।

वशा पर्जन्यपत्नी देवाँ अप्येति ब्रह्मणा।।अथर्ववेद 10.10.6।।

## गो : अमृत सोम रस पान

अमृत स्वरूपा सोम को देवताओं का प्रिय पेय कहा गया है। ऋग्वेद के अनुसार सोम रस में गोरस मिलाकर पिया जाता है। अथर्ववेद में गो को सोमरस पिलाने का वर्णन चौंकाता है। अतः इससे सोमरस के दिव्य गुण–धर्म गाय में आना स्वाभाविक है।'' हे ऋतावरि गो! आप जब आदित्यों द्वारा आमन्त्रित होकर जाती हैं, तब इन्द्र आपको हजारों पात्रों से सोमरस पिलाता है।।अथर्ववेद 10.10.9।।''

यदादित्यैर्हूयमानोपातिष्ठ ऋतावरि।

इन्द्रः सहस्रं पात्रान् सोमं त्वापाययद्वशे।।अथर्ववेद 10.10.9।।

## गो से चेतना : यज्ञ गो का शस्त्र

गोसूक्त की अठारहवीं ऋचा में कहा है : ''हे आत्मिक शक्तिवाले! आपकी माता गो है।'' यज्ञ गो का शस्त्र है। गो क्षत्र धर्म (रक्षा, सुरक्षा कार्य) के पालकों की माता है। गो से ही लोक में चेतना है''।।10.10.18।।

वशा माता राजन्यस्य वशा माता स्वधे तव्।

वशाया यज्ञ आयुधं ततश्चित्तमजायत।।अथर्ववेद 10.10.18।।

## वृषभ परमेष्ठी वाचक : रुद्र वृषभ

ऋग्वेद के दूसरे मण्डल के 33वें सूक्त की सातवीं ऋचा में ''रुद्र को वृषभ'' कहा गया है : दैव्यस्वाभी नु मा वृषभ चक्षमीथाः।'' आध्यात्मिक रूप से वृषभ का अर्थ अत्यधिक प्रजनन शक्ति सम्पन्न और वर्षा करनेवाला है।

ऋग्वेद के चतुर्थ मण्डल के 58वें सूक्त की तीसरी ऋचा में ''वृषभ शब्द परमेष्ठी वाचक'' है। ''वृषभ अक्षरब्रह्म–शब्दब्रह्म–वेद– वाकब्रह्म है''। अज्ञान (अंधकार) का नाशक एवं ज्ञान (प्रकाश) करनेवाला है। उपासक की रक्षा करनेवाला सर्वज्ञ, सर्वव्याप्त, अव्यक्त, सर्वाधार, सर्वशक्तिमान परमेष्ठी है।

चत्वारि शृंगा त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्ष सप्तहस्तासो अस्य।
त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति महादेवो मर्त्यों आ विवेश।।
।।ऋग्वेद 4.58.3।।

ऋग्वेद के चौथे मण्डल के अठावनवें सूक्त की तीसरी ऋचा में महादेव वृषभ यज्ञ है। अध्यात्मपरक अर्थ में महादेव सूर्य है। चार दिशाएँ चार सींग, तीन पैर तीन वेद, दो सिर–दिन रात एवं सात हाथ सात किरणें हैं। अथवा महादेव वाक् है। वाक् के चार प्रकार, तीन काल, दो प्रकार की भाषाएँ–नित्य एवं कार्य और सात विभक्तियाँ हैं।

ऋग्वेदीय ऋचा में एक वृषभ के साथ अनेक वृषभ रहने का वर्णन मिलता है। अर्थात् जो भाव अनेक रुद्रों के साथ एक रुद्र का है, वही भाव एक वृषभ के साथ अनेक वृषभों का है। वेद में एक परमात्मा के साथ अनेक जीवात्मा के होने का वर्णन है। ''असंख्याताः सहस्राणि ये रुद्राः अधिभूम्याम्।। शुक्ल यजुर्वेद 16.54।।'' ''रुद्रं रुद्रेभिरावहा बृहन्तम् ।।''ऋग्वेद 7.10.4।।

आ चर्षणिप्रा वृषभो जनानां राजा कृष्टीनां पुरुहुत इन्द्रः।।1।।
ये ते वृषणो वृषभास इन्द्र ब्रह्मयुजो वृषरथासो अत्याः।
तां आतिष्ठ तेभिरा याह्यर्वाङ्. हवामहे त्वा सुत इन्द्र सोमे।।2।।
।।ऋग्वेद 1.177.1, 2।।

लोकों का वृषभ के समान शक्तिशाली प्रजाओं का राजा इन्द्र अथवा परमेष्ठी है। इस ऋचा में इन्द्र रुद्रवाचक है।।1।। हे इन्द्र! जो आपके अनेक बलवान वृषभ ज्ञानयुक्त हैं, उनके साथ यहाँ पधारें।।2।। ऋग्वेद 1.177.1, 2।। ऋग्वेद में परमात्मा वाचक नाम–रुद्र, अग्नि, सूर्य, इन्द्र, सोम, वृषभ आदि का है। ये ही नाम बहुवचन में आ गये तो जीवात्मा वाचक होते हैं।

बृहदारण्यक उपनिषद् और वेदांग ग्रन्थ भावप्रकाश में वृषभ शब्द दूसरे अर्थों में प्रयुक्त हुआ है। भाव प्रकाश में ''उक्षा–सोम ओषधि'' एवं ''ऋषभ–ऋषभक'' ओषधि है। ''हिमालय पर ऋषभक ओषधिगुण सम्पन्न दिव्य वनस्पति होती है। यह वृषभ (सांड, बैल, गो) के सींग के समान आकारवाली होती है। ऋषभक ओषधि शक्ति, बल एवं वीर्य वर्धक होती है।। भावप्रकाश।।''

जीवकर्षभकौ ज्ञेयो हिमाद्रिशिखरोद्भवौ।
जीवकः कूर्चकाकारः ऋषभो वषशं गवत्।
जीनकर्षभकौ बल्यौ शीतौ शुक्रकफप्रदौ।।भावप्रकाश।।

अथर्ववेद में वृषभ वाचक वशा, ऋषभ, उक्षा आदि हैं (कहीं–कहीं ये गोवाचक हैं।)।

यश्चर्षणि प्रो वृषभः स्वार्विद् यस्मै ग्रावाणः प्रवदन्ति नृम्णम्।
यस्याध्वरः सप्त होता मदिष्ठः स नो मुंचत्वंहसः।।
।।अथर्ववेद 4.24.3।।

इस ऋचा में ''वृषभ शब्द का अर्थ–शूर, वीर, नायक'' आदि है। ''जो आम जन का पालन एवं रक्षा करनेवाला, जो आत्मज्ञान के तेज से युक्त शूर है। जिसके शौर्य की कठोरतम हृदयवाले मनुष्य भी प्रशंसा करते हैं। वह सप्त होता यज्ञ का अधिष्ठाता है। वह परमेष्ठी वृषभ हमें पाप से बचावे।।'' अथर्ववेद 4.24.3।।

## वृषभ शब्द वेद वाचक

ऋग्वेद में वृषभ शब्दब्रह्म–अक्षरब्रह्म अर्थात् वेदस्वरूप है। अथर्ववेद में वृषभ और वेद को अलंकारिक, अभिव्यंजनात्मक रूप में प्रस्तुत किया गया है। ''सहस्र शृंग (सींग) वाला वृषभ समुद्र से ऊपर आया। सहस्र शृंगवाले वृषभ से वेद बने हैं।।'' अथर्ववेद 4.5.1।।13.1.12।।

सहस्रशृंगो वृषभो यः समुद्रादुदाचरत्।।4.5.1।।
सहस्रशृंगो वृषभो जातवेदाः।।अथर्ववेद 4.5.1, 13.1.12।।

## गो, वृषभ, बैल अवध्य : वध प्रतिबंध

ऋग्वेद, यजुर्वेद और अथर्ववेद में गो, वृषभ एवं बैल का वध प्रतिबंधित किया गया है। ऋग्वेद में कहा है : ''गो रुद्रों की माता, वसुओं की पुत्री, आदित्यों की बहिन और अमृत की नाभि है। (हम) मननशील मनुष्यों से कहते हैं कि निष्पाप, पवित्र, दिव्य तेजयुक्त गो अवध्य है। इसलिये गो का वध नहीं करें।।'' ऋग्वेद 8.101.15।। अर्थात् ''गो रुद्र स्वरूप'' है।

माता रुद्राणां दुहिता वसूनां स्वसादित्यानाममृतस्य नाभिः।
प्र नु वोचं चिकितुषे जनाय मा गामनागामदितिं वधिष्ट।।
।।ऋग्वेद 8.101.15।।

शुक्ल यजुर्वेद में गो (गो वंश) की अवध्यता को दोहराया गया है। ''तेजस्वी गो अवध्य है। अतः उसकी हिंसा नहीं करें। अवध्य गो गोरस (दुग्ध एवं घृत) प्रदान करती है। इसलिये गो का वध नहीं करें।।'' यजुर्वेद 13.49।।

यह ऋग्वेद के ''आरे गो हा नृहा वधो वो अस्तु'' (7.56.16) और ''आरे ते गोघ्नमुत पूरषघ्नम्'' (1.114.10) की पुनरुक्ति है।

गां मा हिंसीरदितिं विराजम्।।42।।

घृतं दुहानामदितिं जनाय......... मा हिंसीः।।यजुर्वेद 13.42, 49।।

अथर्ववेद का उपदेश है कि वृषभ एवं बैल भी गाय की तरह रक्षणीय एवं वर्धनीय हैं। ये अवध्य हैं। ''एक वृषभ और बैल का दान सौ यज्ञों के समान है।'' वृषभ और बैल को अग्नि में नहीं जलाते हैं, समाधि देते हैं। वृषभ और बैल कभी कानों से बुरे शब्द नहीं सुनता है। सभी उसकी प्रशंसा करते हैं। बैल अपनी आँखों से अकाल के दौर्भिक्षय का निवारण करता है। वह खेती के द्वारा अकाल भगाता है। अथर्ववेद 9.4.17, 18।।

सृंगाभ्यां रक्ष ऋषत्यवार्ते हन्ति चक्षुषा।
शृणोति भद्रं कर्णाभ्यां गवां य पतिरघ्न्यः।।17।।
शतयाजं स यजते नैनं दुवन्त्यग्नयः।
जिन्वन्ति विश्वे तं देवा यो ब्राह्मण
ऋषभमा जुहोति।।18।।अथर्ववेद 9.4.17, 18।।

## गो दान लेने का अधिकारी

अथर्ववेद और बृहदारण्यक उपनिषद् (अध्याय 3.1) में गो दान लेने के अधिकारी की व्याख्या की गई है। अथर्ववेद के दशम काण्ड के दशम सूक्त की दूसरी ऋचा में कहा है : ''गोदान लेने का अधिकारी सात प्रवाहों का ज्ञाता, सात अंतरों का ज्ञाता एवं यज्ञ के शिर का ज्ञाता हो।'' अध्यात्मपरक व्याख्या में आत्मा से सप्त प्रवाह चलते हैं। ये सप्त इन्द्रियाँ–बुद्धि, मन, वाणी, नेत्र, कर्ण, नासिका, चर्म हैं। ये सप्त नदियाँ आत्मा के अमृत स्रोत से चल रही हैं। इनके सात क्षेत्र हैं। ये इनमें जाकर कृतकार्य करती हैं। पाँच नदियाँ – शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध में और दो नदियाँ – ज्ञान, मन, अहंकारादि में जाती हैं। आत्मा से विषयक्षेत्र तक अन्तर का नाम परावत् है। आत्मा से शक्ति रूपी नदियाँ कैसे चलती हैं, वे अपने विषयों के कार्यभूमि में कितनी दूरी पर जाकर कार्य करती हैं। इस अन्तर का ज्ञान ब्रह्मनिष्ठ उत्तम रीति से जानता है।

ब्रह्मज्ञानी मानव देह में चल रहे शतसांवत्सरिक यज्ञ के सबसे मुख्य शिरो भाग को भलीभाँति जानता है। अर्थात् यज्ञ के शिर का ज्ञाता है। उपनिषद् में महाराजा जनक ने सुवर्ण मढ़े शृंगों की सहस्रों गाय लेने की शर्त ब्रह्मविद होना, सातप्रवाहों–सातअन्तरों का ज्ञान और यज्ञ शीर्ष जानना रखी।

इस महाविकट संकट में एक मात्र महर्षि याज्ञवल्क्य ने ही ब्रह्मविद होने का दावा किया।

यो विद्यात्सप्त प्रवतः सप्तविद्यात्परावतः।
शिरो यज्ञस्य यो विद्यात् स वंशा प्रतिगृव्हीयात्।।
।।अथर्ववेद 10.10.2।।

इससे स्पष्ट है कि गो का दान ब्रह्मविद, अध्यात्मिद् को ही किया जाता रहा अथवा देना चाहिये।

## यज्ञ : अध्वर

वेद में यज्ञवाचक नामों में ''अध्वर'' शब्द है। अध्वर शब्द का अर्थ ही–जिसकी हिंसा नहीं की जा सके, हिंसा का निषेध अर्थात् अहिंसा है। अर्थात् वैदिक काल के यज्ञों में हिंसा का कोई स्थान नहीं रहा है।

## गोमेध–अश्वमेध–नरमेध यज्ञ का अर्थ

उपरोक्त दृष्टान्तों और वैदिक साक्ष्यों से स्पष्ट है कि वैदिक यज्ञों में मांस की आहुति नहीं दी जाती रही (वैसे उड़द अथवा माष, माह को मांस शब्द से सम्बोधित किया गया है।)। इतना ही नहीं वेद में गो को साक्षात् यज्ञ कहा गया है और वृषभ–बैल के दान को अनेक यज्ञ करने के समान घोषित किया गया है। साथ ही अथर्ववेद के गो सूक्त में गो परमेष्ठी है। ऋग्वेद, यजुर्वेद एवं अथर्ववेद में गो, वृषभ एवं बैल को अवध्य घोषित किया गया है।

यह उल्लेखनीय है कि मेध का आशय–संवर्धन, संगतिकरण, बुद्धिवर्धन आदि है। वेद में इस अध्यात्मपरक अर्थ को लिया गया है। यह पुनः लिख रहे हैं कि गो शब्द एवं अश्व शब्द के व्यापक अर्थ हैं। गो–इन्द्रिय शक्तियाँ, प्रकाश की किरण, ज्ञान आदि है। वहीं अश्व शब्द ब्रह्म, सूर्य, राष्ट्र, गति, बल आदि का सूचक है।

इसप्रकार वैदिक ''गोमेध यज्ञ का तात्पर्य गो संवर्धन, ज्ञान प्रसार आदि है।'' बहुचर्चित ''अश्वमेध यज्ञ का आशय राष्ट्र संवर्धन है।'' इसी श्रृंखला में ''नरमेध–पुरुषमेध–सर्वमेध यज्ञ हैं।'' इसमें मनुष्य की बलि नहीं दी जाती थी। इसके विपरीत ''सर्वमेधयज्ञ का अर्थ सर्वपूज्य का सत्कार है।''

वैदिक परम्परा के अनुसरण में हठयोग प्रदीपिका (3.48) में रहस्योद्घाटन किया है कि ''गो शब्द का अर्थ जिव्हा है। जिव्हा का तालुस्थान में लगाने को योग प्रणाली में गोमांस भक्षण नाम दिया गया है।'' ''गोशब्देनोदिता जिव्हा तत्प्रेवेशो हि तालुनि। गोमांसभक्षण तत्तु महापातकनाशनम्।। हठयोग प्रदीपिका 3.48।।''

# शूलगव यज्ञ : मिथ्या और यथार्थ

इस परिदृश्य में ''बोधायन गृह्यसूत्र वर्णित शूलगाव होम'' का अनुशीलन करना चाहिये। पश्चिमी विद्वानों द्वारा शूलगव होम में परमेष्ठी रुद्र को बैल अथवा वृषभ की आहुति का मिथ्या इन्द्रजाल रचा गया। आगम के कतिपय भाष्यकारों ने शूल का आशय रुद्र और गव का अर्थ बैल या वृषभ किया। ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद एवं अथर्ववेद में परमेष्ठी रुद्र का आयुध धनुष्य है। रुद्र के विद्युतमय वज्र का भी उल्लेख मिलता है। यजुर्वेद में इस दिव्य धनुष्य का नाम पिनाकी आया है अर्थात् त्र्यम्बक तीनों लोकों के पिता रुद्र शूलधारी नहीं हैं। उधर गव शब्द समूचे गोवंश का प्रतिनिधित्व करता है। वेद में गोवध निषेध है। मूलभूत रूप से वैदिक संस्कृत के मेध शब्द के दार्शनिक, अध्यात्मपरक अर्थ का ज्ञान नहीं होने से पशुबलि का वितण्ड मचा। यह स्मरण रहे कि वैदिक संस्कृत वर्तमान लौकिक संस्कृत से भिन्न है। महर्षि यास्क तक ने स्वीकारा कि वे वेद के अनेक शब्दों के अर्थ नहीं जान पाये।

आगम (पुराण, इतिहास–रामायण, महाभारत) में अप्रत्याशित रूप से रुद्र के कल्याणमय, मंगलमय, शुभ शिव रूप का आयुध ''शूल'' प्रगट हुआ (महाभारत के कर्णपर्व, वनपर्व, उद्योगपर्व)। आगम में यह उनका प्रिय अस्त्र है। इसे ''प्रवरायुधयोधी'' कहा गया है। इसप्रकार आगम में रुद्र शूलपाणि हैं। यह अवधारणा वेद के विपरीत है।

शूलगव अर्थात् रुद्र को वृषभ समर्पण का अध्यात्मिक, दार्शनिक अर्थ समझना आवश्यक है। वेद में वृषभ को साक्षात वेद, शब्दब्रह्म, अक्षरब्रह्म, वाक्ब्रह्म कहा गया है। वेद में ''आकाश को लोहित वृषभ'' की संज्ञा दी गई है। वेद में वृषभ अवध्य है। वृषभ का वध किसी भी स्थिति में नहीं किया जा सकता है। पशुपति रुद्र वागीश हैं। यह पशुपति वागीश रुद्र और वेदरूपी वृषभ का आत्मसात होना है। यह रुद्रमय होने की सर्वोच्च साधना है।

अधिभौतिक रूप से 'परमेष्ठी रुद्र रोगकर्त्ता और रोग हरण करनेवाले दिव्य भिषज् (वैद्यनाथ) हैं। रुद्रमय होते ही दीर्घकालिक, अल्पकालिक एवं असाध्य व्याधि स्वतः ही विलुप्त हो जायेगी। शूलगव यज्ञ में ''ऋषभ ओषधि सहित 195 से अधिक वनोषधि'' आदि की आहुति दी जाती रही है। आयुर्वेद के अनुसार हिमालय के शिखरों पर मिलनेवाली ''ऋषभ ओषधि संजीवनी'' की तरह कार्य करती है। प्रचुर ओषधियुक्त होम सामग्री का धूम्र शरीरस्थ होकर सभी रोगों का शमन करता है। यज्ञ में त्र्यम्बक के मन्त्रपाठ की ध्वनि, स्पंदन, स्वर, स्फोट, कंपन, तरंग दैर्घ्य, आवृत्ति, स्फुरण आदि अपना दिव्य चमत्कार

दिखाते हैं। अक्षरब्रह्म की शक्ति की व्याख्या स्फोटवाद, स्फोटसिद्धि, स्फोटतन्त्र, शिवदृष्टि, एकाक्षरनामकोष संग्रह और आकाश भैरव कल्पोक्तम् आदि ग्रन्थों में दी गयी है। यज्ञ से मानसिक व्याधि भी समूल नष्ट होती है।

सारसंक्षेप में ''शूलगव यज्ञ विशुद्ध सात्त्विक यज्ञ'' है। परमेष्ठी रुद्र को समर्पित शूलगव यज्ञ से महासंकट से मुक्ति, असाध्य कार्य सम्पन्न होना, सर्वकामना पूर्त्ति, समस्त अधिव्याधि समापन, पशुओं में व्याधि से भयाक्रान्ता समापन आदि होती है। शूलगव यज्ञ में ''उबले हुए चावल समर्पण'' की परम्परा रही है। शूलगव यज्ञ के आयोजन के दिवस को लेकर दो मत हैं। पहिला, पशुपति रुद्र ने पातकी प्रजापति द्वारा दुहिता गमन पर वध किया। कामोन्मत्त प्रजापति घोर अनैतिक कर्म के लिये मृग रूप में थे। रुद्र ने मृगरूपी प्रजापति का पिनाकी धनुष्य से बाण छोड़कर समापन किया। प्रजापति का कटा हुआ मृग शिर ही नक्षत्र के रूप में है। वेद में ''पौष माह की पौर्णमासी'' का सर्वाधिक महत्व है। पौष समापन के बाद मृगशिर अथवा माघ माह आता है। इस पृष्ठभूमि में पौष पूर्णिमा को ''शूलगव यज्ञ आयोजन अधिक न्याय संगत है।'' इसके विपरीत कुछ ग्रन्थों में मृगशिर–मार्गशीर्ष माह की पौर्षमासी को शूलगव होम का उल्लेख भी मिलता है। आर्षग्रन्थों के अनुसार शूलगव यज्ञ रुद्र के ''आर्द्रा नक्षत्र'' में करना चाहिये। इसका ''यज्ञमण्डप गोवंश के घेरे में'' स्थापित किया जाता है (गोचर भूमि)। बारहवीं शती के महाराज वल्लालसेन देव ने अपने ग्रन्थ ''अद्भुत सागर'' (प्रकाशन सन 1905) में ''अथ वृषमहिषाद्भुतावर्त्तः'' (पृष्ठ 682) का उल्लेख किया है।

## यज्ञ से लाभ

प्रत्येक यज्ञ अथवा शूलगव यज्ञ से त्रि ताप–अध्यात्मिक, अधिभौतिक एव अधिदैविक से मुक्ति मिलती है। मानसिक अवसाद, व्याधि आदि समाप्त होता है। भौतिक रूप से यज्ञ सामग्री में उपयोगित सैकड़ों वनोषधि–जड़ी आदि सर्वोषधि है। सर्वोषधि का धूम्र श्वास के माध्यम से यज्ञ करनेवालों की देह में व्याप्त होकर समस्त रोगों का हरण करता है। साथ ही यह यज्ञ धूम्र वायु को निर्मल–निरंजन करता है। स्मरण रहे कि वरुण यज्ञ से वर्षा होती है (देखें–वरुणविद्या महारहस्यम्, व्हेन आई मीट बालाजी)। वेद में वैश्विक संकट निवारण–वैश्विक महामारी उन्मूलन यज्ञों का सविस्तार वर्णन है (देखें–वेद ओषधि कल्पतरु)। यज्ञ से होनेवाले लाभों का सारसंक्षेप निम्न है :

1. यज्ञ से सद्बुद्धि, सत्कर्म, सद्विचार और अध्यात्म की ओर प्रवृत्ति अग्रसर होती है। 2. यज्ञ से नादब्रह्मशक्ति–स्वरब्रह्मशक्ति–अक्षरब्रह्मशक्ति–मन्त्रशक्ति, साधनाशक्ति एवं आत्मशक्ति से साक्षात्कार होता है। 3. चित् तत्त्व

